मतलब यह है कि–हरेक कार्य के अंतिम परिणाम यानी फल को विचार करके जो कार्य करते हैं, उन्हें पश्चात्ताप का प्रसंग बहुत कम आता है। इस गुण वाले व्यक्ति कार्य करने की रीति और उसके गुण के जानकार होते हैं, लोक अपवाद से बचते हैं, राज दरबार पंचपंचायती के कामों में माननीय होते है अर्थात् बहुत लोग उनकी सलाह मशविरा से काम करते हैं। और श्रावक भी ऐसे विचक्षण होते हैं कि पाप कार्यों में सलाह देते हुये भी धर्म ही पैदा कर लेते हैं। जैसे किसी ने सक्कर गालने की परवानगी मांगी, तब आप विचक्षणता से जबाब देते है कि इतने उपरांत सक्कर गालने की कुछ ज़रूरत नहीं दिखती है। इस कार्य में अमुक वस्तु ( जो विशेप पापकारी हो सो ) निपजानी नहीं चाहिये। अहो भव्य ! धर्म विवेक में ही है। विवेकी श्रावक व्यवहार को साधते हुये भी अपनी आत्मा पाप से बचालेते है।

( १६ ) "विसेसन्न" विशेपज्ञ होवे। "ज्ञ" शब्द का अर्थ ज्ञाता होता है और "विशेप" शब्द के लगने से अधिक ज्ञाता होना, ऐसा मतलब होजाता है। जाणपने की कोई सीमा तो है ही नहीं, इसलिये सामान्य पुरुषों से जितना विशेप ज्ञान होवे उतनेही विशेपज्ञ कहलाते हैं। विशेपज्ञ भली बुरी सबही बात के जानकार होते हैं, क्यों कि बुरी को बुरी जानेगा तब ही बुरी से अपनी आत्मा को बचा सकेगा। शास्त्र में भी कहा है "जाणियव्वा न समायरियव्वा" अतिचार पाप आदि के जानकार तो होना परन्तु आदरना नहीं। ऐसे ही गुणों के भी जानकार होना चाहिये ! जो व्रतादि गुणों के फलका जानकार होता है वह व्रतादि गुणों को स्वीकार करता है, उस के अंतःकरण में वे गुण चिरस्थायी होकर रहते है, और उन गुणों का वह यथातथ्य फल भी प्राप्त कर सकता है। जैसे सुवर्ण और पीतल, गायका दूध और आक का दूध, आदि कितनेक पदार्थ रूप में तो एक समान दीखते है फिर भी उनमें पृथिवी और आकाश जितना अंतर होता है। तैसे ही इस सृष्टि में कितनेक ऐसे मनुष्य हैं कि ऊपर के भेपमात्र से ऊपर मे तो एक सरीखे दीखते हैं कि ये सच्चे साहूकार–सच्चे भक्त राज–धर्मात्मा–महात्मा–साधू–बड़े गुणीजन

तथा उत्तम पुरुष हैं, और जब उनकी पोल खुलती है तब वे जितने ऊंचे दीखते थे उससे भी अधिक नीचे दीखने लगजाते हैं। और जितने ऊंचे चढ़े थे उससे भी अधिक लौकिक लोकोत्तर से यानी इस भव परभव से नीचे गिर जाते हैं। आप लांछित हुये पवित्र धर्म को भी लांछित करते हैं। ऐसे दुरात्माओं के अवगुणों को जानने के लिये श्रावक वड़े कुशल होते हैं। वे उनकी बोली में, चाली में, आहार व्यवहार में, दृष्टि में परीक्षा कर लेते हैं तथा धर्म की हीनता न होवे ऐसे उन्हें बना देते हैं। और जो सच्चे बाह्य अभ्यन्तर शुद्ध प्रवृत्ति वाले महात्मा होवें, उनके गुण कीर्तन कर अच्छी तरह धर्म की वृद्धि करते हैं।

( १७ ) " वृद्धानुराग " इस विश्व में एक से एक बढ़कर महान् पुरुष हैं, ऐसा जानकर श्रावक अपनी आत्मा मे सदा लघुवृत्ति धारण करते हैं। और जो व्यवहार पक्ष में या निश्चय पक्ष में बड़े होवें उनकी भक्ति करते हैं। व्यवहार पक्ष में जेष्ठ दो तरह के होते है, १—माता, पिता, बडे भाई, सेठ, बहुतों के माननीय, वय में—पदवी में बड़े, इत्यादि की यथोचित भक्ति करके संतोष उपजाते है। और २—साधू, साध्वी, श्रावक, श्राविका, इत्यादि जो धर्म पक्षी वयोवृद्ध एवं गुण वृद्ध शुद्ध व्यावहारिक प्रवृत्ति में प्रवर्तने वाले है, उनकी भी यथोचित तह मन से भक्ति करें। इस भक्ति से जगत में यशोवृद्धि होती है, और वृद्ध पुरुप संतुष्ट होकर अनेक पुराने खजानों की द्रव्य वस्तु सो रत्नादि और भाव वस्तु सो शास्त्रों की कूंजियाँ बताते हैं, तथा वृद्ध पुरुषों का शांति पूर्वक अंतःकरण का दिया हुआ आशीर्वाद ही बहुत गुणोंका कर्ता होता है। और भाविक गुप्त वृद्ध उनको कहते हैं, जो दीखने में तो वय एवं शरीर आदि में लघु दीखते हैं तथा दीक्षा भी थोड़े कालकी ही होती है, परन्तु कर्मों की क्षयोपशमता के योग से कितनेक को स्वाभाविक अंतःकरण की विशुद्धता होने से—ऐसा अनुभव ज्ञान प्रगट होजाता है, कि उनके हृदय उद्गार से अनेक ज्ञानादि गुणों की भरी हुई तात्विक बातें प्रगट होती है। सम्यक्त्वादि गुण जिनके मजबूत होते है, ऐसे पुरुष मान प्रतिष्ठाके लोभ से कदापि अपने गुण प्रगट नहीं करते हैं,

परन्तु विचक्षण श्रावक उनकी आकृति एवं प्रवृत्ति पर से उनकी पहचान करलेते हैं, जैसे जौहरी का पुत्र रत्न वाले पत्थर को पहचान लेता है। और उनकी व्यावहारिक प्रवृत्ति की तरफ लक्ष्य नहीं देते हुये यथोचित भक्ति तह मन से करते हैं। ऐसे पुरुष जो कदापि प्रसन्न होजावें तो दोनों लोकों में निहाल कर देवें। सारांश यही है कि वृद्धों की भक्ति बहुत गुण कारक होती है।

(१८) "विनीत" विनय यानी नम्रता, यह सब सद्गुणों का मूल है। गुणवंतों को अपने गुणों में वृद्धि करने के लिये इस गुण की बहुत ही आवश्यकता है। पहिले यह गुण जिनकी आत्मा में होता है तो वह दूसरे अनेक गुणों को खेंच लाता है। विनय से ज्ञान, ज्ञान से जीवाजीव की पहचान, पहचान से उनका रक्षण, रक्षण से वैर विरोध की निवृत्ति, और वैर विरोध की निवृत्ति से मोक्ष, यों विनय से यथाक्रम गुणोंकी प्राप्ति होती है। ऐसा जानकर श्रावक सदा सबके साथ नम्रता से वर्तते हैं, किसी भी तरह का अभिमान नहीं रखते हैं। जो नम्र होता है वही ज़्यादा कीमत पाता है, अनेकान्त दृष्टि के द्वारा संसार में सर्वत्र देख लीजिये।

(१९) "कयन्नु" कृतज्ञ होवे यानी अपने ऊपर किसी ने उपकार किया हो तो उसे भूले नहीं। सत्पुरुषों का स्वभाव होता है कि वे राई जितने उपकार को भी पहाड़ जितना समझते हैं, और सदा प्रत्युपकार करने की अभिलाषा रखते हैं। ग्रन्थ में कहा है कि—

*नहि मे पर्वता. भारा, नमे भाराश्च सागराः।*
*कृतघ्नास्तु महा भारा, भारा विश्वासघातका॥*

अर्थात्—पृथिवी कहती है कि बड़े बड़े पहाड़ों का और बड़े बड़े समुद्रों का मेरे को बिलकुल ही भार नहीं लगता है, परन्तु कृतघ्न और विश्वासघातक, इन दोनों के महा भार को मैं सहन नहीं कर सकती हूँ!!

कृतघ्नता, ऐसे असीम पाप का कारण है। कृतघ्न का जगत् में विश्वास नहीं रहता है। कृतघ्न को दिया हुआ ज्ञान, तप, संयम, सब उलटा प्रगमता है, अर्थात् नुकसान का कर्ता होता है, जैसे सर्पको

पिलाया हुआ दूध विष रूप हो जाता है। ऐसे ऐसे कृतघ्नता में अनेक-संख्यक दुर्गुण हैं, ऐसा जानकर श्रावक इनका स्पर्श भी नहीं करते हैं। उपकारियों के उपकार का बदला चुकाने के लिये सदा तत्पर रहते हैं, अवसर आनेपर सवाया प्रत्युपकार करते हैं, और आनन्द मानते हैं कि आज मैं कृतार्थ हुआ।

(२०) "परिहियत्थ कारीये" व्यवहार भाषा में इस शब्द का मूलार्थ यह होता है कि-श्रावक वही होता है, जो सर्वदा दूसरों के हित के लिये कर्म करता है। वस्तुतः मनुष्य ही वही है जो परोपकार करता है, अन्यथा पशु में और मनुष्य में अंतर ही क्या रह जाता है। निश्चय में तो जो परोपकार करता है वह अपनी आत्मा परही उपकार करता है, क्योंकि परोपकार का फल अंततः उसही की आत्मा को सुख दाता होता है। इसलिये जो पर हित के कार्य को निजहित का कार्य समझ कर करते हैं, उनको उस कार्य का-परोपकार का गर्व नहीं होता है, जिससे वह कार्य बहुत फल का दाता होता है। क्योंकि अहङ्कार सदा सुकृत के फलका नाश करता है। और जो मूल शब्द में पर हित करने को कहा है सो भी बराबर ठीक है। क्योंकि जगत् में स्वार्थ साधने रूप दावानल बडा भयंकर लग रहा है। स्वार्थ साधने के खास अर्थ को नहीं समझते हुये जो मनुष्य स्वार्थ साधने का कार्य करते हैं, वह कार्य उलटा स्वार्थ का नाश करने वाला भी होजाता है। ऐसे अज्ञ जीवों को समझाने के लिये यह उपकार करने का उपदेश ही बहुत फायदे मंद होता है। श्रावक आंतरिक दृष्टि तो स्वार्थ साधने की तरफ रखते हैं, और व्यवहार में अज्ञ जीवों को रास्ते लगाने के लिये अपने व्यावहारिक धन कुटंब या शरीर का नुकसान भी यदि कभी होता हो तो उसकी दरकार नहीं रखते हुये परोपकार करते हैं, अन्य जीवों को यथाशक्ति सुख शान्ति उपजाते हैं। व्यास ऋषिने कहा है कि:—

—अष्टादश पुराणेषु व्यासस्य वचन द्वयं।
परोपकार पुण्याय पापाय पर पीडनं॥

अर्थात्-अष्टादश पुराणों का सार इन दोही वचनों में है कि—

परोपकार के बराबर पुण्य नहीं, और परको पीड़ा ( दुःख ) देने के बराबर पाप नहीं। ऐसा जानकर, श्रावक जी यथा शक्ति परोपकार सदा करते ही रहते हैं।

( २१ ) "लद्ध लक्खो" लद्ध—प्राप्त किया है लक्ष—ज्ञान। मोक्ष प्राप्त करने के चार कर्तव्यों में प्रथम कर्तव्य ज्ञान ही है, इस लिये मुमुक्षु जीवों को मोक्ष प्राप्ति करके ज्ञानाभ्यास करने की बहुत ही आतुरता रहती है। जैसे भूखे को आहार की, प्यासे को पानी की, रोगी को औषध की, लोभी को दाम की, कामी को काम की, आतुरता होती है तैसी ही आतुरता श्रावक को ज्ञान ग्रहण करने की होती है। जैसे उपरोक्त इच्छुक इच्छित वस्तु के प्राप्त होने पर प्रेमातुर हो ग्रहण करते हैं—अतृप्ति से भोगते हैं, तैसे ही श्रावक भी अति आदर पूर्वक ज्ञान ग्रहण करते हुये कभी तृप्त नहीं होते हैं। मूल सूत्र, सूत्र का अर्थ, और सूत्र का दोहन करके बनाये हुये थोकड़े आदि का अभ्यास करते हैं। शास्त्र में कहा है कि श्रावक "सुपरिगहा तवोवहाण" अर्थात् सूत्र का अभ्यास उपधान तप से युक्त करते हैं। और भी "निगंथे पव्वयणे, सावय सेवि कोविए" अर्थात् पालित श्रावक, निर्ग्रन्थ प्रवचन के जानकार थे। "सीलवया बहुसुया"-राजमतीजी दीक्षा धारण करी उसवक्त शीलवती बहुत सूत्रों की जानकार थी। इन दाखलों से जाना जाता है कि—श्रावक श्राविका दोनों ही को सूत्रका जानकार अवश्य होना चाहिये। जो सूत्र ज्ञानके ज्ञाता होवेंगे, उनकी श्रद्धा पक्की होगी, व्रत शील तप नियम निर्मल पाल सकेंगे, आराधक होवेंगे।

जो अपने अपने समय के अनुसार, उक्त इक्कीस गुणों से युक्त हों, उन्हें श्रावक कहना चाहिये।

( ४ ) "श्राविका" जैसे २१ गुण श्रावक के कहे, वैसेही २१ गुण श्राविका के जानना, फक्त स्त्री पर्याय के कारण से व्यापार आदि कितनेक कार्यों का प्रसंग बहुत कम आता है। परन्तु श्राविका को गृह सम्बन्धी कार्यों का प्रसंग विशेष रहता है, उसमें बहुत ही यत्ना से वर्तने की एवं होशियारी रखने की जरूरत है। विचारना चाहिये कि

पूर्वोपार्जित पापोदय से तो स्त्री पर्याय पाई हूं, जिससे पराधीनता है और प्रायः सदा ही छः काया के आरंभ का प्रसंग होता है। अब विशेष डर कर चलूंगी, विना देखे विना पूंजे किसी वस्तु को नहीं वापरूंगी, लज्जा-दया-शील-संतोप-नम्रता-धर्म-दान-पुण्य-इत्यादि शुभ वृत्ति से वर्तूंगी, तो यह जन्म भी सुख से पूरा कर सकूंगी और आवते भव में पुनः स्त्री जन्म नहीं पावूंगी और सर्व सुख प्राप्त कर सकूंगी। इत्यादि शुभ विचार से जो सर्व को सुख देनेवाली हो एवं धर्म की वृद्धि करने वाली हो, वही सच्ची श्राविका होती है।

यह चारही तीर्थ के संक्षिप्त गुणों का वर्णन किया। इन के जानकार जो होवेंगे वे इन गुणों के धारक चतुर्विध संघकी भक्ति करके परमातम पद प्राप्त करने के मार्ग में प्रवेश करेंगे।

## संघ भक्ति के १७ प्रकार।

(१) "साधू साधू की वत्सलता करे" लौकिक व्यवहार आश्रित तो कनिष्ठ तथा जेष्ठ का व्यवहार है, परन्तु निश्चय में तो ज्ञानादि गुणों के धारक समस्त साधु एक से ही हैं। इस लिये लौकिक व्यवहार साधने के अर्थ जेष्ठों को वंदना आदि व्यवहार गुरू पद में कहे अनुसार करे। और कनिष्ठों को सत्कार, सम्मान, आहारदान, वस्त्र दान, ज्ञानदान, आदि देकर संतोपे। सब साधुओं के साथ ग्रामानुग्राम विहार करे, हिल मिल रहे, आपम में सूत्र थोकडे स्तवन आदि का श्रवण पठन करे करावे, शारीरिक व्याधि होने पर औषधी एवं पथ्य आदिक यथोचित वस्तु का संयोग मिला देवे, वैयावच्च सेवा करे, मानसिक व्याधि चिन्ता को निवारने के लिये उनको मनोज्ञ लगे-ऐसा सद्बोध करे। अवसरोचित वार्तालाप करके चित्त शांत करे। उपसर्ग उत्पन्न होने पर यथा शक्ति माहाय्य देवे। जो हित शिक्षा देने की हो सो सन्मुख ही देवे, परन्तु पीठ पीछे कदापि निंदा अपवाद रूप शब्द निकाले नहीं। निंदा करने से असमाधि दोष लगता है, निंदा पृष्ठ मांस भक्षण जैसी ख़राब कही है-इस लिये किसी भी साधू की कदापि निंदा नहीं करे। आपस में एकेक की यथोचित प्रसंशा करे, धर्म स्नेह पूर्ण रक्खे, और किसी का

अंतिम अवसर निकट आया जाने तो उनको आलोचना निंदना करा कर, अंतिम श्वासोच्छ्वास तक ज्ञान सुनाता हुआ समाधि मरण करावे।

(२) "साधू साध्वी की वत्सलता करे"—साध्वी दीक्षा में जेष्ठ हो तो भी उनको वंदना करने का व्यवहार साधू का नहीं है। क्यों कि स्त्री की पुण्याई पुरुष से अनंत गुणी हीन होती है, तथा स्त्री में गर्व आदि दोष स्वाभाविक पाते हैं। इत्यादि कारणों से साधू को साध्वी के प्रति नमस्कार करने का निषेध है। और विशेष परिचय का विचार रखना चाहिये, क्योंकि स्त्री पुरुष की पर्याय में मिलाप स्वाभाविक है, इस लिये जितना कम सम्बन्ध होवे उतना ही अच्छा है। बाकी कारण सिर आहार, वस्त्र, पात्र, औषध, पथ्य, पुस्तक, सूत्र आदि जिस वस्तु की साध्वी जी को इच्छा होवे सो आपके पास होवे तो देवे, नहीं तो याचना करके लादेवे। क्योंकि पुरुष के पाससे मिलती हुई वस्तु की याचना करते समय कदाच साध्वी को शरम आवे तो साधु उस वस्तु का संयोग मिलाकर साता उपजावे। साध्वी का ज्ञान अभ्यास करने का इरादा होवे और कोई अभ्यास कराने वाली साध्वी का योग नहीं होवे तो साधू दो से अधिक साध्वियों को ज्ञान दान भी देवे, क्योंकि ज्ञान के बिना संयम का निर्वाह होना मुशकिल है। और अवसरोचित शिक्षा भी मधुर और मर्यादित वचनों से देवे, परन्तु पीछे निंदा कदापि नहीं करे। यथा योग्य गुणों की यथोचित कीर्ति करे, कि जिससे उनके ज्ञानादि गुणों में वृद्धि होकर संयम की निश्चलता होवे। साध्वी के संयम शील के विनाश होने का कोई अनार्यों का प्रसंग एवं उन्मादादि रोग का योग होतो आप मर्यादित रीति से गृहस्थ की साक्षी युक्त वार्तालाप करके, उनके चित्त को शील संयम में स्थिर करे, यह भी स्पष्टतः शास्त्र में आज्ञा है। अंतिम अवसर में समाधि मरण कराने को समर्थ होवे तो वहभी करावे।

( ३ ) "साधू श्रावक की वत्सलता करे" साधू की सहायता के विना गृहस्थ को धर्म की प्राप्ति होनी ही मुशकिल है, इसलिये साधू ग्रामानुग्राम विहार करके जहां श्रावक ज्ञानादि गुण ग्रहण करने योग्य होवे, वहां कुछ काल रहकर स्याद्वाद शैली युक्त सूत्रादि ज्ञान सुनावे,

समझावे, रुचावे, पढ़ावे। चारतीर्थ के गुण एवं भक्ति करने की रीति बतावे। जो अधिक ज्ञानी, दृढ़ सम्यक्त्वी, निर्मल व्रत पालक, जैन धर्म को तन मन धन से दीपाने समर्थ या विकट प्रसंग प्राप्त होने पर जिन्होंने सम्यक्त्व व्रत का निर्वाह किया हो, इत्यादि गुणवंतों की सभा में प्रसंशा करे-जैसे भगवंत श्री महावीर स्वामी ने कामदेव श्रावक की प्रसंशा की थी। प्रसंशा सुनने से उनका तो धर्म करणी में उत्साह बढ़े, और अन्य श्रद्धालु एवं व्रती धर्म में दृढ़ बनें, गुण ग्रहण करें। और भी धर्मोन्नति वग़ैरह कई फायदे होवें। निराश्रित श्रावकों को आश्रय देने की संपन्न श्रावकों को सूचना करे तथा शिथिल प्रणामी शिथिलाचारी श्रावकों को उपदेश द्वारा एवं सहायता द्वारा स्थिर करे। अंत अवसर समाधि मरण करावे। साधूजी के उत्पन्न होने का क्षेत्र श्रावक ही है, और श्रावक के सहाय विना संयम का निर्वाह होना मुशकिल है, इसलिये साधू जी को उचित है कि अपने आचार को निर्मल रखकर, श्रावक की यथोचित वत्सलता करे।

(४) "साधू श्राविका की वत्सलता करे" श्रावक की तरह ही श्राविका की वत्सलता भी जाननी। परन्तु स्त्री पर्याय होने से विशेष परिचय न करे। बाकी व्याख्यानादि द्वारा हित शिक्षण एवं पठन वग़ैरह यथोचित रीति से करावे। श्रावक से अधिक आवश्यकता श्राविका को बोध करने की है, क्योंकि गृह सम्बन्धी अनेक आरंभ के कार्य विशेपतया स्त्री के हाथ से ही होते हैं। अपनी संतान को बचपन से जैसा हित शिक्षण माता दे सकती है, वैसी ही प्रवृत्ति बहुत करके उस संतान की भविष्य में होती है और साधुओं को भी आहार पाणी आदि के लिये श्राविका ही विशेप उपयोग में आती हैं, इत्यादि कारणों से यथोचित रीति से साधु श्राविका की वत्सलता करे।

(५) "साध्वी साधू की वत्सलता करे"-साध्वी से साधू का पद सदा बड़ा है, इस लिये सौ वर्षादि दीक्षा वाली आर्या को भी तुरंत के दीक्षित साधू को वंदना करना उचित है, तैसे ही कारण सिर आहार, वस्त्र, पात्र, औषध, पथ्य आदि जो मुनिराज को खपे और आप ला देने के समर्थ हो सो ला देवे। वस्त्र शुद्ध करना, सींवना, रजो हरण आदि बनाकर देना,

इत्यादि यथोचित भक्ति करे, परन्तु विशेष परिचय नहीं करे। और जो कोई साधू उन्माद आदि रोगों से एवं शंका आदि दोषों से चलित होगया हो, उसे आप ठिकाने पर लाने को समर्थ होवे तो पिता पुत्री की बुद्धि से, गृहस्थों की साक्षी से, बार्तालाप करके स्थिर करे, यावत् अंतिम अवसर में समाधि मरण करावे।

( ६ ) "साध्वी साध्वी की वत्सलता करे" जेष्ठ साध्वियों को वंदना नमस्कार करना, और समान तथा कनिष्ठों का सत्कार संमान करना, ऊंच मधुर बचनों से बुलाना। वृद्ध स्थविर रोगी वग़ैरह कारणिक शरीर धारियों को आहार, औषध, पथ्य, वस्त्र सुख स्थान आदि से वैयावृत्य करके सुख साता उपजावे। बड़ी को एवं छोटी को किसी को भी कदापि अपशब्दों से नहीं बोले, क्लेश करे नहीं। सब के साथ हिल मिल कर रहे। आपस में ज्ञान ध्यान देवें-लेवें, सूत्र थोकड़ों का पठन-पाठन करें करावें। कदापि किसी की चुगली निंदा विकथा करके संयम का अमूल्य समय व्यर्थ नहीं गमावें। आपस में एकेक की प्रशंसा करे। अधिक ज्ञान वंत हों उन्हें व्याख्यान पठन आदि ज्ञान वृद्धि के काम सौंपे और दूसरे कामों का विशेष प्रसंग नहीं आनेदे। दूसरा भी उनका जो कोई काम होवे सो आप करके उनको संतोष उपजावे, यावत् समाधि मरण करावे।

(७) "साध्वी श्रावक की वत्सलता करे"-जिस तरह साधूजी श्रावक की वत्सलता करे, तैसे ही साध्वी जी भी श्रावक की वत्सलता करे। विशेष इतनाही है कि पुरुष पर्याय होने के कारण विशेष परिचय नहीं करे। और यथोचित रीति से ज्ञान दान का सद्बोध देकर धर्म मार्ग में दृढ़ बनावे। गुणवंत की प्रशंसा करे, यावत् समाधि मरण करावे।

( ८ ) "साध्वी श्राविका की वत्सलता करे"-जैसे साधू और श्रावक का जोड़ा है, तैसे ही साध्वी और श्राविका का भी जोड़ा है। जैसे श्रावक को सुधारने का साधू का अधिकार है, तैसे श्राविका को सुधारने का भी साध्वी का अधिकार है। स्त्री जाति में सुधार की बहुत जरूरत है, स्त्री जाति को धर्म ज्ञान की विशेष आवश्यकता है। और स्त्री जाति का

सुधार जितना स्त्री जाति से हो सकता है उतना पुरुष जाति से होना मुशकिल है। इस लिये विशेषज्ञ आर्याओं को श्राविकाओं के सुधार की ओर भी विशेष लक्ष्य देना चाहिये। साध्वियों की जननी श्राविका ही हैं, अतः श्राविकाओं का सुधार होने पर शिष्यणियों का सुधार करने में विशेष तकलीफ नहीं उठानी पड़ती है। इत्यादि विचार से श्राविकाओं को उपदेशद्वारा गृह कार्य आदि में यत्नायुक्त वर्तन करने, कुटुम्बके साथ सविनय व्यवहार करने, धर्म गुरुओं के साथ धर्माचार युक्त सविनय वर्तन करने, आदि की रीति भांति बतावे एवं धर्म ज्ञान पढावे। भाव यह है कि इस प्रकार से उसे चतुर करदेना चाहिये, जिससे चार ही तीर्थ की जननी का सुधार होने से, चारही तीर्थ का सहज सुधार होवे, यावत् समाधि मरण भी करावे।

(९) "श्रावक साधू की वत्सलता करे" श्रावक का नामही शास्त्र में "श्रमणो पासक" लिखा है। उसका अर्थ ही यह होता है कि जो साधू की उपासना यानी भक्ति करने वाला होवे सोही श्रावक है। उत्तमनामधारी को नाम के अनुसार उत्तम गुणों की प्राप्ति करनी चाहिये, यही उत्तमता का लक्षण है। इस लिये श्रावकों को अपने धर्म गुरुओं की यथाशक्ति यथोचित भक्ति अवश्यही करनी चाहिये। साधुओं को आहार, वस्त्र, स्थानक आदि ग्रहण करने की जो कठिन वृत्ति है उस से (९६ दोषों से) अवश्यही वाकिफ होना चाहिये। और किसी प्रकार से दोष नहीं लगे, ऐसी विधि से साधुओं को खपने योग्य पदार्थ, जिनका अपने घर में सहज संयोग बनगया हो, वे सूजते रखने चाहिएँ। प्राचीन कथा ग्रंथों में इस विषय के अनेकानेक उदाहरण मिलते हैं। देखिये, दान देते समय ऋषभ देव भगवान के पूर्व भव में धन्नासार्थवाह ने घृतके दान से और नेमिनाथजी राजमती जी के पूर्व भव में शंखराजा यशोमती राणी ने दाख के धोवण के दान आदि से जो अलभ्य लाभ उपार्जन किया, वह अवश्य ध्यान में रखना चाहिये। × और दान देने योग्य सुपात्रों का संयोग मिलने पर पीछे नहीं हटना

× जीय सुहच सुह मोखो, मोखो तय रयण रयण मुणि साहो।
मुणीण तण तण हारो। भोयण मावय गनेकर होइ ॥ ९२ ॥ —

चाहिये। यह तो अवश्य ही ध्यान में रखिये कि मुनिराज जितना खपेगा उतनाही ग्रहण करेंगे ! क्योंकि ज़्यादा लेकर रातको रखना नहीं, किसी को देना नहीं, और बढ़ जाय तो परठन का प्रायश्चित लेना पड़े—इसलिये ज़्यादा लेही नहीं सकते। जितना मुनिराज के पात्र में पड़ेगा वह सब संजतियों के ही काम में आवेगा। और जितना साधू को दिया, उतनाही संसार की अग्नि से बचा समझे। और भी साधु के आगमन के समय आसन छोड़कर खड़े होना, वंदना नमस्कार करना, अपने हाथ से उनको खपती वस्तु देना, * अपने पास न हो तो दलाली कर जहां से मिलती हो वहां से दिलाना। व्याख्यान वाणी आप सुनना दूसरों को सुनाने लेजाना। मुनिराज के उतारे के लिये सुखदाई स्थानक देना एवं दिलाना। किसी साधु को कर्मोदय के कारण आचार भ्रष्ट एवं श्रद्धा भ्रष्ट हुआ जाने तो हरेक योग्य उपाय करके उनके चित्तको शांत यानी स्थिर करना दृढ़ बनाना। जो मुनिराज ज्ञानी, ध्यानी, जपी, तपी, धर्म दिपाने वाले होवें उनपर विशेष धर्मानुराग रखकर सुख उपजाना। स्वमतियों तथा अन्यमतियों में अपने गुरुओं की प्रसंशा करना, क्यों कि जैन मुनियों जैसा आचार विचार अन्य साधुओं का नहीं है, और जैन साधुओं के आचार विचार से अन्य मतावलम्बी वाकिफ भी थोड़े हैं, अतः वे कठिन क्रिया श्रवण करके चकित होंगे, पुण्यात्मा मिथ्यात्व का त्याग कर धर्मात्मा बनेंगे। इत्यादि गुण जानकर श्रावकों को सद्‌गुरू की महिमा बारम्बार करनी चाहिये। तैसे ही कोई दीक्षा लेने का अभिलाषी होवे तो उसे हर तरह की सहायता देके वैराग्य में वृद्धि करे। और उसके स्वजनों को तन, धन, आदि यथोचित सहायता देकर आज्ञा दिलानी चाहिये।

---

अर्थात्—जीव सुख चहाता है, सो सुख मोक्ष मे है, मोक्ष रत्नत्राय के आराधन से होवे, रत्न त्राय का आराधन मुनि के शरीर से होवे, शरीर का टिकाव आहार से होवे, सो आहार के देने वाले श्रावक है। इसलिये श्रावक ही अतत: मोक्ष सुख के देने वाले है। देखिये ! सुपात्र दान की महिमा !

* जिसके हाथ से दान दिया जाता है, दान का लाभ उसी को होता है, मालधणी को तो दलाली मिलती है।

देखिये, कृष्ण महाराज तथा श्रेणिक महाराज ने दीक्षा की दलाली के लिये अपनी प्राण प्यारी प्रेमला पटराणियों को, और राज धुरंधर पुत्रों को, तथा अन्य भी जिन्होंने दीक्षा की अभिलाषा करी उनको, उनके कुटुम्ब को, सब तरह की सहायता देकर स्वतः महोत्सव करके दीक्षा दिलाई: जिससे तीर्थंकर गौत्र उपार्जन किया। ऐसे महा लाभ का कारण जानकर धर्म दलाली ही करके साधुओं की वृद्धि करनी चाहिये। ज्ञानार्थी साधुओं को ज्ञान के साहित्य का संयोग मिला देना, जिससे ज्ञान में वृद्धि होकर आगे अनेक उपकार होवें। आहार विहार में मुनिराजों को अनार्यों की तरफ से किसी प्रकार का उपसर्ग न उपजे, ऐसा बंदोबस्त करना चाहिये। इस प्रकार अनेक तरह से संयमियों को सहायता देकर उनके तप संयम में वृद्धि करना, यह महा लाभ का कारण है। छद्मस्थता के कारण से, या काल प्रभाव से इस समय मुनिवरों की विचित्र तरह की प्रकृति एवं आ-चार विचार में अंतर होगया है। परन्तु श्रावकों को इस झगड़े में पड़ने की कुछ भी जरूरत नहीं है। जिनका व्यवहार शुद्ध हो उन सब को गुरू तुल्य जानना। और किसी मुनिवर की तप आदि के प्रभाव से प्रकृति में उष्णता होवे तो उन के कठिन शब्दों को सुनकर बुरा नहीं मानना, क्योंकि उनका अंतःकरण स्वाभाविक ही कोमल होता है। और हित शिक्षा के बचन कटु भी होवें तो उनको कटुक नहीं जानना चाहिये, छः काय के पीहर मुनिवर कदापि किसी का बुरा नहीं चाहते हैं। इत्यादि अनेक तरह से जो साधुओं की भक्ति करते हैं, वे समणो-पासक यानी श्रावक कहे जाते हैं। मुनिराज तो गृहस्थ की सहायता बिलकुल ही नहीं चाहते हैं-सदा अप्रतिबन्ध विहारी रहते हैं, परन्तु इस पंचम काल में सराग संयम है, तथा संहनन आदि की हीनता और मतान्तरों के झगड़े से राग द्वेष बहुत बढ़गया है। इत्यादि कारणों से श्रावक के सहाय बिना मुनिराज का संयम पालना मुशकिल है। ऐसा जानकर मुनिराज के मार्ग को किंचित मात्र भी धक्का न लगे और अपनी भक्ति सधजाय, ऐसी तरह साधू की वत्सलता श्रावक को जरूरही करनी चाहिये।

( १० ) " श्रावक साध्वी की वत्सलना करे "—जिस तरह साधू जी की वत्सलता करने को कहा, उसी ही तरह साध्वी जी की भी वत्सलता श्रावक को करनी चाहिये। विशेष इतना ही है कि महा सतियॉ स्त्री पर्याय की धारक होती हैं, इस लिये गोचरी और विहार आदि प्रसंग में उनके लिये बंदोवस्त करने की बहुत ही आवश्यकता है। और भी साध्वी की विशेष वत्सलता करने की ज़रूरत है। विचारना चाहिये कि हम पुरुष होकर भी संयम को ग्रहण नहींकर सकते है, धन्य है इन सतियों को जो स्त्री जैसी सुकुमाल स्थिति में भी संयम जैसी महा कठिन वृत्ति का निर्वाह करती हैं। शीत, ताप, क्षुधा, तृषा, विहार आदि अनेक परिषह सहन कर तथा दुक्कर तपस्या कर अपना, और सद्बोध के द्वारा जगत, का उद्धार करती है। धन्य है ! धन्य है !! इत्यादि विचार से साधू से भी अधिक मर्यादा युक्त साध्वी की वत्सलता करने का श्रावकों का कर्तव्य है।

(११) "श्रावक श्रावक की वत्सलता करे"—दुनियां, में माता पिता आदि अनेक नाते—सम्बन्ध है, परन्तु सबसे अत्युत्तम नाता स्वधर्मी बन्धुओं का होता हैं। और नाते मतलब से भरे हुये हैं, और कु-मार्ग में खेंच कर लेजाने वाले है, तथा नरक आदि दुर्गति से बचा नहीं सकते है। सच्चा प्रेम तो स्वधर्मी बन्धुओं का ही होता है, कि जो आपस में समय समय पर प्रेरणा करके धर्म करणी निपजाते हैं, ज्ञानादि गुणों की वृद्धि कराते हैं, कु-मार्ग से कुकृत्य से फिजूल खर्च आदि से बचाकर दोनों लोक में सुखी बनाते हैं, हरेक धर्म कार्य में परस्पर एक दूसरे के सहायक होते हैं। इस तरह की हुई स्वधर्मियों की वत्सलता भी बड़ा लाभ का कारण है। देखिये जब चेडा महाराज पर संकट पड़ा, तब १८ देश के राजा मात्र अपना स्वधर्मी बन्धु जानकर अपनी सब सेना लेकर आये, और उनकी सहायता करी। शंख और पोखल जी श्रावक ने भी आपस में एकत्र हो धर्म क्रिया और भोजन भक्ति करी है। अम्बड जी संन्यासी श्रावक बेले बेले पारणा किया करते थे, तब पारने के दिन १०० घर के श्रावक आमंत्रण करते थे कि हमारे यहां

पारणा करने पधारो ! अम्बड जी को वैक्रय रूप बनाने की लब्धि थी, अतः १०० घर पारना करने जाते थे। देखिये श्रावकों का भक्ति भाव कैसा उत्साह वाला था। शास्त्र में कहे हुये उक्त दृष्टांतों को भी अवश्य ध्यान में रखलेना चाहिये। और ज्ञानी, ध्यानी, व्रती, तपस्वी, धर्म के दलाल, तैसे ही अनाथ, गरीब, अपंग, रोगी इत्यादि श्रावकों की सार संभाल विचक्षण एवं सामर्थ्यवाले श्रावक करते हैं। यथाशक्ति यथा योग्य तन धन से सहायता करके संकट निवारते हैं। और भी जितने श्रावक ग्राममें होवें सब मिलकर एक निर्वद्य धर्म स्थान की योजना करते हैं और उसमें नित्यप्रति अष्टाह्निक–पाक्षिक या मासिक पर्व के दिन एकत्र होते हैं। तथा संवर सामायिकादि धर्म क्रिया करते हैं। दो चार विद्वान श्रावक आपस में विरुद्धमतों का पक्ष लेकर चरचा यानी संवाद करते हैं, कि जिसे श्रवण कर दूसरे होशियार होवें, चरचा का काम पड़े तो उत्तर देसकें। अपने ग्राम में या अन्य किसी स्थान में किसी प्रकार के सुधार की जरूरत हो और वह अपने से बन सकता हो तो उसकी तुरन्त ही योजना यानी बन्दोबस्त करते हैं। धर्मोन्नति होने योग्य प्रभावना आदि कार्यों की बारम्बार योजना करते हैं। ज्ञान शाला ( अभ्यास करने के स्थान ) पुस्तक शाला, निर्वद्य औषध शाला आदि जिस किसी तरह स्वधर्मियों की सहायता हो उसी प्रकार की योजना करते हैं। और मार्ग में या किसी भी स्थान में स्वधर्मियों से मिलते हैं वहां अत्यंत नम्रता के साथ जयजिनेंद्र आदि शब्दों से सत्कार करते हैं। जो श्रावक वयोवृद्ध गुण-वृद्ध होवें उनकी सेवा भक्ति गुरू की बुद्धि से साधते हैं। इत्यादि कार्य करे सो श्रावक श्रावक की वत्सलता कही जाती है। साधुओं की भक्ति का योग तो कभी समय पाकर ही बनता है तथा आचार का अंतर होने से बहुत ही विचार के साथ प्रवर्तना पड़ता है, परन्तु स्वधर्मियों की भक्ति तो घर बैठे गंगा है, ऐसा जानकर सहज स्वाभाविक लाभ के अवसर को सुज्ञ श्रावक व्यर्थ नहीं गमाते हैं।

( १२ ) " श्रावक श्राविका की वत्सलता करे "– चारोंही संघके सुधार करने का मुख्य उपाय श्राविका का सुधार है। आनन्दजी आदि

श्रावक भगवंत श्री महावीर स्वामी के पास व्रत धारण कर घर आये और तुरन्त अपनी स्त्री को आज्ञा दी कि जावो तुमभी व्रत धारण कर आवो। धर्म की वृद्धि के लिये किसी शक्ति का उपयोग करना पड़े तो वह भी लाभ काही कारण गिना जाता है। धर्मात्मा दंपत्ती का जोड़ा मिलने से आंतरिक और बाह्यक अनेक सुधार होते हैं। और भी श्राविकाएँ बनाने के लिये कन्याशाला की बहुत जरूरत गिनी जाती है। श्रावक को उचित है कि अपने पुत्र पुत्रियों को साधु साध्वी के दर्शन करने की बारम्बार प्रेरणा करे और वचन पुण्य से सुसंगति मे दृढ़ धर्मी बनावे। और भी जो विधवा, निराधार, अपंग, श्राविका हो—तथा जो उच्च कुल आदि की लज्जा के कारण घर बाहिर निकल नहीं सकती हो—और अपना तथा अपने बच्चों का निर्वाह करने में असमर्थ हो—तथा तपसण, विदुषी, धर्म दलाली करने वाली इत्यादि श्राविकाओं की यथोचित सहायता करके श्रावक साता उपजाते रहते हैं, उनके सत्य शील धर्मकी रक्षा होने योग्य योजना करते हैं। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों की सहायता की बहुत आवश्यकता है।

( १३ ) " श्राविका साधुकी वत्सलता करे "—साधु भक्ति के कितनेक कार्यों मे श्रावक की अपेक्षा श्राविका अधिक भाग्य शालिनी होती हैं। क्योंकि आहार पाणी औषध आदि बहुत से पदार्थ साधु के काम में आने योग्य गृहस्थों के घरों में गृहणी के ही स्वाधीन होते हैं। इसलिये साधु वत्सलता की मुख्य अधिकरिणी एक नय से श्राविका ही गिनी जाती हैं। जैसे शास्त्र में श्रावक को श्रमणो पासक कहा है, तैसे श्राविका को भी श्रमणोपासिका कहा है। इस लिये श्राविका को उचित है कि साधु को खपने योग्य वस्तुओं की जान कारी कर लेवें। जैसे लवण आदि जो सचित सजीव होते है, सो अग्निके या लिम्बू आदिक रसके संयोग से अचित होजाते है। वे साधु के औषधी आदि के काममें आजाते है। ऐसी जानने वाली जो श्राविका होगी वह कभी घरके कार्यों के निमित्त अचित्त हुई लवण आदि वस्तुओं को बचाकर सूजती रख लेगी, जो कभी अंतराय टूटे तो औषध दान देकर महा लाभ की भागी बनेगी। तैसे ही अग्नि एवं राख आदि के संयोग से पाणी भी अचित्त होता है, और ऐसा प्रसंग

गृहस्थ के घर में बहुधा बनता है, ऐसे पानी को व्यर्थ जानकर फेंक देते हैं। परन्तु जो श्राविका जानकार होती है वह उसे भी संग्रह कर यत्ना से रखती है, अन्तराय टूटने से पानी जैसे उत्तम दान की भी दातार बन जाती है। क्योंकि आहार से भी अधिक पानी की आवश्यकता होती है। तैसे ही कितनीक वनस्पति भी कितनेही प्रयोगों से अचित्त होती है। जैसे अंबरस, खरबूज़ा (छिलका और बीज निकाले बाद) केले (पके हुये) चटनी (बनाये पीछे एक मुहूर्तबाद) आदि की जो जानकार होवेगी कि यह वस्तु साधुओं के उपयोग में आती है, तो समय पर दान का लाभ ले सकेगी। कितनी ही विदुषी श्राविकाएँ संयम से चलित मुनि को भी पुनः स्थिर कर सकती हैं, जैसे नागला बाई ने अपने पति मुनि भवदेव को स्थिर कर दिया था। ऐसा जो आहार पानी वस्त्र पात्र औषध पथ्य आदि प्रतिलाभ कर और व्याख्यान आदि श्रवण कर एवं व्रत प्रत्याख्यान कर, अनेक तरह से श्राविका साधू की वत्सलता करती है।

(१४) "श्राविका साध्वियों की वत्सलता करे" —श्राविकाओं का और साध्वियों का तो जोडा ही है, जैसा साधू और श्रावक का। जैसी वत्सलता साधूकी करनी बताई है, वैसी ही वत्सलता साध्वियों की भी करनी चाहिये। बल्कि स्त्री पर्याय के कारण साधू से भी अधिक वत्सलता साध्वियों की कर सकती है। कितनेक ऐसे कारण हैं कि जो स्त्रियोंके स्त्रियाँ ही जानती हैं, उन कारणों का समाधान यथोचित रीति से श्राविका ही कर सकती है। और आहार विहार विचार आदि कार्यों में यथोचित सहायता कर शांति उपजानी चाहिये। छद्मस्थता के कारण किसी की प्रकृति तेज या विपरीत हो, तथा कुछ आचार विचार में फरक हो तो उनकी निंदा एवं अपचेष्टा कदापि नहीं करना। सब तरह शांति उपजाकर उनके मनको विश्वस्त करदेना कि यह श्राविका एकान्त हमारे हित की ही चाहने वाली है। फिर यथावसर उनको नम्रता युक्त हित शिक्षण देने से बहुत अच्छा सुधार होना संभव है। ऐसी अनेक युक्तियों से श्राविका साध्वियों की वत्सलता करती है।

(१५) "श्राविका श्रावक की वत्सलता करे'—अपने पति यदि श्रावक होवें तो फिर सोना और सुगन्ध दोनों का संमिलन है। एकतो पतिव्रता की दृष्टि से पति भक्ति करने की आवश्यकता थी ही और दूसरे श्रावक होने पर संवर सामायिक आदि व्रत, उपवास आदि तप, सचित्त शील व्रत आदि नियम, इत्यादि धर्म करणी में उनको मुँहपति गुच्छकादि उपकरणों से तथा तपस्या मे उष्ण पाणी और वैयावच्च आदि यथोचित सेवा से साता उपजावे। और अन्य भी जो कोई सम्यक दृष्टि एवं व्रत धारी श्रावक होतो उसको पिता और भ्राता की बुद्धि से वत्सलता करे, अपने घर आवें तो जैसे शंख श्रावक की स्त्रीने पोखल जी श्रावक को तिखुत्ता के पाठ से सविधि वंदना करी, आसन आदि का आमंत्रण दिया, तैसे ही विचक्षण श्राविका वत्सलता करती है। अपने घरमें श्रावक के योग्य आहार, पानी, औषध, पथ्य, वस्त्र जो होवे उसका आमंत्रण करे। और भी व्रत तप नियम आदि में यथा शक्ति यथोचित सहायता करे। इस प्रकार धर्म तप की वृद्धि करने वाली श्राविका, श्रावक की वत्सलता करती है।

(१६) "श्राविका श्राविका की वत्सलता करे"—अन्य संसारी वहिनें तो मतलब की होती हैं। सच्ची हित कारिणी वहिन तो श्राविका ही मानी गई है। स्वधर्मियों की भक्ति, विना पुण्य के नहीं मिलती है—इसलिये उत्तम श्राविकाएँ आपस में हिल मिल कर रहती है, परस्पर निंदात्मक एवं दुःखोत्पादक वचनोच्चारण एवं वर्तन कदापि नहीं करती है। श्रावकों की तरह श्राविकाओं का भी एक धर्म स्थान अलग होना चाहिये। उसमें नित्यप्रति तथा अष्टमी पाक्षिक को सब श्राविकाएँ एकत्र होवें और विदुषी श्राविकाओं को सद्बोध के द्वारा सबको संसार व्यवहार में एवं धर्म मार्ग में सविनय शांतभाव से प्रवर्तने की रीति बतानी चाहिये—पँचरंगी कर्मचूर आदि तपश्चर्या करने की रीति भी बतानी चाहिये—पतिव्रता के कार्यों का शिक्षण देना चाहिये—गर्भाशय से लेकर अपनी संतति के पालन पोषण एवं धर्म शिक्षण आदि के कार्य समझाने चाहिये। तथा अनाथ, विधवा, अपंग, निराधार, ग़रीब, तपसण आदि जो कोई श्राविका होवें तो उनकी सहायता आदि का प्रबन्ध भी समर्थ श्राविकाओं को करना उचित है।

इत्यादि रीति से श्राविका, श्राविका की वत्सलता करती है।

( १७ ) चारोंही संघ आपस में मिलकर पूरी पूरी वत्सलता करते हैं। कहा है " जिसके घरमें एका, उसका घर देखा "। ये चारोंही तीर्थ श्री तीर्थंकर भगवंत के स्थापन किये हुये हैं। सब जैन एकही धर्म रूप घर में रहते हैं, अतएव यदि चारोंही संघ यथोचित रीति से संगठित होकर परस्पर एक दूसरे की सहायता एवं धर्मोन्नति करें तो फिर देखो वर्तमान समय में परम पवित्र जैन धर्म की कैसी उन्नति होती है ? शासनाधिपति चौवीस वें तीर्थंकर श्री महावीर स्वामी जब छद्मस्थ अवस्था में ग्रामानुग्राम विचरते थे, उस समय साढ़े बारह वर्ष में फक्त एकही बार गोदुहासन से ध्यानस्थ बैठे हुओं को मात्र दोघड़ी के लिये निद्रा का झोंका आगया था, जिसमें दश स्वप्न देखे। उसमें एक स्वप्न दो स्फटिक रत्नों की माला का देखा, उसका अर्थ स्वयं भगवंत ने फरमाया कि मेरे शासन में साधू और श्रावक दोनों ही रत्नों की माला जैसे निर्मल होंगे। इस उल्लेख पर से अपने को बहुत कुछ उपयोगी भाव ग्रहण करने का है। साधु और श्रावक दोनों का जोडा है—अर्थात् आपस की सहायता से दोनों बहुत अधिक धर्म वृद्धि का कार्य कर सकते हैं। कौन कर सकते हैं ? वे कर सकते हैं, जिनका हृदय स्फटिक रत्न का जैसा निर्मल शुद्ध हो और जो माला के दानों के समान एकत्र रहते हों। ऐसे साम्य से रहने वाले ही वस्तुतः धर्म को दिपा सकते हैं। यह अपने अधिपति की आज्ञा ध्यान में रखकर, चारोंही संघ को एकत्र होकर, निर्मल मन से यथाशक्ति धर्म की अभिवृद्धि करनी चाहिये।

## संघ वत्सलता के लिये सद्बोध।

गोयमा ! इमे जीवा आयरीयपडिणीया, उवज्झाय पडिणीया, कुल पडिणीया, गण पडिणीया, संघ पडिणीया, आयरियउवज्झायाण—अयसकरा—अवन्नकरा-अकित्तिकरा-बहूहिं असब्भावुब्भावणाहिं मिच्छत्ताभिणिवेसेहिय अप्पाणवा, परवा, तदुभयवा, वुग्गाहेमाणा, वुप्पाए माणा, बहुहिं वासाइं सामण परियाग पाउणति २ त्ता, तस्स ठाणस्स अणालोइय पडिकंता काल मासे काल किच्चा अण्णयरेसु देव किब्बिसियेसु उववत्तारो भवति।

*भगवति सूत्र—शतक ९ उद्देश ३३*

अर्थ—भगवंत श्री महावीर स्वामी फरमाते हैं कि अहो गोतम ! जो आचार्य, उपाध्याय, कुल, गण, या संघ का प्रत्यनीक-वैरी होता है तथा इनका अपयश करने वाला-अवर्णवाद बोलने वाला-अपकीर्ति करने वाला-असद्भाव यानी मनसे खोटा चिंतने वाला होता है वह अभिनिवेशक मिथ्यात्व का उपार्जन करता है और अपनी आत्मा एवं दूसरों की आत्मा को संसार समुद्र में डुबाता है-विडम्बना में डालता है। वह जीव संयम व्रत रूप उत्कृष्ट करणी भी करे, किन्तु पूर्वोक्त पापोंकी आलोयणा नहीं करे एवं प्रतिक्रमण ( प्रायश्चित ) नहीं करे तो आयुष्य पूर्ति के अनन्तर किलविषी देवों ( देवताओं में चंडाल जैसे देव ) में जाकर उत्पन्न होता है। और कितनेक तो वहां से आगे भी अनंत संसार में परिभ्रमण करते हैं।

समवायांगजी सूत्र में तीस महामोहनीय कर्म के बोल हैं, उन में कहा है कि—तीर्थंकर के अवर्णवाद बोले, तीर्थंकर प्ररूपित धर्म के अवर्ण वाद बोले, आचार्य उपाध्याय की सेवा-भक्ति नहीं करे, चारों ही तीर्थ में भेद ( फूट ) डाले, इत्यादि कार्य करने से महामोहनीय कर्म का बन्ध होता है-अर्थात् ७० क्रोड़ा-क्रोड़ी सागरोपम तक सम्यक्त्व की प्राप्ति नहीं होती है। महाशयो ! जरा इस बात को विचारिये कि इस समय सम्प्रदायों और गच्छों के पारस्परिक संघर्ष के कारण महामोह-नीय कर्म का बन्ध कितना होता होगा ? एकमत के अनेक मतान्तर करके एकही पक्ष को सच्चे मानने वाले क्या पक्षाग्रही नहीं हैं ? और कितनेक तो बढ़ते बढ़ते दूसरे पक्ष धारियों को भगवान के चौर तक कहने में तथा दान मान की अन्तराय देने में भी संकोच नहीं करते हैं। अब सोचिये कि क्या दूसरे पक्ष में कोई सम्यक् दृष्टि नहीं होगा ? कोई ज्ञानी ध्यानी तपस्वी संयमी नहीं होगा ? तीर्थंकर की आज्ञाका किंचित् भी आराधक न होगा ? इन बातों का पूर्ण निश्चय करने वाला कौन सर्वज्ञ है ? जो लोग प्रति पक्ष के धर्मावलम्बियों की काट करते हैं, * वे

---

* शमदम का पता भी नहीं वैराग्य कहा है,
संसार के भोगों में अधिक प्रीति वहा है।—

क्या तीर्थंकर के मार्ग की काट नहीं करते हैं, आचार्य उपाध्याय की निंदा नहीं करते हैं? और जो करते हैं तो फिर क्या उनके महा मोहनीय कर्म का बन्ध नहीं होता है? किलविप में नहीं जावेंगे? अजी! भगवंत ने तो हिंसक के प्रति भी दानका निपेध करने वाले को अन्तराय कर्म का बाँधने वाला कहा है, तो फिर संयमी तपस्वी धर्मात्माओं को दान देने का निपेध करने वाले को क्या अन्तराय कर्म का बंध नहीं होता होगा? अफसोस अफसोस!! * यह बात याद आते ही हृदय काँप उठता है, रोमांच हो जाता है। प्रभु! यह है मोक्ष प्राप्त करने के साधक तीर्थंकरों के भक्त हमारे चारोंही संघकी दुर्दशा! आश्चर्य है कि धन कुटुम्ब त्याग कर, शिर और पैरों से नंगे रहकर, घर घर से मांगे हुये टुकड़ों पर निर्वाह करने वाले, ऐसी दशा तक पहुंच कर भी अभिमान का पराजय नहीं कर सके? अनशन आदि दुकर तप, शीत तापादि दुकर परिसह, लोच विहारादि अनेक कष्ट उठाकर, और सिंहके समान गर्जना करके राग द्वेषादि जिन जिन बातों का निपेध करते हैं, उनही शत्रुओं के हाथों आप कट मरते हैं! अर्थात् चारोंही तीर्थों में फूट पैदा कर अपने अपने पक्ष को मजबूत करने में ही धर्मोन्नति एवं मोक्ष की प्राप्ति समझते हैं। और अपने इनही कर्तव्यों से दिन ब दिन हीन स्थिति को प्राप्त होते हुये पवित्र धर्म को देख करे भी नहीं संभलते हैं। दयानिधे! कृपया इन्हें सुमति प्रदान

---

*दरपरदा कपट रखते हैं इखलास अया है,*
*सत् प्रेम परस्पर नहीं कैसा यह समा है।*
*अतर हीका साधन तो पुरुषों से छुडाया,*
*धर्मके धब्बे ने तिलक कोही चढ़ाया।*
* *शास्त्र का है प्रमाण पड़ता नहीं कोई,*
*क्या अर्थ है तपका यह समझता नहीं कोई।*
*जो नेम है मन्तव्य बरतता नहीं कोई,*
*इस नफ्स को हा कैद में करता नहीं कोई।*
*जो सन्त के व्रतों की लिख आये हैं बड़ाई,*
*अधेर है उनको बताते हैं कसाई।*

कीजिये, ताकि धर्मोन्नति के लिये अग्रसर हों।

अहो आत्म सुखार्थी मुनिवरो तथा श्रावको! अब आपको गडरिया प्रवाह रूप चलती हुई जगत् रूढ़ि की तरफ दृष्टि देनी ही नहीं चाहिये। अपने को तो श्री तीर्थंकर भगवान की आज्ञा, जिसके आराधने से अपनी आत्मा को सुखकी प्राप्ति होती है, उसकी ओर ही लक्ष देने की आवश्यकता है। जो शास्त्र न्याय के बिना कपोल कल्पित बातें बनाकर कुपक्षी एवं कदाग्रही बनाते हैं, वे लोगों को महा मोहनीय कर्म के बन्धन में डालते हैं, ऐसे उपदेश कों के उपदेश की तरफ लक्ष देना ही नहीं चाहिये—किसी प्रकार के झगड़ों में पड़ना ही नहीं चाहिये। निष्पक्ष बुद्धि से शास्त्र के द्वारा निर्णय करके तथा उसेही धारण करके यथाशक्ति प्रवृत्ति करो, परन्तु किसी पर निंदा तथा आक्षेप वगैरह करने की कुछ भी ज़रूरत नहीं। अपने को जो सत्य मालूम हो उसी पर अवलम्बित रहो और महा पाप में डूबती हुई अपनी आत्मा को बचावो।

जैसे राजाओं के यहाँ बहुत सी सेनाएँ होती हैं। उनका एकत्र समावेश न होता देख तथा बल बुद्धि आदि में अंतर देख, अलग अलग रिसाले करते हैं और वे सब रिसाले अलग रहते हैं। अपने कपतान (मालिक) के हुक्म के अनुसार कवायद वगैरह करते हैं। राजाकी नोकरी बजाते हैं। वे विभिन्न वर्दियों में और रीति नीतियों में रहे हुये रिसाले एकही राजा के अंग रूप गिने जाते हैं, अर्थात् सब एकही राजा का हुकम बजाते हैं। और परचक्री आदि का प्रसंग प्राप्त होने पर सर्व रिसाले उसपर चढ़ाई कर जाते हैं। सभी रिसाले वाले अपने पक्ष के सभी रिसालों का रक्षण करना तथा प्रति पक्षियों का क्षय करना चहाते है। और परस्पर एक दूसरे की पूर्णतया सहायता करके अपने मालिक की फतह करते है।

इसी दृष्टान्त के अनुसार महाराजा तो श्री महावीर स्वामी हैं और उनकी सेना साधु साध्वी श्रावक श्राविका है। इन चारों संघ का लाखों का समूह होने के कारण, काल के प्रभाव से एकत्र रहना न देखकर, रिसाले रूप अलग अलग सम्प्रदायों तथा गच्छों की स्थापना कीगई है। उनके

कितनेही आचार विचारों में और लिंग में किंचित मात्र अंतर है, परन्तु हैं सबके सब एकही महाराज श्री महावीर स्वामी के सैनिक। इसलिये सब सम्प्रदायों का कर्तव्य है कि परचक्र रूप पाखंड को हटाने के लिये सब एकत्र रहकर पर्यत्न करें। आपस में एक दूसरे सम्प्रदाय की कुशल चाहवें और समय पर परस्पर की सहायता करके महावीर के शांसन की फतह करें।

जैसे सेना के सुभट सब एक से नहीं होते हैं, विचित्र स्वभाव और विचित्र गुण के धारक होते हैं, तैसे ही श्री वीर प्रभू के चारों ही संघ में भी विचित्रता प्रतिभासित होती है। कोई ज्ञानी हैं, वे ज्ञान प्रसार आदि से धर्म दिपाते हैं। कोई तपस्वी हैं, वे विचित्र प्रकार के दुक्कर तप करके धर्म दिपाते हैं। कोई वैयावच्ची हैं, वे वैयावृत्त द्वारा सब को साता उपजाकर धर्म की वृद्धि करते है। ऐसे ही किसी में कौनसा तो किसी में कौनसा, यों एक दो चार आदि गुण सब में ही है। पूर्णतः निर्गुणी कोई भी नहीं है। केवल अपने को तो समयानुसार शुद्ध व्यवहार देखने की ज़रूरत है। बाकी जितने गुण जिस में ज़्यादा होंगे वे उसकी आत्मा को सुख कर्ता होंगे। और अल्प ज्ञानी अल्प क्रियावंत जितना करेंगे उतना पावेंगे, दूसरों को बीच में पड़ने का क्या अधिकार है? क्या तीर्थंकर भगवंत के हजारों साधु सतियों का एकसा ही आचार विचार था? क्या एक समय वह नहीं हुआ था कि श्रेणिक राजा और चेलना राणीका रूप देख कर प्रायः सभी साधु सतियों ने नियाणा कर दिया था? आश्चर्य है कि–ऐसे ऐसे लेख शास्त्रों में मौजूद होते हुये भी जो धर्म को नष्ट भ्रष्ट करदेने वाले निंदा और आक्षेप आदि कारणों से नहीं बचते हैं, उनकी क्या गति होगी, सो विचारिये!!

सुयगडांग सूत्र के दूसरे श्रुतस्कंध के सप्तम अध्याय में देखिये—

भगवचण उदाहु–आउस तो उदगा! जे खलु समणं वा, महाणवा, परि भासेइ मित्ती मन्नति, आगमिता णाण, आगमिता दसण, आगमिता चरित, पावाण कम्माण अकरणयाए, सेखलु परलोग पलिमथाए चिटइ। जे खलु समण वा, महाणवा, णोपरिभासइ मिति मन्नति आगमिता–

णाणं, आगमिता दंसणं, आगमिता चरित्तं, पावाणं कम्माणं अकरणयाए, से खलु परलोग विसुद्धीए चिट्ठइ ॥ ३६ ॥

अर्थात्—भगवंत श्री गौतम स्वामी फरमाते हैं कि—अहो आयुष्मान् उदक ! जो शास्त्रोक्त क्रिया अनुष्ठान के करने वाले समण ( साधू ) अथवा माहण ( श्रावक ) की निंदा करता है, वह मुक्ति के दाता सम्यक ज्ञान, सम्यक दर्शन एवं सम्यक चारित्र का भी निंदक होता है। यदि वह निंदक सब पाप कर्म का त्यागी होवे तो भी परलोक का विराधक होता है—अर्थात् पूर्वोक्त ज्ञानादि गुणों की विराधना करके परभव में अनेक जन्म मरण करता है। [ यह तो निंदा का फल कहा। अब गुणग्राहक आश्रित कहते हैं। ] जो महा सत्यवंत पुरुष, रत्नाकर समुद्र जैसे गंभीर साधू और श्रावक की विलकुल ही निंदा नहीं करता है एव सर्व जनों के साथ मैत्री भाव का पोषण करता है, वह सम्यक् ज्ञान, सम्यक् दर्शन सम्यक् चारित्र को यथोक्त शुद्ध पालता हुवा एवं सर्व पाप कर्म का त्याग करता हुआ परलोक में विशुद्ध पदधारी होता है—अर्थात् पूर्वोक्त गुणों की आराधना करके परलोक में निर्मल कुल आदि में जन्म लेता है—निर्मल धर्म की आराधना करता है—निर्मल देव लोक और मोक्ष के सुखका भोक्ता होता है।

भव्यो ! अपने परम गुरू श्री गौतम स्वामी जी महाराज के इन बचनों पर जरा लक्ष्य दीजिये ! संयम तप व्रत नियम आदि करणी करके व्यर्थ नहीं गमाइये। गुणानुरागी बन कर गुणों को ग्रहण कीजिये। आप जो गुण दूसरों की आत्मा में प्रविष्ट किये चाहते हो, उन गुणों को पहिले अपनी ही आत्मा में प्रविष्ट कीजिये और बराबर पालिये, जिससे आपको इच्छित सुख मिले।

अहो जिनेश्वर के अनुयायी महाशयो ! चारोंही तीर्थ परस्पर एक दूसरे के गुण ग्रहण करो, गुणानुवाद करो, हरेक की उन्नति के उपायों की योजना करो, अमल में लेने का उपाय करो, सबको सुख उपजावो, तन—धन—विद्या—ज्ञान जो कुछ शक्ति अपने पास हो वह सब कुछ संघ को अर्पण कर संघ के दासानुदास बनो; क्योंकि यही सच्ची स्वामी वत्सलता

है ! ! बाकी और जो छः काय का संहार कर, धामधूम कर, तंगम तंगा पेट भर, अनाचार की वृद्धि करते हैं, वे स्वामी वत्सल तो पेटार्थियों-अज्ञानियों के ही मानने योग्य हैं। धर्मात्मा लोग ढोंग में धर्म कदापि नहीं मानते हैं।

जो उपरोक्त रीति के अनुसार स्वामी वत्सलता यानी संघ भक्ति करने के लिये अगर चारों ही तीर्थ अब भी तह मन से प्रवृत्त हो जायँ तो, मै निश्चय के साथ कहता हूं कि-यह परम पवित्र धर्म, पुनः पूर्ण प्रकाशी बन जाय और हम परमात्म पद का मार्ग प्राप्त करें।

—"तीर्यते संसारसागरो येन स तीर्थ."

अर्थात्—संसार से निस्तार करें-जन्म मर्णादि दुःख से मुक्त करें—और जो आत्मा को परमात्मा बनावें, वे ही तीर्थ कहे जाते हैं। इसलिये परमात्म मार्गानुसारी को तीर्थ ( साधू साध्वी श्रावक श्राविका ) की भक्ति जरूर ही करना चाहिये।

यह संघ भक्ति, ज्ञान के अभ्यासी ही कर सकते हैं-इसलिये ज्ञान का स्वरूप दर्शाने की इच्छा रखता हुआ यह प्रकरण पूर्ण करता हूँ।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋपिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋपिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का
"संघवत्सलता" नामक अष्टम प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण–नौवाँ

## " ज्ञान–उपयोग "

*" उपयोगो लक्षणम्– "*

" तत्वार्थ सूत्र "




जीवका लक्षण ही उपयोग है, अर्थात् जो उपयोग युक्त होता है उसे ही जीव कहा जाता है। उपयोग विना की वस्तु जड़ यानी अचैतन्य गिनी जाती है, इसलिये आत्मा निश्चय नय से पूर्ण रूपेण विमल और अखंड जो सकल प्रत्यक्ष रूप केवल ज्ञान है, तत् स्वरूप ही है। परन्तु वही आत्मा व्यवहार नय से अनादि कालीन कर्म बंध से आच्छादित होने के कारण निरुपयोग जड़ जैसा हो रहा है। तदपि इसकी जो ज्ञान सत्ता है वह, कर्मो की हीनता एवं अधिकता के कारण हीन एवं अधिक हुआ करती है, अतएव " सद्विविधोऽष्टचतुर्भेदः " इस सूत्र से ऐसा बोध किया है कि आत्मा में जो उपयोग लक्षण है, उस के दो भेद अथवा आठ और चार यों बारह भेद होते हैं। इन बारह उपयोगों का अत्र संक्षिप्त वर्णन किया जाता है।

उपयोग के दो प्रकार हैं, साकार और अनाकार। ज्ञान, साकार उपयोग गिना जाता है, क्योंकि ज्ञान पदार्थाकार होकर ही पदार्थों को प्रति भासित करता है। तथा अकारादि अक्षरों को भी श्रुत ज्ञान कहा जाता है, और इस लिये ही ज्ञान उपयोग को सविकल्प कहा है। क्यों–कि वस्तु को जानने से उसके स्वभाव दर्शन की मन में अभिलाषा होती है। उस अभिलाषा का निराकरण करने वाला–निश्चय करने वाला दर्शन उपयोग है, जिसके द्वारा जानी हुई वस्तु के गुण स्वरूप स्वभाव का अंतःकरण में प्रति भास होता है–विकल्प मिट जाता है। इस लिये दर्शन उपयोग को निर्विकल्प उपयोग कहा है, वह निराकार है।

प्रथम साकार ज्ञानोपयोग के भेद कहते हैं–

*णाण अट्ठ वियप्पं मई , सुई ओही अणाण णाणाणि ।*
*मण पज्जव केवलमवि , पच्चक्ख परोक्ख भेयच ॥*

–द्रव्यसंग्रह

अर्थ—ज्ञान के आठ भेद हैं–१ कुमति २ कुश्रुति ३ और कुअवधि ( विभंगावधि )। ये तीन अनादि मिथ्यात्व के उदय के वश विपरीत अभिनिवेशिक रूप ज्ञान होने से अज्ञान कहे जाते हैं। इन में के प्रथम दो ( मति और श्रुति ) अज्ञान तो संसारी जीवों के अनादि सम्ब-न्धी हैं, अर्थात् जब जीव निगोद स्थल में अव्यवहार राशि में था, तब भी इन दोनों अज्ञानों से सहित था। और वहां से निकल कर एकेन्द्रिय, विकेन्द्रिय असन्नी तिर्यंच पञ्चेन्द्रिय में मिथ्यात्व पर्याय से रहे, वहां तक भी येही दोनों ज्ञान सहचारी होते हैं। कभी विशेष क्षयोपशमता से, सन्नी पञ्चेन्द्रिय मनुष्य एवं तिर्यंच में और देव एवं नर्क में जन्म से भी विभंगावधि होता है।

## मति ज्ञान

विपरीताभिनिवेश का अभाव होने से, मति ज्ञानावरण वाली प्रकृतियों का क्षयोपशम होने से, तथा वीर्यान्तराय के क्षयोपशम से, और वहिरंग पांच इन्द्रिय तथा मन के अवलम्बन से, मूर्त और अमूर्त वस्तु को एक देशेन विकल्पाकार रूप परोक्ष भाव से अथवा

सांव्यवहारिक ( प्रवृत्ति और निर्वृत्ति रूप व्यवहार से ) रूप प्रत्यक्ष भाव से जो जानता है उसे मति ज्ञान कहते हैं। इसके दो भेद हैं, श्रुत निश्रित और अश्रुत निश्रित। इस में श्रुत निश्रित के दो भेद हैं, चक्षु इन्द्रिय और मन। ये दोनों सामने जाकर पदार्थों को ग्रहण करते हैं, इस लिये उसे अर्थावग्रह कहते है। और शेष चार इन्द्रियों के पास पुद्गल स्वयं आकर उपस्थित होते है तथा गृहीत होते है, इस लिये इसे व्यंजनावग्रह कहते हैं। २ अश्रुत निश्रित के चार भेद है–(१) विना देखी विना सुनी बात तत्काल बुद्धि से उत्पन्न होवे सो "उत्पातिकी बुद्धि" ( २ ) गुरू आदिक विद्वानों की भक्ति करने से जो बुद्धि उत्पन्न होवे सो "वैनियिकी बुद्धि" ( ३ ) कार्य करते करते जो कार्य सम्बन्धी चतुरता होती है सो "कम्मिया बुद्धि" और ( ४ ) ज्यों ज्यों वय वृद्धिंगत होती है त्यों त्यों बुद्धि की वृद्धि होती जाती है सो "प्रणामिया बुद्धि"। ये सब मति ज्ञान के भेद हैं।

## ( २ ) श्रुत ज्ञान।

श्रुत ज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम से, नो इन्द्रिय के अवलम्बन से, प्रकाश और अध्यापक आदि सहकारी कारणों के संयोग से, लोक तथा अलोक की व्याप्ति रूप ज्ञान से, जो मूर्त तथा अमूर्त वस्तुओं को अस्पष्टतः जानता है, उसे परोक्ष श्रुत ज्ञान कहते हैं। और विशेष यह है कि–शब्दात्मक ( शब्दरूप ) जो श्रुत ज्ञान है, वह तो परोक्ष है ही तथा स्वर्ग मोक्ष आदि बाह्य विषयों का बोध करने वाला विकल्प रूप जो ज्ञान है वह भी परोक्ष है। और जो अभ्यन्तर में सुख दुःख से उत्पन्न होने वाला विकल्प है, अथवा मै अनंत ज्ञानादि रूप हूँ इत्यादि जो ज्ञान है, वह किंचित् परोक्ष है। और जो भाव श्रुत ज्ञान है, वह शुद्ध आत्मा के अभिमुख होने से सुख संवित् ( ज्ञान ) स्वरूप है, और वह निजात्म ज्ञान के आकार से सविकल्पक है, तो भी इन्द्रिय तथा मन से उत्पन्न जो विकल्प समूह है, उनसे रहित होने के कारण निर्विकल्पक है, और अभेद नय से वही आत्मा 'ज्ञान' इस शब्द से कहा जाताहै। यह निरागी चारित्री के विना अन्य को नहीं होता है। यद्यपि यह केवल ज्ञानी की अपेक्षा तो परोक्ष

है, तथापि संसारियों को ज्ञायक ज्ञान की प्राप्ति न होने से क्षायोपशमिक होने पर भी प्रत्यक्ष ही कहलाता है। इस श्रुत ज्ञान के दो भेद हैं– ( १ ) "अग प्रविष्ट" जो सर्वज्ञ सर्वदर्शी अर्हंत भगवान् ने परम शुभ तीर्थंकर नाम कर्म के प्रभाव से, तादृश स्वभाव होने के कारण से कहा है उसी को अतिशय अर्थात् साधारण जनों से विशेपता युक्त और उत्तम ज्ञानसंपन्न गणधरोंने जो कुछ कहा है, वही अंग प्रविष्ट श्रुत ज्ञान है। इस के बारह प्रकार हैं। अर्थात् गणधर भगवान् ने इस अंग प्रविष्ट श्रुत ज्ञान को बारह प्रकरणों में विभक्त किया है, जो आचारांगादि बारह अंग कहलाते हैं। ( २ ) अनग प्रविष्ट। गणधरों के अनन्तर होने वाले अत्यन्त विशुद्ध आगमों के ज्ञाता, परमोत्तम ज्ञानशक्तिसंपन्न आचार्यों ने अल्पायु क्षुद्रसंहनन धारी अल्प शक्ति वाले शिष्यों के अनुग्रहार्थ जो ग्रन्थ निर्म्माण किये हैं, वे सब उववाई आदि उपांग, छेद और मूल, अंग-बाह्य हैं। सर्वज्ञ रचित होने के कारण तथा ज्ञेय वस्तु की अनन्तता के कारण मतिज्ञान की अपेक्षा श्रुत ज्ञान महान विषयों से संयुक्त है, और श्रुत ज्ञान महान् विषयों वाला होने के कारण, जीवादि पदार्थों का अधिकार करके प्रकरणों की समाप्ति की अपेक्षा अंग और उपांग आदि नाना भेदों वाला है। और भी सुख पूर्वक ग्रहण, धारणा तथा विज्ञान के निश्चय प्रयोगार्थ श्रुत ज्ञान के नाना भेद हैं। यदि कभी ऐसा न होतो समुद्र तैरने के सदृश उन पदार्थों का ज्ञान होना ही दुःसाध्य हो जाय। इसलिये ही अंग तथा उपांग, कालिक तथा अकालिक, अध्ययन तथा उद्देशों द्वारा नाना रूप से श्रुत ज्ञान का वर्णन किया गया है।

*—पज्जय अक्खर सघणा, पडिवति तहय अणुओगो।*
*पाहुड पाहुड पाहुड, वत्थु पुव्वाय ससमासा॥*

अर्थात्–१ ज्ञान के एक अंश को "पर्याय श्रुत" कहते हैं * २ दो तीन आदि विशेष अंशों को "पर्याय समास श्रुत" कहते हैं ३ अकारादि एक अक्षर को जानना सो "अक्षर श्रुत" है, ४ अनेक

* "अक्खरस्स अणत भागो उघाडिओ भवइ" अर्थात् निगोदिये जीव के अक्षर का अनतवाँ भाग उघाड़ा होता है।

अक्षरों को जानना सो "अक्षर समास" श्रुत है ५ एक पदका ज्ञान सो "पद श्रुत" ६ अनेक पदोंका ज्ञान सो "पद समास श्रुत" ७ एक गाथा का जानना सो "संघात श्रुत" ८ अनेक गाथाओं का जानना सो "संघात समास श्रुत" ९ गाथा का अर्थ जानना सो "प्रतिपत्ति श्रुत" १० गति जाति आदि विस्तार से जानना सो "प्रतिपत्ति समास श्रुत" ११ द्रव्यानुयोगादि में के एक योग को जाने सो "अनुयोग श्रुत" १२ दो तीन चार अनुयोगों को जाने सो "अनुयोग समास श्रुत" १३ अंतर्वर्ती एक अधिकार को जाने सो "प्राभृत-प्राभृत श्रुत" १४ अंतर्वर्ती अनेक अधिकारों को जाने सो "प्राभृत-प्राभृत समास श्रुत" १५ एक अधिकार को एक ही रूप से जाने सो "प्राभृत श्रुत" १६ एक अधिकार को अनेक रूप से जाने सो "प्राभृत समास श्रुत" १७ पूर्व की एक वत्थू जानना सो "वस्तु श्रुत" १८ पूर्व की अनेक वस्तु जानना सो "वस्तु समास श्रुत" १९ एक पूर्व जानना सो "पूर्व श्रुत" २० दो आदि चौदह पूर्व जानना सो "पूर्व समास श्रुत" २१ दृष्टिवाद की एक वत्थू जानना सो "दृष्टि वाद श्रुत" २२ और संपूर्ण दृष्टिवाद जानना सो "दृष्टिवाद समास श्रुत"। ये श्रुत ज्ञान के २२ भेद हैं। ऐसे श्रुत ज्ञान के अनेक भेद जानना।

## मति और श्रुत में भेद।

मति और श्रुत ज्ञान में भेद इतना ही है कि-(१) मति ज्ञान तो इन्द्रिय तथा अनिन्द्रिय (मन) को निमित्त मान कर आत्मा के ज्ञेय (जानने के) स्वभाव से उत्पन्न होता है। इस लिये यह पारणामिक भाव है। और श्रुत ज्ञान मति पूर्वक एवं आप्त के उपदेश से उत्पन्न होता है। (२) उत्पन्न होकर जो नष्ट नहीं हुआ है ऐसे पदार्थ का केवल वर्तमान काल में ग्राहक तो मति ज्ञान है। और श्रुत ज्ञान तो त्रिकाल विषयक है। जो पदार्थ उत्पन्न हुआ है, अथवा उत्पन्न होकर नष्ट होगया है, अथवा उत्पन्न ही नहीं हुआ-भविष्य में होने वाला है, अथवा नित्य है, उन सबका ग्राहक श्रुत ज्ञान है। बस इतना ही भेद इन दोनों में है।

वैसे तो "द्रव्यस्य सर्व पर्य्यायेषु" इस सूत्रानुसार, मति और श्रुत ज्ञान के धारक, द्रव्य की सब पर्यायों को जानते हैं—श्रुत केवली कहे जाते हैं। ये दोनों ही परोक्ष ज्ञान है।

## (३) अवधि ज्ञान।

अवधि ज्ञानावरणी कर्म के क्षयोपशम से मूर्त वस्तु को जो एक देश प्रत्यक्ष द्वारा सविकल्प जानता है, वह अवधि ज्ञान है। यह अवधि ज्ञान नर्क में उत्पन्न होने वाले नारकों को तथा देव लोक में उत्पन्न होने वाले देवों को भव प्रत्यय होता है, अर्थात् उस भव में जन्म के साथ ही होता है, जैसे पक्षियों का जन्म ही आकाश गमन का हेतु होता है। मनुष्य योनि में उत्पन्न होने वाले तीर्थंकर भगवान तो पूर्व भव से ही अवधि ज्ञान साथ ही लेकर आते है और दूसरे मनुष्यों को तपश्चर्यादि द्वारा कर्मोंका क्षयोपशम होने से अवधि ज्ञान उत्पन्न होता है। अवधि ज्ञानी—१ द्रव्य से जघन्य तो अनंत सूक्ष्म रूपी द्रव्यों को जानते है, और उत्कृष्ट सर्व रूपी द्रव्यों को जानते देखते है (२) क्षेत्र से जघन्य तो अंगुलके असंख्यातवें भाग क्षेत्र को जानते हैं और उत्कृष्ट संपूर्ण लोक और लोक जैसे अलोक में असंख्यात खंड जानते देखते * हैं (३) काल से जघन्य तो आवलिका के असंख्यातवें भाग को जानते हैं और उत्कृष्ट असंख्यात उत्सर्पिणी अवसर्पिणी जानते देखते हैं (४) भाव से जघन्य तो अनंत भाव जाने उत्कृष्ट अनंतानंत भाव जाने।

अवधि ज्ञान छः तरह से होता है:—(१) "अनुगामी" किसी क्षेत्र में किसी पुरुष को ज्ञान उत्पन्न हुआ, वहां से अन्य क्षेत्र में जाने पर भी उस पुरुष के साथ रहे। जैसे सूर्य का प्रकाश (२) "अनानुगामी" जिस क्षेत्र में पुरुष को उत्पन्न होता है उस क्षेत्र में से जब वह पुरुष कहीं अन्यत्र चला जाता है, तब उसका अवधि ज्ञान भी वहीं रह जाता है यानी आगे नहीं जाता है। जैसे दीपक का प्रकाश (३) "हीयमान"

* अलोक मे अवधि ज्ञान से देखने जैसा कुछ भी पदार्थ नहीं है। यह तो मात्र शक्ति बताई गई है।

(७) प्रश्न—"सत्" अर्थात् सम्यक् दर्शन है किंवा नहीं है ? उत्तर—अजीव में तो सम्यक्त्व नहीं है। और जीव आश्रित अभव्य में सम्यक्त्व कदापि नहीं होता है: शेष जीव काल लब्धि के परिपाक से सम्यक्त्व प्राप्त कर मोक्ष को पाते जाते हैं। इस अपेक्षा सम्यक्त्व है।

(८) प्रश्न—"संख्या" अर्थात् सम्यक् दर्शन कितना है ? उत्तर—सम्यक् दर्शन तो असंख्य है, और सम्यक् दृष्टि अनन्त है।

(९) प्रश्न—'स्पर्शन" अर्थात् सम्यक् दर्शन ने क्या स्पर्शन किया है ? उत्तर—छद्मस्थ आश्रित लोकका असंख्यातवाँ भाग स्पर्शन किया है, और केवली आश्रित संपूर्ण लोक स्पर्शन किया है।

(१०) प्रश्न—"काल" अर्थात् सम्यक् दर्शन कितने काल तक रहता है ? उत्तर—एक जीव आश्रित जघन्य अन्तर मुहूर्त, उत्कृष्ट ६६ सागर और बहुत जीव आश्रित सदा ही बना रहता है।

(११) प्रश्न—"अन्तर" अर्थात् सम्यक दर्शन का विरह कितना होता है ? उत्तर—एक जीव आश्रित जघन्य अन्तर मुहूर्त, उत्कृष्ट अर्ध पुद्गल परावर्तन। और अनेक जीव आश्रित विरह कदापि नहीं पड़ता है।

(१२) प्रश्न—"भाव" अर्थात् सम्यक्त्व कौन से भाव में पाता है ? उत्तर—औदयिक और प्रणामिक भाव को छोड़कर बाकी के औपशमिक, क्षयोपशमिक और क्षायिक भाव में सम्यक्त्व होता है।

(१३)—प्रश्न "अल्प बहुत्व" अर्थात् तीनों सम्यक्त्व में कम ज़्यादह कौन से है ? उत्तर—सबसे कम औपशमिक, उससे क्षयोपशमी असंख्यात गुणे, और उनसे क्षायिक वाले अनन्त गुणे अधिक होते हैं।

यह भेदोपभेदों द्वारा सम्यक्त्व का यत्किंचित् स्वरूप बताया।

*—एव जिण पणत्त, दसणं रयण धरेह भावाण।*
*सार गुण रयण तये, सोवाण पढम मोक्खस्स ॥*

अर्थात्—अहो भव्यो ! श्री जिनेश्वर भगवन्त का फरमाया हुआ जो सम्यक्त्व रत्न है, सो सर्व गुणों में प्रथम श्रेष्ठ गुण है और मोक्ष मार्ग का सर्व श्रेष्ठ सोपान है। अतः इसे अंतःकरण के पवित्र भाव से धारण करो !

ऐसे सम्यक्त्व के धारक सम्यक्त्वी जीव विचार करते हैं, कि रे जीव ! तुझे इस अपार संसार में परिभ्रमण करते हुये अनन्त पुद्गल परावर्तन होगये हैं, जिनमें अज्ञान के कारण अन्ध बनकर एवं मोहफंद में फंद कर ज्ञान दर्शन चारित्र तप आदि धर्म कार्य की तथा इनको आराधने वाले चारोंही तीर्थों की अनेक वार विराधना की। तथैव निंदा एवं इर्षा की। गृहीत व्रतादि का यथोक्त पालन नहीं किया एवं जान बूझकर भंग किया। ढोंगी धूर्तपना एवं धर्म ठगाई करी। पेटार्थी बनकर महा कर्म उपार्जन किया। पंचेन्द्रिय एवं चार कषायों की पुष्टि के लिये, तथा स्वजन परजन की तुष्टि के लिये, इसी भांति धर्म एवं मोक्ष के लिये भी छः काय के जीवों की विराधना करके वज्र कर्मोपार्जन किये। जिन कर्मों को भोगते हुये नर्कादि दुर्गति मे महा विडंबना सहन करी, परन्तु अभी तक उन कर्मों का अंत आया नहीं। अकाम सकाम निर्जरा के योग से अनंत शुभ कर्मों की वृद्धि होने से पंचेन्द्रियत्व, मनुष्यत्व, आर्य क्षेत्र, उत्तम कुल, नीरोग शरीर, सद्गुरू की जोगवाई इत्यादि आत्मा तारने की सामग्री मिली और श्री गुरु देवने मेरे पर परमोपकार अनुग्रह करके तत्वार्थ प्रकाश करने वाली देशना सुनाई–समझाई, जिससे मेरे हृदय नेत्र खुले और बोध बीज सम्यक्त्व रत्न मेरे हाथ लगा। अब मिथ्यात्व, मोह, काम, कषाय आदि ठगों और कु-देव, कुगुरू, कुधर्म रूप महाठगों से मेरे सम्यक्त्व रूप सद्द्रव्य को किसी प्रकार का नुकसान नहीं पहुंचे, ऐसी तरह हुंसियारी से प्रवृत्ति करनी उचित है, यही मेरा परम कर्तव्य है।

*–सम्मत्तादो णाण। णाणा दो सव्व भावओ लध्दी॥*
*उवलध्दीय पयत्थे। पुणु सेयासेय वियाणेहि॥ १५॥*
*सेयासेय विद एहु। उदुद दुसील वतोवी॥*
*सील फलेण ब्भुदय। तत्तो पुण लहेइ णिव्वाण॥ १६॥*

*—दशण पाहुड*

अर्थ–सम्यक्त्व से ज्ञानकी प्राप्ति होती है, ज्ञानसे जीवाजीव को जानने की उपलब्धि ( शक्ति ) होती है एवं पुण्य पाप के कर्तव्यों की समझ आती है, समझ से आत्म सुखार्थी पाप कर्तव्य रूप दुःशील को

त्याग कर धर्मकर्तव्य सुशील को स्वीकार करते हैं। उस सुशील रूप उत्तम करणी के प्रभाव से वे तीर्थंकर होते हैं, तथा निर्वाण पद प्राप्त करते हैं।

यदि गफलत में रहकर उपरोक्त ठगों के वश में पड़ जावूंगा तो फिर " आणि चूका वीसा सो " हो जायगा। अर्थात् पुनः यह रत्न हाथ लगना मुशकिल हो जायगा। ऐसा अंतःकरण में खटका रखकर, जैसे जौंहरी रत्नों के डब्बे की हिफाजत करते हैं, तैसे बल्कि उससे भी अधिक प्राणांत संकट में भी सम्यक्त्व में किसी प्रकार का किंचित् मात्र भी दोष न लगावे। और सम्यक्त्वी तन, धन, जन को अनित्य जानकर उन पर से ममत्व कम करे—धनको दान में, चार तीर्थ की भक्ति में, धर्मोन्नति के कार्य में, हमेशा लगाता ही रहे—जाने कि जितना यह सुकार्य में लगेगा उतना ही मेरी आत्मा को अधिक सुख होगा। और शरीर को तप जप क्रिया में तथा वृद्धोंकी, संघ की, गुणीजनों की सेवा में लगावे, जाने कि यह काया कारमी रोग शोग व्याधि उपाधि से भरी है, जब तक वे नहीं प्रगटें तब तक इसमें से निकले सो माल निकाल लेवूं। जैसे धनेश्वरी की हवेली में आग लगने से वे बड़े कीमती माल को पहिले निकालते हैं, तैसे इस देह रूप हवेली में आयुष्य रूप आग लगी है, इस लिये पहिले उत्तमोत्तम धर्म करणी कर लेवूं। और अपने स्वजनों को भी धर्म मार्ग में लगावे अर्थात् सम्यक्त्वी श्रावक साधू बनावे, उनसे भी धर्मोन्नति का कार्य करावे। यों सदा धन तन जन से जितना लाभ लिया जासके उतना लेने में बिलकुल ही कसर नहीं रक्खे।

आरंभ परिग्रह की वृद्धि वांछे नहीं। इन्द्रियों के भोगोपभोग में लुब्ध होवे नहीं। अनुचित तथा अपकीर्ति होवे, ऐसे कार्य कदापि करे नहीं। यथावसर अवकाश के समय एकांत स्थान में शांत चित्त से ध्यानस्थ होकर अर्हंत, सिद्ध, साधू की और अपनी आत्मशक्ति की तुलना सदैव करता रहे।

*—प्रातःपच नमस्कातिर्यतिपते जैनार्चनस्य व्रती।*
*धर्मा चार मति. प्रमाद विरतिः सिद्धान्त तत्व श्रुति ॥*

*सर्वज्ञोदित कार्य भाव करण साधोश्च वैयावृतिः ।*
*श्रेयो मार्ग सदा विशुद्धि करण श्लाघानराणा स्थितिः ॥*

अर्थ–प्रातः काल ही पंचपरमेष्ठी को सस्मरण विधि पूर्वक नमस्कार करना, फिर निर्ग्रन्थ गुरूको नमस्कार करना–स्तवन ( गुणानुवाद ) करना, धर्माचारका सदा पालन करना, प्रमाद ( आलस्य ) का त्याग कर नित्य शास्त्र का श्रवण करना, उसके तत्व का यथातथ्य श्रद्धान करना, और उसमें से जो कार्य अपने करने लायक होवे सो भक्ति पूर्वक करना, साधू की वैयावृत्य करना, जो सन्मार्ग दृष्टि में आवे उसमें प्रवृति करना, ये सत्पुरुषों के श्लाघनीय कर्तव्य हैं ।

*–दंसण भट्टा भट्टा दंसण भट्टस्स नत्थि निव्वाण ।*
*सिझति चरिय भट्टा दंसण भट्टा न सिझति ॥*

—दसन पाहुड

अर्थ– सम्यक्त्व से भ्रष्ट ही वस्तुतः भ्रष्ट हैं; क्योंकि चारित्र का भ्रष्ट तो निर्वाण ( मोक्ष ) प्राप्त कर सकता है, परन्तु सम्यक्त्व से भ्रष्ट को मोक्ष नहीं होती है ।

इत्यादि अनेक युक्तियों से जो जीव, सम्यक्त्व रत्न की सम्यक प्रकार से आराधना-पालना-स्पर्शना करते हैं, वे परमात्मा पंथ में गमन करते हैं, तीर्थंकर पद को प्राप्त करते हैं ।

ऐसे परमोत्तम सम्यक्त्व रत्न की आराधना, विनयवंत ही कर सकता है, इसलिये विनय का वर्णन आगे करने की इच्छा रखकर यहां इस प्रकरण की समाप्ति करता हूं ।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋपिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाळ ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋपिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "दसण-
सम्यक्त्व" नामक दशवा प्रकरण समाप्त ।

—:०:—




# प्रकरण—ग्यारहवाँ

—:०:—

## " विनय—नम्रता "




स विश्व में जितने गुण हैं, उन सब गुणों में अव्वल दरजे का गुण विनय यानी नम्रता ही है। जहां विनय गुण होता है वहां सर्व गुण आकृष्ट होकर अपने आप ही चले आते हैं। इस लिये ही कहा है कि—

*विणयाओ णाण, णाणाओ दंसण, दसणाओ चरण ।*
*चरणहुति सुख्खो, मोक्खे सुहं अवावाह ॥*

अर्थात्—विनय से ही ज्ञान होता है। इसी लिये ज्ञान के १४ अतिचारों में कहा है कि "सुट्ठुदिन्नं" अर्थात् विनीत को ही ज्ञान देना ! क्योंकि जिसे जो वस्तु गुण करती होवे उसे वही वस्तु देनी चाहिये। इस लिये विनीतों को ही ज्ञान होता है। और ज्ञान से दर्शन—सम्यक्त्व होता है। कहा है कि "णाणेणं दंसणं होइ" अर्थात् जिस वस्तु का जैसा स्वरूप होवे वैसा ही शुद्ध जानने को ज्ञान कहते हैं। जो शुद्ध वस्तु का स्वरूप जानेगा वही यथार्थ श्रद्धेगा। विना जानपने के श्रद्धा स्थिर होनी मुशकिल है। इस लिये ज्ञान ही सम्यक्त्व का कारण है। और जो श्रद्धेगा

कि यह संसार असार है, दुःख का सागर है, वही सुखार्थी संसार को त्यागकर शिव सुखदायक चारित्र धर्म को स्वीकारेगा। इसी लिये शुद्ध श्रद्धान से ही चारित्र धर्म की प्राप्ति होती है। और जो शिव सुख प्राप्त करने के लिये चारित्र धर्म पालेगा, वही जब तक शिव सुख की प्राप्ति न होगी तब तक उस में तह चित्त से वर्द्धमान प्रणाम से प्रवृत्ति करेगा—कषाय नो कषाय का निग्रह करेगा—सर्व दोष से दूर रहेगा। जो चारित्र नवीन कर्म का आगमन तो बंद करेगा और चारित्र धर्म में शुद्ध प्रणामों की वृद्धि होने से ध्यानाग्नि द्वारा पूर्वोपार्जित सर्व कर्मों का नाश करेगा, वही जीव मोक्ष स्थान को प्राप्त करेगा। इस लिये चारित्र ही मोक्ष प्राप्ति का कारण है। इस प्रकार विनय नामक गुण के होने से एकेक करके अन्य गुण भी स्वभाव से ही आकृष्ट होते हुये चले आते हैं।

और भी कहा है—

विनय फल शुश्रूषा गुरु शुश्रूषाफलं श्रुत ज्ञानम्।
ज्ञानस्य फलं विरति, विरतिःफलं चाश्रव निरोधः॥ १॥
सवर फलं तपोबलमपि, तपसो निर्जरा फलं दृष्ट।
तस्मात् क्रियानिवृत्ति. क्रियानिवृत्तेरयोगित्वम् ॥ २॥
योग निरोधाद् भव संसृति क्षय· ससृति क्षयान्मोक्षः।
तस्मात् कल्याणाना सर्वेषा भाजनं विनयः॥ ३॥

अर्थात्—जो विनीत शिष्य होता है वह गुरू महाराज की शुश्रूषा भक्ति करता है। उस विनय भक्ति से संतुष्ट हुये गुरु देव परम निधान रूप श्रुत ज्ञान का गूढ रहस्य बताते हैं। उस शास्त्र के ज्ञान में तल्लीन होने से इच्छा का निरोध होता है; जिससे व्रत संयम आदि धारण करते हैं। व्रत धारण करने से अव्रत—आश्रव रूप जो प्रवाह है वह बंद हो जाता है। आश्रवका निरोध सोही संवर धर्म है। संवर है सो ही मुख्य तप है। और तप का स्वभाव कर्मों की निर्जरा—क्षय करने का है। कर्म की निर्जरा होने से क्रिया की निवृत्ति होती है। क्रिया की निवृत्ति होने से योगों की प्रवृत्तिका निरोधन होता है। योगों का निरोधन होने से संसार परिभ्रमण का नाश होता है उसे ही मोक्ष कहते हैं।

इसलिये आत्मा के परम कल्याण का भाजन विनय ही है। और भी कहा है—

—विणओ जिण सासण मूलं, विणयो निव्वाण साहगो।
विणयाओ विप्प मुक्कस्स, कओ धम्मो कओ तवो॥

अर्थात्—जिनकी आत्मा में विनय गुण नहीं है, उनका किया हुआ धर्म और तप सर्व निरर्थक है, कुछ भी काम का नहीं है। क्यों कि मोक्ष मार्ग में जाते हुवे जीवों को सहाय भूत और धर्म का मूल ( जड़ ) विनयही है। इसी अर्थ की विशेष पुष्टि करने के लिये श्री दशवैकालिक सूत्र के नववें अध्याय के दूसरे उदेशे में फरमाया है—

## विनय रूप कल्प वृक्ष।

—मूलाओ खन्धप्पभवो दुमस्स, खन्धाओ पच्छा समुवेन्ति साहा।
सहाप्पसाहा विरूहन्ति पत्ता, तओ से पुप्फ च फलं रसो य॥

अर्थात्—यह रीति अनादि से चली आती है कि—प्रथम मूल ( जड़ ) होता है फिर अनुक्रम से स्कंध–शाखा–प्रतिशाखा–पत्र–पुष्प–फल और रसकी प्राप्ति होती है। और " नास्ति मूलं कुतः शाखा " अर्थात्–जो मूल ही नहीं होगा तो शाखा आदि वृक्ष के अवयव कहां से होंगे। इम लिये अव्वल मूल की जरूरत है, सोही कहते हैं–

—एवं धम्मस्स विणओ मूलं, परमो से मोक्खो।
जणे किंचि सुय सग्घ, निस्सेस चाभिगच्छइ॥

अर्थात्—इसी प्रकार धर्म के विषय मे भी समझना चाहिये, कि धर्म रूप कल्प वृक्ष का विनय रूप मूल है। विनयवंत को धैर्यता अवश्य ही रखनी पड़ती है, इस लिये धैर्य रूप कंद ( गोड़ ) है। धैर्य से ज्ञान की और यश की वृद्धि होती है, इस लिये ज्ञान रूप स्कन्ध ( पेड़ ) है। ज्ञानवन्त सदा निर्मल भाव रखते हैं, इस लिये १२ भावना, तथा पांच महाव्रत की २५ भावना रूप उस वृक्ष की त्वचा (छाल) है। शुभ भाव वाले संयमी होते हैं, संयमी महाव्रत धारी कहे जाते हैं, इस लिये पंच महाव्रत रूप उस झाड़ की पांच शाखा (डालियां) हैं, महाव्रतों

कर रक्षण समिति और गुप्ति के द्वारा होता है, इस लिये पांच समिति और तीन गुप्ति रूप प्रति शाखा ( छोटी डालियां ) हैं। समितिगुप्तिवंत शुद्ध ध्यानी होते हैं, इस लिये धर्म ध्यान शुक्ल ध्यान रूप अंकुर ( पल्लव ) फूटते हैं। शुद्ध ध्यानी विषय से निवृत्त होते हैं, इस लिये पांच इन्द्रियों की २३ विषय और २४० विकार से निवृत्ति भाव रूप पर्ण ( पत्र ) हैं। निर्विषयी को अनेक सद्गुणों की प्राप्ति होती है, इस लिये क्षमा, निर्लोभता, सरलता, निरभिमानता, लघुत्व, सत्य, संयम, तप, ज्ञानाभ्यास, ब्रह्मचर्य रूप एवं उत्तर गुण अनेक व्रत प्रत्याख्यान रूप सुगन्धित पुष्प ( फूल ) हैं। अनेक गुण गणों के धारक मोक्ष प्राप्त करते हैं, इस लिये उस वृक्ष के मोक्ष रूप फल हैं। और उत्तम वृक्ष का फल मधुर–मिष्ट रस से भरा होता है, इस लिये विनय रूप वृक्ष का मोक्ष रूप फल भी अनंत अक्षय अव्याबाध अतुल अनुपम अखंड निरामय सुख रूप रस से भरा है। अर्थात् विनीत प्राणी इस रसका भोक्ता होता है। और दूसरी तरह इस गाथा का अर्थ ऐसा भी होता है कि—ज्यों ज्यों वृक्ष के मूल की दृढ़ता होती है, त्यों त्यों उस वृक्ष में अधिकाधिक शाखा प्रतिशाखा पत्र पुष्प फल की वृद्धि होती है, इसी प्रकार ज्यों ज्यों विनय गुण में ज्यादा ज्यादा दृढ़ता होगी, त्यों त्यों उस जीव को अधिकाधिक सुख की प्राप्ति होगी। जैसे कहा है—

—" तम्हा धम्मस्स दुम्मस विणओ मूल खंधं असुरत्तं सहा होइ सुरत्त, पसाहा सुकुमालो पत्ताय पत्त समजस कित्तीयं पुप्फस्स परम रसो, सिद्धत्त परम सुखं परम पयंच पावंति तम्हा चरित्त सार विणओ। "

अर्थात्—धर्म रूप वृक्षका विनय रूप मूल हैं। असुर देव भवन पति आदि के सुख स्कंध है और महा ऋद्धि ( द्रव्य धन आदिक, और भाव ज्ञान आदिक ) के धारक मनुष्यों के सुख शाखा हैं। पत्र तुल्य यशः कीर्ति है। पुष्प के समान ज्ञान आदि परम गुणों में लीनता है। फल के समान तीर्थंकर गणधर आदिक का पद है और रस के समान परम पद मोक्ष की प्राप्ति है।

इस भांति अनेक तरह अनेक शास्त्र ग्रन्थों में विनय गुण की

प्रशंसा करी है। इसलिये सर्व गुणों में सर्व धर्म का सार प्रथम विनय गुण को ही लिया है।

## विनय के ७६ भेद।

विनय के मूल पांच भेद हैं (१) "ज्ञान विनय" आप सदा नित्यनूतन ज्ञान का अभ्याम करे, अभ्यास किये ज्ञान को बार बार याद करे, द्रव्यादिक सूक्ष्म ज्ञान का यथार्थ जानकार होकर निश्चल आमता रखे, और सर्व कार्य ज्ञान पूर्वक करे, सो ज्ञान विनय। (२) "दर्शन विनय" ज्ञान द्वारा जिन जिन पदार्थों का ज्ञान हुआ है, उनमें जो जो सूक्ष्म भाव जानने में आये हैं, उनमें बुद्धि को स्थिर करके यथार्थ श्रद्धान करे, गहन बातो में मति को विमोहित न करे, दृढ़ विश्वाम रक्खे, सो दर्शन विनय (३) "चारित्र विनय" पाप आने के आश्रव रूप नालों को संवर के द्वारा रोके, संयम व्रत यथोक्त विधि के अनुसार पाले सो चारित्र विनय (४) "तप विनय" पूर्व संचित कर्मों का क्षय करने के अर्थ द्वादश प्रकार का तप करे, या इच्छा का निरोधन करे, सो तप विनय (५) "औप चारिक विनय" इसके दो भेद हैं–प्रति रूप योग प्रज्यूंजण और अनाशातना। प्रथम के प्रतिरूप प्रज्युंजण विनय के तीन भेद हैं (१) मन विनय के दो भेद हैं–एकतो कु-मार्ग और कु-कार्य में प्रवर्तते मनको रोके, और दूसरा धर्म ध्यान शुक्ल ध्यान में लगावे (२) वचन विनय के चार भेद हैं–प्रथम सर्व जीवों का या जिससे बोले उसका हित होवे, ऐसा वचन बोले। द्वितीय जाति की और संयम व्रत की मर्यादा युक्त वचन बोले। तृतीय कठोर-अमनोज्ञ-असत्य –अयोग्य वचन नहीं बोले। चतुर्थ कार्य के प्रयोग का प्रथम दीर्घ दृष्टि से विचार कर फिर बोले (३) काया विनय के आठ भेद हैं–एक-वयोवृद्ध, गुण वृद्ध, पदवृद्ध–आदि श्रेष्ठ जनों का आगमन देखकर खड़ा (उभा) होवे। दो–हाथ जोड़कर वार्तालाप करे। तीन– बैठे वहां योग्य आसन बिछा देवे। चार–खड़े रहें वहां तक आप भी खड़ा रहे। पांच–द्वादशावर्त से वंदना करे। छः-शुश्रूषा सेवा भक्ति करे। सात–जाते को पहुँचाने जावे। आठ–पास रहे तो यथा योग्य वैयावृत्य

करे, साता उपजावे। और दूसरे अनाशातना विनय के बावन भेद हैं-(१) अर्हंत (२) सिद्ध (३) कुल (एक गुरू के अनेक शिष्य) (४) गण (एक सम्प्रदाय के साधू) (५) संघ (साधू साध्वी-श्रावक श्राविका) (६) शुद्ध क्रियावंत (७) धर्मवंत (दान शील तप के आराधक) (८) ज्ञान (९) ज्ञानी (१०) स्थविर (११) आचार्य गुरु (१२) उपाध्याय (१३ गणी (सबके निर्वाह करने वाले) इन तेरह जनों की प्रथम तो अशातना नहीं करे, दूसरे प्रेमोत्सुक होकर भक्ति करे, तीसरे सत्कार संमान करे, चौथे गुणानुवाद स्तुति करे। यों उपरोक्त तेरह को चौगुना करने से १३×४=५२ अनाशातना विनय के बावन भेद होते हैं।

## विनीत के १५ गुण।

श्री उत्तराध्ययन जी सूत्र के एकादशवें अध्ययन में फरमाया है कि जो पंदरह गुणों का धारक हो, उसे विनीत कहना।

अह पन्नरसहिं ठाणेहिं, सुविणिएत्ति वुच्चइ।
नीयावित्ती अचवले, अमाइ अकुऊहले ॥ १० ॥
अप्प चाहिक्खिवइ, पवन्ध च न कुव्वइ।
मेतिज्जमाणो मयइ, सुय लद्धु न मज्जइ ॥ ११ ॥
न य पाव परिक्खेवी, नय मित्तेसु कुप्पइ।
अप्पियस्सावि मित्तस्स, रहे कल्लाण भासइ ॥ १२ ॥
कलह डमर वज्जिए, बुद्धे अभिजाइये।
हरिम पडिसलीणे, सुविणीएत्ति वुच्चइ ॥ १३ ॥

अर्थात्—(१) गुरु आदि जेष्ठ पुरुषों से द्रव्यतः आसन आदि नीचा रखे, और भावतः सदा नम्री भूत हो रहे (२) चपलता रहित रहे। चपलता चार प्रकार की है-एक स्थान पर बैठा न रहे, वारम्बार स्थान बदले सो स्थान चपल। बहुत जल्दी जल्दी चले सो गति चपल। असंबद्ध तथा अविचार पूर्ण भाषा बोले, तथा बहुत बोले सो भाषा चपल। अपने चित्त को स्थिर नहीं रखे, एक सूत्र व थोकड़ा पुरा हुये बिना ही दूसरा तीसरा पढ़ना शुरू करे और पहिले का अधूरा छोड़े। बारम्बार

प्रत्याख्यान ले, किन्तु पूरे पाले नहीं। मन को सदा चंचल रक्खे, सो भाव चपल। विनीत शिष्य इन चारों चपलताओं से रहित होते हैं (३) माया कपट दगाबाजी नहीं करे। बाह्य आभ्यन्तर एकसी वृत्ति रक्खे (४) ठट्ठा मस्करी कुतूहल हाथ चालाकी एवं इन्द्रजाल आदि के ख्याल नहीं करे (५) किसी का भी अपमान तिरस्कार होवे, ऐसे खराब दुःख दाई वचन नहीं बोले (६) क्रोध नहीं करे। कदाचित् छद्मस्थता [ज्ञानादि गुणों पर कर्म पड़दे के आच्छादन] के कारण से आजावे तो उसका विस्तार नहीं करे, तुरंत नम्र भाव से क्षमा धारण करे। (७) शास्त्र के ज्ञान में प्रवीण पण्डित होकर भी अभिमान नहीं करे (८) कृतघ्नी न होवे। किसी ने अपने पर थोड़ा भी उपकार किया हो तो उसे बहुत समझे, उपकारी के वारम्बार गुणानुवाद करे, वक्त पर यथा शक्ति सहायता देवे, मैत्री प्रमोद भाव रक्खे (९) छद्मस्थ भूलका पात्र है। प्रमाद आदि के कारण से कोई अयोग्य कार्य बन गया हो तो अपनी भूल को तुरंत स्वीकार करे, दूसरे के शिर कदापि नहीं डाले (१०) मित्र से कदापि अपराध भी बनजाय तो आप क्षमा करे, परन्तु कोप नहीं करे (११) सर्व जीवों के साथ मैत्री भाव रखे (१२) जिन जिन बातों से या कामों से क्लेश-झगड़े की वृद्धि होती दीखे, संघ सम्प्रदाय में फूट पड़ती दीखे, वे काम यदि अपने स्वार्थ साधक हों तो भी नहीं करे। व्यर्थ आडम्बर यानी ढ़ोंग कदापि नहीं करे, सदा गरीबी से रहे (१३) बुद्धि आदि गुणों की वृद्धि करने का मूल मंत्र विनय ही है, इस लिये विना कहे ही विचक्षणता से मनोगत भावों को जानकर यथोचित सबको सुख दाई प्रवृत्ति एवं निवृत्ति करे। (१४) अपवाद रूप अकार्यों के प्रति लज्जा रक्खे। लज्जावंत होकर सदा नीचे झुके हुये नेत्रों से रहे (१५) पांच इन्द्रिय, चार कषाय, तीन योग इनकी प्रतिसंलीनता करे। अर्थात् कुमार्ग पर जाते हुओं को रोक रक्खे, धर्म कार्य में संलग्न करे। इन पंदरह गुणों से जो संयुक्त होवें, उनको विनय धर्म के आराधक कहना।

## विनयवानों की भावनाएँ।

पूर्ण रूपेण विनय मार्ग के आराधने वाले बाह्य संयोग माता-

पिता—स्त्री—पुत्र—मित्र—धन—धान्य—पशु—घर—खेत इत्यादि परिग्रह का त्याग कर अणगार ( साधु ) बनते हैं, और अभ्यन्तर संयोग क्रोध—मान—माया लोभ—राग—द्वेष—विषय—मोह—कदाग्रह—ममत्व इत्यादि को घटाने का तथा सर्वथा नाश करने का उद्यम करते हैं। और जो पूर्ण रूपेण विनय धर्म आराधन करने के प्रति समर्थ न होवें वे देश रूपेण यथा शक्ति आराधन के लिये गृहस्थावस्था में रहे हुएही उपरोक्त दोनों प्रकार के परिग्रहको घटाने का उद्यम करते हैं। ऐसे दोनों प्रकार की वृत्ति वाले ही विनय धर्म का आराधन कर सकते हैं।

( २ )विनयवन्त तीर्थंकर की और गुरू की आज्ञा आराधन करने के लिये सदा तत्पर रहते हैं।

( ३ ) विनीत सदा गुरूजी के समीप ही रहते हैं, गुरू के इंगित आकार अंगचेष्टा के जानकार होते हैं। वे विना कहे ही यथा समय आवश्यक कार्य करके गुरुजी को प्रसन्न रखते हैं।

( ४ ) कषाय को उपशान्त कर बाह्याभ्यन्तर शान्त व्रती रहते हैं। स्त्रियों का परिचय नहीं करते हैं। ज्योतिष वैद्यक आदिक निरर्थक शास्त्रों का पठन मनन नहीं करते हैं। हेय ( छोड़ने योग्य ) ज्ञेय ( जानने योग्य ) और उपादेय ( आदरने योग्य ) ऐसे तीनों पदार्थों का अभ्यास सदा गुरू महाराज के पास करते रहते हैं।

( ५ ) किसी समय पिता तुल्य गुरूजी हित शिक्षार्थ * कठोर वचन भी बोलें तो उसे आप बहुत ही नम्रता पूर्वक ग्रहण करे, बड़ा खुशी होवे। जैसे रोगी औषधी की कटुता की तरफ लक्ष्य नहीं रखता, गुण को ही देखता है, तैसे अपने हितका ही अवलोकन करे।

---

* मिसरी घोलें झूठकी ऐसे मित्र हजार।
जहर पिलावे साचका, ते विरला संसार ॥
ते विरला ससार, पटतर जिनका ऐसा।
मिसरी जहर समान, जहर है, मिसरी जैसा।
कहे गिरधर कविराय सुनो रे सज्जन भोले।
जिन सिर सात पेजार झूठ जो मिसरी घोले ॥

( ६ ) यदि किसी समय छद्मस्थता के योग से क्रोध आदि के आवेश में आकर मिथ्या विचार उचार आचार बन जावे और गुरूजी पूछ लेवें तो छिपाने की चेष्टा न करे, जैसा हो वैसा कह दे।

( ७ ) जिस प्रकार जातिवंत अश्व एक बार शिक्षा ग्रहण कर समस्त आयुभर उसी शिक्षा के अनुसार प्रवर्तता है, उसी प्रकार विनीत शिष्य को गुरूजी एक बार जिस कार्य की सूचना कर देवें उसी मुजिब सदा प्रवर्तें, परंतु गलियार घोड़े की माफिक बारम्बार बचन रूप चाबुक की मार वांछे नहीं।

( ८ ) अनाचारी क्रोधी शिष्य क्षमाशील गुरूजी को भी क्रोधी बना देता है; जैसे बहुत घिसने घीमाने से शीतल चंदन में से भी अग्नि झड़ने लगजाती है। और आचारवन्त क्षमा शील शिष्य क्रोधी गुरूजी को भी शीतल बना देता है, जैसे प्रज्वलित अग्नि भी पाणी से शीतल हो जाती है।

(९) विनीतों के लक्षण हैं कि—विना बुलाये बोले नहीं, बोलते हुये असत्य एवं अप्रतीतकारी बचन बोले नहीं, किसी के भी अनिष्ट वचन सुनकर क्रोध करे नहीं।

(१०) आत्मा का दमनकर विनय करना बहुत ही मुश्किल है, परन्तु विनीत विचारते हैं कि स्वाधीन रूप से आत्मा का दमन नहीं करने वाले भी रोग आदि के एवं बलिष्ठों के वश में पड़कर अनेक बार आत्मा का दमन कराते हैं, परवश पड़कर अनेक दुःख सहन करते हैं, और उस से आत्मिक गुणों का कुछ भी लाभ नहीं होता है। इससे तो यही श्रेष्ठ है कि स्वाधीन रूप से विनय मार्ग में गुरू के आज्ञावर्ती होकर आत्मा का दमन करें, ताकि फिर कदापि पराधीन नहीं होवें।

( ११ ) विनीत, गुरूजी का मनसे तो भला चाहवे, वचन से गुणानुवाद करे, और काया से यथा योग्य साता उपजावे।

( १२ ) विनीत शिष्य, गुरु महाराज के पास सदा मर्यादा शील रहते हैं अर्थात् गुरूजी के बराबर, आगे, पीछे, अड़कर नहीं बैठते हैं। अपने अंपग से गुरूजी के अंग एवं वस्त्र आदि उपकरणों का संघट्टा नहीं

करते हैं। वस्त्र से तथा हाथ से अपने दोनों पग बान्ध कर ( पालठी मारके ) नहीं बैठते हैं और भी सर्व प्रकार मर्यादा से रहते हैं।

( १३ ) गुरू महाराज बुलावें उसी वक्त आसन छोड़कर हाथ जोड़कर उत्तर देवे, परन्तु सुना अनसुना नहीं करे, चुप चाप बैठा नहीं रहे।

( १४ ) विनीत शिष्य के मन में किसी भी प्रकार का संदेह उत्पन्न होवे या ज्ञानादि गुण ग्रहण करने की अभिलाषा होवे तो गुरू महाराज के संमुख आकर विधि युक्त वंदना करे, दोनों हाथ जोड़ कर प्रश्नादि पूछे, जी! तहत! आदि बहुत मान के बचनों से उत्तर सुने, ग्रहण करे। ऐसे विनय से जो ज्ञान ग्रहण करते हैं, उनको गुरु जी जैसे पिता सुपुत्र को प्राण से भी अधिक प्यारे द्रव्य का निधान बताते हैं; तैसे गुरूजी भी अपने गुरू परंपरागत शास्त्र रहस्यरूपी निधान, विनीत शिष्य को बताते हैं।

( १५ ) विनीत आप भी कभी कोपाय मान न होवे, गुरूजी को भी कभी कोपायमान नहीं करे, और किसी वक्त विना अपराध ही गुरू जी कोपायमान हो जावें तो भी आप हाथ जोड़ कर अपराध क्षमावे कि माफ कीजिये, अब मैं ऐसा नहीं करूँगा।

( १६ ) गुरूजी के मनोगत कार्य को विचक्षणता से जान कर शीघ्र ही चतुराई से निपजावे, और वृद्ध रोगी आदि की घात कदापि नहीं चिंतवे।

(१७) अहंकार, क्रोध और प्रमाद इनको विनय के शत्रु समझे।

( १८ ) वय और बुद्धि में कम हो, परन्तु एक अक्षर का भी दातार होतो उसे गुरू ही समझे।

( १९ ) गुरूकी अविनय और निंदा को अग्नि के स्पर्श समान समझे।

( २० ) गुरूकी अशातना और अप्रसन्नता को बोध बीज सम्य क्त्व को नाश करने वाली जान कर अशातना से बचे।

( २१ ) केवल ज्ञान के धारक भी गुरूजी की विनय भक्ति करते हैं तो फिर साधारण मनुष्य की तो बात ही क्या है? उसे तो सर्वदा ही

गुरू जी की विनय भक्ति करनी चाहिये। यह विचार सर्वदा रक्खे।

( २२ ) हाथी अश्व आदि पशुओं में जो अविनयी होते हैं, वे हित शिक्षा ग्रहण नहीं कर सकते हैं। विना शिक्षा बध बन्धन क्षुधा तृषा आदि अनेक कष्ट उठाते हैं एवं दुःख पूर्ण आयु विताते हैं। और जो विनीत पशु होते हैं, वे हित शिक्षा ग्रहण कर हुंसियार होते हैं। पशु जाति के होकर भी कितनेक मनुष्य से भी अधिक सुख भोगते हैं, माल मशाले खाते हैं, गदीलों पर सुख पूर्वक आयु पूरी करते हैं। तैसे ही मनुष्य भी जो अविनीत होते हैं, वे अज्ञानी पशु की तरह रहजाते हैं, और दास दासी बनकर अनेक दुःख भोग कर जिन्दगी पूरी करते हैं। और जो विनीत मनुष्य होते हैं वे विद्वान् हो ऋद्धि सिद्धि प्राप्त कर यशश्वी बनते हैं एवं सुख से आयु पूर्ण करते हैं। तैसे ही देवताओं में जो अविनीत होते हैं वे अभोगिक देव पशु जैसे रूप धारण कर सवारी देते हैं तथा नाच गान आदि गुलामी करके दुःख में आयु विताते हैं। और सुविनीत हैं वे अहमेन्द्र इन्द्र सामानिक देव आदि पदवी के धारक होते हैं एवं अनेक सुख भोगते हैं। इसी प्रकार अविनीत को दुःख और सुविनीत को सुख प्रायः सर्व स्थान में दृष्टि गोचर होता है। फिर भी जो जान बूझकर अविनयी होता है वह महा मूर्ख है।

( २४ ) संसार में मात्र व्यवहार मार्ग की सिद्धि के लिये जो ६४ कला स्त्रीकी और ७२ कला पुरुष की पढाते हैं उन कलाचार्यों के भी राज पुत्र जैसे महर्द्धिक पुरुष दासानुदास बन जाते हैं तो जो आत्मा के सुधार के लिये संसार से पार होने-का विद्याभ्यास कराते हैं और दोनों भव का सुधार करते हैं—ऐसे धर्माचार्यों की भक्ति तो जितनी करे उतनी ही थोड़ी है।

( २५ ) विनीत पुरुषों के और भी कर्तव्य हैं। ( १ ) किसी के अवर्णवाद ( निंदा ) नहीं बोले ( २ ) गुरु बचन के घातक बचन नहीं बोले ( ३ ) निश्चय कारी भाषा नहीं बोले ( ४ ) अप्रतीतकारी भाषा नहीं बोले ( ५ ) आहार आदिक वस्तु का लोलुप नहीं होवे ( ६ ) कुटिलता नहीं करे। ( ७ ) चुगली नहीं करे ( ८ ) परिसह उपसर्ग

पड़ने पर दीन नहीं होवे ( ९ ) स्वश्लाघा—अपने मुख से अपने गुण नहीं कहे ( १० ) दूसरों से अपनी स्तुति नहीं करावे ( ११ ) इन्द्र जाल आदि कौतुक नहीं करे। ( १२ ) क्षमा आदि गुणों का संग करे। ( १३ ) अविनीत और दुराचारी का संग नहीं करे ( १४ ) ज्ञान आत्मा से द्रव्यादि आत्मा को जाने ( १५ ) राग द्वेष की परिणति नित्य घटावे ( १६ ) किसी का अपमान नहीं करे ( १७ ) रत्न परीक्षकों की तरह गुणोंका पारखी होवे ( १८ ) और गुणही को ग्रहण करे ( १९ ) सदा अप्रमादी सावधान रहे ( २० ) व्यवहार साधे और निश्चय की तरफ दृष्टि रखे ( २१ ) सर्व कार्य आत्म हित बुद्धि रख कर करे। ये विनीतों के गुण गण हैं।

इस भांति जो पंचविंशति भावना युक्त विनय की साधना करते हैं, उनके लिये वह विनय त्रि–जगत् को वशीभूत करने को मोहनीय मंत्र तुल्य, सर्व सद्गुणों को खेंचकर लानेको आकर्षण मंत्र तुल्य, वैरियों को उद्वेग उपजाने को उच्चाटन मंत्र तुल्य, इस भवका व भवान्तरों का वैर विष उपशमाने को विषापहर मंत्र तुल्य, क्रोधादि वेताल-व्यन्तरों का नाश करने को उपसर्ग हर मंत्र तुल्य, होजाता है। बल्कि इन मंत्रों से भी अधिकतर असर कारक होता है। कियहुना सर्व मनोरथों का सिद्ध करने वाला यह विनय धर्म ही है।

ऐसे विनय धर्म के आराधक, इस लोक में विना किसी संशय के ज्ञान से पूर्ण हो, सुरेन्द्र नरेन्द्र के पूज्य हो, ज्ञानानन्द में लीन हो, परमात्म मार्ग में गमन करते हैं तथा अवश्यही तीर्थंकर पद परमात्म पद को प्राप्त होते हैं।

विनीत, आवश्यक करणी सदा करते हैं, इस लिये आवश्यक का स्वरूप आगे बताने की इच्छा रख, इस प्रकरण की यहाँ ही समाप्ति की जाती है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "विनय-
नम्रता" नामक ग्यारहवा प्रकरण समाप्त।




# प्रकरण–बारहवाँ

—:०:—

## "आवश्यक प्रतिक्रमण"



जो कार्य अवश्य करने का हो, जिसके किये बिना आत्मा का कल्याण कदापि नहीं हो सकता हो, उसे 'आवश्यक' कहते हैं। इस विश्व में प्राणियों को दुःख देने वाला पाप है, और सुख देने वाला धर्म है; यह बात सर्व मान्य है। परन्तु भव्य जीवों को धर्म और पाप के स्वरूप का ज्ञाता होना चाहिये और उस ज्ञान को बारम्बार याद करते रहना चाहिये कि जिसका प्रकाश सदा हृदय में बना रहे; और पाप कर्म से हटकर धर्म मार्ग में सदा जीव की परिणति रहे। जिससे जीव सर्व दुःखका नाश कर, अनंत अक्षय आत्मिक शिव सुख की प्राप्ति करने में समर्थ बने !

इस आवश्यक क्रिया के उत्तराध्ययन सूत्र में छः भेद किये हैं–

-पोरिसीए चउ भाए , वन्दित्ताण तओ गुरुं ।
पड़िक्कमित्ता कालस्स , सेज्जंतु पड़ि लेहए ॥ ३८ ॥

अर्थ—दिनकी अन्तिम पोरसी का चौथा भाग ( दोघड़ी ४८ मिनट ) दिन रहे तब सज्झाय से निवृत्त होवे एवं गुरू महाराज को नमस्कार करे, तदनंतर स्थानक की पड़ि लेहणा करे ।

## पाठ १ ला " गुरु वंदना "

तिक्खुत्तो, आयाहिणं, पयाहिणं, वंदामि, नमंसामि, सकारेमि, समाणेमि, कल्लाण, मंगलं,
देवयं, चेइय, पज्जुवासामि, मत्थयेण वदामि ॥ १ ॥

भावार्थ—तीन बाग पांच अंग ( दोनों घुटने, दोनों हाथ, और मस्तक ) जमीन के लगाकर, बहुत दूर नहीं बहुत नजीक नहीं ऐसा मध्यस्थ रह कर, दोनों हाथ जोड़ कर, प्रदक्षिणावर्त ( जैसे अन्य मतावलम्बी आरती घुमाते हैं तैसे ) घुमाकर, हे गुरुदेव ! आपको गुणानुवाद करता हूं, नमस्कार करता हूँ, सत्कार सन्मान देता हूँ, आप कल्याण कारी हो, मंगल कारी हो, आप धर्म देव हो, आप ज्ञानवंत हो, मै आप की पर्युपासना ( भक्ति ) करता हूं, मस्तक झुकाकर वंदना करता हूँ । इसके अनंतर—

-पासवणुच्चार भूमिच, पड़िलेहिज्ज जय जइ ।
काउस्सग तओ कुज्जा, सव्व दुक्खा विमोक्खण ॥ ३१ ॥

अर्थ—लघुनीत ( मूत्र ) बड़ीनीत ( पुरीप ) आदि जो रात्रि में परिठाने का काम पड़े, उसके लिये भूमिका को देखे । फिर इम क्षेत्र विशुद्धि में जो कुछ पाप लगा हो, उसकी शुद्धि के निमित्त ईर्या वही पडिकम्मे सो कहते हैं:-

## पाठ २ रा " ईरिया वही "

इच्छा कारेण संदिसह भगवन् ! ईरिया वहियं पड़िक्कमामि, इच्छं, इच्छामि पड़िक्कमिओ, इरिया वहियाए, विराहणाए, गमणागमणे, पाण क्कमणे, बीय क्कमणे, हरिय क्कमणे, ओसा, उत्तिंग, पणग, दग, मट्टी, मक्कड़ा, संताणा,

संकमणे, जे मे जीवा विराहिया, एगिंदिया, वेइंदिया, ते इदिया, चउरिंदिया, पंचिंदिया, अभिहया, वत्तिया, लेसिया, संघाइया, संघटिया, परियाविया, किलामिया, उद्दविया, ठाणाओ ठाणं संकामिया, जीवियाओ ववरोविया, तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ २ ॥ *

भावार्थ—अहो गुरु महाराज ! आपकी आज्ञा से मै अलोचना करता हूं कि–मार्ग में चलते समय प्राणी, बीज, ( धान्य ) हरी, औसका पाणी, कीड़ी नगरे, फूलण, पाणी, मट्टी, मकड़ी, एकेंद्रिय, द्वीन्द्रिय त्रिन्द्रिय चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय–संमुख आते हुये इन जीवों को पग से दावा हो, संताप दिया हो, स्थान से चलाया हो, वत्ती करी हो, मशले हों, परिताप दिया हो, किलामना दी हो, उदूवेग उपजाया हो, यावत् जीव काया अलग की हो सो पाप दूर होवे ।

## पाठ ३ रा "तसुत्तरी"

तस्स उत्तरी करणेण, पायच्छित करणेग, विमोहीकरणेण, विसल्ली करणेण, पावाण, कम्माण, निग्घाएणठाए, ठामी काउसग्ग, अन्नत्थ उससिएणं, णिससिएण, खासिएणं, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएण, वाय निसग्गेणं, भमलिये पितमुच्छाए सुहुमेहिं अगसचालेहिं, सुहुमेहिं खेल संचालेहिं, सुहुमेहिं दिट्ठि सचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं, अभग्गो, अविराहिओ, हुज्ज मे काउसग्गो, जाव अरिहताण, भगवंताणं, नमुक्कारेण, न पारेमि, तावकायं–ठाणेण, मोणेणं, झाणेण, अप्पाण वोसिरामि ॥ ३ ॥

भावार्थ—प्रथम ईर्यावही के पाठ में कहे हुये पाप से निवृत्त होने के लिये, आत्मा को विशुद्ध निशल्य पाप रहित करने के लिये, काया को एक स्थान में ( स्थिर ) करता हूँ । उस में श्वासोश्वास, खांसी, छींक, बगासी, अंगस्फुरण, पवनोत्सर्ग, चक्कर, पित्त, मूर्छा, सूक्ष्म–अंग–खेंकार

* "मिच्छामि दुकडं" का शब्दार्थ यह है कि –मि–मैंने विना उपयोग से छा–इच्छा विना पाप किया हो सो मि–मै मेरी आत्मा को दु–दुगंछता हूंकि क– किया हुआ पाप 'ड' नप्ट हो। अर्थात्–पश्चात्ताप युक्त कहता हूं कि यह पाप मेरी इच्छा विना हुआ है सो भी मिथ्या हो। अर्थात् मन विना किया हुआ पाप 'पश्चात्तापेन शुध्यति' यानी पश्चात्ताप से आत्मा शुद्ध होती है।

दृष्टि चले, और अग्नि आदिका उपसर्ग तथा जीव दया निमित्त हलन चलन करना पड़े तो आगार–छुट्टी है। नहीं तो जहां तक अरिहंत भगवंत के नामका उच्चारण नहीं करूं, वहां तक काया को एकस्थान रख के मौन और ध्यान युक्त निर्ममत्व भाव से रहूँगा।

इतना कहने के बाद काउसग्ग करना और मनमें दूसरा "इर्यावही का पाठ" कहना। फिर निर्विघ्नतया कायोत्सर्ग की समाप्ति हुई, जिसकी खुशाली में जिनस्तव करे।

## पाठ ४ था–"लोगस्स"

लोगस्स उज्जोयगरे, धम्म तित्थयरे जिणे। अरिहंते कित्तइस्सं, चउवीसंपि केवली ॥ १ ॥ उसभमजियंच वंदे, संभवमभिणंदणं च सुमइंच। पउमप्पहं सुपासं, जिणं च चंदप्पहं वंदे ॥ २ ॥ सुविहिं च पुप्फदंतं, सीअल सिज्जंस वासुपुज्जंच, विमलमणंतं च जिणं, धम्मं संतिंच वंदामि ॥ ३ ॥ कुंथुं अरंच मल्लिं, वंदे मुणि सुव्वयं, नमिजिणं च। वंदामि रिट्ठनेमिं, पासं तह वद्धमाणं च ॥ ४ ॥ एवं मए अभिथुआ, विहूय रयमला, पहिण जर मरणा। चउविसंपि जिणवरा, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥ ५ ॥ कित्तिय वंदियमहिया, जे ए लोगस्स उत्तमा सिध्दा। आरुग्ग वोहिलाभं, समाहिवरमुत्तमं दिंतु ॥ ६ ॥ चंदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहियं पयासयरा। सागर वर गंभीरा, सिध्दा सिध्दिं मम दिसंतु ॥ ७ ॥

भावार्थ—जन्म के समय स्वाभाविक और फिर ज्ञान मय तीन ही लोक में प्रकाश के करनेवाले, कर्म शत्रु का नाश कर केवल ज्ञान प्राप्त करने वाले, * तीर्थंकर पद में चार तीर्थ की स्थापना करने वाले, ऐसे श्री ऋषभ देवजी आदि महावीर स्वामी पर्यंत चौवीस तीर्थंकर तथा अपि शब्द से वीस विहरमान जिनेश्वर की कीर्ति करता हूँ कि आप कर्म मल से एवं जन्म मरण से रहित, मनसे ( भाव ) पूजा योग्य, वचन से गुणानुवाद योग्य, काया से वंदने योग्य, चंद्रमा समान निर्मल, सूर्य समान

* लोगस्स की प्रथम गाथा में "केवली" शब्द से ज्ञानातिशय, "तित्थयर" शब्द से पूजाति शय, तथा वचनातिशय और "जिण" शब्द से अपायापगमातिशय यों चारों अतिशय संक्षेप में दर्शाये हैं।

**प्रकाश के कर्ता, सागर समान गंभीर हो। अहो प्रभू ! आप ने सिद्ध पद प्राप्त किया, सो मुझे भी आरोग्यता, सम्यक्त्व का लाभ, उत्तम समाधि और सिद्ध पद की बक्षीस दीजिये।**

इस भाँति जिनस्तव करके फिर क्षेत्र विशुद्धि के दोष से निवृते।

## पाठ ५ वाँ–"क्षेत्र विशुद्धि"

अप्पडि लेहिय, दुप्पडि लेहिय, सिज्झा संथारए, अप्पमज्जिय दुप्प मज्जिय सिज्झा संथारए, अप्पडिलेहिय दुप्पडिलेहिय, उच्चार पासवण भुमिए, अप्पमज्झिय दुप्पमज्झिए उच्चार पास वण भूमिए, पुढवि आउ, तेऊ, वाऊ, वणस्सइ, तस छण्हं कायाणं जीवाणं जीवियाओ ववरोविया तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥५॥

**भावार्थ—स्थानक और बिछोने को अच्छी तरह नहीं देखा हो, पूंजा–झाड़ा नहीं हो, देखते झाड़ते छः काया की विराधना हुई हो, तो पाप दूर होवो।**

फिर क्षेत्र विशुद्धि के पाप से आत्मा शुद्ध हुई, उसकी खुशाली में नमोत्थुण पढ़े।

## पाठ ६ ठा "नमुत्थुणं"

नमुत्थुणं, अरिहंताणं, भगवंताणं, आइगराणं, तित्थयराणं, सयसंबुद्धाणं, पुरिसूत्तमाणं, पुरिससीहाणं, पुरिसवर पुडंरियाणं, पुरिसवर गध हत्थीणं, लोगुत्तमाणं लोग नाहाणं, लोग हियाण, लोग पइवाणं, लोग पज्जोयगराणं, अभय दयाणं, चक्खुदयाणं, मग्ग दयाणं, सरण दयाण, जोवदयाण, बोहि दयाण, धम्म दयाणं धम्मदेसियाणं, धम्मनायगाणं, धम्म सारहीणं, धम्मवर चाउरंत चकवट्टीणं, दिवोताणं, सरणगइ पइठाणं, अप्पडिहय वरणाण दंसण धराणं, विअट्ट छउमाणं, जिणाणं जावयाण, तिन्नाण, तारयाणं, बुद्धाणं, बोहियाणं, मुत्ताण, मोयगाणं, सव्वन्नुण, सव्वदरिसिणं, सिव, मयल, मरूय मणंत मक्खय, मव्वाबाह, मपूणरावित्ति, सिध्दि गइ नाम धेयं ठाणं संपत्ताण नमो जिणाणं जिय भयाणं ॥ ६ ॥

यह 'नमुत्थुणं' का पाठ वायाँ गोडा खड़ा रखकर उसपर दोनो हाथ कुहनी तक स्थापन करके दो बार कहना। पहिली बार तो उपर लिखे अनुसार ही कहना; और दूसरी बार में 'ठाणं संपत्ताणं' के स्थान में ठाणं संपाविओ कामस्स, कहना।

भावार्थ—नम्रता युक्त स्तुति करता हूँ कि अहो अरिहंत भगवंत आप स्वयं प्रतिबोध पाकर धर्म की आदि के और चार तीर्थ के कर्ता, हो। जैसा स्वापदों में सिंह, सेन्ना में गन्धहस्ती, पुष्प में अरविंद कमल उत्तम होता है, वैसे आप पुरुषों में उत्तम हो। लोक के नाथ, हित के कर्ता आधार भूत और प्रकाश के कर्ता हो। अभय, ज्ञान चक्षु, मोक्ष मार्ग, शरण, जीवत्व बोद्ध बीज, और धर्म के दाता हो। धर्मोपदेशक, धर्म, नायक, धर्म सार्थवाही धर्मचक्री हो। और संसार समुद्र में द्वीप समान आधार भूत हो। छद्मस्थ अवस्था से निवृत्त होकर अप्रतिहत ज्ञान दर्शन वत हुये हो, जिससे सब कुछ देख रहे हो। जीते हो जीताते हो। तरेहो तारते हो, बुद्ध हो बोध करता हो, मुक्त हो मुक्त करता हो। उपद्रव रोग तथा पुनरावृत रहित अचल अक्षय अनंत अव्याबाध मोक्ष स्थान प्राप्त किया है। अहो अर्हंत ! आप प्राप्त करने वाले हो, सर्व भय रहित हो, ऐसे जिनेश्वर को नमस्कार है।

इति क्षेत्र विशुद्धि की विधि समाप्त।

फिर प्रथम पाठ से देव गुरू को वंदना नमस्कार कर कहेः——

## पाठ ७ वॉ " इच्छा मिणं भंते "

इच्छा मिण भंते तु ब्भेहिं अभणु नाय समाणे देवसि पड़िकमणु ठायमी देवसि णाण दसण चरित [ श्रावक–' चरिता चरित ' ] तप अतिचार चितव-णार्थ करेमि काउसग्गं ॥ १ ॥

भावार्थ—अहो भगवन् ! आपकी आज्ञा हो तो मैं चाहता हूं कि ज्ञान दर्शन चारित्र ( श्रावक का कुछ चारित्र कुछ अचारित्र है ) और तप में जो कोई अतिचार लगा हो उसको विचार ने अर्थ काउसग्ग करता हूं !

## प्रथम आवश्यक "सामायिक"

प्रथम मंगलाचरण निमित्त नवकार मंत्र कहे।

## पाठ ८ वॉ—"नवकार महामंत्र"

णमो अरिहंताणं, णमो सिध्दाणं, णमो आयरियाणं, णमो उवज्झायाणं,

णमो लोए सव्व साहूणं ।

भावार्थ—अरिहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय, और लोक में रहे हुए सर्व साधुओं को नमस्कार हो ।

अनंतर गृहीन व्रतो मे स्थिर रहने के वास्ते सामायिक सूत्र कहे—

## पाठ ९ वाँ—"सामायिक"

करेमि भंते सामाइयं सव्व सावज्जं जोगं पच्चखामि, जाव जीवाय तिविहं तिविहेणं मणेण वायाए काएणं, न करेमि न कारवेमि करंतंपि अन्ने न समणु जाणामि, तस्स भते पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि, अप्पाणं वोसिरामि ।

भावार्थ—अहो भगवंत! आपकी साक्षी से मै सामायिक-समाधि भाव रूप व्रत धारण करता हूं, जावजीव तक सर्वथा प्रकार से सावद्य कार्य मन वचन काया के योग से करूंगा नहीं, करावूंगा नहीं, और करते को अच्छा भी नहीं जानूंगा । आत्मा की साक्षी से निवृत्त होता हूं, गुरू की साक्षी से गर्हणा निंदा करता हूं, अब से छोडता हूँ ।

उपरोक्त सामायिक के पाठको श्रावक इस तरह कहते हैः—

करेमि भते सामाइयं सावज्ज जोगं पचक्खामि, जाव नियम पजुवासामि, दुविहं, तिविहेण, न करेमि, न कारवेमि, मणेणं, वायाए, कायेण तस्स भंते पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि, अप्पाणं वोसिरामि ।

भावार्थ—साधूजी ने सर्वथा जावजीव की हिंसा का त्याग किया, अतः वे त्रियोग से एवं अनुमोदन से भी निवर्तते हैं और श्रावक जाव-नियम देशतः दोघड़ी से लेकर अधिक जहाँ तक इच्छा हो वहां तक व्रत धारण करते हैं। इन में अनुमोदना खुली रहती है। बाकी का सर्व अर्थ ऊपर अनुसार ही जानना *

---

* "सामायिक" इस शब्द में सम–आय–इक ऐसे तीन शब्द है । "सम" पुद्गलों का धर्म पूर्ण गलन है, और चैतन्य की चेतना सदा अवस्थित (सदा एकसी रहने वाली) है । इस लिये चैतन्य भाव में रमण कर पुद्गल की इष्टता अनिष्टता की कल्पना नहीं करना सो समभाव । "आय" जिससे ज्ञानादि त्रिरत्नका लाभ आवे सो आय । और "इक" प्रणाम समय समय पलटते ही—

फिर कायोत्सर्ग में विचारणीय दोषों को विचारने के लिये इच्छामि ठामि कहे ।

## पाठ १० वाँ "इच्छामि ठामि"

इच्छामि ठामि काउसग्ग जो मे देवसिओ अइयारो कओ काइओ, वाइओ माणसिओ, उस्सुत्तो, उमग्गो, अकप्पो, अकरणिज्जो, दुज्झाओ, दुविंचितिओ, अणायारो, अणिच्छियव्वो, असमण पावग्गो नाणंतह दंसणे चरित्ते, सुए सामाइए, तिण्ह गुत्तीणं, चउण्ह कसायाणं, पञ्चण्हं महव्वयाण, छन्हं जीवनिकायाण, सतण्हं पिण्डेसणाणं, अठण्ह पव्वयण मायाण, नवण्ह बंभचेर गुत्तिणं, दशविह समण धमस्स जंखडियं ज विराहियं तस्स मिच्छामि दुक्कड ।

---

–रहते हैं, इस लिये एक समय मात्र भी उपरोक्त रीति से प्रणाम रमण करे सो 'इक'। यह शब्दार्थ हुआ ।

सामायिक तीन प्रकार की होती है–१ "सम्यक्त्व सामायिक" सो क्षयोपशम, उपशम और क्षायिक भाव में प्रणाम प्रवर्ते वह । २ "श्रुत सामायिक" सो द्वादशाग जिनेश्वर की वाणी के ज्ञान में प्रणाम प्रणमे वह । और ३ चारित्र सामायिक के दो भेद हैं–भाव और द्रव्य ।

रागद्वेष त्यागनिखिल द्रव्येपुस्याममवलम्बय ।
तत्वोपलब्धिमूल वहुशः, सामायिकं कार्यम् ॥

अर्थ–राग द्वेष का त्याग कर, सर्व इष्ट अनिष्ट पदार्थों में समभाव रक्खे, और आत्म तत्व की तरफ एकाग्रता युक्त लक्ष्य लगावे सो भाव सामायिक ।

सामायिकाश्रिताना, समस्त सावद्ययोगपरिहारात् ।
भवति महाव्रतमेषा, मुदयेपि चरित्र–मोहस्य ॥

अर्थ—सावद्य योगकी प्रवृत्ति का त्याग करना, सो द्रव्य सामायिक । इसके दो भेद हैं–१ सर्वव्रती सामायिक सो महाव्रत धारी साधुजी की, और देशव्रती सामायिक सो अनुव्रत धारी श्रावक की; क्योंकि वे मोहोदय से सपूर्ण आराधन नहीं कर सकते हैं ।

यह सामायिक पाच चारित्रों में का पहिला चारित्र है और बारह व्रतों में का नवमा व्रत है । और छ. आवश्यक मे का पहिला आवश्यक है ।

भावार्थ—मैं कायोत्सर्ग करना चाहता हूं। जो कोई मैंने मनसे बचन से काया से अतिचार किये हों उनकी आलोचना करता हूँ। १ 'उसुत्तो' उत्सूत्र. श्री जिन बचन से विरुद्ध भाषण २ 'उमग्गो' क्षयोपशम भाव के मार्ग से हटकर औदयिक भाव रूप मार्ग (मिथ्याकर्म) में प्रवृत्ति ३ 'अकप्पो' कल्प आचार से विरुद्ध प्रवृत्ति ४ 'अकरणिज्जो' नहीं करने लायक कार्य करे (यों एकेक से पाप की वृद्धि होती है) जैसे उत्सूत्र से उन्मार्ग और उन्मार्ग से अकल्पनीक अकार्य होवे। ये चार कर्म तो बचन और काया के योग में समाये। अब मन सम्बन्धी कहते हैं) 'दुज्झाओ' आर्त रौद्र ध्यान की एकाग्रता ६ 'दुविचिंतिओ' उत्सुकता यानी चंचल चित्त से अनर्थ दंडका चिंतवन करना ७ 'अणायारो' अनाचार ८ 'अणिच्छियवो' इच्छने लायक भी नहीं है, तो फिर आचरण करना तो दूरही रहा! आगे साधु का आचार सो ज्ञान, दर्शन, चारित्र, सुख समाधि, तीन गुप्ति, चार कषाय से निवृत्ति, पंचमहाव्रत, छः जीव काय की रक्षा, सात भय एवं आठ मद से निवृत्ति, नव ब्रह्मचर्य गुप्ति, दश यति धर्म, इनकी खण्डना विराधना हुई हो तो वह पाप दूर होवो।

उपरोक्त इच्छामि ठामि का पाठ श्रावक इस तरह कहते हैं:—

इच्छामि ठामि काउसग्गं, जो मे देवसिओ अइयारो कओ काइओ, वाइओ, माणसिओ, उस्सुत्तो, उम्मग्गो, अकप्पो, अकरणिज्जो, दुज्झाओ दुविचिंतिओ, अणायारो, अणिच्छियवो, असावग पावगो, नाणे तह दसण, चरिता चरित, सुए सामाइए, तिण्ह गुत्तिणं चउण्ह कसायाण, पंचण्हं अणुव्वयाणं, तिण्ह गुणवयाण चउण्ह सिक्खावयाण, बारस विहस्स सावग धम्मस्स, जं खंडियं, ज विराहियं, तस्समिच्छामि दुक्कडं।

भावार्थ—इस का अर्थ ऊपर लिखे अनुसार है। विशेष इतनाही है कि श्रावक कुछ व्रती और कुछ अव्रती होते हैं, इसलिये 'चरित्ताचरित' कहा है। तथा पांच अणु (छोटे) व्रत, तीन गुणव्रत, और चार शिक्षाव्रत की खण्डना विराधना हुई हो तो वह पाप दूर होवो।

फिर स्थिर चित्त से अलग अलग अतिचारो का चिंतन करने के लिये

कायोत्सर्ग करे। इसलिये तीसरा 'तसुत्तरी' का पाठ पूरा पढ़कर कायोत्सर्ग करे।

कायोत्सर्ग में साधूजी ज्ञान के १४ और सम्यक्त्व के ५ अतिचार, पांच महाव्रत की २५ भावना, ५ सुमिति, ३ गुप्ति, ये १३ चारित्र के मूल गुण, १८ पाप, और १० वॉ इच्छामि ठामि का पाठ जंविराहि-हिये तक कहकर और १ नवकार कहकर, फिर कायोत्सर्ग समाप्त करे।

और श्रावक १४ ज्ञान के, ५ सम्यक्त्व के, ७५ व्रतके, ५ संलेपणाके, १८ पाप, इच्छामि ठामि जंविराहिये तक, और १ नवकार कह कर काउसग्ग पारे। (इन सबका वर्णन चौथे आवश्यक में किया जायगा) यह पहिला आवश्यक हुआ।

निर्विघ्न ध्यान की समाप्ति हुई, इस लिये चउवीस जिनकी स्तुति करे सो—

## द्वितीय आवश्यक–"चउविसत्थो"

इस दुसरे आवश्यक में चौथा "लोगस्स" का पाठ भक्ति पूर्वक बोलना। पाठ और अर्थ पहिले चौथे पाठ में कहे मुजब जानना।

आगे सर्व व्रतो का अलग अलग चिन्तन करना हैं, इस लिये गुरुकी आज्ञा लेने को वदना करे सो,—

## तृतीय आवश्यक–"वंदना"

## पाठ ११ वाँ–"खमासमणो" *

इच्छामि खमासमणो वंदिओ जावणिज्जाए निसीहियाए, अणु जाणह, मे मि उग्गह, निसीही, अहो, कार्य, काय–संफास, खमणिज्जो भे किलामो, अप्प-किलताण, बहु–सुभेण भे, देवसी वइक्कतो, जत्ता भे, जावणिज्ज च, भे, खामेमि खमासमणो, देवसियं वइक्कम्म आवसियाए पडिक्कमामि खमा समणाण, देवसियाए, आसायणाए, तितीसन्नयराए, जंकिंचि मिच्छाए, मण दुक्कडाए, वय दुक्कडाए,

* विधि—आवश्यक करते समय पुरुष ( साधु श्रावक ) चोलपट्टा मुंह पत्ति रजोहरण इन के सिवा और कुछ अपने पास नहीं रक्खे। गुरू के आसन से साढ़े तीन हाथ दूर रहे। अनतर धनुषाकार अपने शरीर को नवां कर तथा हाथ की अंजलि में रजोहरण रखकर "खमा समण" का पाठ पढ़े।

काय दुक्कडाए, कोहाए, माणाए, मायाए, लोहाए, सव्व कालियाए, सव्व मिच्छो-वयाराए, सव्व धम्माइ क्कमणाए, आसायणाए, जो मे देवसिओ अइयारो कओ तस्स खमासमणो, पडि क्कमामि, निंदामि गरिहामि, अप्पाण वोसिरामि।

**भावार्थ**—'खमा समणो' अहो क्षमा श्रमण 'जवणिज्जाए' जिससे काल क्षेप होवे ऐसी शक्ति सहित 'निसिही आए' पाप से निवृत्ति रूप इच्छा है जिस की ऐसे शरीर से आपको 'वंदिउं' वदना करने की 'इच्छामि' मैं इच्छा करता हूँ, इस लिये 'मिउग्गहं' मर्यादित (३॥ हाथके) क्षेत्र में प्रवेश करने की 'मे' मेरे को 'अणुजाणह' अनुज्ञा दीजिये (फिर जगह पूंजकर कहे) "निसिही" गुरु वंदन के विना अन्य कामका निषेध है, यों कहता हुवा गुरु के सन्मुख प्रवेश करे, गुरू के पास आवे और रजो-हरण गुरु चरणों के पास रख कर उत्कट आसन अर्थात् गाय दुहने के आसन से बैठकर, दोनों हाथ जोड़ साथलों के वीच अधर रख कर, गुरु जी के चरणों को दशही अंगुली लगा कर 'अ' अक्षर कहे, फिर दश ही अंगुली अपने शिरको लगाकर 'हो' अक्षर कहे, इन दोनों अक्षरों से दूसरा और 'का—य' इन दोनों अक्षरों से तीसरा आवर्तन करे। फिर 'सफास' कहता हुआ अपने मस्तक से गुरू चरणों का स्पर्श करे। फिर कहे 'किलामो' आपके चरणों का स्पर्श करते समय मेरी आत्मा से आप की आत्मा को किसी प्रकार की किलामना (पीड़ा) हुई होवे तो 'भे' अहो भगवंत 'खमणिज्जो' माफ कीजिये 'वहुसुभेण' बहुत शुभ क्षेम कुशल से 'भे' आपका 'देवसी' दिन 'वइकंता' व्यतिक्रांत होवे अहो पूज्य ! आप का शरीर 'अपकिलताण' अल्प किलामणावाला सुकुमाल है (इस तरह शरीर की सुख साता पूछकर; फिर नियम आदि की पूछे) अहो पूज्य 'जत्ता' तप संयम रूप यात्रा * 'भे' आपको अव्याबाध है, 'जवणिज्ज' इन्द्रियों

* धर्मात्माओं के लिये तप संयम रूप यात्रा और इन्द्रिय दमन रूप यज्ञ भगवंत ने फरमाया है। ऐसे सद्बोधकों के उपदेश को उल्लंघन कर ढोंग में नहीं फँसना चाहिये।

को विजय करने का यज्ञ × निराबाध है, " च " और " भे " आपके। इन 'जत्ता मे, जवणि जचभे' शब्द से तीन आवर्तन करे-हाथ जोड़-दशों अंगुली गुरूजी के चरणों को लगाता हुआ " ज " अक्षर मंद स्वर से कहे, हाथ पीछा उठाता हुआ " त्ता " अक्षर मध्य स्वर से कहे हाथ मस्तक को लगाता हुआ " भे " अक्षर उच्च स्वर से कहे। इसी प्रकार " ज–व–णी " इन तीनों अक्षरों से दूसरा, और " ज-च-भे " इन तीनों अक्षरों से तीसरा आवर्तन करे। फिर दोनों हाथ और मस्तक गुरू के चरण की तरफ नमाकर कहे, " खमासमणो " अहो क्षमा समण 'देवसियं' दिनमें " वइक्कम " व्यतिक्रम–आवश्यक करणी में विराधना रूप मेरा अपराध " खामेमि " क्षमाता हूं + माफी चाहता हूं। इतना कहे बाद रजोहरण से जगह पूजता हुआ हद ( जो ३॥ हाथ की करीथी उस ) से बाहिर वापिस लोटता हुआ कहे " आवसियाय " आवश्यक करणी करते समय जो अतिचार लगा हो; इतना कह दोनों हाथ योग मुद्रा से और दोनों पग जिन मुद्रा से स्थापन कर कहे " पडिक्कमामि ' मैं निवर्तता हूं। "खमासमणो" क्षमावत श्रमण की "देवसियाए" दिन में हुई "आसायणाए" आशातना " तितीसन्नयराए " तेंतीस प्रकार में की कोई भी की हो " ज किंचि मिच्छामिए " जो कोई खोटा अवलम्बन लेकर मिथ्या भाव किये होवे, " मण दुक्कड़ाय " मनके दुष्कृत्य " वय दुकडाय " बचन के दुष्कृत्य " काय दुकडाय " काय के दुष्कृत्य " कोहाए जाव लोहाए " क्रोध मान माया लोभ के वश हो "सव कालिया" अतीत अनागत वर्तमान काल मे " सवमिच्छोवराए " सर्व कूड कपट आदि मिथ्या क्रिया करके किसी भी तरह से " सव्व धम्माइ कमणाए " सर्व धर्म सम्बन्धी करणी

× निरर्थक वातों मे जो साधु श्रावक अमूल्य समय गमाते हैं उनको विचारना चाहिये कि वंदना करते समय भी गुरू के ज्ञान में व्याघात होती है, उसकी भी क्षमा याचना की जाती है तो निरर्थक वातो में ज्ञानादि की अन्तराय देने वाले का क्या हाल !

+ दोनों हाथ जोड़ रखे सो योग मुद्रा और दोनों पग की एडी में छ: अंगुल और अंगुष्ठ में चार अंगुल का अंतर रखकर खड़ा रहे सो जिन मुद्रा

का उल्लंघन करने से कोई; " आसायणाए " अशातना की हो, " जो मे " जो मेरे जीव से कुछ " देवसिओ " दिनमें " अइयारो " अतिचार- दोष " कओ " जो किया हो " तस्स " उस पाप को " खमा समणो " अहो क्षमा श्रमण ? आपके पास प्रतिक्रमता-पीछा हटता हूँ, निंदा करता हूँ, ग्रहण करता हूं, और भी मेरी आत्मा से आशातना रूप पाप वोसिराता-दूर करता हूं।

यह खमासमना के पाठकी विधि कही। इसी ही तरह दूसरी बार भी करना। विशेष इतना ही है कि 'आवसियाए पडिकमामि' यह पाठ नहीं कहना, क्योंकि इसमें पीछा नहीं फिरना है, सर्व खमासमणा का पाठ वहीं पूरा करना चाहिये। * और फिर चौथे आवश्यक की आज्ञा ग्रहण करके स्वस्थान पर आना चाहिये।

ये तीनोंही आवश्यक प्रतिक्रमण की विधि रूप जानने।

## चौथा आवश्यक-"प्रति क्रमण"

प्रति-पीछा, क्रमण-हटना-अर्थात् मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद, कषाय, और अशुभ योग, इन से पीछा हटे-इने छोड़े-ज्ञान, दर्शन चारित्र, तप, और वीर्य, (शुभ कर्तव्य में पराक्रम) इन में मन वचन काया के योग को जोड़े, उसे प्रतिक्रमण कहा जाता है।

## पाठ १२ वाँ-"आगमे तिविहे"

आगमे तिविहे पण्णते, तंजहा-सुत्तागमे, अत्थागमे, तदुभयागमे, ऐसे श्री ज्ञान के विषय जो कोई अतिचार लगा होते आलोऊँ; जंवाइद्धं, वच्चामेलियं, हीणक्खरं, अच्चक्खरं, पयहीणं, विणयहीणं, जोगहीणं, घोसहीणं, सुठुदिन्नं, दुट्ठु

---

* इस तीसरे आवश्यक को उत्कृष्ट वंदना कहते है, इसमें २५ आवश्यक उत्कृष्ट होते हैं। दोनों खमा समणा के प्रथम दो वक्त नमन किया सो दो आवश्यक। आहो, कायं, काय ये तीन और जत्ता भे, जवणी, जं-च भे, ये तीन, यो ६ दोनों खमा समणा के १२ और ४ बार गुरु चरण का स्पर्श, दो बार अवग्रह में प्रवेश, एक बार अवग्रहसे बाहिर निकलना, तीन गुप्ति का एक और यथा जात का; यो २५ आवश्यक होते हैं।

पडिच्छियं, अकाले कओ सज्झाओ, काले न कओ सज्झाओ, असज्झाये सज्झायं, सज्झाये न सज्झायं, भणते, गुणते, चिन्तवते, विचारते, ज्ञान और ज्ञानवन्त की आशातना करी होवे तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥

भावार्थ—तीर्थंकर कथित और गणधरों से लेकर दशपूर्व धारी तक के रचित शास्त्रों को आगम कहते हैं। ऐसे आगम के मूल पाठ और अर्थ दोनों के १४ अतिचार टालनाः—१ पहिले का पीछे और पीछे का पहिले पढा हो, २ बीच में छोड़ दिया हो, अथवा बढादिया हो ३ कम अक्षर कहे, ५ ज्यादा अक्षर कहे, ५ कम पद कहे, ६ विनय रहित कहे ७ योग की चपलता रखी, ८ पूरा शब्द नहीं बोला, ९ अविनीत को ज्ञानदिया १० विनीत को ज्ञान नहीं दिया ११ अकाल में सूत्र पढा, १२ विहित काल में नहीं पढा १३ असज्झाय में सूत्र पढा, और १४ सझाय के समय सूत्र नहीं पढा। ये ज्ञानाचार के १४ अतिचार लगे हों सो पाप दूर हो।

## पाठ १३ वॉ—"दंसण-सम्यक्त्व"

दंसण समकित, परमत्य सथवो वा; सुदिट्ठ परमत्य सेवणा वावि, वावण कुदसण वज्जणाय, एए सम्मत्तस्स सद्दहणाए ॥ * ॥ एह सम्मतस्स पंच अइयारा पयाला जाणियव्वा न समायरियव्वा, तंजहा ते आलोउं.—संका, कंखा, वित्ती-गिच्छा, पर पासंडी संथवो। एवा पंच अतिचार मे का कोई भी अतिचार लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥

भावार्थ—जड़ चैतन्य पदार्थ को यथावस्थित देखना सो दर्शन और उन पदार्थों पर सम भाव (राग द्वेष की स्पर्शना रहित) रखना सो सम्यक्त्व। ऐसे दर्शनाचारी जीव, जीवादि नौ पदार्थ के जान कारों की संगति सेवा करके उन पदार्थों के जान कार होवें, मिथ्यात्वियों की और सम्यक्त्व का वमन किया हो उनकी संगति नहीं करें और सम्यक्त्व के पांच अतिचार टालें—१ जिन वचन (शास्त्र) में संदेह लाया २ पर मत की वांच्छा करी, ३ धर्म करणी के फल में संशय लाया, ४-५ पाखण्डियों की महिमा और संगति करी हो सो पाप दूर होवे।

यहां तक ज्ञानाचार और दर्शनाचार तो साधू और श्रावक ऊपर कहे मुजब बोलते हैं। आगे चारित्र आचार में साधु चारित्री हैं, और श्रावक चरिता चरिती हैं, इस लिये अलग अलग कहते हैं।

## " साधू के पंच महाव्रत और २५ भावना "

## पाठ १४ वाँ " अहिंसा महाव्रत "

पढम भंते महव्वय सव्व पाणाइवायं पच्चक्खामि, से सुहुमंवा, वायरंवा, तसंवा, थावरंवा जाव जीवाय तिविहं तिविहेणं, नेव सय पाणाइ वाय करेज्जा, नेवन्नेहिं पाणाइ वायं कारावेज्जा, पाणाइ वायतेवि अन्नं न समणु जाणिज्जा, मणेण, वायाए, कायेणं, तस्स भते पड़िक्कमामि, निंदामि, गरिहामि, अप्पाण वोसिरामि।

तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवत्ति.—इरिया समिए, मणंपरि जाणाइ वयण-परिजाणाइ, आयाण भंड णिक्खवणा गमिए, आलोइए पाण भोइ। पहिले महाव्रत में जो कोई पाप दोष लगा हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कड।

भावार्थ—पहिले महाव्रत में सर्वथा प्रकार से सूक्ष्म वादर त्रस स्थावर जीवों का वध करने का जाव जीव तक त्रिविध-त्रिविध त्याग है। ( घात करे नहीं करावे नहीं अच्छा जाने नहीं; मन वचन काया से ) पहिले महाव्रत की भावना ( विचार ) १ ईर्यासमिति ( सदा नीची दृष्टि युक्त गमना गमन करे ) २ पापमें मन नहीं प्रवर्तावे ३ पापकारी वचन नहीं बोले ४ भंड उपकरण यत्ना से रखे और ५ आहार आदि देख भाल कर वापरे। इसमें दोष लगा हो तो पाप दूर होवो।

## पाठ १५ वाँ ' अमृषा महाव्रत '

दोच्चं भते महव्वयं सव्वं मुसावाय पच्चक्खामि से कोहावा, लोहावा, भयावा, हासावा, जावज्जीवाए तिविह तिविहेणं, णेव सयंमुसं भासेज्जा, नेवन्नेहिं, मुसं भासवेज्जा, मुसं भासंतेवि अन्नं न समणु जाणेज्जा मणेणं वायाए, काएणं, तस्स भते पड़िक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाण वोसिरामि। तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवति:—अणुविइ भासी, कोहं परिजाणाइ, लोहं परि जाणाइ, भयं

परिजाणाइ हास परिजाणाइ। दूसरे महाव्रत में जो कोई पाप दोष लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

भावार्थ—दूसरे महाव्रत धारी सर्वथा प्रकार से क्रोध लोभ भय और हॅासी आदि के वश हो झूठ बोले नहीं, जावजीव तीन करण तीन योग से। इसकी पांच भावना १ विचार कर बोले २–५ क्रोध लोभ हॅासी और भयके वश होकर बोले नहीं। दूसरे महाव्रत में पाप लगा हो तो दूर होवो।

## पाठ १६ वाँ " दत्त दान महाव्रत "

तच्चं भंते महव्वय सव्वं अदिण्णा दाणं पच्चक्खामि, से गामेवा, नगरेवा अरण्णे वा, अप्पवा, वहुवा, अणुवा, थूलंवा, चित्तमंतवा अचित्तमंतवा, जावजीवाय तिविह तिविहेणं णेव सयं अदिण्णं गिण्हेज्जा, णेवणेहिं अदिण्णं गिण्हावेज्जा, अदिण्णं गिण्हतेवि अन्न न समणु जाणेज्जा मणेणं, वायाय,कायेणं, तस्स भंते पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि। तस्सिमाओ पंच भावना-अणुविह मिउग्गहंजाती, अणुण्ण वियपाण भोयण भोती, णिग्गंथेण उग्गहंति उग्गहितंसि, णिग्गंथेण उग्गहंसि उग्गहियंसि अभिक्खणं २ अणूवीइमिनाग्गहजाती। तीसरे महाव्रन में जो कोई पाप दोष लगा होतो वह दूर होवो।

भावार्थ—तृतीय महाव्रत धारी सर्वथा प्रकार से ग्राम में, नगर में, और जंगल में, थोड़ी, वहुत, छोटी, बड़ी, सजीव, निर्जीव वस्तु की चोरी तीन करण तीन योग से जावजीव तक करे नहीं। इसकी पांच भावना—१ निर्दोष स्थानक मालिक की आज्ञा से भोगने २ गुरु आदि बड़े साधु की आज्ञा विना आहार आदि नहीं भोगने ३ नित्य काल क्षेत्र की मर्यादा बांधकर द्रव्य भोगने की आज्ञा ले ४ शिष्य प्रति वस्त्र आदि आज्ञा से ग्रहण करे और ५ एक स्थान पर रहने वाले साधू आपस में आज्ञा लेकर वस्तु वापरें। तीसरे महाव्रत मे पाप लगा होतो दूर होवो।

## पाठ १७ वाँ "ब्रह्मचर्य महाव्रत" का

चउत्थं भंते महव्वयं सव्वं मेहुण पच्चक्खामि, से दिववा, माणुसंवा, तिरिक्ख जोणियंवा, जावजीवाय तिविहं तिविहेण णेव सयं मेहुण सेविज्जा, णेव-

न्नेहिं मेहुण सेवाविज्जा, मेहुण सेवतेवि अन्नं न समणु जाणेज्जा मणेण, वायाए, काएण, तस्स भंते पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥ * ॥ तस्सिमाओ पंच भावणा—णो णिग्गंथे अभिक्खण इत्थिण कहं कहित्ताए, णो णिग्गंथे इत्थिणं मणोहराइ इंदियाइं आलोयमाणे णिज्झाएमाणे, णो णिग्गंथे इत्थिण पुव्वरयायं पुव्व कीलियाइं सुमरितए, णातिमत्त पाण भोयण भोइ, णो णिग्गंथे इत्थि पसु पंडग संसत्ताइं सयणा सणाइं सेवित्ताए। चौथे महाव्रत मे जो कोई पाप दोष लगा हो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

**भावार्थ—चौथे महाव्रत धारी, सर्वथा प्रकार से देवांगना मनुष्यणी और तिर्यंचणी से मैथुन सेवे नहीं, जावजीव तक त्रिविध रूप से। इस की ५ भावनाः—१ स्त्री की वारम्वार कथा करे नहीं २ स्त्री के अंगोपांग निरखे नहीं ३ स्त्री सम्बन्धी पूर्व कृत क्रीड़ा को याद करे नहीं ४ कामोत्तेजक आहार करे नहीं, और ५ स्त्री पशु नपुंसक जिस मकान में रहते होवें वहां रहे नहीं। चौथे महाव्रत में दोष लगा हो सो दूर होवो।**

इस व्रत में स्त्री के स्थान में साध्वी को पुरुष का नाम लेना चाहिये।

## पाठ १८ वाँ—"निष्परिग्रह महाव्रत"

पंचम भंते महव्वयं सव्वं परिग्गहं पच्चक्खामि से अप्पंवा, बहुंवा, अणुवा, थूलंवा, चितमंतंवा, अचितमंतंवा, जाव जीवाय तिविहं तिविहेण, नेव सयं परिग्गहं गिण्हेज्जा, णेवन्नेहिं परिग्गहं गिण्हावेज्जा, परिग्गहं गिण्हतेवि अन्नं न समणु जाणेज्जा, मणेणं, वायाए, काएण, तस्स भंते पडिक्कमामि निंदामि, गरिहामि, अप्पाण वोसिरामि ॥ * ॥ तस्सिमाओ पंच भावणाओः—मणुण्णा मणुण्णेसु सद्देसु राग दोसं परिवज्जए, मणुण्णा मणुण्णेसु रूवेसु राग दोष परिवज्जए, मणुण्णा मणुण्णेसु गंधेसु रागदोस परिवज्जए, मणुण्णा मणुण्णेसु रसेसु राग दोसं परिवज्जए, मणुण्णा मणुण्णेसु फासेसु राग दोसं परिवज्जए। पाँचवे महाव्रत में जो कोई पाप दोष लगा हो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

**भावार्थ—पंचम महाव्रत धारी सर्वथा प्रकार से थोड़ा, बहुत, छोटा, बड़ा, सजीव, निर्जीव, परिग्रह जावजीव तक त्रिविध २ वर्जे। इस महाव्रत की पांच भावना १–५ अच्छे शब्द–रूप गंध–रस और स्पर्श पर राग करे नहीं, तैसे ही खराब पर द्वेष करे नहीं। पाँचवें महाव्रत में**

दोष लगा हो सो दूर हो।

## पाठ १९ वाँ—"रात्रि आहार निवृत्ति व्रत"

छट्टे भंते वए सव्व राइ भोयणाओ पच्चक्खामि, से असणवा, पाणवा, खाइमंवा, साइमवा, जावजीवाए तिविह तिविहेणं णेव सयं राइ भुंजिज्जा, णेवन्नेहिं राइ भुजाविज्जा, राइ भुंजतेवि अन्नं न समणु जाणेज्जा मणेण, वायाए, कायेण तस्स भंते पडिक्कमामि निंदामि, गरिहामि, अप्पाण वोसिरामि। जलदी जलदी आहार ग्रहण किया हो, दिन अस्त होते होते आहार भोगा हो, मर्यादा उल्लघी हो, छट्टा रात्री भोजन निवृति व्रत में दोष लगा हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कड।

## "पांच समिति, तीन गुप्ति"

इन पाच समिती तीन गुप्ति का, इस काल मे अर्थ ही कहने की प्रथा है, इस लिये यहा अर्थ ही लिखा जाता है।

## पाठ २० वॉ—"इर्या समिति"

पहिली इर्या समितिका आलम्बन ज्ञान चारित्र, काल दिनका, मार्ग रस्ता छोड़ नहीं चलना। और जतना से—द्रव्य से नीचे देख कर चले, क्षेत्र से धूंसरा ( ३॥ हाथ ) प्रमाणे आगे देख कर चले, काल से दिन को दृष्टि से देख कर चले, और अप्रकाशित जगह में तथा रात्रि को पूंज कर चले, भाव से शब्द रूप गंध रस स्पर्श, वाचना, पूछना. परियटना, अणुप्पेहा, और धर्मकथा-ये १० काम रास्ते चलते नहीं करना, पहिली इर्या समति में दोप लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २१ वॉ-"भापा समिति"

दूसरी भापा समिति-द्रव्य से कर्कश, कठोर, छेदक, भेदक, पीडा कर, हिंसाकर, सावद्य, मिश्र, क्रोधकी, मानकी, मायाकी, लोभकी रागकर, द्वेपकर, मुंह कथा, और विकथा-ये सोलह प्रकार की भापा बोले नहीं, क्षेत्र से रास्ते चलता बोले नहीं, कालसे पहर रात्री गये बाद जोरसे बोले नहीं, भावसे उपयोग रखे, दूसरी भापा समिति में दोप लगा हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २२ वाँ–"एषणा समिति"

तीसरी एषणा समिति–द्रव्यसे वेतालीस दोष टालकर आहार लेवे, क्षेत्र से दोकोस उपरांव आहार आदि भोगवे नहीं, कालसे पहिले पहर का लाया चोथे पहर में भोगवे नहीं, भावसे पांच मांडले के दोष वर्जे, तीसरी एषणा समिति में पाप दोष लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २३ वाँ–"आदान निक्षेपना समिति"

चौथी आदान भंड मत निक्षेपना समिति–द्रव्यसे भंड उपकरण यत्ना से लेवे, यत्ना से रखे; क्षेत्र से अपनी नेश्राय की वस्तु गृहस्थ के घर रखे नहीं, कालसे दोनों वक्त ( सुवह शाम ) पड़िलेहणा करे, भाव से उपयोग सहित। चौथी आदान निक्षेपना समिति में दोष लगा हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं।

## पाठ २४ वाँ "परिठावणिया समिति"

पांचमी उच्चार पास वण जल खेल संघाण परिठावणिया समिति– द्रव्य से लघुनीत, वड़ीनीत, वमन, जल ( पसीना ) मेल, नाक का मेल खेंकार, मृतक शरीर, अनुपयोगी आहार और उपधि वगैरह यत्ना से परिठे, क्षेत्रसे मालिक निषेध करे वहां परिठे नहीं, कालसे दिन को देख कर, रातको दिनमें देखी हुई जगह में परिठे, भावसे उपयोग सहित, जाते आवस्सही तीन कहे, परिठाये पीछे वोसिरे तीन कहे, पीछे आते नीसही तीन कहे, इर्यावही पडिकमे। पांचमी परिठावणिया समिति में दोष लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २५ वाँ "मनगुप्ति"

पहिली मन गुप्ति–सारंभ समारंभ आरंभ के कार्य में प्रवर्तते मन को गोप रखे, क्षेत्रसे लोक प्रमाणे, कालसे जावजीव, भावसे उपयोग युक्त, पहिली मन गुप्ति में जो दोप लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २६ वाँ "वचनगुप्ति"

दूसरी वचन गुप्ति–द्रव्यसे सारभ समारंभ, आरंभ से वचन गोप

रखे, चारों कथा नहीं करे, क्षेत्र से लोक प्रमाणे, कालसे जाव जीव तक, भावसे उपयोग सहित, दूसरी वचन गुप्ति में जो दोप लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २७ वाँ " काया गुप्ति "

तीसरी काया गुप्ति–उठते, बैठते, सोते, चलते, फिरते, पांच इन्द्रियों के व्यापार में यत्ना वंत रहे, सारंभ समारंभ आरंभ में काया प्रवर्तावे नहीं, क्षेत्र से लोक प्रमाणे; कालसे जाव जीव तक, भावसे उपयोग सहित, तीसरी काय गुप्ति में जो दोप लगा होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## काया की आलोचना।

## पाठ २८ वाँ " पृथिवी काय "

पहिली पृथिवी काय–खदान की मट्टी, नदी के तटकी मट्टी, पाषाण–क्षार–सचित रज से भरा हुआ शरीर, तथा वस्त्र, इनका संघटा करे नहीं, टुकड़े करे नहीं, सली अंगुली आदिसे रेखा कढाड़े नहीं, इत्यादि प्रकारे जाव जीव तक पृथिवी काय की हिंसा करे नहीं, करावे नहीं, करते को अच्छा जाने नहीं, मन वचन काया से पृथिवी काय जीव की विराधना की होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ २९ वाँ " अप्काय "

दूसरी अपकाय–निवाण का, ठारका, हेमका, धूंमरका, गडेका, वर्षादका, इत्यादि प्रकारे पाणी से शरीर वस्त्र और उपकरण भींजे होवें उसे छींटे नहीं, पूंछे नहीं, मसले नहीं, झटके नहीं, इत्यादि प्रकारे जाव जीव तक अपकाय की हिंसा करे नहीं, करावे नहीं, करते को भला जाने नहीं, मन, वचन काया से, पाणी के जीवों की विराधना की होय तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ ३० वाँ " तेउकाय "

तीसरी तेउ काय–काष्ठकी, कोयले की, सिगणी की, ऊंवाड़ेकी,

दीवाकी, लोहेकी, अरणी की, बिजली की, चूले की, भट्टी की, अग्निको सिलगावे नहीं, बुझावे नहीं, छेदे भेदे नहीं, संघट्टा भी करे नहीं, इत्यादि प्रकारे जाव जीव तक तेउ कायकी हिंसा आप करे नहीं, दूसरे के पास करावे नहीं, करते को अच्छा जाने नहीं, मन वचन काया से तेउकाय जीवोंकी विराधना की होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## पाठ ३१ वाँ " वाउकाय "

चौथी वायु काय–पखे से, चमर से, पत्रसे, पीछी से, हाथसे, मुखसे, वस्त्र से, अपने शरीर पर, तथा अन्य पदार्थ पर, जावजीव तक हवा करे नहीं, करावे नहीं, करते को भला जाने नहीं, मनसे वचन, काया कर वायु काय जीवकी विराधना की होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## पाठ ३२ वाँ " वनस्पति काय "

पांचमी वनस्पति काय–वृक्ष, बेल, खंध, शाख, प्रतिशाख, पत्र, फल, फूल, अँकुर, बीज द्रोब इत्यादि वनस्पति का जावजीव तक छेदन भेदन संघटा करे नहीं, करावे नहीं, करता को भला जाने नहीं, मन वचन काया करके वनस्पति की विराधना की होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## पाठ ३३ वाँ " त्रस काय "

छट्ठी त्रस काय–वेन्द्रि, तेन्द्रि, चौरिन्द्री, पंचेन्द्री, इन जीवोंकी हाथ पांव आदि अंग उपांग से, वस्त्रसे, पात्रसे, रजोहरण से, गोछेसे, दंडे से, पाट पाटलासे स्थानकसे लेते, देते, वापरते, किसी भी त्रस जीव की जाव जीव तक घात करे नहीं, करावे नहीं, करते को भला जाने नहीं, मन से, वचन से, कायासे, त्रस जीवकी विराधना हुई हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

यह १४ वें पाठ से लगाकर ३३ वें पाठ तक चौथे आवश्यक में साधू जी कहते हैं ।

और अब आगे श्रावक के कहने के १२ व्रत कहेजाते है ।

# श्रावक के बारह व्रत और अतिचार।

## पाठ ३४ वाँ " अहिंसा व्रत "

पहिला अणुव्रत थूलाओ पाणाइ वायाओ वेरमणं, त्रस जीव बेंद्रिय तेंद्रिय चौरिंद्रिय पचिन्द्रिय, जानी प्रिच्छी, विन अपराधी, आकूटी, सकल्पी, सलेसी, हणवा, निमित हणवा का पच्चक्खाण, जाव जीवाय दुविह तिविहेणं, न करेमि, न कारवेमि, मणसा वायसा, कायसा। ऐसे पहिले थूल प्रणातिपात विरमणव्रत का पंच अइयारा पयाला, जाणियव्वा न समायरियव्वा, तंजहा ते आलोउं:-वधे, वहे, छविछेए, अइभारे, भत्त पाण वोच्छेए, तस्स मिच्छामि दुक्कड।

भावार्थ—पहिले अणु व्रत में स्थूल-बड़े जीव बेंद्री, तेंद्री, चौरिंद्री और पंचेंद्री इनको जान कर, पहचान कर, निर अपराधी को, क्रूर भाव से, मारने के विचार से मारने का त्याग है, जावजीव तक, घात करूं नहीं, करावूं नहीं ( ये दो करण ) और मन वचन काया ( ये तीन योग से ) इस व्रत के पांच अतिचार—१ कापा पड़ जाय ऐसे बांधे, घाव लग जाय ऐसे मारे, अंगोपांग छेदे भेदे, शक्ति उपरांत वजन देवे, और आहार पाणी की अतराय देवे, ये पांच पाप लगे होवें तो दूर होवो ॥१॥

## पाठ ३५ वाँ " अमृपा अणुव्रत "

दूसरा अणुव्रत थूलाओ मोसावायाओ वेरमणं, कन्नालिय, गोवालिए, भोमालिए, थापण मोसो, मोटकी कूडी साख, इत्यादि मोटे झूठ बोलने का पच्चक्खाण, जावजीवाय दुविह तिविहेणं न करेमि, न कारवेमि, मणसा, वायसा कायसा। ऐसे दूसरे थूल मृषावाद व्रत का पंच अइयारा जाणियव्वा, न समारियव्वा, तंजहा ते आलोऊं—सहसा भक्खाणे, रहस्सा भक्खाणे, सदारा मंत भेए, मोसोवएसे, कुडलेह करणे, मिच्छामि दुक्कडं।

भावार्थ—दूसरे छोटे व्रत में बड़ा झूठ कन्या आदि मनुष्य के वास्ते, गाय आदि पशु के वास्ते, खेत घर आदि वस्तु के वास्ते, और थापन छिपाना, ये चार कर्म श्रावक जावजीव तक दो करण तीन जोग से नहीं करे ॥*॥ दूसरे व्रत के पांच अतिचार ये हैं-झूठा आल (वज्जा)

देवे, रहस्य ( गुप्त ) बात प्रगट करे, स्त्री आदि के मर्म प्रकाश करे, खोटे उपदेश देवे, और खोटे लेख लिखे। ये पांच पाप लगे होवें तो दूर होवो ॥ २ ॥

## पाठ ३६ वाँ—"दत्त अणुव्रत"

तीसरा अणुव्रत थूलाओ अदिन्ना दाणाओ वेरमणं, खातरखणी गाठड़ी छोड़ी, तालापर कुचीए करी, पडी वस्तु धणीयाती जाण लेनी, इत्यादि मोटा अदत्ता दान लेने का पच्चक्खाण जाव जीवाय दुविहं तिविहेणं न करेमि न कारवेमि, मणसा, वायसा, कायसा। ऐसे तीसरे थूल अदत्ता दानका पच अइयारा जाणियव्वा न समारियव्वा तजहा ते आलोउं:—तेनाहड़े, तक्करप्पओगे, विरुद्ध रजाइ कम्मे, कुड तोले कुडमाणे, तप्पड़ि रूवग ववहारे तस्स० ॥ ३ ॥

भावार्थ—तीसरे छोटे व्रत में श्रावक खात देकर, गठड़ी छोड़, दूसरी कुंजीसे ताला खोल, मालिक होते वस्तु उठाना वगैरह बड़ी चोरी नहीं करते हैं, दो करन तीन जोगसे। फक्त स्नेही के घरमें से और व्यापार में भ्रम न पड़े-चोरी न गिनी जाय, ऐसी वस्तु का आगार है। और उक्त व्रत के पांच अतिचार—चोरीका माललें, चोर को सहायता दे, राजा ने मना किया ऐसा काम या व्यापार करे, तोले नापे खोटे रखे, अच्छी वस्तु में बुरी वस्तु मिलाकर देवे, ये पांच पाप लगे होवें तो दूर होवो ॥४॥

## पाठ ३७ वाँ—"ब्रह्मचर्यव्रत"

चौथे अणुव्रत थूलाओ मेहुणाओ वेरमणं, सदारा सतोषीए ( और स्त्री-को 'सभरतार संतोषीए ) अवसेसं मेहुण विहं पच्चक्खामि ( और जिसने सर्वथा ब्रह्मचर्यव्रत धारण किया हो उसे 'देवता मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी मैथुन सेवने के पच्चखाण' ) जाव जीवाय देवता सम्बन्धी दुविहं तिविहेण न करेमि, न कारवेमि, मणसा, वायसा, कायसा, मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी एगविह एगविहेण न करेमि, कायसा। ऐसे चौथे थूल मेहुण व्रत के पंच अइयारा जाणियव्वा न समारियव्वा तंजहा ते आलोउः—इत्तरिय परिगहिया गमणे, अपरिग्गहिया गमणे, अनंग कीड़ा, पर विवाह करणे, काम भोग तिव्वाभिलासे तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

भावार्थ—चौथे छोटे व्रत में श्रावक को अपनी स्त्री को संतोष

देकर, और श्राविका को अपने पतिको संतोष देकर, उपरांत मैथुन सेवन करने का पच्चखाण अर्थात् पराई स्त्री और पराये पुरुष के पच्चखाण। और जिसने ब्रह्मचर्य ( शील ) व्रत का खंध धारण किया हो, उसको देव मनुष्य तिर्यंच से सर्वथा मैथुन सेवन के पच्चखाण। देवता सम्बन्धी दो करण तीन जोग से, और मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी एक करण एक जोग से, अर्थात् स्वतः की काया कर सेवे नहीं। इसके पांच अतिचार–अपनी थोड़ी उम्मर की स्त्री से गमन करे, अपनी बिना विवाहिता ( सगाई हुई ) स्त्री से गमन करे, योनि को छोड़ दूसरे अंग से क्रीड़ा करे, दूसरे के ब्याह करावे, और स्वस्त्री से भोग करते अत्यंत लुब्ध होवे, ये पांच दोष लगे हों तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ ३८ वाँ—"परिग्रह प्रमाण व्रत"

पाचवा अणुव्रत थूलाओ परिग्गहाओ वेरमणं, खेत्त वत्थु का यथा परिमाण, हिरण सोवण का यथा परिमाण, धन धान्य का यथा परिमाण, दोपद चौपद का यथा परिमाण, कुवीयातका यथा परिमाण, यह यथा परिमाण किया है। इस उपरात पोता का कर परिग्रह रखने का पच्चखाण, जाव जीवाए एगविहं तिविहेणं न करेमि मनसा वाएसा कायसा। ऐसा पाचवा थूल परिग्रह व्रतके पं० अ० जा० तं० ते आलोऊ –खितवत्थु प्पमाणाइ क्कमे, हिरण सोवण प्पमाणाइ क्कमे, धन धान्य प्पमाणाइ क्कमे, दुपद चउप्पद प्पमाणाइ क्कमे, कुवियातुप्पमाणाइ क्कमे, तस्स०॥५॥

भावार्थ—पंचम परिग्रह प्रमाण व्रत मे श्रावक खेत, घर, चांदी, सोना, धन ( नगद ) अनाज, मनुष्य, पक्षी, पशु और घर बाखर बर्तन आदि सबका परिमाण करते हैं, जाव जीव तक एक करण और तीन जोगसे अपना कर रखते नहीं है, मन वचन काया से। इस व्रत के पांच अतिचार-ऊपर कही सर्व वस्तु का प्रमाण किया उसे उलंघे, ज्यादा रखे तो दोष लगे, ऐसे दोष लगेहो तो तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं।

इन पांचो व्रतों को अणुव्रत कहने का मतलब यह है कि साधु के महाव्रतों की अपेक्षा से ये छोटे हैं। और स्थूल कहने का मतलब यह है कि इनमें बड़े बड़े पापो का त्याग है।

## पाठ ३९ वाँ " दिग्व्रत "

छट्ठा दिसीव्रत ऊर्ध्व दिशिका यथा परिमाण, अघोदिशिका यथा परिमाण, तिरिय दिशिका यथा परिमाण किया, उससे आगे स्वइच्छा काया से जाकर पंच आश्रव सेवने के पच्चक्खान, जाव जीवाय दुविहं तिविहेणं, न क० न का० म० वा० का० ॥*॥ ऐसे छट्ठे दिशीव्रत पच० जा० त० ते आ० उढ दिसिप्पमाणाइ क्कमे, अहो दिसिप्पमाणाइ क्कमे, तिरिय दिसिप्पमाणाइ क्कमे, खित बुढिसयत-रद्धाए, तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

**भावार्थ—छट्ठे व्रत में ऊंची, नीची, और तिरछी–पूर्वादि दिशा में जाने का प्रमाण करे, और पांच अतिचार–तीनों दिशाओं का प्रमाण उलंघे, वक्तपर एक दिशा का घटा दूसरी दिशा में मिलावे, और कितना प्रमाण किया, उसकी याद आये विना आगे जावे तो दोष । यह दोष लगा हो सो पाप दूर होवो ॥ ७ ॥**

## पाठ ४० वाँ " भोगोप भोग परिमाणव्रत "

सातमा व्रत उपभोग परिभोग विहं, पच्चखायमाणे, उल्लणिया विहं, दंतण विहं, फलविहं, अभ्यंगणविहं, उवट्टणविहं, मंज्जण विहं, वत्थ विहं, विलेपण विह, पुप्फ विहं, आभरण विहं, धूपविहं, पेज विहं, भक्खणविहं, उदनविहं, सूपविहं, विगय विह, साग विहं, महुर विहं, जिमणविहं, पाणीविहं, मुखवास विह, वाहनिविह, वाहनविहं, सयणविहं, सचित्तविह, दव्वविह, इत्यादि का यथा परिमाण किया है उस उपरात उपभोग परिभोग भोग निमित्ते भोगने के पच्चक्खाण जाव जीवाए एगविहं तिविहेणं, नकरेमि, मनसा, वायसा, कायसा ॥* सातमा उपभोग परिभोग दुविहे पन्नते तजहा–भोयणाउयं, कम्मउयं । भोयणाउय समणोवासयाणं पञ्च अइयारा जाणियव्वा न समायरियव्वा तंजहा ते आलोवू सचिताहारे, सचित पडिबद्धाहारे, अप्पोलिओसहि भक्खणिया, दुप्पोलिओसहि भक्खणिया, तुच्छोसहिं भक्खणया। कम्म उय समणो वासयाण पनरस कम्मादाणाइं जाणियव्वा न समायरियव्वा तंजहा ते आलोउं—इंगाल कम्मे, वण कम्मे, साडी कम्मे, भाडी कम्मे, फोडी कम्मे, दंतवणिज्जे, लक्खवणिज्जे, केसवाणिज्जे, रसवणिज्जे, विसवणिज्जे, जंत पिल्लण कम्मे, निलच्छण कम्मे, दवग्गिदावण

कम्मे, सरदह तलाव परिसोसणया कम्मे, असइजण पोसण या कम्मे, तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

भावार्थ—सातमें व्रतमें जो एक बार भोगने में आवे सो उपभोग आहार पाणीआदि और बारम्बार भोगने में आवे सो परिभोग वस्त्र, भूषण आदि, इनके मुख्य २६ भेद किये हैं:–शरीर को पूंछने का वस्त्र, दाँतन, वृक्षके फल, तेल आदि शरीर को लगाने का, पीठी मर्दन, स्नान, वस्त्र, विलेपन–या तिलक, फूल, गहने–भूषण, धूप, चाय प्रमुख पीनेका, पक्कान्न, दाल, चांवल, दूध, दही–घी–तेल–मिठाई आदि विगय शाक–भाजी, मेवा, आहार, पानी–रस, तंबोल, पगरखी, वाहन, अश्वादि शय्या, सजीव वस्तु, और २६ स्वाद पलटे सो द्रव्य– इन २६ वस्तुओं का जाव जीव तक भोगने का प्रमाण एक करन तीन जोग से करे। इस व्रत के २० अतिचारों में से ५ भोजन सम्बन्धी सो–१ पचखाण उपरांत सचित्त का आहार करे, २ सचित्त के लगी हुई अचित्त वस्तु को अलग कर उसका आहार करे ३ पूरी पकी नहीं ऐसी वस्तु भोगवे, ४ बहुत पकने के अनंतर विगड़ गई ऐसी वस्तु भोगवे, और ५ थोड़ा खाना गेरना बहुत, ऐसी वस्तु भोगवे। ये ५ भोजन के। और कर्म ( व्यापार ) के १५ अतिचार:–१ कोयले का, बन कटाने का, वाहन बनाने का, भाडे देनेका, पृथिवी आदि फोड़ने का, दाँतका, लाख चपड़ी का, केश—बाल का, जहर का-शस्त्र का, घाणी-यंत्र पिलाने का, बैल आदि के अंग भंग ( छेद ) करने का, जंगल में दव ( आग ) लगाने का, और अव्रती मनुष्य पशु को पालकर बेचने का, ये १५ व्यापार। यों सातवें व्रत के २० अतिचार में का कोई अतिचार लगा हो सो पाप दूर होवो।

## पाठ ४१ वाँ " अनर्थ दंड व्रत "

आठमा अनर्थ दंड विरमण व्रत, ते चउविहे अनत्था दंडे पण्णते तजहा अवज्झाण यरिय, पमायायरिए, हिंसप्पयाणे, पावकम्मोवएसे, ऐसा अनर्थ दंड सेववा का पचखाण, जाव जीवाय दुविह तिविहेणं नक० नका० म० वा० का० ॥ * ॥ ऐसे आठ में अनर्थ दंड विरमण व्रत के पं० जा० त आलोउं:– कदप्पे, कुकुइए, मोहोरए, सजुत्ताहिगरणे, उवभोग परिभोग अइरत्ते, तस्स मिच्छामि

दुक्कडं ।

**भावार्थ—आठवें व्रत में आर्तध्यान करना, प्रमाद करना, हिंसा कारी वचन बोलना, और पाप का उपदेश देना, इन चार अनर्था दंड से निवृते, दो करन और तीन जोग से । इसके ५ अतिचार—काम जगे ऐसी कथा करे, कुचेष्टा करे, असम्बद्ध वचन बोले, पाप का उपदेश देवे, भोगोप भोग भोगते अत्यन्त आसक्त लुब्ध होवे, ये पांच पाप लगे होवें तो दूर होवो ॥ ९ ॥**

पहिले कहे हुये पाच अणुव्रत में, ये पीछे कहे तीन व्रत, गुणके कर्ता होते हैं, इसलिये इन तीनो को गुणव्रत कहा जाता है ।

## पाठ ४२ वाँ " सामायिक व्रत "

नवमा सामायिक व्रत सावज्ज जोग का वेरमण, जाव नियम पजुवासामि दुविह तिविहेणं नक० नका० म० वा० काय० ॥*॥ ऐसे नवमे सामायिक व्रत के पच० जा० त० आलोऊ.—मणदुप्पणिहाणे, वय दुप्पणिहाणे काय दुप्पणिहाणे, सामाइयस्स सइ विहुणो अकरणीयाए, सामाइयस्स अणुवुठियस्स करणयाए, तस्स०॥९॥

**. भावार्थ—नवमे व्रत में एक मुहूर्त ( ४८ मिनट ) या अधिक इच्छा हो वहां तक सावद्य योग–दूसरों को दुःख होवे ऐसा करने और कराने से निवर्ते, मन वचन काया से। इस व्रत के पांच अतिचार–मन वचन और शरीर से पाप कार्य करा होवे, सामायिक की स्मृति भूल गया होवे और काल पूरा वक्त हुये विना सामायिक पारीहो। ये ५ पाप दूर होवो ॥१०॥**

## पाठ ४३ वाँ " दिशावगासी व्रत "

दशम दिसावगासिक व्रत, दिन प्रते प्रभात थकी प्रारंभकर पूर्वादिक छ दिशा में जितनी भूमिका मोकली रखी है, उपरात स्वेच्छा से काया से जाकर पाच आश्रव सेवन के पचखान, जाव अहोरत्त दुविहं तिविहेण नक० नका० म० वा० का० जितनी भूमि का रखी है उसमे द्रव्यादिकी भी मर्यादा करी है उस उपरात उपभोग परिभोग भोग निमित भोगने के पचखाण जाव अहोरत्त एक विहं तिविहं न करेमि म० वा० का० ॥ * ॥ ऐसा दशमा व्रत का पं० जा० तं० ते आलोउं:–आणवाण प्पओगे, पेसवण प्पओगे, सद्दाणुवाइ,

रूवाणुवाइ वहिया पुग्गल पक्खेवा तस्स० ॥ १० ॥

भावार्थ—दशवें व्रत में प्रातः काल से लेकर इच्छाहो उतनी देर तक पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर, नीची, और ऊंची इन छः दिशामें, इतनी दूर ज़्यादा मेरी इच्छा से नहीं जावूंगा, ऐसा परिमाण दो करण तीन जोग से करे, और भूमिका में रह कर आहार, वस्त्र, आदि की मर्यादा एक करन तीन योग से करे। इस व्रत के पांच अतिचार-मर्यादा करी हुई जमीन के बाहिर की वस्तु मंगाई, भेजाई, शब्द एवं रूपसे बताई, और कोई वस्तु फैंक कर अपना आपा बताया। ये पांच दोष लगे हों तो दूर होवो ॥ १० ॥

## पाठ ४४ वॉ " पौषध व्रत "

इग्यारमा पौषध व्रत असणं पाणं खाइमं साइमं का पचखाण, अबंभ का पचखाण, ( अमुक ) मणिसुवर्ण का पचखाण, माला वन्नग विलेवण का पचखाण, सत्थ मुसल आदि सावज्ज जोग का पच्चक्खाण, जाव अहोरत्तं, पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेण नक० नका० म० वा० का० ॥ * ॥ ऐसे इग्यारमे पौषध व्रत का पंच० जाणि० तं० ते आलोउं— अप्पडिलेहिये दुप्पडिलेहिये सिज्झा संथारए, अप्पमज्जिय दुप्पमज्जिय सिज्झा संथारए, अप्पडिलेहिय दुप्पडिलेहिय उच्चार पासवण भूमि, अप्पमज्जिए दुप्पमज्जिए उच्चार पास वण भूमि, पोसहस्स सम्मं अणणु पालणया, तस्स० ॥ ११ ॥

भावार्थ—इग्यारवें पौषध व्रत में एक दिन रात्रि पूर्ण या अधिक इच्छा होवे वहां तक आहार पाणी मूंखडी. मुखवास, कुशील, निकाला जासके ऐसा गहना, शरीर को विलेपन, शस्त्र, और दूसरे का घात होवे ऐसा योग प्रवर्ताने का दो करण तीन जोग से पच्चखाण करे। इसके पांच अतिचारः—मकान बिछौना लघुनीत आदि परिठाणे की भूमि देखे नहीं, पूंजे नहीं, या अच्छी तरह देखे पूंजे नहीं, बराबर पोषा न हुआ हो, ये पांच पाप लगे होतो दूर होवो ॥ १ ॥

## पाठ ४५ वॉ " दान व्रत "

बारमा अतिथि संविभाग व्रत, समणे निग्गंथे फासुए एसणिज्जेणं असणं, पाणं खाइमं, साइमं, वत्थ, पडिग्गह, कंबल, पाय पुच्छणेणं, पडिहारिय-

पीढ, फलग, सिज्जा, सथारएणं, ओसह भेसज्जेण, पडिलाभेमाणे विहरामि। एहवी सद्दहणा, परूपणा, फरसनाये करी शुद्ध ॥ * ॥ एवा बारमा अतिथि संविभागव्रत का पंच अइयारा जाणियव्वा न समायरियव्वा तंजहा ते आलोउं:–सचित निक्खेवणिया, सचित पिहणिया, कालाइ क्कमे, परोवएसे, मच्छरियाए तस्स० ।।१२।।

**भावार्थ—अतिथि नाम साधुका है। अतः साधु साधवियों को दान देनेके योग्य आहार, पानी, मिठाई मुखवास, वस्त्र, पात्र, कम्बल, रजोहरण, और जो देकर पीछे भी लेने में आवें ऐसे–पाट, पाटला, स्थानक, पराल, औषध चूर्णादि, वस्तु निर्जीव शुद्ध प्रतिलाभने के भाव सदा बनाये रखे, और अवसर मिलने पर उलट भाव से देवे। इस व्रत के पांच अतिचारः–साधू को देने योग्य वस्तु सचित्त वस्तु से ढके, सचित्त पर रखे, वेवक्त आमंत्रे, आप देने योग्य हो तो भी दूसरे के पास दिलावे और देकर अभिमान या निंदा करे। ये पांच पाप लगे होवें तो दूर होवो।**

ये चार व्रत हित शिक्षा के कर्ता होने से शिक्षा व्रत कहे जाते हैं।

चौथे आवश्यक में श्रावक जी इन बारह व्रतो को अतिचार युक्त चिन्तवे।

अब साधू और श्रावक दोनों के कहने का पाठ कहते हैं—

## पाठ ४५ वाँ " संलेसणा " *

अपच्छिम मरणातिए संलेहणा झूमणा आराहणा, पोषध शाला पूंज कर, उच्चार पासवण भूमिका पडिलेह कर, गमणा गमणे पड़िक्कम कर, दर्भादिक संथारो संथर, दर्भादिक संथारो दुरुहकर, पूर्व तथा उत्तर दिशि पल्यकादिक आसणे बैठकर, करयल संपरिग्गहिय सिरसावंत मत्थएण अंजली तिकट्टु एवं वयासी–नमोत्थुण अरिहंताणं, भगवताणं, जाव संपत्ताण, यो अनंत सिद्धोंजी को

---

* यह संलेखणा का पाठ, वर्तमान काल में श्रावक श्राविकाएँ तो आवश्यक में नियम पूर्वक पढते हैं, किन्तु साधु साधवी बहुत थोड़े ही पढ़ते हैं। परन्तु शास्त्र के न्याय से तो यह पाठ समस्त साधु साधवियों को भी अवश्यही पढना चाहिये। इस विषय के प्रमाण देखिये–

१ ठाणांग सूत्र के तीसरे ठाणे दूसरे उद्देशे में–जिस प्रकार तीसरा मनोरथ संलेखणा का श्रावक के लिये कहा है, उसी प्रकार साधू के लिये भी वही मनोरथ कहा है।—

नमस्कार कर, जयवन्ता वर्तमान तीर्थ करो को नमस्कार कर, साधू प्रमुख चारों तीर्थ को खिमाकर, सर्व जीवराशि को खिमाकर, पूर्व जो व्रत आदरे है, उनमें जो दोष अतिचार लगाहो, वह सब आलोई पड़िकमी निंदी निःशल्य होकर, सव्वं पाणाइवायं पच्चक्खामि, सव्व मुसावायं पच्चक्खामि सव्व अदिन्न दाणं पचक्खामि, सव्व मेहुणं पच्चक्खामि, सव्वं परिग्गहं पचक्खामि, सव्वं कोहं माणं जाव मिच्छा दसण सल्लं सव्व अकरणिज्ज पच्चक्खामि, जाव जीवाए तिविह तिविहेणं, न करेमि, नकारवेमि, करतंपि नाणुजाणामि, मणसा वायसा कायसा, यो अठारह पाप स्थान पचक्ख कर, सव्वं असण पाण खाइम साइमं चउ विहपि आहार पचक्खामि, जाव जीवाए। यो चारो ही आहार पचखकर, जं पीयं इमं शरीर इठं, कतं, पियं, मणुन्न, मणाणं, धिजं, विसासिय, समयं, अणुमयं बहुमयं,

—[ २ ] ज्ञाता धर्म कथा आदि शास्त्रों में जहाँ जहाँ साधुओं के संथारा करने का अधिकार आया है, वहां सर्वत्र इसी वर्तमान संलेखणा का पाठ कहा गया है।

[ ३ ] श्रावकों से भी अधिक साधुओं को संलेखणा ( अंतिम अनशन व्रत संथारा] करने की परमावश्यकता है।

[ ४ ] यदि यह पाठ कंठस्थ न हो एवं प्रति क्रमण के समय नित्य प्रति स्मरण न किया जाता हो तो आकस्मिक प्रसंग पर साधु महात्मा संथारा किस भाँति ग्रहण कर सकेंगे। अतःएव उक्त पाठ कंठस्थ होना चाहिए और नित्य प्रति प्रति क्रमण के समय पढना चाहिये, ताकि हमेशां तीसरे मनोरथ का चिंतन भी होता रहे और समय पर संथारा द्वारा पंडित मरण में भी सहायक बन सके।

[ ५ ] इसके अलावा संथारा ग्रहण करने का दूसरा कोई पाठ जानने में नहीं आता, अत: अंतिम आराधना के लिये यह पाठ परमावश्यक है।

( ६ ) रतलाम मालवा में पूज्य श्री धर्मदास जी महाराज की संप्रदाय के पूज्य श्री नंदलाल जी महाराज की इच्छा संथारा ग्रहण करने की हुई, किन्तु पाठ याद नहीं था। अतः पं० अमिऋषिजी महाराज बुलाये गये, उनके भी याद नहीं था। आखिर कार भाई रूपचन्दजी के मुख से संलेखना पाठ सुनकर ग्रहण किया। तब से श्री अमिऋषिजी प्रतिक्रमण में संलेखणा का पाठ भी कंठस्थ करके पढने लगें। यह घटना स्वयं श्री अमी ऋषि जी ने मुझे सुनाई थी।

( ७ ) संवत् १९५८ में तपस्विराज श्री केवल ऋषिजी महाराज से इस सम्बन्ध में प्रश्नोत्तर किये और यह कथन सत्य मालूम पड़ा, तभी से मैं अमोलक भी प्रतिक्रमण में संलेखणा का पाठ कहने लगा, तथैव मेरे पास जितने भी दीक्षित हुए उन सभी को प्रतिक्रमण में संलेखणा पाठ कंठस्थ कराया गया।

( ८ ) संवत् १९८९ के माघ महीने में भीलाडे मेवाड़ में शास्त्र विशारद—

भंड करंड समाणे, रयणकरंड्ग भूयं माणं सियं, माणंउन्हा, माणं खुहा, माणं पीवासा, माणं वाला, माणं चोरा, माण दंसा माणं मसगा, माणं वाहियं, पितियं, कफियं, संभीमं, सनिवाइिय, विवहारोगायंका, परिसहा, उवसग्गा, फासा फुसति, एव पीयणं चरिमेहि उस्साम निस्सासेहिं वोसिरामि, तिकट्टु ऐसी सद्दहणा परूपणा फरसना करूं नव शुद्ध ॥ * ॥ ऐसी अप्पच्छिमा मरणातिय सलेहणा झुसणा आराहणा का पच अइयारा पयाला जाणियव्वा न समायरियव्वा तंजहा ते आलोउं इहलोग ससप्पओगे, पर लोग संसप्पओगे , जीविया संसप्पओगे, मरणा संसप्पओगे, काम भोगा मसप्पओगे, तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ १ ॥

भावार्थ—जिन को संसार में किसी भी प्रकार का कार्य न रहे, ऐसे मरण के निकटस्थ जीव अंतिम संलेखना करते हैं । आत्मा को निशल्य करने, पापों को झोंमने-क्षय करने, आत्म धर्म की आराधना करने, पौषध शाला–धर्म स्थानक या एकांत स्थानक को यत्ना से पूंज कर, दिशा मात्रा की जगह भले प्रकार देखकर, फिर पूंजे स्थान में पराल आदि का विछोना शरीर प्रमाणे करके पूर्व या उत्तर की तर्फ मुंह करके

—पूज्य श्री मुन्नालालजी महाराज से मैंने प्रश्न किया था, तब आपने भी ठाणांग आदि कितने ही सूत्रों के पाठों से साधू को संलेखणा का पाठ कहना सिद्ध किया था। तथा फर्माया था कि—इस समय में प्रमाद के कारण उक्त पाठ नहीं पढ़ते हैं।

( ६ ) संवत् १९९१ फागुण सुदी तृतीया गुरुवार को लुधियाने में उपाध्याय श्री आत्माराम जी म, शतावधानी श्री रतनचन्द्र जी म, युवाचार्य श्री काशीरामजी महाराजने, पूज्य श्री हस्तीमलजी महाराज की तरफ़ से प्रतिक्रमण के निर्णय के लिये आये हुये पं० दुःख मोचन झा को चौथे प्रश्न के उत्तर में यही सम्मति दी है कि—साधु को भी सलेखणा का पाठ प्रतिक्रमण में अवश्य ही कहना चाहिये।

( १० ) संवत् १९९२ श्रावण वदी द्वितीया के दिन दिल्ली में श्रीनाथूलाल जी म; ने फरमाया कि—श्री मयारामजी महाराज भी प्रतिक्रमण में संलेखणा का पाठ कहते थे।

इत्यादि महापुरुषों के कहने से तथा शास्त्रों के प्रमाण से सिद्ध होता है कि— साधुओं को भी अपने प्रतिक्रमण में संलेखणा का पाठ अवश्य ही कहना चाहिये। "अमोलक ऋषि"

पालखी आसन लगा के बैठे। फिर दोनों हाथों को जोड़कर मस्तक पर चढाकर कहे कि—नमस्कार होवे सिद्ध जी अर्हंत जी और गुरुजी महाराज को। फिर चारोंही तीर्थ और सर्व जीव राशि से क्षमत क्षमावना कर, पहिले लिये हुये व्रतों में दोष लगा हो सो सब आलोचे, विचारे, प्रकाशे, आत्मा की निंदना गर्हना करे। और जाव जीव तक अठारह पाप, चारोंही आहार का तीन करन तीन जोग से त्याग करे। इस इष्ट कारी एवं प्रिय कारी शरीर को इतने दिन विश्राम देकर पालाथा, भूख, प्यास, शीत, ताप चौर क्षुद्र–पशु परिसह उपसर्ग रोगोंसे अनेक उपचार करके बचाया था, रत्नों के डब्बे से भी अधिक हिफाजत कीथी, अब इस शरीर की ममता को अंतिम श्वास तक छोड़, मरणकी इच्छा नहीं करता हुवा, समाधि भाव से लीन हो प्रवर्तूंगा सो दिन मेरा परम कल्याण का होगा। इस संलेखना के पांच अतिचार हैं। इस लोक के तथा परलोक के सुखकी, मरणे की, जीवने की, और काम भोग प्राप्त होने की अभिलाषा करे तो दोष लगे। ये ५ दोष लगे होंतो दूर होवो ॥ १ ॥

## पाठ ४७ वॉ " १८ पापस्थान "

प्राणाति पात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कल्ह, अभ्याख्यान, ( खोटा आल ) पैशुन्य, ( चुगली ) पर परिवाद, ( निंदा ) रति, अरति, माया मोसा ( कपट युक्त झूठ ) और मिथ्या दशण सल्ल, ये अठारह पाप स्थानक सेवे हो सेवाये हो, और सेवते को अच्छा जाना हो तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

## पाठ ४८ वॉ " पच्चीस मिथ्यात्व "

अभिग्राहिक मिथ्यात्व, अनभिग्राहिक मि०, अभिनिवेसिकमि० सशयिकमि० अनाभोग मि०, लौकिकमि०, लोकोत्तर मि०, कुप्रवचन मि०, वीतराग के सूत्र से ओछी श्रद्धना करेतो मि०, वीतराग के सूत्र से अधिक श्रद्धना करेतो मि०, वीतराग के सूत्र से विपरीत श्रद्धना करेतो मि०, धर्म को अधर्म श्रद्धेतो मि० अधर्म को धर्म श्रद्धेतो मि०, साधु को असाधु श्रद्धेतो मि०, असाधु को साधु श्रद्धे तो मि०, जीवको अजीव श्रद्धे तो मि०, अजीव को जीव श्रद्धे तो मि०,

मार्गको उन्मार्ग श्रद्धे तो मि०, उन्मार्ग को मार्ग श्रद्धे तो मि०, रूपीपदार्थ को अरूपी श्रद्धे तो मि०, अरूपी को रूपी श्रद्धे तो मि०, अविनय मि०, अशातना मि०, अक्रियामि०, और अज्ञान मिथ्यात्व। ये पचीस मिथ्यात्व सेवे हो–सेवाये हों सेवतों को भला जाना हो तो तस्स० ॥

**भावार्थ—सत्यासत्य का निर्णय नहीं करे, अपने को ही सत्य माने। सबको एकसां जाने, सत्य में संशय रखे। अनजान पने पाप क्रिया लगावे। लोकों की देखादेखी कुदेव, कु–गुरु कु धर्म को माने। सुदेव सुगुरु सुधर्म को इस लोक निमित्त माने, सच्चे खोटे को एकसां जाने। जैन धर्म से अधिक ओछी और विपरीत परूपणा करे। धर्म, साधु, जीव, मार्ग, रूपी–इन पांचों को उलटा श्रद्धे। अविनय अशातना करे। अक्रिया और अज्ञान। ये २५ श्रद्धे हों सो पाप दूर होवो।**

## पाठ ४१ वाँ "चौदह संमूर्छिम"

उच्चारेसुवा, पासवणेसुवा, खेले सुवा, सिंघाणे सुवा, वंतेसुवा, पित्तेसुवा, सोणिये सुवा, पुइये सुवा, सुक्के सुवा, सुक्के पोगल परिसाडिये सुवा, विगय जीव कलेवरे सुवा, स्त्री पुरुष सजोगे सुवा, नगर निद्धवणे सुवा, सव्वे लोए असुइ ठाणे सुवा, इन चौदह स्थान के संमूर्छिम जीवों की विराधना करी हो तो तस्स०।

**भावार्थ—बड़ीनीत, लघुनीत, खंखार, श्लेष्म, वमन, पित्त, रक्त राध, वीर्य, शुष्क होने के बाद पुनः आर्द्र वस्तु, निर्जीव शरीर (मुरदा) स्त्री पुरुष का संयोग, और लोक में के सर्व अशुचि स्थान, इनमें संमूर्छिम (स्वभाव से) असंख्य असन्नी मनुष्य उपजते हैं। उनकी विराधना की हो तो वह पाप दूर हो।**

यह जो व्रतों के अतिचारों की आलोचना करी; अगर उनमें कोई सूक्ष्म अतिचार रह गया हो तो उसकी निवृत्ति के लिये १० वां 'इच्छामि ठामि' का पाठ कहे। फिर परमेष्ठी की साक्षी से आलोचना प्रारंभ की थी सो पूर्ण हुई इस लिये फिर भी ८ वा '**नवकार मंत्र**' का पाठ कहे। और फिर पापों की आलोचना से हलकी आत्मा विशुद्ध हुई इसलिये मांगलिक पाठ कहे।

## पाठ ५० वाँ "मांगलिक"

चत्तारि मगलं–अरिहन्ता मगल, सिद्धा मगलं साहू मगल केवली पण्णतो धम्मो मंगल। चत्तारि लोगुत्तमा—अरहन्ता लोगुतमा सिद्धा लोगुत्तमा साहू लोगुत्तमा केवलि पण्णतो धम्मो लोगुत्तमा। चत्तारि सरण पव्वज्जामि–अरिहन्ता सरण पव्वज्जामि सिद्ध सरण पव्वज्जामि साहू सरणं पव्वज्जामि केवली पण्णतो धम्मो सरणं पव्वज्जामि। ये बारह बोल सदा काल मुझको होवो ॥ १ ॥

फिर भी किसी प्रकार की कसर रह गई होतो उसमे निवृत्त होने को फिर १० वा 'इच्छामि ठामि' का पाठ कहे। और फिर उपरोक्त व्रतादि की विधि में हलन चलन करने से किसी प्रकार की विराधना हुई हो तो उससे निवृत्त होने का दूसरा पाठ 'ईर्यावही' का कहे। फिर श्रमण सूत्र कहे।

## श्रमण—सूत्र ❀

## पाठ ५१ वॉ "निद्रा की आलोचना"

इच्छामि पडिक्कमिओ पगाम सिज्झाए, निगाम सज्झाए, संथारा उवट्टणाए, परियट्टणाए, अउट्टणाए, पसारणाए, छप्पइ सघट्टणाए, कुइए, कक्कराइए, छीए जभाइए, आमोसे, ससरखामोसे, आउल माउलाए, सुवण वतियाए, इत्थि

---

### ❀ श्री समण सूत्र के प्रश्नोत्तर

१ प्रश्न–समण सूत्र किस शास्त्र में हैं?

उत्तर–आवश्यक सूत्र का मूल पाठ समण सूत्र ही है। देखिये, दक्षिण हैद्राबाद से प्रकाशित लाला जैन शास्त्र भण्डार में का ३२ वॉ आवश्यक सूत्र, जो कि लिंबडी (काठयावाड़) के प्राचीन भण्डार में की पुरानी प्रति पर से छपा है।

२ प्रश्न-- समण नाम साधु का है, इसलिए समण सूत्र साधु को ही कहना उचित है, न कि श्रावक को?

उत्तर–समण साधु का ही नाम है, ऐसा संकुचित अर्थ शास्त्र सम्मत नहीं है। देखिये–(१) विवाह प्रज्ञप्ति भगवती सूत्र का २० वॉं शतक का ८ वॉं उद्देशा सूत्र "तित्थ पुण चउवण्णइण्णे समण सघे पण्णते तंजहा–समणा समणीओ, सावगा सावियाओ" अर्थात् साधु साध्वी श्रावक और श्राविका इन चारों को समणसंघ कहना। यद्यपि व्यवहार में समण साधु का ही नाम है, तथापि भगवान ने तो चारों ही तीर्थ को समण कहा है। यह आप्त कथन सब जैनों को अवश्य मान्य होना ही चाहिये। ऐसा ही पाठ और अर्थ उक्त भगवती सूत्र में श्रमण भगवंत श्री महावीर स्वामीजी ने १० स्वप्न देखे हैं, वहाँ भी है।—

स्त्री 'पुरुष' कहे ) विपरियासियाए, दिठीविपरियासियाए, मण विपरिया सियाए, पाणभोयण विपरियासियाए, तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ १ ॥

**भावार्थ—प्रभु ! आपकी साक्षी से निद्रा में लगे हुये पापों की आलोचना ( विचारना ) करता हूं। मर्यादा से अधिक विछौना किया हो, निद्रा में विछौना विना पूंजे करवट ली हो, हाथ पैर संकोचे हों तथा पसारे हो, जू खटमल वगैरह जीवों को दावे हों, उघाड़े मुख से बोला हो, छींक उबासी ली हो, सचित्त रजकी घात करी हो, आकुल व्याकुल चित्त हुवा हो, और स्वप्न में आहार पाणी या स्त्री संबंधी भोग किया हो सो पाप दूर होवो ॥ १ ॥**

## पाठ ५२ वाँ " गोचरी की आलोचना "

पडिक्कमामि गोयरग्गचरियाए, भिक्खायरियाए, उग्घाड कवाड उग्घाड- णाए, साणा वच्छा दारा संघट्टणाए, मंडि पाहुडियाए, वलिपाहुडियाए, ठवणा पाहुडियाए, संकिए, सहसागारे, अणेसणाए, आण भोयणाए, पाण भोयणाए,

---

३ प्रश्न—समण सूत्र में साधु के आचार का ही कथन है, अत वह सधु कोही कहना उचित है। श्रावक के क्या काम आता है ?

उत्तर—समण सूत्र के पाठ श्रावकों को भी अनेक धर्म क्रिया में परमोपयोगी होते हैं, हरवक्त काम में आते हैं। देखिये— १ जब जब श्रावक पौषध व्रत में तथा संवर में निद्रा से निवृत्ति पाते हैं तब तब निद्रा में लगे दोषों की विशुद्धि के लिये प्रथम मार्ग शुद्धि (इर्यावही) और कायोत्सर्ग (तस्सुत्तरी) का पाठ कहकर चार चतुर्विंशति स्तव (लोगस्स) के पाठका कायोत्सर्ग करे, फिर प्रगट रूप में एक चौवीसस्तवका पाठ कह कर समण सूत्र का पहिला पाठ " पडिक्कमामि पेगाम सिज्जाय " कहना चाहिए इस पाठ के सिवा निद्रा के दोषों से निवृत्त होने का दूसरा कोई भी पाठ यदि होतो वताने की कृपा कीजिए ( २ ) एकादशवीं प्रतिमा के पालक श्रावक भिक्षोपजीवी ही होते हैं, तथा कितने ही स्थानों में दशवे व्रतधारी तथा दया व्रत के धारक और बाराव्रत धारी श्रावक गोचरी करके आहार पाणी लाते हैं। उन श्रावकों को भिक्षा लाने में लगे दोषों की विशुद्धि के लिए समण सूत्र का दूसरा पाठ "गोयरग्ग- चरियाए" कहना चाहिए ( ३ ) ठाणांग जी और नन्दीजी सूत्र में तथा उपाशक दशांग सूत्रों की नोंध में श्रावक को " सुयपरिग्गहिय " अर्थात् सूत्र का पठन करने वाला कहा है। तथा उत्तराध्ययन जी सूत्र के २१ वें अध्ययन में "निग्गंथेपावयणे सावये- सेवि कोविय" अर्थात् पालित श्रावक निर्ग्रन्थ प्रवचन शास्त्र का कोविद ( पढ़ा-

वीय भोयणाए, हरियभोयणाए, पच्छा कमियाए, पुराकमियाए, अदिट्ठहडाए, दग संसट्ठहडाए, रय संसट्ठहडाए, परिसाडणियाए, परिठावणियाए, उहासण भिक्खारियाए, जं उग्गमेणं, उवायणेसणाए, अपडि शुद्धं, पडिगाहियं, परिभुतंवा, जं न परिठावियं तस्स० ॥

भावार्थ—गाय की तरह थोड़ी थोड़ी भिक्षा लेने को गोचरी कहते हैं। अस्तु गोचरी जाने पर, आधे लगे या पूरे लगे किमाड़ उघाडे हों, कुत्ता बच्छा बालक इत्यादि को उलंघ कर प्रवेश किया हो, दूसरों को देने के लिये रक्खा हो, बलिदान का हो, भिक्षा चरों के निमित्त रक्खा हो, दोष शंका युक्त हो, और बलात्कार से छीनके देवे, शून्य उपयोग से जल्दी जल्दी देवे, सचित बीज धान्य या लीलोत्री देवे, भोजन लेजाने से पीछे या पहिले दोष लगाकर दिया हो-ऐसा विना दिखता, सचित्त के स्पर्श का, खप से ज़्यादा, अथवा खाने में थोड़ा आवे, और न्हाखने में बहुत जावे, गेरता हुआ लाकर दे ऐसा और १६ उदगमन के ( गृहस्थ की तर्फ से लगते ) दोष, १६ उत्पात ( साधु के तर्फ से लगते ) दोष, दश एषणा ( दोनों से मिलके लगते ) दोष, ऐसा ४२ दोष युक्त आहार भोगा हो, उसे न परिठाया हो सो पाप दूर होवो ॥ २ ॥

---

हुआ था। तैसे ही इस सूत्र के २२ वें अध्ययन में "सीलवता बहुस्सुया" अर्थात्-राजमतीजी दीक्षा लेती वक्त बहुत सूत्र पढी हुई थी। इत्यादि अनेक सूत्रों के कथनानुसार श्रावक और श्राविका दोनों सूत्र पढे हुए होते हैं, उनको चारों काल में स्वाध्याय करना चाहिए। तथा जिन्होंने सूत्र की स्वाध्याय नहीं की हो उस दोष की विशुद्धि के लिए, तथा सामायिक पोषधादि व्रत में मुहपती आदि वापरने को वस्त्र गुच्छक रजोहरण आदि की प्रति लेखना करते हैं उस में जो कोई दोष लगा हो उसकी निवृत्ति के लिए समण सूत्र का तीसरा पाठ "पडिकमामि चउकाल सज्झाय" कहना चाहिए [ ४ ] चौथे पाठ में जो एक बोल से लगाकर तेंतीस बोल तक का कथन है, ये सब ही बोल ज्ञेय [ जानने योग्य ] तो अवश्य ही हैं। और उनमें से कतिपय हेय [ छोडने योग्य ] भी हैं, जैसे-बंध, दंड, गर्व, शल्य, विराधना, कषाय, विकथा, क्रिया, कामगुण, भय, मद, क्रिया, अब्रह्म, पापसूत्र, महामोहनीय स्थान, अशातना आदि। और कितनेक बोल उपादेय [ आदरने योग्य ] भी हैं, जैसे-संयम गुप्ति व्रत समिति यति धर्म प्रतिमा देवता सिद्धगुण आदि।—

## पाठ ५३ वाँ " आलोचना "

पड़िक्कमामि चउकालं सज्झायस्स अकरणाए, उभओकालं भडोवगरणस्स अपड़ि लेहणाए, दुपड़िलेहणाए,अपमज्जणाए, दुपमज्जणाए, अइक्कमे, वइकम्मे, अइयारे, अणायारे, तस्स० ।

भावार्थ—दिन और रात के प्रथम और अंतिम यों चार पहर में शास्त्रकी स्वाध्याय नहीं करी हो और प्रातः सायं दोनों वक्त वस्त्र पात्र भंडोपकरण की पड़िलेहणा नहीं करी हो, यदि करी तो प्रमाद के वश करी हो, पूरी नहीं करी हो, विपरीत करी हो, पूंजी नहीं हो, पाप कार्य का प्रवर्तन, ग्रहण, और भोग किया हो, सो पाप दूर होवो ।

## पाठ ५४ वाँ " तेतीस बोल "

( १ ) पड़िक्कमामि—एग विह असजमेहिं ( २ ) पडिक्कमामि—दुविहं बंधणेहिं,—राग बधणेणं, दोष बंधणेणं ॥ ( ३ ) प० तिहिं दंडेहिं—मन दंडेणं वयदंडेण, काय दंडेणं । प० तिहिं गुत्तिहिं—मन गुत्तिए वयगुत्तिए काय गुत्तिए । प० तिहिं सल्लेहिं माया सल्लेहि, नियाण सल्लेहिं, मिच्छा दंसण सल्लेहिं । प०

---

और कितनेक बोल हेय उपादेय दोनों मिलकर हैं, जैसे ध्यान लेश्या आदि । यों सबही बोल बड़े उपयोगी हैं, किन्तु स्थल संकोच के कारण सब ही का सविस्तार वर्णन नहीं कर सकता हूं, तथापि निश्चयात्मक होकर कहता हूं कि—इन ३३ बोलों का ज्ञान भी श्रावकों के लिए परमोपयोगी है । और ( ५ ) पांचवॉ पाठ जो "निग्रन्थ प्रवचन" ( नमो चौवोसा ) का है, उस में श्री जिन वचन ( शास्त्र ) की और जैन धर्म की परमोत्कृष्ट महिमा है, तथा आठ बोल में हेय उपादेय का कथन बडा ही महत्व पूर्ण है । अतः यह पाठ भी सबही जैन धर्मियों को अवश्य पढना चाहिए । इस कारण समण सूत्र का एक भी पाठ तथा एक भी विषय ऐसा नहीं है कि जो श्रावक के लिये अनुपयोगी होवे ! सबही पाठ बड़े उपयोगी हैं एवं अवश्य पठनीय हैं ।

[४] प्रश्न—तो फिर साधुजी को भी प्रतिक्रमण में श्रावक सूत्र कहना चाहिए, क्यों उसमें भी ज्ञेय हेय उपादेय तीनों प्रकार के विषय का कथन है ।

उत्तर— (१) श्रावक लोग जो बारा व्रत और उनके अतिचारों को सामिल कहते हैं उसका नाम श्रावक सूत्र है । किन्तु विचारना चाहिये कि—एक वक्त कायोत्सर्ग में ९९ अतिचार कहना, दूसरे वक्त चौथे आवश्यक में प्रगट ९९ अतिचार कहना, और तीसरे वक्त व्रतों के साथ ९९ अतिचार कहना, यों तीन तीन वक्त एक

तिहिं गारवेहिं-इड्ढि गारवेणं, रसगारवेणं, सायागारवेणं । प० तिहिं विराहणाए-नाण विराहणाए, दंसण विराहणाय, चारित्त विराहणाय,॥ (४) प० चउविह कसायेहिं-कोह कसाय, माण कसाय, मायाकसाय, लोह कसाय, । प० चउविहं-सन्नाहिं आहार सन्नाय, भयसन्नाय, मेहुण सन्नाय, परिग्गह सन्नाय, । प० चउविहं विकहायेहिं-स्त्रीकहाय, भत्तकहाय, देसकहाय, रायकहाय, । प० चउविह ज्झाणेहिं-अट्टझाणेणं रुद्दझाणेणं, धम्म झाणेण, सुक्कझाणेणं, । (५) प० पचहिकिरियाहिं-काइया किरियाय, अहिगरणिया किरयाय, पाउसिया किरियाय, परितावणिया किरियाय, पाणाइवाय किरियाय । प० पंचहि काम गुणेहिं-सद्देण, रूवेण, गंधेण, रसेणं, फासेणं । प० पचहि महावयेहिं-सवाओ पाणाइ वायाओ विरमणं, सवाओ मुसावायाओ विरमणं, सवाओ अदिन्नदाणाओ विरमणं, सवाओ मेहुणाओ विरमण, सवाओ परिग्गहाओ विरमणं । प० पचहि समियेहिं-इरिया समिय भासासमिय एसणासमिए आयाण भंड मत निक्खेवणा समिए उचार पास वण खेल जल सघाण पारिठावणिया समिए (६) प० छहि जीवनि काएहिं-पुढवी काएणं आउकाएण तेउकाएण वाउकाएणं वणसइकाएणं तसकाएण । प० छहिंलेसाहिं कन्हलेसाए, नील लेसाए, काउलेसाए, तेउलेसाए, पउम्मलेसाए, सुक्कलेसाए, (७) प० सत्तहि भयठाणेहिं-इहलोगभएणं, परलोग भयेण, आदान भएणं, अकम्हा भयेण, आजीविका भयेणं, मरणभयेणं, सिलायाभयेणं, (८) प० अठमय ठाणेहिं जाइमयेणं, कुल मयेण, वलमयेण, रूवमयेण तवमयेण, लाभमयेण, सुत्तमयेण, इसरीमयेण, (९) प० नव विह, बंभचेर

---

ही पाठ को कहना, इसमें क्या फ़ायदा है ? यदि कहो कि-इच्छामि खमा समणो वगैरह पाठ भी तो प्रति क्रमण में अनेक वार आते हैं, तो फिर उनकी क्या हरकत है ? तो उन्हें समझना चाहिए कि- उक्त पाठतो साधुजी भी अनेक वार कहते हैं। किन्तु महाव्रत समिति गुप्ति तो एकही वार कहते हैं। मात्र महाव्रतों की भावना और समिति गुप्ति कायोत्सर्ग में चिन्तवते हैं। तैसेही श्रावकों को भी ९९ अतिचार एक वार कायोत्सर्ग में और दूसरी वार चोथे आवश्यक के प्रारंभ में व्रतों के साथ कहना चाहिए। यह साधु और श्रावक का विधि विधान सामान्यत. स्पष्ट दीख पड़ता है। किन्तु श्रावक के प्रति क्रमण में से समण सूत्र को निकाल कर तीन वक्त अतिचारों को कहने की युक्ति श्रावक का प्रतिक्रमण साधु के प्रतिक्रमण के जितना ही यना रखने के लिये जमाई है, ऐसा होना चाहिए (२) साधु के महाव्रतों में श्रावक के अणुव्रतों का समावेश होजाता है, इसलिए साधुको श्रावक के व्रतों के कहनेकी कोई भी जरूरत नहीं है। और (३) श्रावक को तो साधु होने का मनोरथ

गुत्तिंहि–नो इत्थीगसु पंडग संसताइं सेविता भवइ, नो इत्थीणं कहं कहिता भवइ, नो इत्थीण सद्धि सन्निसेज्जागये विहरित्ताभवइ, नो इत्थीण इन्दियाइ मणोहराइ मणोरमाइ आलोइत्ता निज्झाइता भवइ, नो इत्थीण कुडन्तरसिवा, दुसन्तरंसिवा कुइयसद्दं, रूइयसद्दं, गीयसद्द, थणियसद्दं, कंदियसद्दं, विलवियसद्दं नो सुणेता भवइ नो इत्थीण पुव्वरयं पुव्वकीलियं अणुसरिता हवइ, नो पणियं आहार आहरिता हवइ नो अतिमायाय पाण भोयण आहरिता हवइ, नो विभुसाणुवादी हवइ ( १० ) दस विहे समण धम्मे–खंति, मुत्ति, अज्जवे, मद्दवे, लाघवे, सच्चे, संजमे, तवे, चेइये, बंभचेर वासीय ( ११ ) इक्कारसहिं–उवासग पडिमाहिं, ( १२ ) बारसहिं–भिक्खु पडिमाहिं ( १३ ) तेरसहिं–किरिया ठाणेहिं ( १४ ) चउदसहिं भूयगामेहिं, ( १५ ) पन्नरसहि–परमाहमिये ( १६ ) सोलसहि गाहासोलसेहिं ( १७ ) सतरसहि–असंजमेहिं ( १८ ) आठरसविह अबंभेहिं ( १९ ) एगुण विसाय-नायझयणाहिं ( २० ) वीसाय असमाहिठाणेहिं ( २१ ) इग वीसाय–सबलेहिं ( २२ ) बावीसाये–परिसहेहि ( २३ ) तेवीसाय सुयगडझयणेहि ( २४ ) चौवीसाओ-देवेहिं ( २५ ) पणवीसाय भावणाहिं ( २६ ) छब्वीसाय–दसाकप्प विवहार उदेसेण कालेहिं ( २७ ) सत्ताविसाय–अणगार गुणेहिं ( २८ )अठावी

---

अवश्य ही करना चाहिये, इसलिए भी समण सूत्र कहने की आवश्यकता है। किन्तु साधुजी भी श्रावक होने की भावना करें क्या ? जो आपकी कल्पना के अनुसार श्रावकसूत्र स्वप्रतिक्रमण में कहें, ऐसा वितंडावाद उपहास्य पात्र होता है !

[ ५ ] प्रश्न– समण सूत्र में ऐसा भी कोई पाठ है कि जो केवल श्रावक के ही काम का होवे ?

उत्तर- हां है, देखिये—समण सूत्र में के चौथे पाठ में का ग्यारहवां बोल पाठ " एक्कारसहि उवासग्ग पडिमाहिं " अर्थात् ग्यारा उपासक [श्रावक] की प्रतिमा [प्रतिज्ञा] इन ११ प्रतिमाओं में श्रावक कीही करणी का क्रमशः विधि विधान है, जो साधु के किसी भी काम में नहीं आता है। श्रावक के लिए समण सूत्र नहीं होता तो इस पाठ की इसमें क्या आवश्यकता थी। क्या समवायांगजी सूत्र कथित ११ बोल में से और कोई सा बोल यहाँ नहीं रख सकते थे, अनन्त ज्ञानी से कुछ छिपा हुआ था ! जब साधु और श्रावक दोनों के लिये समण सूत्र है, तब ही तो दोनों की करणी के और दोनों के काम में आने वाले पाठ उसमें हैं।

[ ६ ] प्रश्न– लो हम भी एक पाठ बताते हैं कि जो साधु के सिवाय अन्य के कुछ भी काम का नहीं। देखिये—समण सूत्र का पाचवाँ पाठ " समणोऽहं संजय विरय पडिहय पच्चक्खाय पावकम्मे" अर्थात मैं साधू हुं, मैंने

—साये आयार कप्पेहिं ( २९ ) एगुणतीसाये पावसुय पसंगेहिं ( ३० ) तीसाये महामोहनीय ठाणेहिं ( ३१ ) एगतीसाय सिद्धगुणेहिं ( ३२ ) बत्तीसाय जोग-संगेहिं ( ३३ ) तेतीसाये आसायणाय-अरिहंताणं आसायणाय सिद्धाणं आसा-यणाय, आयरियाणं आसायणाय उवज्झायाणं आसायणाय साहूणं आसायणाय साहुणिणं आसायणाय सावयाणं आ० सावियाणं आ०, देवाण आ० देविणआ०, इहलोग आ०, परलोग आ०, केवलीणं आ०, केवली पन्नतस्स धम्मस्स आ०, सदेव मणुयासुरस्स लोगस्स आ० सव्वपाण भूय जीव सत्ताण आ० कालस्स आ०, सुयस्स आ०, सुयदेवस्स आ०, वायणारियस्स आ०, जंवाइद्ध, वच्चामेलिय हीण क्खरं, अच्चक्खरं, पयहीणं, विणयहीणं, जोगहीण, घोसहीण, सुठुदिन्नं, दुट्ठु पडिच्छिय, अकाले कओ सज्झाए, काले न कओ सज्झाए, असज्झाइये सज्झाए—

मैंने संयम व्रत के समाचरण से पाप कर्म को प्रतिहत किया है। क्या इस पाठ के कहने से श्रावक मृषावादी नहीं हो सकता है ?

उत्तर-( १ ) नहीं हो सकता, इसका उत्तर तो पहिले ही प्रश्न के उत्तर में कुछ दे दिया गया है। अर्थात् भगवान ने चारों तीर्थ को समण कहा है। इसलिए समणोऽहं, मैं साधु हूं-ऐसा कहने में श्रावक को मृषावाद नहीं आता, क्योंकि जब खुद भगवान ने ही श्रावक को समण कहा है तो दूसरों को कहने में क्या आपत्ति है। और भी ( २ ) ठाणांग सूत्र के ९ में ठाणे में " से जहा णामए अज्जो ! मएसमण निग्गथाणं एगे आरंभे ठाणे जाव तेतीस असायणाय पण्णते " अर्थात पद्म नामके तीर्थंकर होंगे, वे कहेंगे कि अहो आर्यो ? मैंने श्रमण, निग्रंथ के लिए एक आरंभ का स्थानक यावत् तेतीस अशातना कही हैं। इसमें इग्यारमां बोल श्रावक की प्रतिमा का है। इसलिए श्रावक को भी समण कहा है ( ३ ) तथा दशाश्रुतस्कंध के ६ ठे अध्ययन में श्रावक की ग्यारमी प्रतिमा का नाम समण भूयपडिमा है अर्थात श्रावक को साधु के समान कहा है। ( ४ ) उत्तराध्ययन अ० ३१ गाथा "उवासगाण पडिमासु भिक्खुण पडिमासुय जे भिक्खु जयइ निच्च से न अच्छेइमडले" ११ ॥ इस गाथा में प्रतिमा धारी श्रावक को भिक्खु साधु कहा है [ ५ ] सुयग-डांग सूत्र के दूसरे श्रुतस्कंध के दूसरे क्रिया नामक अध्ययन में तथा अनुयोग द्वार में श्रावक के गुणों का वर्णन करते हुए सुव्रती, सशील सुसाधु अच्छा साधु इत्यादि कहा है ( ६ ) भगवतीजी सूत्र शतक १० उद्देस ४ में तावतिस श्रावक को उसना, कुशीलिया अपछंदा इत्यादि कहा और वही पाठ साधुओं के लिए भी आता है [ ७ ] प्रकरण संग्रह में गुण स्थान द्वार के थोकड़े में पंचम गुण स्थान के लक्षण में श्रावक को सुसाधु कहा [ ८ ] भगवती सूत्र श १ उद्देश २ में तिर्यंच श्रावक को ३ क्रिया कही, अव्रत की क्रिया नहीं कही, [ ९ [ श्रावक के प्रत्याख्यान तो मेरु-

सज्झाइ न सज्झाए; ॥ इन तेतीस वोलों में के जानने योग्य बोल जाने न होवें, छोडने योग्य बोल छोड़े न होवे, आदरने योग्य बोल आदरे न होवे, तो तस्स मिच्छामि दुक्कड़ ।

भावार्थ—( १ ) एक प्रकार का असंयम त्याज्य है, ( २ )राग द्वेष से जीव बंधन में पड़ता है, अतः वे त्याज्य हैं ( ३ ) १ मन वचन काया के योग पाप में प्रवर्ताने से आत्मा दंड पाती है सो त्याज्य है, २ उक्त तीनों योगों को गुप्त रखे, पाप से बचावे सो तीन गुप्ति आदरने योग्य है ३ छल–कपट, करणी के फलकी इच्छा, और कुमत की श्रद्धा ये अंतःकरण के शल्य हैं सो त्याज्य है ४ ऋद्धि का, भोजनका, और सुखका गर्व सो त्याज्य है ५ ज्ञान, दर्शन, और चारित्र, तीनों को

---

पर्वत जितने और क्रिया राई जितनी रहने से सारे जगत् के अव्रत को रोक देता है इसलिए ऋजूसूत्र नयकी अपेक्षा से श्रावक को साधु कह सकते हैं । + इत्यादि प्रमाणों से श्रावक को साधु कहने में कोई आपत्ति नहीं है । क्योंकि श्रावक ने भी संयम व्रत एवं प्रत्याख्यान द्वारा पाप कर्मों को प्रतिहत किया है, इसलिए उक्त पाठको बोलते हुये श्रावक मृषावादी कदापि नहीं हो सकता है ।

( ७ ) प्रश्न–तो क्या प्रतिक्रमण करने वाले सब श्रावक ऐसे गुणधारी होते हैं, जो समण सूत्र कहें ।

उत्तर–हमभी आपसे पूछते हैं कि–क्या प्रतिक्रमण करने वाले सबही श्रावक बारांव्रत धारी होते हैं ? जो स्वीकृत व्रतों के अतिचारों का वे प्रतिक्रमण करते हैं । ऐसा तो कभी होता ही नहीं कि जो व्रतधारी हो वही प्रतिक्रमण कर सके अन्य नहीं; किन्तु प्रतिक्रमण तो व्रत धारक तथा विना व्रत धारक सभी कर सकते हैं । हां अंतर मात्र इतनाही है कि–जो व्रतधारी हों उनको ग्रहण किये व्रतों के अन्त में " तस्स भंते पड़िक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि " यों पूर्ण पाठ कहना चाहिये और जो बिना व्रतधारी हैं उन्हें मनसा वयसा कायसा तक कहकर प्रत्याख्यान के पाठको छोड देना चाहिये और विशेष में कहना चाहिये कि–ऐसी मेरी श्रद्धना प्ररूपना है, स्पर्शना करूंगा तब शुद्ध । यों कहने से वे व्रतों को स्वीकार

---

+ स० १९५६ देहली बारादरी के स्थानक में कोटा सम्प्रदाय के पंडितराज श्री छगनलालजी महाराज ने अनेक शास्त्रों के प्रमाणों से यह सिद्ध कर दिया था कि–श्रावक को देश से समण निग्रन्थ कहना चाहिए । आपके इस सम्बन्धी हस्त लिखित पत्र अबभी मौजूद है । जो देखना चाहे तो देहली मालीवाडा निवासी शास्त्र के पाठों के मर्मज्ञ मुन्नालालजी भाई के पास देख सकते हैं ।

सम्यक् प्रकार से नहीं आराधे सो तीन विराधना त्याज्य हैं। (४) १ क्रोध, मान, माया, और लोभ ये चार कषाय त्याज्य हैं २ आहार की, भय की, मैथुन की और धनकी–ये इच्छाएँ त्याज्य हैं ३ स्त्री की, भोजनकी, देशान्तरों की और राजा आदि की यों चार खोटी कथाएँ त्याज्य हैं ४ आर्त और रौद्र ध्यान खोटे हैं सो त्याज्य हैं। धर्म और शुक्ल ध्यान अच्छे हैं आदरने योग्य हैं। (५) १ शरीर से, शस्त्र से, द्वेष भावसे, परिताप उपजाने से, और जीव काया अलग करने से क्रिया ( पाप ) लगती है सो त्याज्य है २ शब्द, रूप, गंध, रस, और स्पर्श ये पांच काम के गुण हैं सो त्याज्य हैं ३ दया, सत्य, अदत्त, ब्रह्मचर्य और निर्ममत्व ये पंचमहा व्रत आदरने योग्य हैं ४ देखकर चले, विचार कर बोले,

---

करने के जिज्ञासु समझे जाते हैं। ऐसा कहने से व्रत धारियों के तो व्रतों की विशुद्धि होजाती है और अव्रती के स्वात्मा के दुर्गुणों की अनुप्रेक्षा होती है। तथा दोनों के सम्पूर्ण आवश्यक सूत्र की स्वाध्याय का बड़ा भारी लाभ होता है, जो उत्कृष्ट रसायण पक जावे तो तीर्थंकर नाम कर्म का भी उपार्जन कर लेते हैं।

( ८ ) प्रश्न–प्राचीन काल का भी ऐसा कोई प्रमाण है कि–श्रावक समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करते थे ?

उत्तर–हाँ अनेक प्रमाण हैं। देखिये–[ १ ] खास महावीर स्वामीजी के समय में उनके श्रावक श्राविका भी समण सूत्र सहित ही प्रतिक्रमण करते थे + भगवतीजी सूत्र शतक २ उद्देश ३३ वां ( लाला भंडार की छपी प्रति का पृष्ट १३८७ ओली १) में मूल पाठ है कि " एव वयासी-एवं खलु जाया ! निगये पावयणे सच्चे अणुत्तरे केवळी जहा आवस्सए जाव सव्व दुक्खाणमतकरेइ " अर्थात्–श्रमण भगवंत श्री महावीर स्वामीजी के श्रावक श्राविका जमालीजी के माता पिता अपने पुत्र से कहते हैं कि–अहो पुत्र ? तुम निश्चय से जानों कि–जो निर्ग्रंथ के प्रवचन हैं वे सच्चे हैं, प्रधान हैं, केवल एकही है इनके समान दूसरे नहीं हैं, जिस प्रकार आवश्यक सूत्र में कहा है उसही प्रकार यावत् सब दुःखों के अन्त करने वाले हैं। उक्त अंग रूप सूत्र के कथन पर से निश्चय करे कि–जब श्रावक श्राविका समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करते थे तबही तो समण सूत्र में का पाचवा पाठ, जो निर्ग्रंथ प्रवचन [ नमो चौवीसा ] का है, कहा और कहा कि जैसा आवश्यक [ प्रतिक्रमण ] में कहा है वैसा न जान लेना। और जमालीजी को समण सूत्र आता था तबहीतो कुछ पाठ कहकर कह दिया कि जैसा आवश्यक में कहा, वैसा जान लेना चाहिये। कहिये, इसमें अधिक–

---

× इस प्रमाण के दर्शक उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी महाराज स्वामी हैं

शुद्ध आहार प्रमुख भोगवे, भंड उपकरण यत्ना से लेवे और धरे, उच्चारादिक न्हांखने योग्य वस्तु यत्ना से परिठावे, ये पांच समिति आदरने योग्य हैं ( ६ ) १ मिट्टी, पाणी, अग्नि, वायु, वनस्पति और त्रस जीव ये जीव की छः काय जानने योग्य हैं २ कृष्ण, नील, कापूत, यह तीन लेश्या त्याज्य हैं। और तेजु, पद्म शुक्ल, ये तीन आदर ने योग्य हैं, ( ७ ) मनुष्य से मनुष्य को हो सो इस लोक भय, मनुष्य को देव तिर्यंच का हो सो परलोक भय, देने का भय, आकस्मिक भय, आजीवका भय, मरण भय, और अपयश का भय. ये मात भय त्याज्य हैं ( ८ ) जातिका, कुलका, रूपका, बलका, तपका, लाभका, बुद्धिका, और ऐश्वर्य का—ये आठ मद हैं सो त्याज्य हैं, ( ९ ) पहिली वाड़—स्त्री पशु नपुंसक युक्त

---

और क्या प्रमाण होता है। और भी देखिये ( २ ) उपाशक दशांग सूत्र में आनंदजी आदि श्रावकों ने ११ प्रतिमाओं का आराधन किया है उनमें लगे दोषों की विशुद्धि समण सूत्र के उक्त चौथे पाठ द्वारा करते थे ( ३ ) वर्तमान काल में भी द्वादश वार्षिक महादुकाल के कारण धर्म स्खलित जैनियों के पुनरुद्धारक श्रावक श्रेष्ट श्री लोंकाजोशाह अहदाबाद ( गुजरात ) में हुए हैं उस तरफ़ के देशों में अर्थात् गुजरात काठियावाड़ कच्छ आदि देशों में सबही श्रावक समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करते हैं । जब पहिले से यह प्रथा चली आती थी तबही तो उन्होंने भी यह चलाया। ( ४ ) सनातन जैन साधु मार्गी समाज के पुनरोद्धारक परम पूज्य श्री लवजी ऋषिजी महाराज, परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदायके तथैव बाईस ही सम्प्रदाय के मूलाचार्य परम पूज्य श्री धर्मदासजी महाराज की सम्प्रदायके, यह दोनों ही सम्प्रदाय जो साधु मार्गी सम्प्रदाय की आदि भूत हैं, इनके सबही श्रावक समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करते हैं । अब आश्चर्य इस बात का होता है कि-पूज्य श्री लवजी ऋषिजी महाराज के शिष्य श्री सोमजी ऋषिजी महाराज, और इनके शिष्य परम्परा से प्रादुर्भूत पंजाबी पूज्य श्री अमरसिंहजी महाराज की सम्प्रदाय, तथा कोटा सम्प्रदाय और उनमें से आविर्भूत पूज्य श्री हुक्मीचंदजी महाराज की सम्प्रदाय, वैसेही पूज्य श्री धर्मदासजी महाराज की सम्प्रदाय में से प्रकट हुई मारवाड़ी पूज्य श्री जयमलजी महाराज, पूज्य श्री रघुनाथजी महाराज पूज्य श्री रतनचंदजी महाराज आदि की सम्प्रदायों के पूर्वज धर्मगुरुओं ने तो अपने संत्र में समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करने की श्रद्धना प्ररूपणा स्पर्शना की। परन्तु उन्होंने श्रावक श्राविका के प्रतिक्रमण में से समण सूत्र क्यों निकाल डाला। किन्तु इसका कारण अपनी सम्प्रदाय को पृथक बताने-

मकान में ब्रह्मचारी रहे नहीं, दूसरी बाड़-स्त्री के शृंगार की कथा करे नहीं, तीसरी बाड़-स्त्री के अंगोपांग देखे नहीं, चौथी बाड-स्त्री के आसन पर बैठे नहीं, पांचमी बाड-स्त्री पुरुष के क्रीडा के शब्द सुने नहीं, छट्ठी बाड़-पूर्व कृत क्रीड़ा को याद करे नहीं, सातमी बाड़-सदा सरस आहार करे नहीं, आठमी बाड़-दबा दबा कर आहार करे नहीं, नवमी बाड़-शृंगार करे नहीं, इन नव बाड़-युक्त शील पाले, यह आदरणीय हैं (१०) दश प्रकार साधु का धर्म-क्षमावंत निर्लोभ सरल नम्र हलके सत्यवंत संयमी, तपस्वी, ज्ञानवन्त, ब्रह्मचारी, ये आदरणीय है (११) श्रावक की ग्यारह प्रतिमा-सम्यक्त्व निर्मल पाले । व्रत निरतिचार पाले। त्रिकाल सामायिक करे । महिने के छः छः पौषध व्रत करे । स्नान, निशि भोजन

---

के सिवाय और कोई समझ में नहीं आता है ।

प्रश्न-(६) यदि यह बात ठीक है तो फिर पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी की ही सम्प्रदायक के कविवरेंद्र पंडित राज श्री तिलोक ऋषिजी महाराज प्रणीत प्रतिक्रमण सत्यबोध ज्ञान प्रदीप आदि पुस्तकों में जो प्रतिक्रमण छपा है, उसमें समण सूत्र क्यों नहीं ?

उत्तर-उक्त पुस्तकें श्री तिलोक ऋषिजी महाराज की अनुपस्थिति में छपी हैं, याने महाराज श्री का देहोत्सर्ग सं० १९४० के श्रावण मास में हुआ और पुस्तकें सं० १९४१ में छपी हैं । यदि कहोगे कि महाराज साहब के कथनानुसार श्रावकों ने छपाई हैं, तो यह भी असंभव है। क्यों कि- (१) महाराज श्री ने मालवे में जिन श्रावकों को श्री मुख से प्रतिक्रमण सिखाया है, उनको समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करते हमने देखा है (२) श्रावक प्रतिक्रमण की प्रति महाराज श्री की हस्त लिखित आज तक कोई भी देखने में नहीं आई, (३) आठ कोटी संप्रदाय की मान्यता महाराज श्री की स्वप्न में भी नहीं थी, यह प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाण से सिद्ध है । क्योंकि- आठ कोटी की आम्नाय वाले गुजरात देश में और कच्छ देश में ही हैं, और प्रतिक्रमण सत्यबोध में जो प्रतिक्रमण छपा है वह आठ कोटी आम्नाय का है । देखिये—नवमें और ग्यारवे व्रत का मूल पाठ "करंतंणाणु जाणाइ वायसा कायसा" यह पाठ आठ कोटी सम्प्रदाय की आम्नाय वाले बोलते हैं । यह घोटाला प्रुफ शुद्ध कर्ता की तरफ से होने का संभव होता है । इत्यादि प्रमाणों से निश्चय कीजिये कि—जो प्रतिक्रमण सत्य बोध में प्रतिक्रमण छपा है यह श्री तिलोक ऋषिजी महाराज का नहीं है, पूज्य श्री तो श्रावक को समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण कराने के दृढ़ आस्तिक थे ।

हजामत, पगरखी, और धोती की लांग देना—ये पांच बोल वर्जे। सर्वथा ब्रह्मचर्य पाले। सर्व सचित्त आहार का त्याग कर आरंभ करे नहीं, करावे नहीं, अपने निमित्त किया आहारादि करे नहीं। समण भूत—साधु जैसे होवें, स्वकुलकी भिक्षा करे, दाढी मूंछ का लोच करे। पहिली पड़िमा एक महीने की, दूसरी दो महीने की, यावत् ग्यारहवीं ग्यारह महीने की जानना। आगे की प्रतिमा में पीछे के सब बोल पाले जाते हैं। पहिली प्रतिमा में एकांतर उपवास, दूसरी में वेले वेले पारणा, यावत् ग्यारहवी—पडिमा में ग्यारह—ग्यारह उपवास के पारणा करे।

( १२ ) बारह साधु की पड़िमा—एक महिने तक एक दात आहार की एक दात पानी की। दो महिने तक दो दात आहार की. दो दात

---

[ १० ] प्रश्न—अजी! इतना बड़ा प्रतिक्रमण कंठस्थ करने से आजके लोग इन्कार करते हैं [ २ ] बड़ा प्रतिक्रमण करने में बहुत देर लगती है, अतः लोग घबराते हैं [ ३ ] आलोचना पाठ तो जितना छोटा हो उतना ही अच्छा, क्यों कि वह स्पष्ट और स्थिर चित्त से हो सकता है। इसलिए प्रतिक्रमण का पाठ भी छोटा होना चाहिये।

उत्तर-[ १ ] प्रायः आधे से अधिक भी साधु मार्गी समण सूत्र सहित संपूर्ण प्रतिक्रमण का पाठ करते हुए घबराते नहीं हैं। और आप घबराते हो इसका कारण यही दीखता है कि—आपके यहां पहिले से ही अधूरा प्रतिक्रमण सीखने की प्रथा पड़ रही है [ २ ] प्रतिक्रमण के काल का नियम है कि वह एक मुहूर्त में होना चाहिए, और यह काल वही है कि—संध्या समय और प्रातः काल में जो एक मुहूर्त अस्वाध्याय का समय होता है, वह प्रतिक्रमण में लगाना चाहिए। [ ३ ] जितना समय श्रावक सूत्र कहने में लगता है, उतना समय कुछ समण सूत्र के पांच पाठों के कहने में तो नहीं लगता है, [ ४ ] ऐसी प्रमाद वर्द्धक बातें बनाकर समण सूत्र के समान परमोपयोगी पदार्थ से लोगों की अभिरुचि उतारना, यह उत्तम पुरुषों को योग्य नहीं है [ ५ ] आलोचना पाठ संक्षिप्त होने के विषय में जो कहते हो तो फिर मात्र १८ ही पाप स्थान के नाम लेकर तथा मात्र आत्म विशुद्धि [ इच्छामि ठामि ] का पाठ कहने से ही आलोचना हो सकती है। फिर आचार्यों ने इतना बड़ा प्रतिक्रमण करना क्यों फरमाया! [ ६ ] ऐसी विचित्र कल्पनाएं उठा २ कर इस समय में प्रतिक्रमण की स्थिति कितनी बेढंगी करदी है, जिसे कहने ही शर्म आती है। श्री अमीऋषिजी कहते थे कि मैंने ४५ तरह के प्रतिक्रमण देखे हैं!' [ ७ ] मंदिर मार्गीयों में तो पांचों प्रतिक्रमण अलग अलग होते हैं और उन्हें बहुत से उनके श्रावक कंठस्थ करते हैं। उन्हें प्रतिक्रमण करने

पानी की यावत् सातमी प्रतिमा में सात महीने तक सात दात आहारकी सात दात पानी की। आठमी नवमी और दशमीमें सात सात दिन एकांतर चतुर्विधाहार उपवास करे। ग्यारवी में बेला करे। इन उपवासके दिनों में दिनको सूर्य की आतापना लेवे, रातको वस्त्र रहित ध्यान करे। और बारमी प्रतिमा में तेला करे, तेले के दिन श्मशान में एकाग्र दृष्टि रखके ध्यानस्थ रहे, देव दानव मानव के परिषह समभाव से सहे।

( १३ ) तेरह क्रिया—अपने शरीर कुटुम्बादि के निमित्त पाप करे सो 'अर्थ दंड क्रिया'। निरर्थक पाप करे सो 'अनर्थ दंड क्रिया'। यह मुझे मारेगा ऐसा जान के मारे सो 'हिंसा दंड क्रिया'। मारे किसी को

---

में कभी कभी दो दो घंटे लगजाते हैं, तो भी वे नहीं घबराते हैं। किन्तु साधु मार्गीयों में तो एकही प्रतिक्रमण है, और वह भी छोटासा है। आश्चर्य होता है कि उसे भी कंठस्थ करते और स्मरण करते हुए आप जैसे घबराने लगते हैं। यह कितनी अफसोस की बात है। किन्तु जो आत्मार्थी होते हैं वे तो अधिक ज्ञान प्राप्त करने और विशेष समय धर्म कार्य में लगाने से बहुत खुशी होते हैं।

उपसंहार—उक्त दसही प्रश्नोत्तरों से सिद्ध होता है कि-[ १ ] समणसूत्र सहित प्रतिक्रमण शास्त्र सम्मत है [ २ ] समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण श्रावक को अवश्य करना चाहिए [ ३ ] समण सूत्र के बिना श्रावक की क्रिया शुद्ध होही नहीं सकती है। [ ४ ] श्रावकों को अवश्य ही जानने योग्य और आदरने योग्य विषय समण सूत्र में है। [ ५ ] महावीर स्वामीजी के समय से [ प्राचीन-काल में ] ही समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण करने की परंपरा चली आरही है। [ ६ ] जो नहीं करते हैं, वे पूर्वाचार्यों की आज्ञा के उत्थापक होते हैं और जो करते हैं वे पूर्वाचार्यों की आज्ञा के आराधक होते हैं। और [ ७ ] जो समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण है, वही पूर्ण प्रतिक्रमण है। इसलिए वर्तमान काल के सबही श्रावकों को समण सूत्र सहित प्रतिक्रमण अवश्य ही करना चाहिए। इत्यलंविज्ञेषु

**इति समण सूत्र सम्बन्धी प्रश्नोत्तर**

नोट—सम्वत १९९० ज्येष्ठ शुक्ला पूर्णिमा के दिन ये प्रश्नोत्तर लिखे गये थे और इनका उत्तर प्राप्त करने के लिये बम्बई श्वे० स्था० जैन कॉन्फरन्स के मुख्य पत्र जैन प्रकाश के अंक ३३ और ३४ में प्रसिद्ध किए थे। किन्तु आज ( सं० १९९२ श्रावण कृष्णा ७ गुरुवार ) तक किसी की तरफ से भी इसका प्रतिवाद देखने में नहीं आया। इससे निश्चय होता है कि—प्रतिवाद नहीं हो सकता और इससे भी सिद्ध होता है कि—समण सूत्र सहित ही प्रतिक्रमण पूर्ण प्रतिक्रमण है। अमोलक ऋषिजी

और मरजाय कोई सो 'अकस्मात् दंड क्रिया' शत्रुके भरोसे मित्रको मारे सो 'दृष्टि विपरासिया क्रिया'। झूठ बोले सो 'मोषवती क्रिया'। चोरी करे सो 'अदिण्णादाणवति क्रिया'। वहुत चिंता करे सो 'अझत्थवति क्रिया'। माता पिता मित्र का अपराध करे सो 'मित्र दोष वति क्रिया'। अभिमान करे मो 'मानवति क्रिया'। दगा करे सो 'मायावति क्रिया'। वांछा करे सो 'लोभवति क्रिया'। और केवल ज्ञानी और छद्मस्थ को यत्न करते भी अयत्ना होजाय सो 'ईर्यावही-क्रिया'। ये तेरह ही क्रिया त्यागने योग्य हैं।

(१४) चौदह प्रकार के जीव–सूक्ष्म एकेन्द्रिय बादर एकेन्द्रिय बेन्द्रिय तेन्द्रिय चोरिन्द्रिय असन्नी पंचेन्द्रिय और सन्नी पंचेन्द्रिय इन सात का अपर्याप्त और पर्याप्त यों जीव के १४ भेद जानने योग्य हैं।

(१५) पंदरह परमाधामी देव हैं (१) नरक जीवों को आम्र की तरह मसले सो 'अम्ब परमाधाभी' (२) आम्र के रसकी तरह रक्त मांस अलग अलग करे सो 'अम्बरस' (३) घातक प्रहार करे मो 'शाम' (४) मांस निकाले सो 'शबल' (५) बरछी भाले से भेदे सो 'रुद्र' (६) टुकड़े टुकड़े करे सो 'महारुद्र' (७) भट्टी में भूंजे सो 'काल' (८) चिमटे से मांस तोड़ कर खिलावे सो 'महाकाल' (९) शस्त्र चलावे सो 'अस्सी पत्त' (१०) धनुष बाण से मारे मो 'धनुष्य' (११) कुम्भी में पचावे सो 'कुंभ' (१२) उष्ण वालूरेती में भूने सो 'वालु' (१३) वेतरणी के तीक्ष्ण पानी में डाले सो 'वेतरणी' (१४) शामली वृक्ष के तीक्ष्ण पत्र से भेदे सो 'स्वरस्वर' (१५) अन्धेरे कोठे में ठसाठस भरे सो 'महाघोष' ये जानने योग्य हैं।

(१६) सोलह सुयगडांगजी सूत्र के पहिले श्रुतस्कंध के अध्याय-(१) स्वसमय पर समय (२) वेताली (३) उपसर्ग (४) स्त्री प्रज्ञा (५) नर्क विभूति (६) वीरत्थुइ (७) कुशील प्रभ (८) सकाम अकाम वीर्य (९) धर्म (१०) समाधि (११) मोक्ष मार्ग (१२) समोसरण (१३) यथातथ्य (१४) ग्रन्थ (१५) यमतीत (१६)

गहावती ये जानने योग्य हैं।

( १७ ) सतरह असंयम–पृथिवी, पाणी, अग्नि, वायु, वनस्पति, बेंद्री, तेंद्री, चोरिंद्री, पंचेन्द्रिय, अजीव–इन दश की यत्ना नहीं करे, सर्व कार्य अनुपयोग से करे, सबके साथ प्रीति न रखे, पूंजे नहीं, अयत्ना से परिठावे, मन वचन काया अयत्ना से प्रवर्तावे--ये त्यागने योग्य हैं।

( १८ ) अठारह अब्रह्मचर्य–औदारिक शरीरसे नव कोटी और वैक्रिय शरीर से नव कोटी—यों अठारह मैथुन सेवे सो अब्रह्म त्यागने योग्य है।

( १९ ) उन्नीस ज्ञाताजी के अध्याय:-१ मेघ कुँवार २ धना सेठ ३ मयूर के अंडे ४ काछवा ५ थावचापुत्र ६ तुम्बड़ी ७ रोहणी ८ श्रीमल्लिनाथजी ९ जिनरख जिनपाल १० चन्द्रमा ११ दावदव वृक्ष १२ सुबुद्धि प्रधान १३ नंदन मणिहार १४ पोटिला १५ नंदीफल १६ द्रोपदी १७ आकीर्ण जाति के घोड़े १८ सुसुमादारिका १९ कुंडरिक पुंडरिक ये जानने योग्य हैं।

( २० ) बीस असमाधि दोष–१ जल्दी जल्दी चले २ विनापूंजे चले ३ पूंजे कहीं और पग कहीं धरे ४ पाट पाटला अधिक भोगवे ५ बड़े के सन्मुख बोले ६ स्थविर की घात चिन्तवे ७ जीवकी घात चिन्तवे ८ क्षण क्षण में क्रोध करे ९ बार बार निश्चयकारी वचन बोले १० निंदा करे ११ नवीन क्लेश करे १२ पुराने क्लेश को पुनः खड़ा करे १३ अकाल में सज्झाय करे १४ सचित्त रजसे भरा हुवा वस्त्र एवं उपकरण विना पूंजे वापरे १५ पहर रात्रि गये पीछे जोर से बोले १६ भयंकर क्लेश करे १७ तिरस्कार के वचन बोले १८ चिन्ता करे, या दूसरों को चिन्ता उपजावे १९ नौकारसी आदि पच्चखाण नहीं करे २० असूझता आहार आदि भोगवे–ये त्यागने योग्य हैं।

( २१ ) सबला दोष:–१ हस्त कर्म करे २ मैथुन सेवे ३ रात्री भोजन करे ४ आधाकर्मी आहार भोगवे ५ राजपिंड ( बलिष्ठ ) आहार भोगवे ६ मोलका, बदलेका, छीना हुआ, मालिक की आज्ञा विना का, सन्मुख लाया हुआ–ये पांच दोष युक्त आहार भोगवे ७ बार बार पच्चखाण

लेकर भंग करे ८ छः महीने पहिले सम्प्रदाय बदले ९ एक महीने में नदी के तीन लेप लगावे १२-१३-१४ जान बूझ कर हिंसा करे, झूठ, बोले, चोरी करे १५ सचित पृथिवी पर शयन करे १६ सड़े हुवे पाट भोगवे १७ सचित रज से भरे पाट भोगवे १८ मूल-स्कन्ध-त्वचा-प्रवाल (कूंपल) पत्र-फल-बीज-हरी-ये दश सचित भोगवे १९ एक वर्ष में दश नदी के लेप लगावे २० एक वर्ष में दश वक्त कपट करे २१ सचित वस्तु से भरे हुये हाथ एवं पात्र से आहार लेवे। ये त्यागने योग्य हैं।

(२२) बाईस परिसहः- १ क्षुधा २ तृषा ३ शीत ४ ताप ५ दंस मच्छर ६ अचेल ७ अरति चिंता ८ स्त्री ९ चलना १० बैठना ११ स्थानक १२ आक्रोश वचन १३ वध (मारना) १४ याचना १५ अलाभ १६ रोग १७ सत्कार १८ जलमेल १९ तृण स्पर्श २० ज्ञान २१ अज्ञान और २२ सम्यक्त्व—ये जानने योग्य हैं।

(२३) तेईस सुयगडांग के अध्यायः-सोलह तो पहिले सोलहवें बोल में कहे सो, और ७ दूसरे श्रुतस्कन्ध के अध्यायः-१ पुष्करणी २ क्रिया नाम ३ आहार प्रज्ञा ५ भाषानाम ६ आद्र कुंवार ७ उदक पेढाल पुत्र--ये जानने योग्य हैं।

(२४) चौबीस देव यानी तीर्थंकर। अथवा १० भवनपति ८ वाण व्यतर ५ ज्योतिषी, और १ वैमानिक ये चौबीस जानने योग्य हैं।

(२५) पच्चीस भावना -पांच महाव्रत में २५ भावना देखिये।

(२६) छब्बीस कल्प के अध्यायः--व्यवहार सूत्र के छः दशा श्रुतस्कन्ध के दश, और वेदकल्प के दश, ये छब्बीस जानने योग्य हैं

(२७) सताईस अनगार (साधु) के गुण देखिये प्रकरण आठवां

(२८) अट्ठाईस आचाराङ्ग के अध्यायः-१ शस्त्र प्रज्ञा २ लोक विजय ३ शीतोसनिया ४ समकित, ५ लोकसार, ६ धूता, ७ विमुख ८ उपध्यान श्रुत ९ महाप्रज्ञा (ये आचारांग सूत्र के प्रथम श्रुतस्कन्ध के ९ अध्याय) १० पिण्डेषणा, ११ सेजा, १२ ईर्या १३ भाषा १४ वस्त्रेषणा १५ पात्रेषणा, १६ उगह पड़िमा १७-२३ सात सत किये २४ भावना २५ विमुक्ति-ये १४ दूसरे श्रुतस्कन्ध के यों आचारांग के २३

ध्याय हुए और २६ उववाइ, २७ अणुववाइ, २८ व्रत रोपण ये तीन
शीत के यों २८ अध्याय आचार के जानने योग्य हैं।

२९. उनतीस पाप सूत्र-भूमि कम्प, उत्पात, स्वप्न, अंतरिक्ष,
ंगस्फुरण, स्वर, व्यंजन, लक्षण, इन आठ शास्त्रों के मूल, अर्थ, और
था, यों तिगुने करने से चौबीस हुवे। और काम शास्त्र, विद्या शास्त्र, वैद्यक
ास्त्र, योगानुयोग, अन्य तीर्थ का आचार यों २९ ये जानने योग्य हैं।

( ३० ) तीस महामोहनीय कर्म ( जो ७० क्रोड़ा क्रोड़ी सागर
क सम्यक्त्व की प्राप्ति न होने दे ) बंध के कारण:-( १-५ ) त्रस जीव
ो पानी में डुबाकर, श्वासोच्छ्वास रोक कर, धूंवे के योग से, मस्तक में
ावकर, मस्तक पर चर्म बांध कर मारे ( ६ ) पागलों एवं मूर्खों की
ंसी करे, ( ७-८ ) अनाचार सेवन कर छिपावे, या दूसरे के सिर डाले
९ ) सभा में मिश्र भाषा बोले ( १० ) भोगी के भोग रोकदे * ( ११
्रह्मचारी नहीं ब्रह्मचारी नाम धराये ( १३ ) सेठ का धन गुमास्ता चोरे
१४ ) सब जने मिलकर बडा स्थापन किया, वह बड़ा सबको दुःख
ेवे, या सब मिलकर बड़े को दुःख देवे ( १५ ) स्त्री एवं पति आपस में
वेश्वास घात करे ( १६-१७ ) एक देश के या बहुत से देश के राजा
ी घात चिंतवे, ( १८ ) साधु को संयम से भ्रष्ट करे, ( १९-२१ )
ीर्थंकर की, तीर्थंकर प्रणीत धर्म की, आचार्य उपाध्याय की निंदा करे
२२ ) आचार्य उपाध्याय की भक्ति नहीं करे ( २३-२४ ) बहुसूत्री
नहीं बहुसूत्री तथा तपस्वी नहीं तपस्वी नाम धरावे ( २५ ) वृद्ध—रोगी
तपस्वी-ज्ञानी-नवदीक्षित-इनकी वैयावच्च नहीं करे, ( २६ ) चार
ीर्थ में भेद-फूट डाले ( २७ ) ज्योतिष या वशीकरण आदि मंत्र का
्रयोग करे ( २८ ) देव-मनुष्य-तिर्यंच के अछत्ते काम भोग की तीव्र
अभिलाषा करे, ( २९ ) धर्म के प्रभाव से जो देवता हुए हैं उनकी निंदा
करे, ( ३० ) देवता नहीं आवे और कहे मेरे पास देवता आए, तो महा
मोहनीय कर्म बंधे, ये त्यागने योग्य हैं।

---

* सदुपदेशादि से वैराग्य प्राप्त कराने के निमित्त भोग छुड़ाने को
अंतराय नहीं कही जाती है। यह तो बलात्कार पूर्वक छुड़ाने से संभवता है।

( ३१ ) इकतीस सिद्ध भगवंत के गुण ( देखो दूसरा प्रकरण ) ये आदरणीय हैं।

( ३२ ) बत्तीस योग संग्रहः–( १ ) अपने दोष गुरु के सन्मुख प्रकाशे, ( २ ) गुरु भी शिष्यों के दोष किसी को कहे नहीं ( ३ ) संकट के समय धर्म में दृढ़ रहे, ( ४ ) वांछा रहित तप करे, ( ५ ) हित शिक्षण ग्रहण करे, ( ६ ) शरीर की शोभा नहीं करे, ( ७ ) अज्ञात कुल में गोचरी करे, ( ८ ) गुप्त तप करे, ( ९ ) समभाव से परिसह सहे, ( १० ) सरल ( निष्कपट ) रहे ( ११–१७ ) सयम, सम्यक्त्व, चित्तकी समाधि, पंचाचार, विनय, वैराग्य सहित सदा प्रवर्ते ( १८ ) धर्म तप में वीर्य फोड़े ( १९ ) आत्मा का निधान की तरह यत्न करे ( २० ) शिथिल यानी ढीले प्रणाम नहीं करे २१ संवर को पुष्ट करे ( २२ ) अपनी आत्मा के अवगुण दूर करे ( २३ ) व्रत प्रत्याख्यान की सदा वृद्धि करे ( २४ ) कायोत्सर्ग करे, और उपाधि का अहंकार नहीं करे, ( २५ ) पांच प्रमाद छोड़े ( २६ ) थोड़ा बोले, और यथा काल क्रिया करे ( २७) धर्म ध्यान शुक्ल ध्यान ध्यावे ( २८ ) सदा शुभ योग रखे ( २९ ) मरणान्ती वेदना होने पर मन स्थिर करे ( ३० ) सर्व काम भोग त्यागे ( ३१ ) आलोचना निंदनाकर निशल्य होवे, ( ३२ ) संलेषणा युक्त समाधि मरण करे। ये आदरने योग्य हैं।

( ३३ ) तेंतीस अशातना-( १ ) अरिहंत, ( २ ) सिद्ध, ( ३ ) आचार्य, ( ४ ) उपाध्याय, ( ५ ) साधु, ( ६ ) साध्वी, ( ७ ) श्रावक ( ८ ) श्राविका ( ९ ) देवता ( १० ) देवी ( ११ ) इसलोक ( १२ ) परलोक ( १३ ) केवल ज्ञानी ( १४ ) केवली प्रणीत–धर्म ( १५ ) देव तथा मनुष्य ( १६ ) सब जीव ( १७ ) काल ( १८ ) सूत्र ( १९ ) सूत्र की वांचना देने वालोंकी। ये उन्नीस और चौदह ज्ञान के अतिचार—यों ३३ अशातना त्यागने योग्य हैं।

यह एक बोल से लगाकर तेंतीस बोल कहे। इनमें से जानने योग्य बोल जाने नहीं, आदरने योग्य आदरे नहीं, और छोड़ने योग्य छोड़े नहीं होवें सो पाप निष्फल होवे।

# पाठ ५५ वाँ " नमो चौवीसाए "

नमो चउ वीसाए, तित्थयराण, उसभाइ महावीर पजवसाणं, इणमेव निग्गंथं पावयण-सच्चं, अणुत्तरं, केवलीयं, पड़िपुन्नं, नेयाऊयं, संसुद्र, सल्लकत्ताणं, सिद्धि मग्गं, मुत्तिमग्गं, निज्जाण मग्ग, निव्वाण मग्ग, अवितहमविसुद्ध सव्व दुःख पहीण मग्ग, इत्थं ठिया जीवा सिझन्ति, बुझति, मुच्चति, परिनिव्वायंति, सव्व दु.खाणमंत करति। त धम्म-सद्दहामि, पतियामि, रोयामि, फासेमि, पालेमि, अणु पालेमि। तं धम्मं-सदहंतो, पतियंतो, रोयतो, फासतो, पालंतो, अणुपालंतो, तस्स धम्मस्स केवलीपन्नतस्स अब्भुठिओमि, आराहणाय विरओमि विराहणाय, असंजमं परियाणामि, सजम उवसंपज्जामि, अबंभ परियाणामि, बंभ उवसंपज्जामि, अकप्पं परियाणामि, कप्प उवसपज्जामि, अन्नाणं परियाणामि, णाणं उवसंपज्जामि, अकिरिय परियाणामि, किरिय उव संपज्जामि, मिछत्त परियाणामि, समत्त उव संपज्जामि, अबोहि परियाणामि, बोहिय उवसपज्जामि, अमग्ग परियाणामि, मग्ग उवसपज्जामि, ज सभरामि, ज च न सभरामि, जं पड़िक्कमामि, जंच न पड़िक्कमामि, तस्स सव्वस्स देवसीयस्स अइयारस्स पड़िक्कमामि, समणेहिं, संजए, विरए पड़िहए पच्चखाए पावकम्मो। अनियाणे दिट्ठी सपन्नो, माया मोसं विवज्जओ। अढाइएसु दिवसमुद्देसु पन्नरस्स कम्मभूमिसु जावती केइ साहु रयहरण गुच्छग पड़िगहं धारा, पञ्च महाव्वय धारा, अठारस सहस्स सिलंग रथ धाग, अक्खय आयार चरिता, ते सव्वे सिरसा मणसा मथयेण वंदामि।

*—खामेमि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा वि खमंतु मे।*
*मित्ति मे सव्व भूएसु, वेर मझ न केणइ ॥ १ ॥*
*एवमहं आलोइय, निंदियं गरिहय दुगछिय।*
*सव्व तिविहेण पडिकतो वंदामि जिण चउवीस ॥ २ ॥*

भावार्थ—श्री ऋषभ देवजी आदि चौवीस तीर्थंकरों को सविनय हस्तांजलि युक्त-अभिवंदना युक्त प्रार्थना करता हूं कि-हे नाथ ! आप जैसे निर्ग्रन्थ का पूर्ण ज्ञान की सत्ता से बताया हुआ सर्वोत्तम मार्ग, सत्य न्याय नीति से भरपूर है, शुद्ध है, भ्रम रहित स्वतः सिद्ध है, कर्म से मुक्त करके परम शीतली भूत करने वाला है, इस मार्ग में प्रवर्तने वालों

के सब दुःख का नाश होता है, सिद्ध पद को प्राप्त करते हैं, लोकालोक के स्वरूप को जानते हैं, कर्म के बन्धन से छूटते हैं, शीतली भूत होते हैं, ऐसा जानकर मै भी बन्धनों से मुक्त होने की इच्छा से इस धर्म को पक्की आस्था से श्रद्धता हूं, प्रतीत करता हूं, रुचि रखता हूं, तीनों ही योग से स्पर्शता हूं, पालता हूं, विशेष शुद्ध पालता हूं, तैसे ही अहो मुमुक्षु जनो ! तुम भी इस धर्म को श्रद्धो, प्रतीत करो, रुचि युक्त पालो, विशेष शुद्ध पालो। यह धर्म पालने का मेरा प्रयास सफल होने की इच्छा से—आश्रव को त्याग कर संवर ग्रहण करता हूं, कुशील को त्याग शील ग्रहण करता हूं, अकल्पनीक पदार्थों को त्याग कल्पनीक ग्रहण करता हूं, अज्ञानता को छोड़ ज्ञान ग्रहण करता हूं, दुष्कृत्य को छोड़ सुकृत्य करूंगा, मिथ्या श्रद्धा छोड़ सम्यक्त्व की श्रद्धा रखूंगा, कुबोध को छोड़ सुबोध ग्रहण करूंगा, और कुमार्ग को छोड़ मोक्ष मार्ग में प्रवर्तूंगा, इत्यादि जो मुझे याद आया, अथवा नहीं आया, और जिसका प्रायश्चित मैंने किया, अथवा नहीं किया, उन सर्व अतिचारों से अब प्रायश्चित ले निवर्तताहूं। उपरोक्त सिद्ध मार्ग को ग्रहण कर प्रवर्तने वाले सम भावी मुनिवर, संसार से मुक्त होने के लिये संवर क्रिया करके पाप के अव्रत को रोकते हैं, और नियाणा तथा कपट रहित सम्यक्त्व पूर्वक जिनाज्ञानुसार प्रवृत्ति करके अढाई द्वीप के पंदरह कर्म भूमि क्षेत्रों में विचरते हैं। जो रजोहरण, पात्र, गुच्छ, मुहपति इत्यादि नियमित धर्म उपकरण रखते हैं, पंच महाव्रत धारी, अठारह हजार शील व्रत रूप रथके वहन करने वाले धोरी समान हैं, निरतिचार चारित्र पालते हैं, उन सबको त्रिकरण शुद्धि से वंदना कर कृतज्ञ होताहूं। ऐसाही होवो। खमाताहूं सब जीवों ! मेरा अपराध माफ करना, सबके साथ मेरा मैत्री भाव है। किंचितही वैर भाव किसी के साथ नहीं है, ऐसी मै आलोचना—निंदा—गर्हणा करके—पापसे निवृत होताहूं, तथा चौवीसही तीर्थंकर गुरु—महाराज को वंदना करता हूं।

यहा ११ वें पाठमें कहा हुवा खमासमणा विधि युक्त कहना। फिर अर्हंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय साधु जी के गुणानुवाद १—२—३—५—६ में प्रकरण में किये हैं, तदनुसार यथा शक्ति कह कर अलग २ वंदना नमस्कार करना।

## पाठ ५६ वाँ " आयरिय "

आयरिय उवझाए सीसे साहमिए कुल गणे अ ॥
जेमे के असाया सव्वे तिविहेण खामेमि ॥ १ ॥
सव्वस्स समण संघस्स भगवओ अंजलि करिय सीसे ॥
सव्वं खमावइत्ता खमामि सव्वस्स अहयंपि ॥ २ ॥
सव्वस्स जीव रासिस्स भावओ धम्म निहिय नियचितो ॥
सव्वं समाइत्ता खमामि सव्वस्स अहयपि ॥ ३ ॥

भावार्थ—आचार्य ' उपाध्याय ' शिष्य ' साधर्मी ' कुल गण इन सबका अविनय किया हो तो त्रिविध त्रिविध क्षमाता हूँ। सर्व संघ को हाथ जोड़ मस्तक पर चढा कर नम्र भूत हो सर्व अपराध की क्षमा चाहता हूं। और मै सबके किये अपराधों को क्षमाता हूं। एकेंद्री आदि जीवराशि का किया अपराध आंतरिक भाव से क्षमाकर, सब जीवों पर समभाव धारण करता हूं।

## पाठ ५७ वॉ–' अढाई द्वीप ,

अढाई द्वीप एवं पदरह क्षेत्र के अन्दर और बाहिर, श्रावक और श्राविका दान देवें, शील पालें, तपस्या करें, भावना भावें, संवर करें, सामायिक करें, पोसह करें, पड़िक्कमणा करें, तीन मनोरथ चौदह नियम चितवें, एक व्रत धारी यावत् बारह व्रत धारी, जो भगवंत की आज्ञा में विचरें, मेरे से मोटे को हाथ जोड़ पगें लग क्षमाता हूं छोटे को बारम्बार क्षमाता हू।

यह उपरोक्त ५७ वा पाठ श्रावक ही बोलते हैं

## पाठ ५८ वॉ " जीवयोनि "

सात लाख पृथिवी काय, सात लाख अपकाय सात लाख तेउ, काय, सात लाख वाउकाय, दश लाख प्रत्येक वनस्पति काय, चौदह लाख साधारण वनस्पति काय, दो लाख बेंद्री–दोलाख तेंद्री, दो लाख चौरिंद्री, चार लाख तिर्यंच पंचेन्द्रि, चार लाख नारकी, चार लाख देवता चौदह लाख मनुष्य-यों चौरासी लक्ष जीवा जोनी का छेदन भेदन विराधना करी होतो तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं।

## पाठ ५९ वाँ " कुल कोड़ी "

पृथिवी काय की बारह लाख क्रोड़, अपकायकी सात लाख क्रोड़, तेउकाय की सात लाख क्रोड़, वाउकाय की सात लाख क्रोड़, वनस्पति की अठाईस लाख क्रोड़, बेंद्री की सात लाख क्रोड़, तेंद्री की आठ लाख क्रोड़, चौरिंद्री की नवलाख क्रोड़, जलचर की साढे बारह लाख क्रोड़, थलचर की दश लाख क्रोड़, खेचर की बारह लाख क्रोड़ उरपर की दश लाख क्रोड़, भुजपर की नव लाख क्रोड़, नरक की पचीस लाख क्रोड़, देवता की छब्बीस लाख क्रोड़, मनुष्य की बारह लाख क्रोड़, सर्व एक क्रोड़ साढे सताणवें लाख क्रोड़, जीवों के कुलका छेदन भेदन विराधना की होतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ।

## पाठ ६० वाँ " क्षमापना "

खामेमि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा खमंतु मे ।
मित्ती मे सव्व भूएसु, वेरं मज्झ न केणइ ॥ १ ॥
एव महं आलोइअ, निंदिअ गरिहिअ दुगंछिअं ।
सव्व तिविहेण पड़िक्कतो, वंदामि जिण चउवीसं ॥ २ ॥

यहां तक चोथा आवश्यक है ।

## पंचम-आवश्यक-' काउसग्ग '

## पाठ ६१ वाँ " प्रायश्चित "

*दैवसिक प्रायश्चित्त विशोधनार्थं करेमि काउसग्ग ।*

**दिनमें लगे हुये पापों की निवृत्ति के लिये काउसग्ग करता हूं ।**

यहां ८ वा पाठ ' **नवकार महा मंत्र का** ' ९ वा सामायिक का १० वा ' **इच्छामि ठामि का** ' और फिर ३ रा पाठ ' **तसुत्तरी** ' का कह कर काउससग्ग करना । काउसग्ग में ४ था पाठ ' **लोगस्स** ' का ४ बार कहना । पुनः काउसग्ग समाप्त कर एक बार और भी ४ था पाठ ' **लोगस्स** ' का संपूर्ण कहना । फिर ११ वां पाठ ' **खमा समणा** ' का दो बार पूर्वोक्त विधि से कहना । यह पांचवां आवश्यक हुआ ।

## छट्ठा आवश्यक 'पच्चखाण'

पूर्वोक्त पांच आवश्यक की विधि से आत्मा को पाप मार्ग से हटाकर शुद्ध किया। अब आगामी काल का पाप रोकने के लिये छठे आवश्यक में पच्चखाण करे।

## पाठ ६२ वाँ "पच्चखाण"

गंठीसहि, मुठीसहि, नवकारसी, पोरसी, साढ पोरसी; अपनी अपनी धारणा प्रमाणे तिविहंपि चउविहपि आहार, असणं, पाणं खाइमं, साइमं, अन्नत्थणा भोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरा गारेणं, सव्व समाहि वतिआगारेण वोसिरे ॥

भावार्थ—अमुक वस्त्र की गाँठ लगी रहे वहां तक, मुट्ठी भीड़ी रहे वहां तक, नवकारसी नवकार नहीं गिणूं वहां तक तथा कच्ची दो घड़ी दिन आवे वहां तक, पहर दिन आवे वहां तक, डेढ पहर दिन आवे वहांतक, (इस उपरांत इच्छा होवे वहां तक,) जो पानी पीना होवे तो तीन आहारका त्याग करे, * और पानी नहीं पीना होवे तो चारही आहार का त्याग करे, इसमें चार आगार रहते हैं:—१ पच्चखाण का भान नहीं रहने से कोई वस्तु मुखमें डालदे, २ काम करते समय अन्न कण या जल बिंदु उछल कर मुख में पड़जाय परन्तु याद आजाय तो तुरन्त थूक देवे। ३ पच्चखाण से भी अधिक लाभ का कोई काम होवेतो उसके लिए गुरू महाराज या संघ के हुक्म से आहार करले ४ रोगादि कारण से अत्यन्त असमाधि होजाय, और बेभान में कोई वस्तु भोग लेवे। इन चार कारणो से पच्चखाण का भंग न होवे।

## पाठ ६३ वाँ "समाप्ति"

१ सामायिक, २ चौवीसत्था, ३ वंदणा, ४ पडिक्कमणा, ५ काउस्सग्ग, ६ पच्चखाण, ये छः आवश्यक पूर्ण हुआ। इसमें सामायिक वर्तमान काल की हुई, प्रतिक्रमण गये काल का हुआ। पच्चखाण आवते काल का हुआ, जिसमें अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, अनाचार लगा होवे तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

---

* यह तिविहार फक्त दिनका किया जाता है रातको तो चौविहार ही होता है।

सुखसे निर्विघ्न छःही आवश्यक की समाप्ति हुई, इसलिए ३ रा पाठ ' नमुत्थुणं ' का दो वार पूर्वोक्त विधि से कहे, फिर सब साधू जी महाराज को आर्याजीको अनुक्रम से ' तिखुत्ता ' के पाठसे विधियुक्त वंदना करे, और सब स्वधर्मीयों से क्षमत क्षमावना करे,

इति छः आवश्यक समाप्त,

## -:०:-सूचना-:०:-

ये आवश्यक पांच तरह किये जाते हैं:-( १ ) जो चार पहर दिन में लगे पापों की निवृति के लिये शाम को आवश्यक किया जाता है, उसे " देवसिय " प्रतिक्रमण कहते हैं। इसमें जहां मिच्छामि दुक्कडं शब्द आता है, वहां ' देवसी सम्बन्धी तस्स मिच्छामि दुक्कडं ' कहना चाहिये ( २ ) चार प्रहर रात्रि के पापों की निवृति के लिये जो प्रातः काल में आवश्यक किया जाता है, उसे रायसी प्रतिक्रमण कहते हैं। इसमें छही आवश्यक में जहां ' देवसी ' शब्द आता है वहां ' रायसी ' बोलना चाहिये। और रायसी सम्बन्धी मिच्छामि दुक्कडं देना चाहिये। देवसी और रायसी दोनों प्रतिक्रमणों में के पंचम आवश्यक में चार लोगस्स का काउसग्ग किया जाता है। ३ पन्दरह या चौदह दिन के अनन्तर जो प्रतिक्रमण किया जाता है, उसे पक्खी प्रतिक्रमण कहते हैं। इसमें देवसी शब्द के साथ " पक्खी " शब्द लगाया जाता है, और ' देवसी पक्खी सम्बन्धी मिच्छामि दुक्कडं ' दिया जाता है। और पंचम आवश्यक में बारह बारह ' लोगस्स ' का काउसग्ग करते हैं ( ४ ) चार चार महिने के अनन्तर अर्थात् आषाढी पूर्णिमा को, कार्तिक पूर्णिमा को, और फाल्गुन पूर्णिमा को जो प्रतिक्रमण करते हैं, वह ' चौमासी ' प्रतिक्रमण कहा जाता है। इन तीन पूर्णिमाओं को सन्ध्या समय प्रथम देवसी प्रतिक्रमण करके पांच आवश्यक पूर्ण करना, अनन्तर चौमासी प्रतिक्रमण की आज्ञा लेकर पहिले आवश्यक से छः ही आवश्यक पूरे किये जाते हैं। देवसी के स्थान में चौमासी शब्द कहा जाता है और ' चौमासी सम्बन्धी मिच्छामि दुक्कडं ' दिया जाता है। और पचम आवश्यक में २० ' लोगस्स का ' काउसग्ग करे। ( ५ ) बारह महीने

में भाद्रव शुक्ल पंचमी को जो प्रतिक्रमण किया जाता है, उसे 'सवत्सरी प्रतिक्रमण कहा जाता है। चौमासी की तरह इसमें भी दो प्रतिक्रमण किये जाते हैं। अंतर केवल 'संवत्सरी सम्बन्धी मिच्छामि दुक्कडं' देना चाहिये। और चालीस लोगस्स का काउसग्ग करना चाहिये।

इन छ. आवश्यक की विशेष विधि, अपने अपने गुरु एवं संप्रदाय के अनुसार करनी चाहिये।

इस प्रकार यथा विधि पापों के प्रति पश्चाताप से युक्त शुद्ध भाव से पांच ही प्रतिक्रमण करने से पूर्वकृत पाप शिथिल (ढीला) हो जाता है, अपने कृत्याकृत्य का ज्ञाता होकर मनुष्य कर्तव्य परायण बनता है, अनेक पाप कार्यों में प्रवृत्त होते मनको रोक सकता है, चित्तकी शुद्धि होती है–जिससे तीनों लोकका सुधार होता है। शुद्ध चित्त से यथा विधि आवश्यक करने वाला उत्कृष्ट पन्द्रह भव में मोक्ष पाता है, और उत्कृष्ट रसायण आने से तीर्थंकर गौत्र की उपार्जना करके तीसरे भव में तीर्थंकर–परमात्मा बनता है।

निरति चार व्रत वालों को ही प्रतिक्रमण शुद्ध होता है, इसलिये व्रतों के अतिचार आगे दर्शाने की इच्छा से, इस प्रकरण की समाप्ति करता हूं।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "आवश्यक-प्रतिक्रमण" नामक बारहवा प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण–तेरहवाँ

## "निरतिचार शीलव्रत"

शीलं प्राण भृता कुलोदय कर, शीलं वपोर्भूषणं,
शीलं शौच करं विपद्भयहरं, दौर्गत्य दुःखापहम् ।
शीलं दुर्भगतादि कंद दहनं, चिन्तामणिः प्रार्थि तो,
व्याघ्र व्याल जलां नलादि शमनं, स्वर्गापवर्गप्रदम् ।

भावार्थ—यह शील है, सो कुलका उद्योत करने वाला है-शरीर को विभूषित करने वाला है-पवित्रता का करने वाला विपत्ति और भय का हरने वाला है-दुर्गति और दुःख का नाश करने वाला है-दुर्भाग्यादि का दहन करने वाला है-चिन्तामणि रत्न जैसा इच्छा का पूर्ण करने वाला है-व्याघ्र, सर्प, जल और अनल ( अग्नि ) आदिक उपसर्गों को शांत करने वाला है ।

शील शब्द अनेक शुभ अर्थों का वाचक है । जैसे:-सदाचार को शील कहते हैं, शीतल स्वभाव को शील कहते हैं, और शीलका मुख्य अर्थ ब्रह्मचर्य भी है। ब्रह्मनाम सत्‌चित आनन्द मय परमात्मा का है, चर्य नाम आचरण-अंगीकार करने का है, अर्थात् परमात्म पद प्राप्त करने का मुख्य उपाय शील यानी ब्रह्मचर्य ही है ।

इस ब्रह्मचर्य व्रत को, काम रूप महा शत्रु के सर्वथा पराजय करने वाले महा शक्ति के धारक वीर पुरुष ही आराध सकते हैं। कायर एवं कामी जन की क्या ताक़त कि इसकी आराधना कर सकें।

अब काम शत्रु कैसा प्रबल है, सो कहते हैं। ज्ञानार्णव ग्रन्थ में काम शत्रु के दश वेग कहे हैं—

## " काम के १० वेग "

प्रथमे जायते चिन्ता द्वितीये द्रष्टु मिच्छति।
तृतीये दीर्घ निश्वासा श्चतुर्थे भजते ज्वरम् ॥
पंचमे दह्यते गात्र षष्ठे भुक्त न रोचते।
सप्तमे स्यान्महा मूर्च्छा उन्मत्तत्वमथाष्टमे ॥
नवमे प्राण संदेहो दशमे मृत्युराप्यते।
एतैर्वेगैः समाक्रान्तो जीवस्तत्वं न पश्यति ॥

अर्थात्—काम विकार उत्पन्न होते ही:–१ चिंता होती है, कि स्त्री का मिलाप कैसे होवे, २ फिर उसे देखने की अति उत्कंठा होती है, ३ दीर्घ निश्वास लेता है–हाय हाय करता है ४ संयोग नहीं मिलने से ज्वरादि रोग की प्राप्ति होवे, ५ शरीर जलनेसा लगता है, ६ दुर्बल होवे, किया भोजन नहीं रुचे ७ मूर्च्छा आवे, अचेत होवे, ८ बुद्धि की विकलता होवे, पागल होवे, यद्वा तद्वा प्रलाप करे, ९ जीते रहने का ही भरोसा न रहे, १० मरण भी निपजे। ये काम के दश वेग कहे हैं। इनमें से एक वेगमें भी फँसा हुआ प्राणी सुध बुध भूल जाता है, तो जिनको दशों ही वेग प्राप्त होवें उनकी क्या दशा ? अर्थात् मृत्यु से ही गांठ पड़े ! ऐसा प्रबल काम शत्रु है।

## " कामशत्रु विजय के लिये सद्बोध "

( १ ) कामाग्नि बड़ी प्रबल होती है, कामी को यदि गहरे समुद्र में भी डूबो देवें तोभी उसकी आत्मा शीतल नहीं होती है। कामाग्नि प्रथम हृदय से प्रज्वलित होती है, फिर सब शरीर में फैल जाती है, बुद्धि को दग्ध कर डालती है, और शरीर को भी भस्म करती हुई काला बना देती है।

( २ ) काम रूप जहर बड़ा प्रबल है, क्योंकि और जहर तो खाने से व्याप्त होते हैं और यह काम रूप जहर स्मरण मात्र से व्याप्त हो जाता है। और जहर का तो औषध उपचार भी होता है, इसका तो कोई औषध भी नहीं ! और जहर फक्त एकही भवमें प्राण हरण करते हैं, और यह तो अनंती बार मार करभी पीछा नहीं छोड़ता है !

दर्शनात् हरते चित्त, स्पर्शनात् हरते बलम् ।
सभोगात् हरते वीर्यं, नारी प्रत्यक्ष राक्षसी ॥

भावार्थ—नारी का दर्शन करने से चित्त का हरण होता है, स्पर्शकरने से बलकी हानि होती है, और भोग करने से वीर्य की हानि होती है, इस वास्ते नारी को प्रत्यक्ष राक्षसी-समान ही माना गया है ।

( ३ ) यह काम रूप कंटक बड़ाही तीक्ष्ण और दुरुद्धर है। चुभते ही आरपार भिद जाता है। और निकलना बड़ा मुशकिल होजाता है। सदा चुभता ही रहता है, जिससे कामी का लक्ष्य सदा उधर ही लगा रहता है।

( ४ ) कामांध मनुष्य अपनी प्रतिष्ठा धन सुख यशः और शरीर इनके नाश की तरफ जरा भी लक्ष्य नहीं देता है, और समय पर इच्छित संयोग नहीं मिलने से ज़हर शस्त्र आदि से अपनी मृत्यु भी कर लेता है।

( ५ ) इस काम ठगने चतुर को मूर्ख, क्षमावान को क्रोधी, शूरवीर को कायर, और गुरूको लघु बना दिया है।

( ६ ) काम रूप मद में मदमस्त मनुष्य सासू, पुत्रवधू, भवजाई, विधवा, गुरुपत्नी, और माता भगनी के साथ भी व्यभिचार करने से नहीं चूकता है। योग्यायोग्य का विलकुल ही विचार नहीं करता है,

( ७ ) जैसे फूटे घड़े में से पाणी निकल जाता है, तैसे ही काम बाण से विद्ध हृदय में से भी—सत्य, शील, दया, क्षमा, संयम, तप इत्यादि सब सद्गुण पलायमान हो जाते हैं !

( ८ ) अहो इस काम की प्रबलता की ओर जरा लक्ष्य दीजिये। इसने ब्रह्मा के पांचवां मुख गर्दभ का बनवाया। शंकर के लिंग का पतन कराया, पार्वती के आगे नचाया! माधव को गोपियों के आगे नचाया।

इन्द्र के भगन्दर का रोग किया ! चन्द्र को कलंकित किया ! इत्यादि बड़े बड़े देवों की विडम्बना करने में कुछ भी कसर नहीं रखी ? ऐसे लेख उनको परमेश्वर मानने वालों के शास्त्रो में ही लिखे हुये हैं। और लंकाधीश रावण की भी महा विडंबना हुई, तथा अबभी उसके नाम से कर रहे हैं। * ऐसे ऐसे कितनेही उदाहरण ग्रन्थों में हैं।

( ९ ) और इस लोक में भी प्रत्यक्ष देखते हैं कि–काम लुब्ध की इज्जत जाती है, फजीहत होती है, और गरमी आदि अनेक कुरोगों से मड़ मड़ कर अकाल ही मृत्यु होजाती है। अंत में नर्कादि दुर्गति में जाता है, जहां यमराज लोहे की गरमागरम पूतली के साथ आलिंगन कराते हैं। यों यह काम शत्रु दोनों भवों में दुःख दाता होता है।

( १० ) अहो शौचाचारियों, पवित्र आत्माओ ! जरा विचार तो करो, कि जिस वस्तु को जगत् में अपवित्र गिनते हैं, जिन वस्तु की दुगंछा करते हैं, कामांध उसही को अमृत की तरह ( अधरामृत ) आस्वादन करते हैं। प्रत्यक्ष देखिये कि शरीर किन किन पदार्थों से निर्मित हुआ है, जिसे देखकर मोह उत्पन्न होता है। प्रथम इसकी उत्पत्ति की ओर दृष्टि दीजिये–माता के रुधिर और पिता के शुक्र का सयोग ही शरीर की उत्पत्ति का मूल कारण है। और उदर में विष्टा मूत्र के स्थान में ही वृद्धि पाकर रक्त के नाले में वहता हुआ वाहिर पड़ा। और रक्तादि के माफिक ही शरीराश्रय से प्राप्त हुआ माता का दुग्ध पान, एवं विष्टा आदि अपवित्र पदार्थो के खाद से उत्पन्न हुआ अन्न शाक,

* नायकनी रासी, यह वागुरीन भासी,
खासी लिए हासी फासी ताके फान मे न परना।
पारधी अनग फिर, मोहन धनुष धरे,
पैन नेन वान खरे, ताते तोही डरना।
कुचहै पहाड़ हार, नदी रोम वन,
कीसन अमृत पन, बैन मुख झरना।
अहो मेरे मन मृग, खोल देख ज्ञान दृग,
येही बन छोरी, कोउ और टोर चरना।

आदि के भक्षण से वृद्धि पाया। फिर भी इसे पवित्र कौन से कारण से गिनते हैं और इसे देखकर मोहित होते हैं।

( ११ ) और भी जरा आंख मींच कर देखो कि–यह शरीर कौन कौन से अपवित्र पदार्थों से भरा हुआ है। कान में मली, आंख में गीड, नाक में सेडा, मुखमें खेंखार–थूक, पेट में विष्टा मूत्र, और शरीर हाड़, मांस, रक्त, राद, नशाजाल आदि से भरा हुआ है। गोरे तथा काले चमड़े ने सब दुर्गुण ढक रखे हैं, जरा चमड़ा दूर कर शरीर का निरीक्षण करो, कि–यह कैसा मनोहर लगता है ? * और चमड़ा है सो भी अपवित्र ही है, क्योंकि चमड़े के टुकड़े को कदापि पवित्र स्थान पर नहीं रखते हैं, और चमड़े के व्यवसायी चमार को भी हलकी जाति का ही गिनते हैं। फिर चमड़े पर प्रीति करने वाले–किस प्रकार पवित्र हो सकते हैं।

( १२ ) और भी इस संसार में जो वस्तु अपवित्र होती हैं, सो विशेष कर इस शरीर के सम्बन्ध से ही होती है। उमदा भोजन जहां तक इस शरीर के भोगोपभोग में नहीं आता है वहां तक ही मनोहर दीखता है, शरीरसम्बन्ध होने पर तो विष्टा में परिणत होकर दुर्गंधित एवं कुरूप होजाता है, तब उसे देखकर वही भोक्ता भी थूकने लग जाता है। ऐसे ही वस्त्राभूषण की भी आब जो पहिले होती है, वह शरीर सम्बन्ध हुये पीछे नहीं रहती है। ऐसा यह खराब शरीर है। फिर इसके सम्बन्ध से प्रसन्नता कैसे उत्पन्न होती है।

( १३ ) कामान्ध व्यक्ति श्वान के समान अज्ञानी होता है। जैसे क्षुधा पीड़ित श्वान सूखे हड्डी के टुकड़े को चिगलता है और उसकी

---

* इक्किकगुली वाही, छणवादी होती जाणु मणुयाणे।
आवसेसय सरीर रोया, भणु कितिया भणिया ॥ ३७ ॥

मनुष्य के एक अगुल भर जितने शरीर में ९६ रोग है ! तो सब शरीर में कितने रोग भरे होंगे ! इसका हिसाब आपही कीजिये और मिथ्या ममत्व छोड़ दीजिये। —भाव पाहुड़

तीक्ष्ण कोर के द्वारा तालू फूटने से रक्त श्राव होता है, जिसके स्वाद में लुब्ध हो अधिकाधिक चिगलता है, जिससे तालु में रोग उत्पन्न होकर कीड़े पड़– जाते हैं, फिर मारा मारा फिरता है, महा संकट से प्राण त्यागता है। तैसेही अज्ञानी अपने शुक्र का क्षय करके आनद मानते हैं, और फिर हीन सत्व के धणी होकर गरमी के अनेक रोगों से सड़ सड़ के कुत्ते की मोत से मरजाते हैं। जो उस शरीर को प्राण प्यारे करके बुलाते थे, वेही उस पर थूकने लग जाते हैं, दूर दूर करते हैं, देखिये, काम शत्रु कामी की कैसी विडम्बना करता है।

( १४ ) जैसे सन्ध्याराग, पानी का बुद्बुदा, इन्द्र धनुष आदि पदार्थ क्षणिक शोभा दिखाकर अदृष्ट होजाते हैं, जैसे घाणी में पिला हुआ तिल निःसार होजाता है, तैसे ही यौवन की लीला से ललित शरीर की चटक–मटक को नष्ट करके सत्व हीन निरुपयोगी असार बनाने वाला, यह दुष्ट शत्रु काम ही है।

( १५ )–मुत्ता दाम तग कज्जय, भंज्जय मुढाणाण जे रहिया ॥
इम अत्तरफल सुह लुद्दो, णर आयुदिनमुत्ताफलेहओ ॥ ४९ ॥

अर्थात्—जैसे अज्ञानी बालक सूतके धागे के लिये मोती के हार को तोड़ डालता है, तैसे ही मूढ नर विषय भोग में लुब्ध होकर दिनरात ( आयुष्य ) रूप मोती का नाश करते हैं।

( १६ ) असुर सुर नराणा यो न भोगेन तृप्तः,
कथमपि मनुजाना तस्य भोगेन तृप्तिः ।
जल निधि जल पानै र्यो न पाने न तृप्तः,
तृण शिखरगतास्यस्तम्य पाने स तृप्तः ।

अर्थात्—समुद्र का पानी पीने से भी तृष्णा शांत न हुई, तो क्या तृण के अग्र भाग पर जो औस के पाणी की बूंद है, उसके पानसे शांत होगी ? ऐसेही सागरोपमो के आयुष्य तक देवता सम्बन्धी उत्कृष्ट भोग भोगने से ही तृप्ति न हुई तो इन क्षणिक मनुष्य के भोगों से क्या तृप्ति होगी ! अर्थात् भोग भोगने से तृप्ति कदापि नहीं होती है, परन्तु भोगों का त्याग कर शांतात्मा बनने से ही तृप्ति होती है।

अहो सुखेच्छु जनों ! उपरोक्त अनेक दृष्टांतो से इस काम शत्रुकी दुष्टता का अच्छी तरह ख्याल कीजिये, और अपनी आत्मा के हितेच्छु बनकर बाल्य काल से ही आत्म संयम कीजिये अर्थात् इस शरीर में जो राजा तुल्य वीर्य है—जिसकी सहायता से हमने ज्ञान, ध्यान, तप, संयम, भक्ति, भाव आदि अनेक आत्म उद्धार के काम कर सकते हैं; उस वीर्य को विषय सेवन जैसे नीच कर्तव्य में नष्ट करके आत्म द्रोही पना नहीं करना चाहिये। यदि बाल्य काल से न बन सके तो जब से परिबोध होजाय तभी से आत्म संयम करना, ब्रह्मचर्य धारण करना, शील ब्रती होना चाहिये।

## "शीलकी ९ बाड़"

जैसे किसान खेत की रक्षा के वास्ते कांटों की बाड़ करता है, वैसे ब्रह्मचारी भी अपने शील व्रत की रक्षा के वास्ते नव बाड़ करते हैं।

आल ओत्थी जणाइणो, थी कहाय मणोरमा।
संथवो चेव नारीणं, तसिन्दिय दरिसिणं ॥११॥
कुइय रुइयं गीइयं, सह भुत्ता सियाणिय।
पाणीय भत्त पाणय, अइ मायं पाण भोयणं ॥१२॥
गत्त भूसण मिट्ठच, काम भोगाय दुज्जया।
नर सत्त गवेसिस्स, विस तालउडं जहा ॥१३॥

अर्थात्—१ पहिली बाड़ में ब्रह्मचारी जहां स्त्री, पशु, नपुंसक रहते होवें उस जगह में रहे नहीं। जो कदाचित् रहेतो, जैसे बिल्ली वाले मकान में रहने वाले मूषक की घात होती है, तैसे शील की घात होवे २ दूसरी बाड़ में, स्त्री के शृंगार-हाव-भाव की कथा करे नहीं, यदि करे तो, जैसे-इमली आदि खटाई का नाम लेने से मुख में से पाणी छुटता है, तैसे मन विचलित होजाता है। ३ तीसरी बाड़ में, स्त्री-पुरुष एक आसन पर बैठें नहीं, और बैठें तो, जैसे-भूरे कोहले के फलसे आटे का नाश होवे, त्यों शील का नाश होवे। ४ चौथी बाड़ में, ब्रह्मचारी, स्त्री के अङ्गोपांग देखे नहीं, देखे तो, जैसे कच्ची आंख वाला सूर्य की

तरफ देखे तो उसकीआंख का विनाश होवे, त्यों शील का नाश होवे। ५ पांचमी बाड़ में, ब्रह्मचारी, जहां टट्टी भींत पड़दा आदि के अंतर में स्त्री पुरुष संसार की क्रीड़ा करते होवें और कान में शब्द आते होवें, वहां रहे नहीं, अगर रहे तो जैसे घी का घड़ा अग्नि के पास रहने से पिघलता है, त्यों मन पिघल कर शील का नाश होवे ६ छट्ठी बाड़ में ब्रह्मचारी पहिले करी हुई क्रीड़ा को याद करे नहीं। अगर करे तो जैसे-परदेशी छाछ पीकर परदेश गये, और छः महीने पीछे आये, तब बुढ्ढीने कहा कि तुम छाछ पीकर गये, पीछे उस छाछ में सांप निकलाथा! इतना सुनतेही उनको सांप का जहर चढ गया और वे मर गये! तैसे पूर्व क्रीड़ा के संभारने से ब्रह्मचर्य का नाश होवे, ७ सातमी बाड़ में ब्रह्मचारी, नित्य प्रति सरस एवं पुष्ट आहार करे नहीं। अगर करेतो जैसे-सन्नि पात के रोगी को दूध सक्कर का आहार आयुष्य का नाश कारी होता है त्यों शीलका नाश होवे ८ आठमी बाड़ में ब्रह्मचारी भूखकी मर्यादा उपरांत दबा दबाकर आहार करे नहीं। अगर करे तो जैसे सेर भर खीचड़ी पकाने वाली हांडी में सवा सेर खीचड़ी पकाने से हांडी फूट जाती है त्यों ब्रह्मचर्य नष्ट होवे ९ नवमी बाड में ब्रह्मचारी, शरीर की विभूषा ( शृंगार ) करे नहीं। अगर करे तो जैसे-गवांर के हाथ में रत्न नहीं टिके, त्यों शील रत्न नहीं रहे।

इन नव बाड़ में से एक भी बाड़ का भंग करने से, जैसे तालपुट विषके भक्षण से मृत्यु होती है, तैसे ही शील व्रत का नाश होवे। ऐसा जानकर ब्रह्मचारी, नवबाड़ का और शब्द रूप गंध रस स्पर्श की लुब्धता का त्याग रूप दशवें कोट का पक्का बंदोबस्त करके ब्रह्मचर्य व्रत पालते हैं।

## "शील व्रत पालने का फल"

इस तरह शुद्ध शील व्रत का पालन करने से दोनों भवों में अनेक महा लाभों की प्राप्ति होती है। द्रव्य लाभतो-रूप, तेज, पराक्रम, नीरोगता, सुसंस्थान, क्रान्ति, बुद्धि, शौर्यता, सुख इत्यादि अनेक शारीरिक संपत्ति की वृद्धि होती है। और ब्रह्मचारी पर दूसरे के किये हुवे कामण टूमण मूठ इत्यादि उपद्रव नहीं चलते हैं। जहर अमृत जैसा होता है।

अग्नि का शीतल पानी, सर्प की फूल माला, सूली का सिंहासन, सिंह का स्याल, और जंगल में मंगल हो जाते हैं। महा सकट भी शील के प्रभाव से कौतुक जैसा हो जाता है।

—देव दाणव गन्धव्वा जक्ख राक्खस किन्नरा।
बम्भयारिं नमंसन्ति दुक्करं जे करन्ति ते ॥ १६ ॥

—उत्तराध्ययन अ० १६

अर्थात्—शीलवंत पुरुष, देव दानव गंधर्व नरेन्द्र सुरेन्द्र के पूजनीय होते हैं। इत्यादि अनेक द्रव्य लाभ होते हैं।

और भाव लाभ यह होता है कि महा मोह के कारण, महाघात के स्थान एवं महापाप के गृह कुशील से अपनी आत्मा का बचाव हुआ, जिससे समय समय पर अनंत कर्म वर्गणा की निर्जरा होने लगी—पूर्वोपार्जित कर्म का क्षय होने लगा—शांत, शीतल, निर्विकार, निर्मोह प्रवृत्ति में रमण करने से तथा अनंत ज्ञानादि गुणों से परिपूर्ण आत्मिक निधि के दृष्टिगत होने से, यहां इस लोक में ही परमानन्द परम सुख का अनुभव होने लगा—पुद्गल परिणति से निवृत्ति पाकर आत्मा अपने आत्मानंद में रमण करने लगा—जिससे महा सुख की प्राप्ति होती है!

ऐसे महान् ब्रह्मचारी पुरुष केवल आयुष्य का या शरीर का निर्वाह करने के लिये ही आहार, वस्त्र, आदि भोगते हैं, परन्तु वे उनकी रुक्ष वृत्ति के कारण बिलकुल भी कर्म बंध के कर्ता नहीं होते हैं। यदि कदाचित् पुण्य की वृद्धि हो जावे तो अहमिन्द्र ( अनुत्तर विमान या ग्रैवेक निवासी ) देव होते हैं। जो कल्पोत्पन्न होवें तो इन्द्र, सामानिक, व गुरू स्थानीय देव महा ऋद्धि महा सुख के भोक्ता, महा द्रव्य तेज के धारक होवें और वहां से आयुष्य पूर्ण कर मनुष्य होवें, वहां भी महाऋद्धि महा सुख के भोक्ता होवें, यों थोड़ेही भव करके मोक्ष के अनन्त सुख प्राप्त करें। ब्रह्मचारी को सूत्र में भगवन्त ने 'तं विभीए' कहा है। अर्थात् ब्रह्मचारी को भगवंत जैसा फरमाया है। ऐसा यह ब्रह्मचर्य व्रत परमात्ममार्ग के पथिक को परमात्म पद तक पहुंचा देने में समर्थ है।

–एए य सगे समइक्कमित्ता, सुदुत्तरा चेव भवन्ति सेसा ।
जहा महा सागर मुत्तरित्ता , णइ भवे अविगंगा समाणा ॥ १८ ॥

उत्तराध्ययन अ० ३२

अर्थात् जो सर्व संग का त्याग करके ब्रह्मचारी बने हैं, वे समुद्र जैसे सर्व संसार को तो पार कर गये, मात्र गंगा नदी तिरने के समान थोड़ा ही भय रहा है।

यह तो मात्र शील–ब्रह्मचर्य व्रत आश्रित कुछ वर्णन किया।

## " व्रत और अतिचार का स्वरूप "

मूलमें लिखा है कि ' शील वय निर अइयारो ' अर्थात् शील= आचार रूप, वय=व्रत, निर=रहित, अइयारो=अतिचार तात्पर्य यह है कि आचरने–आदरने लायक जो व्रत हैं उनको अतिचार रहित पालना चाहिये, किसी प्रकार का दोष नहीं लगाना चाहिये। अब इसका जरा विस्तार से वर्णन किया जाता है–

आचार या चारित्र के दो भेद हैं, व्यवहार और निश्चय। इसमें प्रथम व्यवहार चारित्र सो सर्व प्राणातिपात विरमण प्रमुख पंच महाव्रत यानी सर्व विरति रूप है। और स्थूल प्राणाति पात विरमण प्रमुख बारह व्रत, देश विरति यानी श्रावक पन है। इसका वर्णन गत प्रकरण में किया जा चुका है, अतः वहां देखें। यह व्यवहार चारित्र है सो सुखका कारण है, अर्थात् व्यवहार चारित्र पालने वाले उत्तम देव गतियों के सुख के तो भोक्ता बन जाते हैं, परन्तु यह मोक्ष का कारण नहीं गिना जाता है। क्योंकि:–व्यवहार चारित्रियों की बाह्य गुणों में रमणता और वांच्छा युक्त क्रिया होती है। और निश्चय चारित्रवंत तो शरीर, इन्द्रिय, विषय, कषाय, योग–इन सबको पर वस्तु जानकर एकांत त्यागने के ही अभिलाषी रहते हैं। जिससे जिनके परिणाम चंचल वृत्ति से निवृत्ति भाव को प्राप्त हो एवं आत्म स्वरूप में तन्मयता रूप हो, तत्वानुभव में स्थिर वृत्ति धारण करते हैं, उसे भाव चारित्र कहते हैं। भाव चारित्र में देश विरति और सर्व विरति में प्रायः अभिन्नता ही है। इसलिये यहां जो

देश विरति के बारह व्रत हैं, उनका निश्चय और व्यवहार नय से कुछ वर्णन करते हैं:—

( १ ) 'प्राणातिपात विरमण व्रत' सब जीवों को अपनी आत्मा के समान जानकर रक्षा करे, वह व्यवहार दया कही जाती है। और जो अपना जीव अनादि से कर्मों के वश में पड़कर दुःख को प्राप्त होता है, उसकी दया करने को भाव दया कहते हैं। जो जो कर्म बन्ध के कारण हैं उनसे अपनी आत्मा को अलग रखना और जिन जिन सद्गुणों के संयोग से आत्मा को सुखकी प्राप्ति होवे उनको ग्रहण करने के प्रति तत्पर रहना और जो सद्गुणों की प्राप्ति हुई है तथा होरही है, उसकी रक्षा के लिये प्रयत्न शील रहना, अर्थात् मिथ्यात्वादि का नाश करके ज्ञानादि निज गुणों की ओर प्रवृत्त तथा पालक होना सो प्रथम दया व्रत है।

( २ ) 'मृषा वाद विरमण व्रत' झूठ वचन का कदापि प्रयोग नहीं करना, सो व्यवहार सत्य। और जो पुद्गल मय पर वस्तु है उसे अपनी कहे तथा जीवको अजीव, अजीवको जीव इत्यादि दश या पच्चीस प्रकार के मिथ्या वचन बोले और अपने ऊपर आक्षेप आते देख कर शास्त्रों के वास्तविक अर्थों का परिवर्तन करदे, इत्यादि को निश्चय मिथ्यावादी कहा जाता है। ब्रह्मव्रत के भंग करने वाले का तो आलोचना तपादि से सुधार हो जाता है परन्तु मिथ्यावादी का सुधार नहीं होता, इस भांति शास्त्र प्रमाणों की जानकारी से जिनकी आत्मा अंतःकरण से कम्पित हो जाती है और उपरोक्त दोषों का त्याग कर यथावसर सत्य, तथ्य, पथ्य, मर्यादा शील बचनोच्चारण करते हैं, सो सत्य व्रत है।

( ३ ) 'अदत्तादान विरमण व्रत' जो दूसरे के धन को मालिक की विना आज्ञा के ग्रहण करे, सो व्यवहार अदत्तादान ( चौरी ) और जो पांच इन्द्रियों की २३ विषय, और अष्ट कर्म वर्गणा के पुद्गल—इनका ग्रहण करना सो निश्चय चोरी। पुण्य फलकी वांच्छा यानी करणी के फलकी इच्छा करना सो भी निश्चय अदत्तादान गिना जाता है। इससे निवृत्त होकर जो निर्विषय और निष्कर्म वृत्ति से निष्काम क्रिया

की जाती है सो अदत्त व्रत है।

( ४ ) 'मैथुन विरमण व्रत' स्त्री पुरुष के सयोग से निवृत्ति धारण करना सो व्यवहार शील। अंतःकरण से विषय की अभिलाषा का तथा ममत्व तृष्णा का त्याग और वर्ण गंध रस स्पर्श पुद्‌गलों के स्वामित्व का त्याग, अभोगवृत्ति सो निश्चय शील व्रत।

( ५ ) 'परिग्रह परिमाण व्रत' धन, धान्य, द्विपद, भूमि, आभरण इसका त्याग सो व्यवहार निष्परिग्रह। और राग, द्वेष, अज्ञान आदि कर्म बंध के कारण से निवृत्ति अर्थात् पर वस्तु की मूर्छा का अंतःकरण से त्याग सो निश्चय निष्परिग्रह व्रत।

( ६ ) 'दिक् परिमाण व्रत' ऊंची नीची और तिरछी चारों दिशाओं में गमन का परिमाण सो व्यवहार दिक् व्रत और चारों गति में गमन कराने के कारण महा आरंभादि कर्तव्यों का त्याग कर सिद्ध अवस्था की ओर उपादेय वृत्ति होना सो निश्चय दिक् प्रमाण व्रत।

( ७ ) 'भोगोपभोग परिमाण व्रत' एक बार भोगने में आवें उन्हें भोग कहते हैं और बारम्बार भोगने में आवें उन्हें उपभोग। इन दोनों वस्तुओं का परिमाण सो व्यवहार से भोग परिमाण व्रत। और विचारे कि व्यवहार नय से तो कर्म का कर्ता भोक्ता स्वयं जीव है, परन्तु निश्चय नय से कर्म का कर्ता भोक्ता स्वयं कर्म ही है, और आत्मा अनादि काल से परभाव का भोगी होकर परभाव रूप से आठ कर्म का कर्ता हुआ है। उक्त परभाव का त्याग कर, ज्ञानादि गुणों का कर्ता एवं भोक्ता होवे सो निश्चय से भोग परिमाण व्रत।

( ८ ) अनर्थ दंड विरमण व्रत' विना किसी प्रयोजन के व्यर्थ ही हिंसा आदि कर्म करने को अनर्थ दंड कहते हैं। उससे निवृत्ति भाव सो व्यवहार अनर्थ दंड विरमण व्रत। और मिथ्यात्वादि कर्म बन्ध के कारणों में स्वभाव प्रवृत्ति से निवृत्ति करे, और अधर्म मार्ग में योगों की प्रवृत्ति नहीं होने दे सो निश्चय से अनर्थ दंड विरमण व्रत।

( ९ ) 'सामायिक व्रत' त्रियोग को आरंभ कारी प्रवृत्ति से रोके सो व्यवहार सामायिक। और सर्व जीवों की सत्ता एक सी जानकर

समता भाव धारण करे सो निश्चय सामायिक।

( १० ) 'देशावकाशी व्रत' एक स्थान की और भोगोपभोग की मर्यादा नित्य करे, सो व्यवहार देशावकाशी। और श्रुत ज्ञान की प्रवलता से धर्मास्ति आदि षट् द्रव्य के स्वरूप की पहचान कर, पंच द्रव्य में से स्वभाव की निवृत्ति करे और जीव द्रव्य को ही ध्यावे, सो निश्चय से देशावकाशी।

( ११ ) 'पौषध व्रत' आठ प्रहर पर्यंत सावद्य योग का त्याग कर सज्झाय ध्यान में समताभाव से प्रवर्ते सो व्यवहार पौषध व्रत। और अपनी आत्मा को ज्ञान ध्यान तप आदि स्वगुणों द्वारा पोषे सो निश्चय से पौषध व्रत।

(१२) 'अतिथि सविभाग व्रत' जो साधू और श्रावक को यथा शक्ति यथा विधि आहार वस्त्र आदि देवे, सो व्यवहार अतिथि संविभाग व्रत। और जिससे आत्मानुभव, एवं त्याग वैराग्यादि गुण प्रगट होवें—ऐसा ज्ञान दान अपने को तथा दूसरों को देवे सो निश्चय से अतिथि संविभाग व्रत।

यह बारह व्रत का निश्चय व्यवहार कहा। इन बारह व्रतों की जो यथा शक्ति आराधना करते हैं, उन्हें देश विरति श्रावक कहते हैं। और जो सर्व व्रत धारी साधू होते हैं, वे तो इन में के पूर्वोक्त पांच व्रत सर्वथा प्रकार से धारते हैं। उनमें सब व्रतों का समावेश हो जाता है, इस लिये उन पांच व्रतों को महाव्रत कहते हैं। यह चारित्राचारका स्वरूप जानना।

यह व्रत दो तरह से धारण किये जाते हैं:—१ जो उत्कृष्ट, अवस्थित, या वर्द्धमान परिणाम रूप प्रवृत्ति होवे, उसे उत्सर्ग मार्ग कहते हैं, और २ जो उत्सर्ग मार्ग का निर्वाह करने का कारण हो उसे अपवाद मार्ग कहते हैं।

—संरंघणंमि असुद्धं दुन्नवि गिन्ह तदेतयाण हियं।
आउर दिट्ठंतेण, तेचेव हीयं असंघणे ॥

अर्थात्—जहां तक साधक भावको बाधा न पहुंचे, वहां तक जो अनाचीर्ण वस्तुओं का ग्रहण करता है और जब साधक भावके भंग

होने का प्रसंग आवे, तब मात्र उन साधक भावोंका भंग नहीं होवे उतनाही लाचारी से उदय कर्म को भोगने में असमर्थ हो, अनाचीर्ण का आचरण करता है सो अपवाद मार्ग और इसे ही अतिचार कहते हैं।

अतिचार का विशेष खुलासा यह है कि-जैसे किसीको किसी वस्तुके भोगने का पच्चखान है, और वह उस वस्तु को लेने की इच्छा करे सो अतिक्रम, लेने को जावे सो व्यतिक्रम, ग्रहण करे सो अतिचार, और भोग लेवे सो अनाचार। इन चार दोषो में से यहां "अइयारो" अर्थात् अतिचार नामक तीसरे दोष को ग्रहण करना। क्योंकि पहिले के दो दोषतो छद्मस्थों को प्रायः लगते ही रहते हैं, और वैराग्य युक्त पश्चाताप से शुद्ध भी हो जाते हैं, इस लिये उनसे व्रत का भंग नहीं होता है। और जो तीसरे दोष की आलोचना नहीं करे तो वह चौथे दोष का भी सेवन करवा देता है और व्रत को खंडित भी कर डालता है, इसलिये पहिले के दो दोषों की अपेक्षा इस तीसरे दोष की आलोचना विशेषतः वारम्वार करते रहना, कि जिससे चौथे दोष का प्रसङ्ग न आवे।

## अतिचार के १२४ भेद।

अतिचार के शास्त्र में १२४ भेद किये हैं, सो यहां कहते हैं—

ज्ञान के आठ अतिचार-(१) "काल" चौतीस असज्झाय को टाल कर कालों काल सूत्र नहीं पढ़े, व्यर्थ काल गमावे, (२) "विणए" ज्ञान दाता गुरूकी विनय भक्ति नहीं करे, प्रत्युत अभिमान रक्खे। ज्ञानी ज्ञान प्रकाशे तब सुस्त बैठा रहे, परन्तु जी ? वहेत ! वगैरह मानपूर्वक वचनों से ज्ञान ग्रहण नहीं करे। समर्थ होने पर भी ज्ञानी को आहार वस्त्र आदि से साता उपजावे नहीं, और ज्ञान के उपकरण पुस्तक आदि की यत्ना नहीं करे तो दूसरा अतिचार लगे (३) "बहुमान" ज्ञानी गुरूका बहु मान पूर्वक सत्कार सन्मान नहीं करे, तेतीस अशातना करे (४) "उवहणे" शास्त्र शुरू करते तथा पूर्ण करते समय जो उपधान करने का होता है, सो नहीं करे और यथा विधि नहीं पढे (५) "निन्हवणे" ज्ञान के दाता गुरु, वय में-गुणमें-विद्यामें-प्रख्याति में कम होवें तो

उनका नाम छिपा कर दूसरे प्रसिद्ध का नाम लेवे, ( ६ ) " व्यंजन " आचारांग और प्रश्नव्याकरण के कथनानुसार सोलह प्रकार के वचनों की शुद्धि रहित शास्त्र पढ़े, अक्षर-पद-गाथा-मात्रा-अनुस्वार-विसर्ग-न्यूनाधिक एवं विपरीत कहे, ( ७ ) " अत्थ " पण्डिताई बताने या अपने दुर्गुण छिपाने के लिये अर्थको फेर कर विपरीत अर्थ करे, ( ८ ) " तदुभय " मूल पाठ और अर्थ को लोपे-गोपे-विगाड़े-या छिपावे। दूसरे रूप में बनावे या अगमावे तो ज्ञान में अतिचार लगे।

दर्शना चार के आठ अतिचार-( १ ) ' शंका ' श्री जिनेश्वर के वचनों में शंका करे ( २ ) ' कंखा ' अन्य मतान्तरियों के ढोंग देखकर उस मत को ग्रहण करने की अभिलाषा करे, ( ३ ) ' विती गिच्छा ' धर्म करणी का फल होगा या नहीं ? ऐसा संदेह करे, ( ४ ) ' मूढ दृष्टि ' मूर्ख की तरह भले बुरे की, तत्वातत्व की, धर्माधर्म की, परीक्षा नहीं करे-एक दूसरे की देखा देखी करे, ( ५ ) ' उववुह ' अभिमान के वश होकर कदाग्रह करे, स्वधर्मी और साधु सतीयों का सत्कार नहीं करे, ( ६ ) 'अस्थिर करण' अस्थिर रहे अर्थात्-यह सच्चा कि यह सच्चा, यह करूं कि यह करूं-ऐसा डावां डोल चित्त रखे, और बारम्बार श्रद्धा तथागच्छ-सम्प्रदाय का परिवर्तन करे, (७) ' अवच्छल ' मात्र अपना ही यश एवं सुख चहावे, दूसरे की दया नहीं करे, साता नहीं उपजावे, (८) ' अप्रभावी ' ज्ञानी, गुणी, तपस्वी, संयमी, धर्म दीपक-इत्यादि सत्पुरुषों की प्रतिष्ठा सहन नहीं होवे, मन में जले, हीलणा निन्दा करे, लोगों की धर्म से आसता उतारे, तो दर्शन में अतिचार लगे।

चारित्र के आठ अतिचारः-१ ' अईर्या ' देखे और पूंजे विना चले २ ' कुभाषा ' विना विचारे तथा सावद्य भाषा बोले ३ ' अएषणा ' आहार वस्त्र पात्र स्थानक आदि सदोष भोगवे, ४ ' अयत्ना आदान निक्षेप ' भंड उपकरण अयत्ना से लेवे रखे, ५ ' अयत्ना परिठावणिया ' बड़ी नीत आदि अयत्ना से परिठावे ६ ' कुमन ' मन वश में न रखे ७ ' कुवचन ' अमर्यादित बचन बोले, ८ ' कुकाय ' शरीर अयत्ना से वर्तावे, तो चारित्र में अतिचार लगे।

तपाचार के बारह अतिचारः–१ द्रव्य तथा काल की मर्यादा रहित आहार करे, २ परिमाणित आहार वस्त्र भोगवे, ३ त्रियोग की प्रवृत्ति को रोके नहीं, ४ रसना स्वाद का गृद्धि बने, ५ शक्ति होने पर भी धर्मार्थ काया को क्लेश न देवे, ६ विषय कषाय की वृद्धि करे, ७ पापका पश्चाताप नहीं करे, ८ अभिमान रक्खे-विनय नहीं करे, ९ गुरु आदि की भक्ति नहीं करे, १० सूत्र पढे–सुने नहीं ११ अर्थ विचारे नहीं, निर्णय करे नहीं, १२ काया को एक स्थान स्थिर नहीं रखे. तो तप में अतिचार लगे।

वीर्याचार के तीन अतिचारः–१ मनसे कायरता धारण करे, धर्म करणी से घबरावे, प्रणाम ढीले करे २ बचन से धर्म प्रेम के घटाने वाले उत्साह हीन बचन का उच्चारण करे ३ काया से कुकार्य करे, तप नहीं करे।

यह ज्ञान के ८, दर्शन के ८, सम्यक्त्व के ५, चारित्र के ८, बारह व्रत के ७५, तप के १२, और वीर्याचार के ३, यों सर्व १२४ अतिचार से अपनी आत्मा को बचावे। सर्व व्रत प्रत्याख्यान निरतिचार पाले।

## ४९ भांगे और ४४१ सेरीयाँ *।

निरति चार व्रत पालने वाले को ४९ भंगों और ४४१ सेरियों का जानकार अवश्यही होना चाहिये, सो कहते हैं:—

अंक ११ का, भांगे ९, सेरी ८१। जिनमें रुकी ९, और खुली ७२। एक करण एक जोग से कहनाः–१ करूं नहीं–मन से, पहिली सेरी रुकी, ८ सेरी खुली, २ करूं नहीं–वचन से, दूसरी सेरी रुकी,

* यथा दृष्टांत–भांगे राज पथ ( सड़क ) जैसे हैं और सेरियां गलियों जैसी है। जैसे सड़क पर चलते चलते आगे किसी प्रकार का व्याघात आने से मार्ग रुक जाता है तो गल्ली में होकर दूसरी सड़क पर जाकर अपना कार्य साधते है। तैसे ही व्रत पालते पालते कोई महान् कारण होने से उस व्रत का निर्वाह होने जैसा न होवे तब इन सेरियों से निकल कर कारण भी साधले और व्रत का भी भंग नहीं होने दे।

८ खुली, ३ करूं नहीं—काया से, तीसरी सेरी रुकी, ८ खुली। ४ करावूं नहीं—मन से, चौथी सेरी रुकी, ८ खुली। ५ करावूँ नहीं—बचन से पांचमी सेरी रुकी, ८ खुली। ६ करावूँ नहीं—काया से, छट्ठी रुकी ८ खुली। ७ अनमोदूं (अच्छा जाणूं) नहीं—मन से, सातमी रुकी ८ खुली। ८ अनमोदूं नहीं बचन से, आठमी रुकी, ८ खुली। ९ अनमोदू नहीं कायामे नवमी सेरी रुकी, ८ सेरी खुली।

अंक १२ का, भांगे ९, सेरी ८१। जिनमें रुकी १८, खुली ७२। एक करण दो जोग से कहना—१ करूं नहीं मन से—बचन से, १—२ सेरी रुकी, ७ खुली। २ करूं नहीं—मन से काया से, १—३ रुकी, ७ खुली। ३ करूं नहीं—वचन से काया से २--३ रुकी, ७ खुली। ४ करावूं नहीं मनसे वचन से ४--५ रुकी, ७ खुली। ५ करावूं नहीं--मनसे काया से ४—६ रुकी, ७ खुली। ६ करावूं नहीं—वचन से काया से ५--६ रुकी ७ खुली। अनमोदूं नहीं मनसे वचन सें, ७—८ रुकी, ७ खुली। ८ अनमोदू नहीं मनसे काया से ७—९ रुकी ७ खुली। ९ अनमोदूं नहीं—बचन से कायासे ८—९ रुकी, ७ खुली।

अंक १३ का, भांगे ३, सेरी २७। जिन में रुकी ७, खुली १८। एक करण तीन जोग से कहना—१ करूं नहीं मन से, वचन से कायासे, १-२-३ सेरी रुकी, ६ खुली। २ करावूं नहीं मन से बचन से काया से, ७—८ रुकी, ६ खुली। ३ अनमोदूं नहीं मनसे बचन से काया से, ७-८-९ सेरी रुकी, ६ खुली।

अंक २१ का, भांगे ९, सेरी ८१, जिनमें रुकी १८, खुली ७२। दो करण एक जोग से कहना—१ करू नहीं करावूं नहीं मन से १—४ रुकी ७ खुली। २ करूं नहीं—करावूं नहीं बचन से २—५ रुकी, ७ खुली। ३ करूं नहीं करावूं नहीं काया से ३—६ रुकी, ७ खुली। ४ करूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से १—७ रुकी, ७ खुली। करूं नहीं—अनमोदूं नहीं बचन से २—८ रुकी, ७ खुली। ६ करूं नहीं—अनमोदूं नहीं बचन से,

३-९ रुकी ७ खुली। ७ कराव्रं नहीं-अनमोदूं नहीं-मन से ४-७ रुकी, ७ खुली। ८ करावूं नहीं--अनमोदूं नहीं वचन से ५-८ रुकी, ७ खुली। ९ करावूं नहीं अनमोदूं नहीं काया से, ६-९ रुकी, ७ खुली।

अंक २२ का, भांगे ९, सेगी ८१। रुकी ३६, खूली ४५। दो करण दो जोग से कहना १ करूं नहीं करावूं नहीं मन से वचन से, १-२-४-५ मी सेगी रुकी, ५ खुली। २ करूं नहीं-करावूं नहीं-मन से काया से, ३-४-६-८ रुकी, ५ खुली। ३ करूं नहीं-करावूं नहीं वचन से काया से, २-३-५-६ रुकी, ५ खुली। ४ करूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से, १-२-७-८ रुकी, ५ खुली। ५ करूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से काया से, १-३-७-९ रुकी, ५ खुली। ६ करूं नहीं अनमोदूं नहीं वचन से काया से, २-३-८-९ रुकी, ५ खुली। ७ करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से, ४-५-७-८ रुकी, ५ खुली। ८ करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से, ४-६-७-९ रुकी, ५ खुली। ९ करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से, ५-६-८-९ ये चार सेरी रुकी बाकी की ५ खुली।

अंक २३ का, भांगा ३, सेगी २७। जिसमें रुकी १८, खूली ९। दो करण-तीन जोग से:—करूं नहीं करावूं नहीं मन से वचन से काया से १-२-३-४-५-६ ये ६ सेगी रुकी, ३ खुली। २ करूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से काया से, १-२-३-७-८-९ छः रुकी ३ खुली। ३-करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मन से वचन से काया से, ४-५-६-७-८-९ छः सेरी रुकी बाकी की खुली।

अंक ३१ का, भांगे ३, सेरी २७। जिसमें ९ रुकी, १८ खुली तीन करण-एक जोग से-१ करूं नहीं करावूं नहीं-अनमोदूं नहीं, मनसे १-४-७ रुकी ६ खुली। २ करूं नहीं-करावू नहीं-अनमोदूं नहीं-वचन से २-५-८ रुकी ६ खुली। ३ करूं नहीं-करावूं नहीं-अनमोदूं नहीं। काया से ३-६-९ रुकी ६ खुली।

३२ का, भांगे, ३, सेरी २७। जिसमें रुकी १८, खुली ९।

तीन करण-दो जोगसे-१ करूं नहीं करावूं नहीं अनमोदूं नहीं-मनसे वचनसे, १-२-४-५-७-८ छः रुकी, ३ खुली। २ करूं नहीं-करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मनसे कायासे १-३-४-६-७-९ सेरी रुकी ३ खुली। करूं नहीं- करावूं नहीं-अनमोदूं नहीं वचनसे कायासे, २-३-५-६-८-९ ये छः सेरी रुकी, वाकी की ३ खुली।

अंक ३३ का, भांगा १, सेरी ९। रुकी ९, खुली नहीं। तीन करण तीन जोगसे-करूं नहीं-करावूं नहीं अनमोदूं नहीं मनसे वचनसे और काया से, १-२-३-४-५-६-७-८-९ नवही सेरी रुकी।

यों ४९ भंगों की ४४१ सेरीयों में से २९७ सेरी तो खुली हैं, और १४४ सेरी रुकी हैं। सो श्रावकको किसी भी प्रकार के पच्चखाण ग्रहण करते समय उपयोग रखना चाहिये, कि यह पच्चखाण मुझे अमुक भंग से करना चाहिये, जिमसे आगे किसी प्रकार का प्रसंग आये तो अमुक सेरी ( रास्ते ) में से निकल कर अपने व्रत का निर्वाह कर सकूंगा। ऐसी विचक्षणता से जो व्रत ग्रहण करते हैं उनको अतिचार लगने का प्रसंग प्रथम तो आता ही नहीं है, और यदि कदाचित् आया भी तो अपने व्रत में विलकुल दोष नहीं लगाते हैं, निर्मल व्रत पालते हैं, सदा निवृत्ति भावमें रमण करते रहते हैं, जिससे उत्कृष्ट रसायन आने से तीर्थंकर गौत्र की उपार्जना होती है।

—योगात् प्रदेश वन्धः, स्थिति वन्धो भवति तु कषायात्।
दर्शन वोध चरित्रं, न योगरूपं कषाय रूपंच॥

अर्थात्—मन वचन काया के योगों की प्रवृत्ति होने से आत्म प्रदेश पर कर्म प्रमाणुओं का वन्ध होता है और उस समय तीव्रमंद जैसा भी कषाय ( क्रोध, मान, माया, लोभ, हांस, रति, अरति, भय, शौक, दुगंछा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद ) का उदय होता है, वैसी ही उन कर्मों की स्थिति वन्धती है। इसलिये परमात्ममार्गानुसारी को कर्मों से वचने के लिये सम्यक्त्व युक्त चारित्र में प्रवृत्ति करनी चाहिये,

जिससे अर्थात् सम्यक्त्व से कषाय की, और चारित्र से योगों की प्रवृत्ति मंद पड़ती है तथा रुकती है, जिससे आत्मा परमात्म पद को प्राप्त कर सकता है।

व्रतों में दृढ रखने वाला जो निवृत्ति भाव है, उसका स्वरूप आगे दर्शाने की इच्छा रखके इस प्रकरण की समाप्ति यहां ही की जाती है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का
"निरतिचार" नामक तेरहवा प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण—चौदहवाँ

## "खिणालव निवृत्ति भाव"




सार में के प्रायः समस्त सन्नी पंचेन्द्रिय जीवों का मन वायु की तरह सदा भ्रमण करता ही रहता है। मन के भ्रमण करने के दो मार्ग हैं प्रवृत्ति और निवृत्ति। इसमें प्रवृत्ति मार्ग तो स्वाभाविक है, जिसमें विना प्रयत्न के मन सदा प्रवर्तता रहता है, क्योंकि जिन जिन पौद्गलिक वस्तुओं का इस जीव को गत काल में अनंती बार सम्बन्ध हुआ उन शब्द रूप गंध रस स्पर्श मय पुद्गलों की प्रीति धारण करके, मनोग्य और अमनोग्य की कल्पना करके, सुख दुःख वेदता है—हर्ष शोक मानता है। और उस समत्व वन्धन में बँधा हुआ जीव पुनः पुनः उन्हीं में उपजता है मरता है। *

---

* सुक णलणी कपमुठइ। मुक्त मंदिय रसाण अणाणीहो ॥
तिम चेयण भम्म भूल्या अप्पवंधेय राय दोसाय ॥ ५० ॥
सुदृष्ट तरगणी २० परिछेद ॥

अर्थात्—जैसे तोता बास की नली पर, बदर चणे से भरे हुये सकडे मुंह वाले घड़े में मुठी बांध कर, और कुत्ता कॉच के महल में अज्ञान भाव कर फॅसता है, और महा दुःख पाता है, तैसे ही चैतन्य आत्मा भ्रम में भूलकर जगत् फांस या मोह फॉस मे आपही बँध रहा है।

कहा है कि ' मन एव मनुष्याणां , कारणं बन्ध मोक्षयोः ' अर्थात् यह मन ही कर्म के बन्धन में बांधने वाला और कर्म बंधन से मुक्त करने वाला है मनही जन्म मरण का मुख्य हेतु है। इसलिये मुमुक्षु जनों को प्रवृति मार्ग में प्रवृत्त मनको रोककर प्रवृति मार्ग में पुद्गल की वासना से अलग हो सहजानन्दी आत्मिक गुणों में संलग्न करना उचित है।

' मनको रोको ' ऐसा कहना तो सहज है, परन्तु मनको रोकना बड़ा ही मुशकिल है। एक क्षण का सम्बन्ध ही मुशकिल से छूटता है, तो जो मन अनादि से प्रवृति मार्ग का अभ्यस्त हो रहा है, उसे मोड़कर निवृत्ति मार्ग में लगाना बडे बड़े धीर वीर मुनियों का ही काम है।

प्रथम तो काया को ही प्रवृत्ति मार्ग से रोकना मुशकिल है, और उससे वचन का रोकना तो बहुत ही मुशकिल है, तो फिर मनका तो कहना ही क्या ? क्योंकि काया पर और वचन पर तो लौकिक लोकोत्तर सम्बन्धी अनेक अंकुश हैं। परन्तु यह मन विना अंकुश का गजेन्द्र है सो इसके वेग को किस तरह से रोका जाय ! हेमचन्द्राचार्य ने कहा है "अति चंचलमति सूक्ष्मं दुर्लभं वेगवत्तयाचेतः" अर्थात् यह मन अतिही चंचल है अति सूक्ष्म है, इसलिये इसकी गति को रोकना बहुत ही मुशकिल है, बड़ा ही कठिन है।

परन्तु ऐसी बातें सुनकर शूर वीर महात्मा कदापि कायरता नहीं करते हैं। वे जानते हैं कि मनुष्य से बलिष्ट इस जगत् में दूसरा कोई भी नहीं है। बड़े बलिष्ट गजेन्द्र और मृगेन्द्र को मनुष्य करामात से वशमें कर मन माने नाच नचाते हैं, ऐसे क्रूर पशुओं को भी मनुष्य वश में करने को समर्थ हैं तो क्या अपने मनको नहीं वशमें कर सकेंगे ? जो मनुष्य जाज्वल्य मान ज्वाला के मध्य में से अखंड निकल जाता है, हलाहल जहर को भी पचाकर अमृत मय बना देता है, ऐसा पराक्रमी मनुष्य स्थावर और जगम पदार्थों के स्वभाव को शक्ति से पलट देता है, उसे मनको पलटाना क्या अशक्य है, अर्थात् कुछ भी नहीं। जो चाहे सो अवश्य ही कर सकता है, फक्त कायरता छोड़कर इष्टितार्थ के सन्मुख होने एवं मन वश करने के उपाय में प्रवृत्त होने ही की देर है।

भगवद्गीता में श्री कृष्ण ने अर्जुन से कहा है—

—अशंसयं महावाहो, मनो दुर्निग्रहं चलम्।

अभ्यासेन तु कौन्तेय, वैराग्येण च गृह्यते ॥

अर्थात्—हे अर्जुन ! मनको वश में करना वहुत ही मुशकिल है, क्योंकि मन अति चंचल है, परन्तु निरन्तर अभ्यास और वैराग्य से यह वश में होता है। मन को वश में करने के दो उपाय वताये हैं। प्रथम तो अभ्यास वैराग्य युक्त निरंतर अभ्यास करना चाहिये। अर्थात् अनादि काल से इस जगत में शब्द आदि पुद्गल परिभ्रमण कर रहे हैं, उनको ग्रहण कर मनोज्ञ अमनोज्ञ की कल्पनाकरके रागद्वेषमय बनाता है। यह राग द्वेष रूप जो संस्कार है, सो ऐसा प्रबल है कि—मनको कभी तो मूढ वना देता है, कभी भ्रान्त रूप बना देता है, कभी भय भीत बना देता है, कभी रोगी वना देता है, कभी शंकित वना देता है, कभी क्रोधी—मानी—मायी—लोभी—मोही—ममत्वी इत्यादि अनेक रूप मय वना देता है, जिससे आत्मा स्वतत्व ( आत्म ज्ञान ) से विमुख होजाता है, न्याय मार्ग से च्युत हो जाता है, और अज्ञानता बढ जाती है, वह अज्ञानता मनको और मन से वचन को और वचन से काया को कुमार्ग में धकेल देती है, जिससे अनंत विड़म्बना की वृद्धि होती है, ऐसे ये राग और द्वेष रूपी पिशाच परम प्रबल हैं। इन पिशाचों से मन तथा आत्मा को बचाने के लिये एक वैराग्य रूपी महा मंत्र ही समर्थ है।

इस वैराग्य रूप महा मंत्र का साधन इसतरह से होना चाहिये कि—जिस जिस परिणति में परिणत होकर मन एकी भूत होता हो, उस उस परिणति की पर्याय के स्वरूप का चिन्तन—मनन वैराग्य युक्त करना कि अहो मन ! यह पुद्गल पर्याय है, इसके मिलने विछड़ने का स्वभाव है, सो हमेशां पलटती ही रहती है। हे मन ! वैसाही तू जो पलटने=फिरने लगेगातो तेरी कमवख्ती हो जायगी ! जैसे ध्वजा फरकती है, वैसा ही अगर देवालय भी फिरने लग जाय तो उस देवालय का विनाश

होते कितनी देर लगती है, + इसी प्रकार यहां भी समझना चाहिये।

अत एव हे मन! जो तुझे सुखी होने की अभिलाषा है तो पुद्गलों की पर्याय के समान तुझे फिरना नहीं चाहिये, जैसे पुद्गल शुभाशुभ रूप धारण करते हैं, तैसा रूप तुझे धारण नहीं करना चाहिये, तभी तू सुखी बनेगा।

मनको कुमार्ग से हटाकर सुमार्ग में प्रवर्ताने का उपाय, * ज्ञानार्णव

+ दोहा—काया देवल मन ध्वजा, विषय लहर फिरजाय।
मन चले जैसी काया चले, तो जड़ा मूल से जाय ॥ १ ॥
मन गया तो फेर ले, वश कर राख शरीर।
विन खेंचे कमान के, कैसे लागे तीर ॥ २ ॥

गजल।

* गुम कर दे जो तकदीर को, तदबीर उसे कहते हैं।
तदबीर से जायद न हो, तक़दीर उसे कहते हैं ॥ १ ॥
सब झूठी है, कागज की क्या मिट्टी की क्या पत्थर की।
बुत हो रहे तसव्वुर में, तसवीर उसे कहते हैं ॥ २ ॥
दुनिया को अगर कत्ल करे, काट की ओछी है।
काटे जो अहंकार को, शमशेर उसे कहते हैं ॥ ३ ॥
कहता है खुदा खुद से जुदा, जान अधूरा है।
दिखला दे जो खुद ही में खुदा, पीर उसे कहते हैं ॥ ४ ॥
सो पर्वत अगर तोड़ दे, फौलाद के तो क्या हैं।
तोड़े जो फकत पर्दा दुई, तीर उसे कहते हैं ॥ ५ ॥
है यूं तो बहुत वेदों की तफसीर, मगर जिससे।
तसदीक़ अनलहक़ हो, तफ़सीर उसे कहते हैं ॥ ६ ॥
जो कहता है मैं इन्द्र हूँ, तोक़ीर कहाँ उसकी।
मैं हूँ यह गुमां मिट जाय, तोक़ीर उसे कहते हैं ॥ ७ ॥
है आबो हवा ठंडी, तो कशमीर नहीं साहिब।
ठंडा हो कलेजा जहां, कशमीर उसे कहते हैं ॥ ८ ॥
दुनिया है मगर निर्भय, तू जागीर समझ जाता है।
कब्जे में हमेशा रहे, जागीर उसे कहते हैं ॥ ९ ॥

ग्रन्थ में इस प्रकार फरमाया है:—

> अष्टावङ्गानि योगस्य, यान्युक्ता न्यार्यसूरिभिः ।
> चित्त प्रसत्ति मार्गेण, बीज स्युस्तानि मुक्तये ॥

अर्थात्—पूर्वाचार्योंने चित्त की प्रसन्नता के लिये मुक्ति मार्ग के बीज भूत आठ अंग फरमाये हैं, सो कहते हैं।

"अथ केश्चिद्यम नियमासैन प्रणायाम प्रत्याहार धारणा ध्याँन समाधिय इत्यष्टावङ्गानि योगस्य स्थानानि"

अर्थात्—यम, नियम, आसन, प्रणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, और समाधि इस प्रकार आठ योगांग साधन से मन निग्रह होता है।

प्रथमांग यमके पांच प्रकार हैं—'अहिंसा सत्यास्तेय ब्रह्मचर्या परिग्रहा यमाः'

अर्थात्—( १ ) 'अहिंसा' चराचर ( त्रस स्थावर ) सर्व प्राणियों के साथ वैर भाव रखने से, शत्रुता साधने से जो घातक प्रवृत्ति होती है उससे निवृत्त होकर आत्म तुल्य—स्वसज्जन तुल्य सबको जाने सर्व के साथ मैत्री भाव धारण करे सो अहिंसा ( २ ) 'सत्य' श्रोत्र आदि। इन्द्रियों द्वारा ग्रहण किये भाव हृदय में जिससे प्रविष्ट हो उसे सत्य कहते हैं। वैसाही ग्रहण करे वह तत्थ्य। सर्व को सुख दाता—द्रोहता का नाशक-प्रियकारी—गुण का कर्ता सो पथ्य। ऐसा वचन यथावसर उच्चारण करे सो सत्य ( ३ ) 'अस्तेय' किसी की भी सचैतन्य अचैतन्य वस्तु को उसकी अनुज्ञा के विना ग्रहण करना सो चौरी कही जाती है, उससे निवृत्ते और आवश्यक वस्तुओं को मालिक की अंतःकरण के उत्साह युक्त आज्ञा से ग्रहण करे सो अस्तेय ( ४ ) 'ब्रह्मचर्य' श्रोत्र आदि इन्द्रियों द्वारा ग्रहण किये विषय को मन विकारमय प्रगमावे और आत्मा के प्रदेशों में मथन कर प्रणामों को एवं शरीर को विकल रूप बनावे उसे अब्रह्म कहते हैं। उससे निवृत्त होकर किसी पदार्थ में विकार भाव रहित परिणत होना सो ब्रह्मचर्य ( ५ ) 'अपरिग्रह' शब्द आदि विषय में मनोज्ञ पर अनुराग और अमनोज्ञ पर द्वेष सो परिग्रह

जिससे निवृते, निर्ममत्व भाव से प्रवर्ते सो अपरिग्रह। इन पांच यमों को पूर्ण रूप से धारण करे।

दूसरा अंग नियम है, उसके भी पांच प्रकार हैं–शौच संतोष तपः स्वाध्यायेश्वर प्रणिधानानि नियमाः" १ 'शौच' बाह्य सात दुर्व्यसनों (ठगाई, ईर्षा, मन्दता, परपरणतिरमण, व्यय से अधिक संचय, मिथ्यावर्तन, अनाचार) को त्यागे तथा अशुचि अंगसे अलग रक्खे सो बाह्य शुद्धि। और छः शत्रु (काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर) का नाश करना सो अभ्यन्तर शुचि २ 'संतोष' प्राणों के और व्रतों के रक्षणार्थ खपे उतना अन्न, (परन्तु रात्रि को एक दाणा भी पास नहीं रखना) शरीर के गुप्त अवयवों का आच्छादन होवे उतना अथवा शीतादि व्याधि से बचावे उतना वस्त्र और आसन प्रमाण या आवश्यकता जितना स्थान, इस उपरान्त इच्छा भी नहीं करे तो ग्रहण करना तो दूर रहा सो 'संतोष' ३ 'तप' क्षुधा, पिपासा, शीत, ताप, वाक्य प्रहार, तर्जना, ताड़ना, निंदा, असत्कार, रोग, वेदना, इच्छित की अप्राप्ति इत्यादि प्राप्त दुःखों का बिलकुल ही संकल्प विकल्प नहीं करता हुआ सम भाव से सहे, धर्मवृद्धि सेवा सदा चरण को स्वीकार करे सो तप, ४ 'स्वाध्याय' पदस्थ=सूत्र के मूल पाठ का पठन एवं नवकार आदि का स्मरण चिंतवन। पिण्डस्थ=स्वात्मा के पर्याय का एवं सूत्र के अर्थ का चितवन। रूपस्थ–घन घातिक–कर्म कलङ्क रहित–चिद्रूप केवल ज्ञान के धारक प्रतिहार्य आदि ऋद्धि युक्त जिनेश्वरों के गुणों का रटन करना। रूपातीत–सत् चिद् आनंदमय निर्विकार निजात्मस्वरूप परमात्मा का ध्यान। ये चार विचार करे सो स्वाध्याय। 'प्रणिधान' जो जो कृत्य होते हैं वे सब होनहार मुजबही होते हैं, फिर उसका हर्ष शोक करना सो निरर्थक है। मैं करता हूं, ऐसा अहं भाव धारण करना भी निरर्थक है। ऐसी परिणति में आत्मा रमणमें सो प्रणिधान।

तीसरा अंग आसन है। इसके लिये शास्त्रों में लिखा है–

पर्यङ्कमर्द्धपर्यङ्क, वज्र वीरासनं तथा।
सुखारविन्दपूर्वेचा, कायोत्सर्गश्च सम्मतः॥ १॥

येन येन सुखासीना, विदध्युर्निश्चलं मन. ।
तत्तदेव विदेयं स्यान्मुनिभिर्बन्धुरासनम् ॥ २ ॥

अर्थात्—पद्मासन, पर्यंकासन वज्रासन, वीरासन, कायोत्सर्गासन, इत्यादि जिस आसन से अपना मन निश्चल रहकर एकाग्रता धारण करे वही आसन करना चाहिये *।

चतुर्थ अंग प्राणायाम है। मनको निग्रह करने का मुख्य उपाय प्राणायामही गिना जाता है। अन्य मतावलम्बी प्राणायाम का साधन करते हैं, परन्तु उनका प्रयोजन तथा स्वरूप कुछ औरही है। तथा जैनाचार्य एवं सर्वज्ञ प्रणीत आगमों में तो स्याद्वाद रूप सिद्धांतसे निर्णय करके सिद्धि और मनकी एकाग्रता से आत्म स्वरूप में ठहरना सोही प्राणायाम श्रेष्ठ है। इनसे इष्ट प्रयोजन की सिद्धि होती है, सो पक्ष गौणता में है। और ध्यान की सिद्धि से आत्म स्वरूप में लीन होना, मोक्ष प्राप्त होना, यह प्रयोजन प्रधान है। प्राणायाम करने से शरीर में रमण करता हुवा पवन, मुख नासिका द्वारा जो गमन करता है, उसका साधन होता है, और उस पवन की प्रेरणा से जो मनको गति गमन की सहायता मिलती थी वह बंद होकर मन भी वशीभूत हो जाता है, जिससे ध्यान की सिद्धि होती है।

---

* समं काय शिरो ग्रीव, धारयन्न चलस्थिरः ।
सम्प्रेक्ष्य नासिकाग्रं, स्वादृशाचानवलोकयन् ॥१३॥
प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रतेस्थितः ।
मन. संयम्य मच्चिनो युक्त आसीत्मत्पर· ॥१४॥
युञ्जन्नेव सदात्मनं योगी नियत मानस· ।
शान्तिनिर्वाण परमा मत्सस्थामधिगच्छति ॥१५॥

अर्थ—श्री कृष्ण कहते हैं कि—अहो धर्म राज, जो शरीर मस्तक और ग्रीवा स्थिर कर, इधर उधर न देखते फक्त नासिका के अग्रभाग पर दृष्टि को स्थिर कर, अतःकरण को अत्यन्त निर्मल कर,—भय रहित और ब्रह्मचर्य सहित जो मन का सयम कर मेरी तरफ लगाता है—मेरे कोही सर्वस्व जानता है ऐसे योगी ही मेरी सहायता से निर्वाण और परम शाति को प्राप्त होते हैं।

पवन को रोकने के उपाय तीन प्रकार से बताये हैं–

समाकृष्य यदा प्राण, धारण स तु पूरकः ।
नाभिमध्ये स्थिरी कृत्य, रोधनतु स कुम्भकः ॥ १ ॥
यत्कोष्टाद् अतियत्नेन, नासा ब्रह्म पुरातनैः ।
बहिःप्रक्षेपणं वायोः, स रेचक इति स्मृतः ॥ २ ॥

अर्थात्—१ तालुवे के छिद्रसे अथवा द्वादश अंगुल दूर से पवन को खेंचकर अपनी इच्छानुसार अपने शरीर में पूर्ण करे सो "पूरक" २ जैसे भरे हुये घड़े में पाणी रुकता है तैसे उस पूरक पवन को नाभि-कमल में स्थिर करे, चलने नहीं देवे सो "कुंभक" ३ उस पवन को मंद मद धीरे धीरे बडे यत्न के साथ निकाले सो "रेचक"। इस तरह अभ्यास करने वाले योगी अप्रमादी होकर, बड़े यत्न से अपने मनको निरंतर हृदय कमल की कणिका मे पवन के साथ स्थिर करें, जिससे मन में उठते हुये विकल्पों की आशा का नाश होकर मन स्थिरी भूत हो जाता है, इन्द्रियॉ मद रहित हो जाती है, कषाय क्षीण होजाती है, और अविद्या का समूल नाश होकर अंतरंग मे ज्ञान का प्रकाश बढता जाता है।

इस प्रकार पवनकी साधना करना, केवल मन को वश करने काही मुख्य हेतु है। परन्तु यह प्राणायाम की क्रिया हरेक के करने योग्य नहीं है क्योंकि श्वासोच्छ्वास के रोकने से दुःख होता है, और उस दुःख से आर्त ध्यान होता है, जिससे वक्त पर समाधि भाव नष्ट होने की संभावना रहती है। इस लिये जो मुनि सांसारिक देह भोग से विरक्त, मंद कषायी, विशुद्ध भाव युक्त, वीतराग और जितेन्द्रिय होते हैं, वेही प्राणायाम कर सकते हैं।

पांचवां अंग प्रत्याहार है। प्राणायाम करने से कदाचित् मन विग्रह गति को प्राप्त होजाय तो उसे स्वस्थ करने को समाधि की सिद्धि के लिये प्रत्याहार करना प्रशस्त है। प्रशान्त बुद्धिविशुद्धता युक्त मुनि अपने मनको इन्द्रियों के विषय से खेंचकर जहां अपनी इच्छा हो वहां लगा देवे, उसे प्रत्याहार कहते हैं। प्रत्याहार कर्ता मुनि, इन्द्रियों के विषय से पृथक् करे हुये मनको एक स्थानस्थित करने के लिये आकुलता रहित

प्रथम ललाट पर निश्चलता पूर्वक स्थापन करे, यों कितनीक देर रहने से जब मन क्षोभ रहित होवे तब नेत्र युगल, कर्ण युगल, नाशाग्र, मुख, हृदय, नाभि, मस्तक, तालु, भौंह मध्य—इन दश स्थानों में से किसी एक स्थान में मनको ठहरा कर ध्यान में लीन करना चाहिये।

छट्ठा अंग 'धारणा' है। मनको एकाग्र कर लेनेके पश्चात् फिर जिसका ध्यान करना हो उसकी तरफ लक्ष्य ठहराकर, अन्य सर्व इच्छा से विरक्त होवे, और एकसा अभङ्ग अजपाजाप स्वभाव रूप रटन लगादे। विचार करे कि-मैं राग द्वेष रूप बंधन में फँसकर अनेक प्रकार के संसार रूप दुर्गम मार्ग में अनेक विड़म्बना के अधीन हो, अनेक दुराचरणों का सदाचरण जानकर आचरण किया, उसका भान अब मुझे होता है। यही मेरी आत्मा के सुधारे के चिन्ह हैं। अब राग द्वेष रूप जीर्ण ज्वर जीर्णता को प्राप्त होने लगा, और मोह रूप निद्रा का जोर भी घटने लगा, और आत्म ज्ञान रूप सूर्य भी प्रकाशने लगा। अब ध्यान रूप खड्ग को धारण कर कर्म रूप शत्रुओंका विदारण करूं, तप रूप ज्वाला से पाप रूप कचरे के पुंजको जलाकर भस्म करूं जिससे सर्व लोकालोक के प्रकाशने वाले जो मेरे आत्मा के नेत्र निरावरण हो, मोक्ष मार्ग को देखने लगें। क्योंकि मेरा अंतःस्थान शिरस्थान तो मोक्ष है, मैं वहां ही का निवासी हूं, मेरे और सिद्ध भगवंत में मात्र शक्ति व्यक्ति का ही अंतर है अर्थात् अनंत चतुष्टयादि जो गुण सिद्धों में व्यक्ति रूपसे प्रगट हुये हैं, वे मेरे में शक्ति रूप हैं, इस लिये अभेदत्व है। द्रव्य तो अनादि निधन है, और उन में जो पर्याय हैं वे क्षण क्षण में उत्पन्न होते हैं, और विनष्ट भी होते हैं। उन में जो त्रिकाल वर्ती पर्याय हैं वे शक्ति की अपेक्षा से सत् रूप एकही काल में कहे जाते हैं। और व्यक्ति की अपेक्षा जिस काल में जो पर्याय होता है, वही सत्य रूप कहा जाता है, तथा भूत भविष्यके पर्याय असत् रूप कहे जाते हैं। इस प्रकार शक्ति की अपेक्षा से सत्का उत्पन्न होना और व्यक्ति की अपेक्षा से असत् का उत्पन्न होना कहा जाता है, अतएव द्रव्यकी अपेक्षा सत्का उत्पाद है, और पर्याय की अपेक्षा असत्का उत्पाद है। इस प्रकार आत्मद्रव्य से भी सामान्यतया

मति ज्ञानादि गुण भूतपूर्वक कहे जाते हैं, तथा अभूतपूर्वक भी कहे जाते हैं।

परन्तु वास्तव में अनंत चतुष्टयादि ही अभूत पूर्वक कहे जाते हैं। इस भाँति नय विभाग से वस्तु का स्वरूप विचारने पर मेरे में और परमात्मा में कुछ विशेष भेद नहीं है, इस लिये मैं अनंत वीर्य शक्ति का धारने वाला हूं, अनन्त ज्ञानदर्शनवंत आनन्द स्वरूपी हूं। अस्तु अब मैं, मुझे अपने स्वरूप से च्युत करने वाले प्रति पक्षी कर्म शत्रुओं का जड़ामूल से नाश नहीं करूंगा तो फिर कब करूंगा! मुझे उचित है कि ऐसा मौका मेरे हाथ लगा है तो अब उनका नाश करूं! उनके नाश होने से मैं शिव स्थान नामक आनन्द मन्दिर मे प्रवेश करूंगा, और फिर अपने स्वरूप से कदापि च्युत न होवे–ऐसा बन जावूंगा, इत्यादि विचार सो धारणा।

सप्तम अंग ध्यान है। उक्त रीत्या धारणा निश्चल होजाने पर ध्यान करे। ध्यान नाम विचार का है, सो विचार कहते हैं:—

साकारं निर्गताकार, निष्क्रिय परमाक्षरम्।
निर्विकल्प च निष्कम्प, नित्यमानन्द मन्दिरम् ॥ १ ॥
विश्वरूपं विज्ञात-स्वरूप सर्वदोदितम्।
कृत्य कृत्य शिव शान्त, निष्कलं करुण च्युतम् ॥ २ ॥
निःशेष भव सम्भूत,-क्लेश द्रुमहुताशनम्।
शुद्ध मत्यन्तनिर्लेप ज्ञान राज्य प्रतिष्ठितम् ॥ ३ ॥
विशुद्धादर्शसंक्रान्त प्रति बिम्ब सम प्रभम्।
ज्योतिर्मयं महा वीर्यं, परि पूर्णं पुरातनम् ॥ ४ ॥
विशुद्धाष्टगुणोपेत, निर्द्वन्द्व निर्गतामयम्।
अप्रमेयं परिच्छिन्न विश्व तत्व व्यव स्थितम् ॥ ५ ॥
यद् ग्राह्यं बाह्यभावं ग्राह्य चान्तमुर्खं क्षणात्।
तत्स्वभावात्मक साक्षा स्वरूप परमात्मन ॥ ६ ॥

अर्थ–अहो परमात्मन्! ( १ ) 'साकार' आप साकार अर्थात् आकार से युक्त हो। जो परमात्मा अर्हंत भगवंत केवल ज्ञानी पद में हैं,

उनके मात्र चरम शरीर रहता है, सो आकारमय है। इसलिये उन्हें साकार परमात्मा कहते हैं क्योंकि वे परमात्म पद ( निजगुण की प्रगटता ) को प्राप्त हो चुके हैं। अर्थात् अनन्त चतुष्टय के धारक होगये हैं। और उसी शक्ति की धारक मेरी आत्मा है, ( २ ) 'निर्गताकार' निराकार निजात्मरूप में संस्थित जो जीव हैं वे मुक्ति स्थान में रहने वाले सिद्ध हैं। उनका पुद्गलों जैसा आकार नहीं है, और वही मेरा निज स्वरूप है ( ३ ) 'निष्क्रिय' अर्थ दंडादि तेरह क्रियाओं तथा कायिकादि पच्चीस क्रियाओं से रहित अक्रिय हैं, क्रिया पुद्गल मय है और परमात्मा पुद्गलातीत निर्लेप हैं, तैसेही निजात्मा भी अक्रिय है। ( ४ ) 'परमाक्षरम्' जिसका क्षय नहीं होवे सो परमाक्षर। अर्थात् ऐसी कोई भी वस्तु परमात्मा में नहीं है जो किसी काल में नष्ट होजाय, इसलिये परमाक्षर है। इसी तरह जीवात्मा भी अखंड है। ( ५ ) 'निर्विकल्प' विकल्प रहित हैं। किसी भी वस्तु में संदेह भाव उत्पन्न होने से मनमें विकल्प होता है, सो परमात्मा तो यथार्थ सर्व वस्तुओं के ज्ञाता होने से संदेहातीत होगये हैं, इसलिये विकल्प रहित हैं। और ऐसा श्रद्धान मेरा है, ( ६ ) 'निष्कम्प' परमात्मा निष्कम्प हैं, कदापि चलायमान नहीं होते हैं। चलन स्वभाव धर्मास्ति का है सो अचैतन्य है, और उसकी सत्ता अचेतना युक्त चैतन्य परही चलती है, शुद्ध चैतन्यपर नहीं चलती है, इसलिये परमात्मा अकम्प है, और मेरे निजगुण भी अकम्प हैं, ( ७ ) 'नित्य' परमात्मा सदा नित्य हैं, एकसे रहते हैं। क्योंकि—पुद्गलों के गुणों में पलटने का स्वभाव है, आत्म गुणों में नहीं। परमात्म स्वभाव तो सदा एकसा ही रहता है, इसलिये नित्य है, और स्वात्मस्वभाव भी नित्य है, (८) 'आनन्द मन्दिर' परमात्मा आनंद के घर हैं—अक्षय आनन्द के धारक हैं; क्योंकि आनन्द में विघ्न के कर्ता जो पर परणति भाव हैं, उनका समूल नाश हुआ है। और सदा स्वस्वभाव की परिणति में प्रगम रहे हैं, सो आनन्द का स्थान है। वही आनन्द मेरी आत्मा में भी है, ( ९ ) 'विश्व रूप विज्ञात स्वरूप' अर्थात् जैसे छत मे लगे हुये कॉच में अधः स्थित सर्व पदार्थों का प्रतिविम्ब पड़ता है, तैसे सर्व जगत् के

ऊपर अग्र भाग मे विराजित परमात्मा की निर्मल आत्मा में सर्व जगत् के पदार्थ प्रतिबिम्बित हो रहे हैं। और यही शक्ति इस आत्मा में है, (१०) 'सर्वदोदितम्' सदैव काल उदय रूप हैं। परमात्मा की आत्मा में जो ज्ञानादि गुण रूप सूर्य का उदय हुआ है, उसको न राहू ही ग्रस्त कर सकता है और न पश्चिम दिशाही। अर्थात् अनन्त अक्षय उदय के धारक परमात्मा और निज आत्मा हैं, (११) 'कृत्य कृत्य' पूर्णतया कृत कृत्य हैं, सर्व कार्य की सिद्धि होने से परमात्म पद को प्राप्त हुए हैं, जिससे उनको किसी भी कार्य करने की कदापि इच्छा नहीं होती है। अतएव वे सृष्टि आदि की रचना के झगड़े में कदापि नहीं पड़ते हैं। क्योंकि सृष्टि आदि किसी भी पदार्थ के बनाने की जो इच्छा होती है, सोही अपूर्णता है, अपूर्णता है सो ही दुःख है। और जहां दुःख है वहां परमात्मत्व नहीं और इसलिये सर्व इच्छा रहित होने से परमात्मा कृतकृत्य कहे जाते हैं, तैसाही निजात्मा भी है। (१२) 'शिव' कल्याण रूप हैं। आधि (चिंता) व्याधि (रोग) उपाधि (काम) इन तीनों दुःखों से रहित निरुपद्रवी सोही शिव है। तैसे ही निजात्म गुण है। (१३) 'शांत' शांत स्वरूप हैं, क्षोभ रहित होने से शांत हैं। क्षुधा—तृषा—ताप—जरा—मृत्यु इत्यादि किसी भी प्रकार के शत्रु की वहां सत्ता नहीं रहती है। इसलिये परमात्मा अक्षोभ हुये हैं। आत्मा भी अक्षोभ ही है, (१४) 'निष्कल' अकलङ्क हैं। दुष्ट लक्षण व्यंजन कुरूपता हीनांगता आदि अपलक्षण शरीर के होते हैं, और परमात्मा तो शरीर रहित हैं, इस लिये निष्कलङ्क हैं। तथा जिनका स्वरूप मिथ्यात्वियों के कलने यानी जानने में नहीं आवे, इस लिये निष्कल हैं। और आत्मा का निजस्वरूप भी निष्कल है, (१५) 'करुण-च्युत' शोक रहित हैं। शोक यानी चिंता अज्ञानता का चिन्ह है, और परमात्मा त्रिकालज्ञ होने के कारण भविष्य के ज्ञाता हैं, इस लिये उन्हें किसी भी प्रकार का शोक कदापि नहीं होता है। तथा 'च्युत' यानी इन्द्रियों से रहित हैं, परमात्मा अशरीरी होने से अनिंद्रिय हैं। और इन्द्रियाँ शब्दादि विषयों को ग्रहण करके मनोमय परिणत होती हैं, जिससे

कई विकल्प होते हैं, सो भाव परमात्मा में नहीं हैं। तथा उन को इन्द्रियों से कुछ भी प्रयोजन नहीं है; क्योंकि जो वस्तुएँ समय पर इन्द्रियों से ग्रहण करी जाती हैं, वे उन्होंने केवल ज्ञान के द्वारा पहिले ही ग्रहण करली हैं—जानली हैं, कि—अमुक वक्त अमुक शब्दोच्चारण होगा, रूपकी प्रवृत्ति होगी—ऐसे सब विषयों के भविष्य संबन्धी ज्ञाता होने के कारण राग द्वेष नष्ट होगया है। आत्मा का भी निजगुण यही है (१६) 'निःशेष भव सम्भूत क्लेश द्रुम हुतासनम्" अनेक भवों के परिभ्रमण में अनेक पापों के बीज बोये और इतने कालमें उन बीजों के बड़े बड़े वृक्ष होगये हैं कि—जिनका निकंदन बड़े बड़े तीक्ष्ण कुदाल से भी न हो। ऐसे वृक्षों को भगवंत ने ध्यान रूप प्रबल अग्नि से क्षण मात्र में जलाकर भस्म करदिये, निरंकुर कर दिये कि—जिससे उनमें अंकुर प्रगटने की सत्ता भी बिलकुल नहीं रही। और अब मैं भी उसी ध्यान पर आरूढ होता हू। (१७) 'शुद्ध' अशुभ योग, कषाय, कु—लेशा इत्यादि परिणति में प्रणमने से आत्मा मलिनता को प्राप्त होती है, उस मलिनता का कारण जिनेन्द्र की आत्मा में से स्वभाव से ही नाश होगया है, जिससे परम पवित्र शुद्ध होगये हैं। और निजात्म स्वरूप भी तैसाही शुद्ध है। (१८) 'अत्यन्त-निर्लेपम्" शुद्धात्म प्रदेशोंपर अनादि से कर्म लेप चढ रहा है, उस लेपको तप रूप अग्नि से दूर कर एवं शुद्ध निजात्म स्वरूप को प्राप्त कर अत्यन्त निरलेप हुवे हैं। और आत्मा पर भी लेप नहीं लगता है (१९) "ज्ञान राज्य प्रतिष्ठतम्" यह आत्मा सदा से ज्ञानादि त्रिरत्न का निधान है, परन्तु उस निधान को ज्ञाना वरणीय आदि शुभटों ने चौतरफा घेर रक्खा था। जिससे चैतन्य अपने गुणों पर अपना अधिकार नहीं कर सकता था। जब अनन्त आत्म वीर्य शक्ति प्रगटी और उसे कर्मों के संमुख पूर्ण रूप से आजमाया तब कर्मों ने वहां से अपनी चौकी उठाई कि उसी समय वह अनुपम निधान प्रगट हुआ। चैतन्य ने अपना माल जानकर उस पर अपनी मालकी करी, जिससे सर्व आदि अनन्त गुण में अक्षय स्थित हुये (२०) "विशुद्धा दर्श सक्रान्त, प्रति बिम्ब समप्रभम्" जैसे सर्व पदार्थों का प्रति बिम्ब निर्मल दर्पण में पड़ता है ऐसे ही सर्व क्षेत्र

में रहे हुये जीवादि द्रव्यों को समय समय पर जिस जिस प्रकार के भावों की प्रवृत्ति होती है वे सबके सब भाव परमात्मा के आत्मा रूप दर्पण में प्रति विम्बित हो रहे हैं। और जैसे वह दर्पण उस प्रति विम्ब से भार भूत नहीं होता है, तैसे ही परमात्मा भी नीरोगी होने के कारण सर्व भाव देखते हुवे भी किसी प्रकार भार भूत नहीं हैं। और आत्मा भी भार रहित है, ( २१ ) 'ज्योतिर्मयं' जैसे एक दीपक के प्रकाश में अनेक दीपकों का प्रकाश समा जाता है, और जगह नहीं रोकता है, तैसेही एक परमात्मा के आत्म प्रदेश के स्थान पर अनंत परमात्मा के आत्म प्रदेशों का समावेश हुआ है, तो भी सिद्ध स्थान की किंचित् मात्र भी जगह नहीं रुकती है। और जैसे दीपक की ज्योति प्रकाश करती है, तैसे ही परमात्मा का ब्रह्मज्ञान भी प्रकाश करता है। अंतर यह है कि वह दीपक ज्योति तो देश प्रकाशक होती है और गुलभी होजाती है; किन्तु ब्रह्मज्ञान सर्व प्रकाशक है एवं कदापि नाश को नहीं पाता है, (२२) 'अनंत वीर्य' आठ कर्मोमें के अंतिम कर्मका नाम अंतराय है। और पांच अंतराय में के अंतिम अंतराय का नाम वीर्य अन्तराय है। जिन्होंने आठ कर्म का नाश किया, अतएव जिनके अन्तराय कर्म का और अन्तराय कर्म के साथ वीर्य अन्तराय का नाश हुआ उनकी आत्मा में अनादि अखंड शक्ति प्रगट हुई, जिससे अनन्त वली हुवे। तथा जो अपूर्ण घड़ा होता है वही छलकता है परन्तु पूर्ण घड़ा कदापि छलकता नहीं है, इसही दृष्टान्त से जो अपूर्ण शक्तिवन्त हैं, वेही अपनी शक्ति आजमाने के लिये कम शक्ति वालों को दबाने का प्रयास करते हैं, परन्तु जो पूर्ण–अनन्त शक्ति के धारक परमात्मा हैं, उनको अपनी शक्ति किसी को जताने का कदापि इरादाही नहीं होता है, इसलिये शांत निश्चल भावको प्राप्त हुवे हैं, और उस शक्ति के प्रभाव से अनंत काल तक एकही स्थान पर रहने से भी कदापि थकते नहीं हैं, ( २३ ) 'परिपूर्ण' प्रतिपूर्ण है। जिवन जगत् में उत्तमोत्तम गुण कहलाते हैं, उन सब गुणों से उनकी आत्मा प्रति पूर्ण भरी हुई है। अर्हंत ( साकार ) परमात्मा आश्रित तो द्रव्य रूप से सर्व अंगोपांग, शुभ लक्षण व्यंजनादि से परिपूर्ण हैं, और भाव रूपसे कर्म नष्ट होने के कारण

ज्ञानादि गुणों से पूर्ण है, तैसेही सिद्ध भगवंत में भी सब गुणों की पूर्णता जानना और तैसे ही आत्मा भी जान लेना (२४) 'पुरातन' परमात्मा कभी उत्पन्न नहीं हुये और न किसी ने परमात्मा बनाये हैं। जो सिद्ध की स्थिति आश्रित * दो भंग कहे हैं वे तो व्यवहार नय आश्रित हैं। परन्तु आत्मा के सिद्ध मय जो गुण हैं, वे तो 'अणाया अपज्जबसीया' अर्थात् आदि अन्त रहित ही हैं। मात्र पटलान्तर का ही फरक है। यह पटल दूर होते ही आत्मा परमात्म पद को प्राप्त होता है, इसलिये आत्मा का परमात्म पद पुरातन ही है, (२५) 'विशुद्ध' अनन्तज्ञान, अनन्त दर्शन, निराबाध, क्षायिक सम्यक्त्व, अजरामर, अरूपी, अखोड़, अनन्त शक्ति–ये आत्मा के स्वाभाविक गुण हैं। इनपर जो ज्ञानावरणीय आदि आवरण हैं, वे दूर होने से अष्टगुण वन्त परमात्मा हुये हैं, और ये आत्मा के शक्ति रूप हैं। (२६) 'निर्द्वन्द्व' पुद्गलों के परिवर्तन के स्वभावों को यथावस्थित संपूर्ण तया जानने देखने वाले होने से उनमें विपर्यास पणा के परिवर्तन को देख कर परमात्मा को कभी किसी प्रकार की द्वन्द्वता—संकल्प विकल्पता नहीं होती है, क्योंकि द्वन्द्वता ही कर्मों का आकर्षण करती है। और परमात्मा तो अकर्मक हैं, उन्हें कर्म लगते ही नहीं हैं, इससे द्वन्द्वता होती नहीं है. और तैसेही आत्मा है (२७) 'निर्गतामय' सकर्मी जीव कर्मोंके उदय भावसे अनेक शारीरिक मानसिक विपत्तियां भोगते हैं। उन सब पीड़ाओं का कर्मों का नाश होने के साथ ही स्वाभाविक नाश होगया है, जिससे परमात्मा निरोगी है। और परमात्मा के निज प्रदेश भी निरोगी हैं, (२८) 'अप्रमेय' अपरिमाण हैं। यह शब्द संख्या और गुण दोनों में लागू होता है। संख्या आश्रित तो अनंत काल से सिद्ध होते ही जा रहे हैं, इस लिये अनन्त परमात्मा हैं। उनका प्रमाण किसी भी तरह नहीं होता है। तैसे ही अनंत ज्ञान आदि अनंत गुणों के धारक होने से गुण भी अनंत हैं। और आत्मा अनंत गुणकी सत्तावंत है, (२९) 'अपरिछिन्न' परमात्मा का स्वरूप अत्यन्त ही सूक्ष्म है, अतः वे सर्व के जानने

---

* ', अणाइया अपज्जवसिया' आदि अंत रहित। और 'साइया अपज्जवसीया' आदि सहित और अंत रहित जैसे श्री महावीर प्रभु।

में नहीं आते हैं। उनके स्वरूप को तो वे ही जानेंगे कि—जिनके अंतःकरण में भेद विज्ञान का प्रकाश हुआ है। अर्थात् चैतन्य और जड़ को अलग जानने की सामर्थ्य प्रगट हुई है। वेही सम्यक्त्वी भी कहलाते हैं, (३०) 'विश्वतत्वव्यवस्थितम्' यह विश्वालय जीवादि तत्वों से परिपूर्ण भराहुआ है। उन सर्व तत्वों का भावभेद युक्त प्रतिभास, परमात्मा के आत्मा में हो रहा है। वह भासता निश्चय रूप है, न कि व्यवहार रूप, (३१) 'यदग्राह्य बाह्यभावै. ग्राह्यचान्तर्मुखं क्षणात्' यह परमात्मा का स्वरूप बाह्य भावों से ग्रहण करने योग्य नहीं है, क्योंकि अत्यन्त सूक्ष्म है, निरुपम है, निर्विकल्पक है। इस लिये जिनके अन्तरंग भाव हुये हैं, उनके तो क्षण मात्र में ग्रहण करने योग्य हैं। इस प्रकार से परमात्मा का स्वरूप संसार अवस्था मे तो शक्ति रूप है, और मुक्त अवस्था में व्यक्ति रूप है। ऐसा जानकर ध्यानस्थ महात्मा, इस विचार से स्वात्मा परमात्मा की एकता करते हुवे दृष्टि गोचर करें सो ध्यान है।

अष्टम अंग समाधि भाव है। ध्यान मे अधिक लीनता होने से समाधि प्राप्त होती है। तद्यथा—'तदेवार्थमात्रनिर्भासी समाधिः' ध्यान मे किये हुवे विचारों से एकता अभेदता प्राप्त होवे सो समाधि।

सोऽय समरसी भाव स्तदेकी करणं स्मृतम्।
अपृथक्त्वेन यत्रात्मा लीयते परमात्मनि ॥
अनन्य शरणस्तद्धि तत्सल्लीनक मानसः।
तद्गुण स्तत्स्वभावात्मा स तादात्म्याच्च संवसन् ॥

अर्थात्-समरसी भाव उसे कहते हैं कि-जिस भावमे आत्मा अभिन्नतया परमात्मामें लीन होजाय। तदनतर आत्मा और परमात्मा का जो समानता स्वरूप भाव है सो उस परमात्मा और आत्मा की एकता से जाना जाय सो एकी करण भाव है, इसमें परमात्मा के सिवाय अन्य किसी का भी आश्रय नहीं रहता है। और तद्गुण कहिये उन परमात्मा केही अनंत ज्ञानादि गुण उसमें संप्राप्त होवें, सो उसका शुद्ध स्वरूप आत्मा ही है। और तत्स्वरूपता से उसे परमात्मा ही कहना, ऐसी आत्मा परमात्मा की एकता से अन्य भावका विस्मरण होजाय सो समाधि।

इन उपरोक्त आठ प्रकारों से यथा क्रम मनको प्रवृत्ति मार्ग से हटाकर, निवृत्ति मार्ग में रमण करने की युक्ति बताई है। मुमुक्षु जन इस युक्ति से मनका निग्रह करते हैं।

ये मन निग्रह की आठ बातें कही, जिनमें से इस वर्तमान काल में सप्तम ध्यान तक तो साधन हो सकता है। अष्टपाहुड़ में कहा है—

भरह दुस्सम काले, धम्म ज्झाणं हवइ णाणिस्स।
त अप्प सहवठि, एणहु नण्णइ सोदु अण्णाणी॥
अज्जवि तिरयणसुद्धा, अप्पा ज्झाऊण लहइ इदत्त।
लोयंतिय देवत्त, तच्छाचु दाणि व्वुदिं जति॥

अर्थात्—इस भरत क्षेत्रमें जो वर्तमान अर्थात् पञ्चम काल है, इस में ज्ञानी जीवों के धर्म ध्यान होता है—इस बातको जो कोई नहीं मानता है वह अज्ञानी है। क्योंकि इस समय भी जो सम्यक् ज्ञान सम्यक् दर्शन, सम्यक् चारित्र रूप रत्न त्रय है, इससे शुद्ध हुये जीव आत्माका ध्यान करके इन्द्रपने को अथवा लोकांतिक देवपने को प्राप्त होते हैं। और वहां से च्युत होकर नर पर्यायको धारण कर उसी भवसे मोक्ष जाते हैं।

इस वचनके अनुसार इस काल में भी ध्यान होता है। और ध्यान से इस भवमें आत्म धर्मकी प्राप्ति होती है, जिससे परमसमाधि भाव, परमानन्दी पणा, एकावतारीपणा, तथा तीर्थंकर गोत्रकी उपार्जना होती है।

ऐसा जानकर परमात्म पद प्राप्त करने के अभिलाषियों को परमात्माका ध्यान जरूर ही करना चाहिये।

य एव मुक्त्वा नयपक्षपात, स्वरूप गुप्ता निवसन्ति नित्यं।
विकल्पजालच्युतशान्तचित्ता स्तएव साक्षादमृत पिबन्ति॥

अर्थात्—जो नयों के पक्षपात से और विकल्प जाल से अपने विचार की निवृत्ति कर के आत्म स्वरूपमें लीन हुये हैं वे साक्षात् सदा अमृत के घूंट पीते हैं। अर्थात्—परमानन्दमें गर्क होते हैं, और आखिर

परमात्म पद पाते हैं।

यह ध्यान, तपके प्रभावसे होता है, इसलिये तपका स्वरूप आगे के प्रकरणमें दर्शाने की इच्छा रखके यह प्रकरण पूर्ण किया जाता है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "खिणालव
निवृत्ति भाव" नामक चौदहवा प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण–पन्दरहवाँ

## "तव–तप"




ट्टी और धातु के समान जीव और कर्म का अनादि सम्बन्ध है। जैसे मिट्टीके सम्बन्ध से धातु को अलग करने वाली द्रव्य अग्नि होती है, तैसे ही जीव और कर्म के अनादि सम्बन्ध को अलग करने वाली तपरूप भावाग्नि शास्त्रमें बतलाई है। इस लिये मुमुक्षु यानी मोक्षार्थी जीवोंको तप करने की बहुत ही आवश्यकता है।

सो तवो दुविहो वुत्तो, बाहिरब्भतरो तहा।
बाहिरो छव्विहो वुत्तो, एवमब्भंतरो तवो ॥७॥

उत्तराध्ययन अ० ३०

अर्थ—उक्त तपके शास्त्र में मुख्य दो भेद किये हैं— बाह्य तप और अभ्यन्तर तप। इन दोनों में से प्रत्येक तप के सामान्यतया छः छः भेद किये हैं, यों तप के १२ भेद होते हैं। और विशेष प्रकारेण भेदानुभेद करने से तप के ३५४ भेद होते हैं, सो कहते हैं—

### १ "अनशन तप" के २७ भेद।

१–२ अनशन तप के मुख्य दो भेद हैं—(१) 'इतरिया'—

थोड़े कालका मर्यादा युक्त ( २ ) और 'आवकाहिए' जाव जीव मर्यादा रहित।

३-८ इतरीय तप के छः भेद हैं:-( १ ) 'श्रेणितप'- उपवास दो उपवास तीन उपवास ( तेला ) यावत् छः महीने का तप करे* (२) 'प्रतरतप' ४×४=१६ कोठों में अंक आवें, ऐसा तप करे। ( ३ ) 'घन तप' ८×८=६४ कोठों में अंक आवें ऐसा तप करे। ( ४ ) 'वर्ग तप' ६४×६४=४०९६ कोठों में अंक आवें ऐसा तप करे। ( ५ ) 'वर्गा वर्ग तप' ४०९६×४०९६=१६७७७२१६ कोठों में अंक आवें ऐसा तप करे। और ( ६ ) 'प्रकीर्ण तप' मो अनेक प्रकार से तप करे।

९-२१ प्रकीर्ण तप के तेरह भेद हैं—१ कनकावली ( २ ) रत्नावली ( ३ ) एकावली ( ४ ) मुक्तावली ( ५ ) बृहत् सिंह क्रीड़ा ( ६ ) लघुसिंह क्रीडा, ( ७ ) गुण रत्न संवत्सर, ( ८ ) सर्वतो भद्र-पडिमा ( ९ ) महा भद्र पडिमा ( १० ) भद्र पडिमा ( ११ ) यवमध्य पडिमा ( १२ ) वज्र मध्य पडिमा ( १३ ) आंविल वर्धमान तप,

२२-२७ आवकाहिय तप के छः भेद हैं—१ 'भत्त पच्चक्खाण' यावज्जीव चारही आहार का त्याग करे, ( २ ) 'पादोपगमन' आहार और शरीर दोनों का जाव जीव तक त्याग करे, हले चले नहीं ( ३ ) 'पड़िकम्म' प्रतिक्रमण करे, ( भत्त पचक्खाण वाले ) ( ४ ) 'अपरि-कम्म' प्रतिक्रमण नहीं करे, ( पादोपगमन वाले ) ( ५ ) 'निहारिम' ग्राम में संथारा करें उनके शरीर का निहारण यानी दहन क्रिया होती है ( ६ ) 'अनहारिम' ग्राम के बाहिर अटवी पहाड़ आदि में संथारा करे, उनके शरीर का निहारण नहीं होता।

तपों के खुलासे के लिये अग्रिम यंत्र १-१३ देखिये।

* छः महीने से अधिक तिविहार या चौविहार स्थगलरूपतप नहीं होता है। परन्तु ऋषभ देवजी ने जो १२ महीने तप किया, वह पूर्वकृत कर्मों के भोग रूप था।

**कनकावली तप नं० १**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | | | | १ | |
| | २ | | | | २ | |
| | ३ | | | | ३ | |
| (३ | ३ | ३) | | (३ | ३ | ३) |
| (३ | * | ३) | | (३ | * | ३) |
| (३ | ३ | ३) | | (३ | ३ | ३) |
| | १ | | | | १ | |
| | २ | | | | २ | |
| | ३ | | | | ३ | |
| | ४ | | | | ४ | |
| | ५ | | | | ५ | |
| | ६ | | | | ६ | |
| | ७ | | | | ७ | |
| | ८ | | | | ८ | |
| | ९ | | | | ९ | |
| | १० | | | | १० | |
| | ११ | | | | ११ | |
| | १२ | | | | १२ | |
| | १३ | | | | १३ | |
| | १४ | | ३ | | १४ | |
| | १५ | | ३ ३ | | १५ | |
| | १६ | | ३ ३ ३ ३ | | १६ | |
| | ३ | | ३ ३ ३ ३ | | ३ | |
| | ३ | | ३ ३ ३ ३ | | ३ | |
| | ३ | | ३ ३ ३ ३ | | ३ | |
| | | | ३ ३ ३ ३ | | | |
| | | | ३ ३ | | | |
| | | | ३ | | | |

**रत्नावली तप नं० २**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | | | | १ | |
| | २ | | | | २ | |
| | ३ | | | | ३ | |
| (२ | २ | २) | | (२ | २ | २) |
| (२ | * | २) | | (२ | * | २) |
| (२ | २ | २) | | (२ | २ | २) |
| | १ | | | | १ | |
| | २ | | | | २ | |
| | ३ | | | | ३ | |
| | ४ | | | | ४ | |
| | ५ | | | | ५ | |
| | ६ | | | | ६ | |
| | ७ | | | | ७ | |
| | ८ | | | | ८ | |
| | ९ | | | | ९ | |
| | १० | | | | १० | |
| | ११ | | | | ११ | |
| | १२ | | | | १२ | |
| | १३ | | | | १३ | |
| | १४ | | २ | | १४ | |
| | १५ | | २ २ | | १५ | |
| | १६ | | २ २ २ २ | | १६ | |
| | २ | | २ २ २ २ | | २ | |
| | २ | | २ २ २ २ | | २ | |
| | २ | | २ २ २ २ | | २ | |
| | | | २ २ २ २ | | | |
| | | | २ २ | | | |
| | | | २ | | | |

कनकावली तप की एक परिपाटी (लड) के तप दिन ४३४ पारणे ८८ जिसके महीने १७ और दिन १२ होते हैं, चार परिपाटी के ५ वर्ष ९ महीने १८ दिन।

रत्नावली तपकी एक परिपाटी के तप दिन ३८४ पारणे ८८ जिसके महीने १५ और दिन २२ होते हैं। चार परिपाटी ५ वर्ष २ मास २८ दिन में होती हैं।

**एकावली तप नं० २**

| बायाँ | दायाँ |
|---|---|
| १ | १ |
| २ | २ |
| ३ | ३ |
| (१ १ १) | (१ १ १) |
| (१ * १) | (१ * १) |
| (१ १ १) | (१ १ १) |
| १ | १ |
| २ | २ |
| ३ | ३ |
| ४ | ४ |
| ५ | ५ |
| ६ | ६ |
| ७ | ७ |
| ८ | ८ |
| ९ | ९ |
| १० | १० |
| ११ | ११ |
| १२ | १२ |
| १३ | १३ |
| १४ | १४ |
| १५ | १५ |
| १६ | १६ |
| १ | १ |
| १ | १ |
| १ | १ |
| * | * |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | १ | | |
| | १ | १ | |
| १ | १ | १ | १ |
| १ | १ | १ | १ |
| १ | १ | १ | १ |
| १ | १ | १ | १ |
| १ | १ | १ | १ |
| | १ | १ | |
| | १ | | |

एकावली तपकी एक परिपाटी के तपदिन ३३४ पारणे ८८ जिसके मास १४ दिन २ होते हैं। चार परिपाटी में ४ वर्ष ८ महिने ८ दिन लगते हैं।

**मुक्तावली तप नं० १**

| बायाँ | दायाँ |
|---|---|
| १ | १ |
| २ | २ |
| १ | १ |
| ३ | ३ |
| १ | १ |
| ४ | ४ |
| १ | १ |
| ५ | ५ |
| १ | १ |
| ६ | ६ |
| १ | १ |
| ७ | ७ |
| १ | १ |
| ८ | ८ |
| १ | १ |
| ९ | ९ |
| १ | १ |
| १० | १० |
| १ | १ |
| ११ | ११ |
| १ | १ |
| १२ | १२ |
| १ | १ |
| १३ | १३ |
| १ | १ |
| १४ | १४ |
| १ | १ |
| १५ | १५ |
| १ | १ |
| १६ | १६ |

मुक्तावली तप की एक परपाटी के तप दिन ३०० पारणा दिन ६० जिसका पूरा एक वर्ष होता है। ४ परिपाटी ४ वर्ष में पूरी होती है।

## वृहत् सिंह क्रीड़

| | तप नं० ५ | |
|---|---|---|
| १ | | १ |
| २ | | २ |
| १ | | १ |
| ३ | | ३ |
| २ | | २ |
| ४ | | ४ |
| ३ | | ३ |
| ५ | | ५ |
| ४ | | ४ |
| ६ | | ६ |
| ५ | | ५ |
| ७ | | ७ |
| ६ | | ६ |
| ८ | | ८ |
| ७ | | ७ |
| ९ | | ९ |
| ८ | | ८ |
| १० | | १० |
| ९ | | ९ |
| ११ | | ११ |
| १० | | १० |
| १२ | | १२ |
| ११ | | ११ |
| १३ | | १३ |
| १२ | | १२ |
| १४ | | १४ |
| १३ | | १३ |
| १५ | | १५ |
| १४ | | १४ |
| १६ | १५ | १६ |

वृहत (वडा) सिंहकी क्रीडा वाले तपके दिन ४९७ पारणा ६१ जिसके महीने १८ और दिन १८ होते हैं, चार श्रेणी ६ वर्ष २ महीने १२ दिन में होती हैं।

## लघु सिंह क्रीड़ा

| | तप नं० ६ | |
|---|---|---|
| १ | | १ |
| २ | | २ |
| १ | | १ |
| ३ | | ३ |
| २ | | २ |
| ४ | | ४ |
| ३ | | ३ |
| ५ | | ५ |
| ४ | | ४ |
| ६ | | ६ |
| ५ | | ५ |
| ७ | | ७ |
| ६ | | ६ |
| ८ | | ८ |
| ७ | | ७ |
| ९ | ८ | ९ |

लघु (छोटे) सिंह की क्रीड़ा जैसे तप के दिन १५४ पारणा ३३ सर्व ६ मास ७ दिन। चार ओलीमें २ वर्ष २८ दिन लगते हैं।

## गुण रत्न संवत्सर नं० ७

| तप दिन | | पारणा | सर्व दिन |
|---|---|---|---|
| ३२ | १६ १६ | २ | ३४ |
| ३० | १५ १५ | २ | ३२ |
| २८ | १४ १४ | २ | ३० |
| २६ | १३ १३ | २ | २८ |
| २४ | १२ १२ | २ | २६ |
| ३३ | ११ ११ ११ | ३ | ३६ |
| ३० | १० १० १० | ३ | ३३ |
| २७ | ९ ९ ९ | ३ | ३० |
| २४ | ८ ८ ८ | ३ | २७ |
| २१ | ७ ७ ७ | ३ | २४ |
| २४ | ६ ६ ६ ६ | ४ | २८ |
| २५ | ५ ५ ५ ५ ५ | ५ | ३० |
| २४ | ४ ४ ४ ४ ४ ४ | ६ | ३० |
| २४ | ३ ३ ३ ३ ३ ३ ३ ३ | ८ | ३२ |
| २० | २ २ २ २ २ २ २ २ २ २ | १० | ३० |
| १६ | १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ १ | १६ | ३२ |

गुणरत्न संवत्सर के तप दिन ४०८ पारणे ७४ सर्व दिन ४८२ जिसके १६ महीने २ दिन हुए

**सर्वतोभद्र प्रतिमा तप**
**नं० ८**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ |
| ८ | ९ | १० | ११ | ५ | ६ | ७ |
| ११ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | ५ | ६ |
| १० | ११ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | ५ |
| ९ | १० | ११ | ५ | ६ | ७ | ८ |

सर्व तो भद्र प्रतिमा तप। तपदिन ३९२ पारणे ४९ सर्व ४४१ दिन होते है।

**महाभद्र प्रतिमा तप नं० ९**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |

महाभद्र प्रतिमा तप। तप दिन १९६ पारणे ४९

**भद्रप्रतिमा तप**
**नं० १०**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |

भद्रप्रतिमा तप
तपदिन ७५
पारणे २५

**यव मध्य प्रतिमा तप**
**नं० ११**



यव मध्य प्रतिमा तप वाला, शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा को एक ग्रास भोगवे फिर एकेक ग्रास बढ़ाता अमावस्या को १५ ग्रास भोगवे, और फिर कृष्ण प्रतिपदा से एकेक ग्रास घटाता हुवा पूर्णिमा को एक ही ग्रास भोगवे, ये दोनों तप एकेक महीने में होते हैं।

वज्र मध्य प्रतिमा तप नं० १२



वज्र मध्य प्रतिमा तप करने वाले शुक्ल पक्षकी पूर्णिमा को १५ ग्रास (कला) भोगे फिर एकेक ग्रास घटाता हुआ अमावस्या को एक ही ग्रास भोगे और फिर प्रतिपदा से एकेक ग्रास वढाता हुआ पूर्णिमा को १५ ग्रास भोगे।

| प्रकीरण तप नं० १३ | | | |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ |
| २ | ३ | ४ | १ |
| ३ | ४ | १ | २ |
| ४ | १ | २ | ३ |

तपदिन ४० पारणा दिन १६ सर्व दिन ५६ चार ओली के ७ महीने १४ दिन।

इन सब तपों के नाम श्रीउववाइ जी सूत्र में हैं और इन की विधि तथा कर्त्ता महात्माओं के नाम श्रीअंतगडदशांग सूत्र में हैं। इन सर्व तपों की परिपाटी चार (ओली श्रेणी) की जाती है अर्थात ऊपर लिखे मुजब एकेक तपको चार २ वक्त करते हैं उस में पहिली वक्त पारणे में विगय (घृतादि) भोगते हैं दूसरी परिपाटी में पारणा के दिन नीवी करते हैं अर्थात रूखी सूखी रोटी छाछके साथ खाके रहते हैं, तीसरी ओली में अलेप (सूखी) वस्तु भोगते हैं, और चौथी श्रेणी में आय-बिल करते हैं अर्थात एक ही धान्य पाणी में भीजो के खाके रहते हैं। तब ही मोक्ष पाते हैं।

## २ "उणोदरी तप" के १३ भेद।

२८–२९ मुख्य रूप से उणोदरी के दो भेद हैं—१ द्रव्य से उणोदरी और भाव से उणोदरी।

३०–३२ द्रव्य से उणोदरी के तीन भेद हैं (१–३) वस्त्र, पात्र, उपकरण कम करे।

३३–४० भाव से उणोदरी के आठ भेद हैं (१–८) क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, क्लेश ये सात घटावे, और थोड़ा बोले।

## ३ " भिक्षा चरी तप " के ४६ भेद ।

४१–४४ मुख्यतः भिक्षाचरीके चार भेद हैं—१ द्रव्य से ( २ ) क्षेत्र से ( ३ ) काल से, ( ४ ) और भाव से ।

४५–७० द्रव्य से भिक्षाचरी के छव्वीस भेद हैं—(१) 'उखित-चरिये' पात्र में से वस्तु निकालकर देवे सो लेवूं (२) 'निखित चरिये' पात्र में वस्तु डालता हुआ देवे सो लेवूं, ( ३ ) ' उखित निखित चरिये' पात्र में से निकालता पुनः डालता हुआ देवे सो लेवूं ( ४ ) ' निखित-उखित चरिये ' पात्र में डालता हुआ एवं पुनः निकालता हुआ देवे सो लेवूं ( ५ ) ' वट्टीज माण चरिये ' दूसरे को परोसता हुआ देवे तो लेवूं ( ६ ) ' साहारिज माण चरिये ' दूसरे को परोसे बाद बचा हो सो लेवूं ( ७ ) ' अवणिजमाण चरिये ' दूसरे को देने लेजाता हो सो लेवूं ( ८ ) ' उवणिज माण चरिये ' दूसरे को देकर पुन लाता हुआ देवे सो लेवूं ( ९ ) उवणिज अवणिज माण चरिये ' दूसरे को देकर पीछा लेकर देवे सो लेवूं ( १० ) ' अवणिज उवणिज माण चरिये ' दूसरे के पास से लेकर देवे सो लेवूं ( ११ ) ' संसठ चरिये ' भरे हुवे हाथों से देवे तो लेवूं ( १२ ) ' असंसठ चरिये ' विना भरे हाथों से देवे तो लेवूं ( १३ ) ' तज्जाए संसठ चरिये ' जिस द्रव्य से हाथ भरे हों वही द्रव्य देवे तो लेवूं ( १४ ) ' अन्नाए चरिये ' मुझे पहचाने नहीं वहां से लेवूं ( १५ ) ' मोणं चरिये ' विना बोले चुप चाप देवे सो लेवूं ( १६ ) ' दिठ लाभए ' वस्तु दिखा कर देवे तो लेवूं ( १७ ) ' अदिठ लाभए ' विना दिखाई वस्तु देवे सो लेवूं ( १८ ) ' पुठ लाभए ' अमुक वस्तु लोगे, यों पूछ कर देवे तो लेवूं ( १९ ) ' अपुठ लाभए ' विना पूछे देवे सो लेवूं ( २० ) ' भिख लाभए ' मेरी निंदा करके देवे तो लेवूं ( २१ ) ' अभिख लाभए ' मेरी स्तुति करके देवे तो लेवूं ( २२ ) ' अन्न गिलाए ' जिसके भोगने से शरीर को दुःख होवे ऐसा आहार लेवूं ( २३ ) ' उवणी हिए ' गृहस्थ भोगता होवे उसमें से लेवूं ( २४ ) ' परमित पिंडवतिए ' सरस आहार लेवूं ( २५ ) ' सुद्धे सणिए '

बारम्बार चौकम करके लेवूं ( २६ ) 'संक्खा दत्तीए' कड़छी तथा वस्तु की गिनती करके लेवूं।

७१-७८ क्षेत्र से भिक्षाचरी के आठ भेद हैं — ( १ ) संपूर्ण पेटी की तरह गोचरी अर्थात् चारों कोनों के घर फर से ( २ ) 'अर्ध पेटी की तरह गौचरी' अर्थात् दोनों कोने के घर फरसे ( ३ ) 'गोमूत्र की तरह गौचरी' अर्थात् एक इस लायन का तो दूसरा उस लायन का, इस प्रकार गोमूत्र के ढंग से गोचरी करे। ( ४ ) 'पतगिया गौचरी' पतंग के समान छूटकर घरों से आहार लेवे ( ५ ) 'अभ्यन्तर संखावृत गोचरी' पहिले नीचे का फिर उपरका, यों घर फर से ( ६ ) 'बाह्यसंखा-वृत गौचरी' पहिले उपर का फिर नीचेका यों घर फरसे ( ७ ) गौचरी जाते समय ही आहार लेवे वापिस लौटते नहीं लेवे ( ८ ) आते हुए आहार लेवे जाते हुए नहीं लेवे।

७९-८२ काल से भिक्षाचरी के चार भेद हैं—( १ ) पहिले पहर का लाया तीसरे पहर में भोगे ( २ ) दूसरे पहर का लाया चौथे पहर में भोगे ( ३ ) दूसरे पहर का लाया तीसरे पहर में भोगे, ४ ) पहिले पहर का लाया दूसरे पहर में भोगे।

८३-८६ भावसे भिक्षाचरी के चार भेद हैं—( १ ) सर्व वस्तु पृथक् पृथक् भोगवे, ( २ ) सर्व वस्तु मिलाकर भोगवे ( ३ ) इच्छित वस्तु का त्याग करे, ( ४ ) मुख में ग्रास फिरावे नहीं, तथा परिमाण से न्यून ही आहार करे।

## ४ "रस परित्याग तप" के १० भेद।

८७-९६ ( १ ) 'निव्वितिए' दूध, दही, घी, तेल, मिठाई, इन पांचों का त्याग करे, ( २ ) 'पणिएरस परिचए' धार विगय तथा ऊपर से विगय लेना छोडे, ( ३ ) 'आयम सित्थ भोए' औसावण में के कण यानी दाने खाकर रहे ( ४ ) 'अरस आहारे' रस और मसाले रहित आहार भोगवे ( ५ ) 'विरस आहारे' पुराना धान्य सीझा हुआ भोगवे ( ६ ) 'अंत आहारे' उड़द चणा प्रमुख के बाकले भोगवे ( ७ ) 'पंत-आहारे' ठंडा बासी आहार भोगवे ( ८ ) 'लूह आहारे' लूखा सूखा आहार भोगवे, ( ९ ) 'तुच्छ आहारे' निःसार तुच्छ आहार

भोगवे, ( १० ) अरस विरस, अंत पंत, लुख तुच्छ, सब कुछ परस्पर मिलाकर भोगवे।

## ५ " काय क्लेश तप " के १८ भेद।

९७-११४ बारह भिक्षुक ( साधु ) की पड़िमाः-( १ ) पहिली पड़िमा में एक महीने तक एक दात आहार की और एक दात पानी की लेवे ( २ ) दूसरी में दो महीने तक दो दात आहार और दो दात पानी ( ३-७ ) तीसरी में तीन यावत् सातमी में सात महीने तक सात दात आहार सात दात पानी लेवे, ( ८-१० ) आठमी नवमी और दशमी मे सात सात दिनचोविहार एकान्तर उपवास करे, (११) ग्यारहमी में बेला करे, (१२) बारमी में तेला करे, श्मशान में कायोत्सर्ग करे, १३ कायोत्सर्ग करके खड़ा रहे १४ उकड्डू आसन आदि नाना प्रकार के आसन करे, १५ केशका लोच करे, १६ उग्र विहार करे, १७ शीत ताप सहे, १८खाज नहीं खोरे इत्यादि।

## ६ " प्रति संलीनता तप " के १६ भेद।

११५-११८ मुख्य रूप से प्रति संलीनता के चार भेद हे- १ इन्द्रिय प्रति संलीनता २ कषाय प्रतिसंलीनता, ३ योग प्रतिसंलीनता, ४ विविक्तशय्याशन प्रतिसंलीनता, सो स्त्री पशु नपुंसक रहित स्थान में रहे।

११९-१२३ इन्द्रिय प्रतिसंलीनता के पांच भेद ( १-५ ) श्रोत्र, चक्षु, घ्राण, रसना, स्पर्श, इन पांचों इन्द्रियों को अपने वश में करे

१२४-१२७ कषाय प्रतिसंलीनता के चार भेद हैं:-( १-४ ) क्रोध मान-माया-लोभ इन चारों कषायों का त्याग करे।

१२८-१३० योग प्रतिसंलीनता के तीन भेदः-( १-३ ) मन वचन काया-इन तीनों को वश में करे।

ये बाह्य यानी प्रगट तप के ३० भेद हुए।

## ७ " प्रायश्चित्त तप " के १० भेद।

१३१-१४० दश प्रकार से दोष लगावेः-१ कंदर्प के वश, २ प्रमाद के वश, ३ अज्ञान से, ४ क्षुधा के वश, ५ आपत्ति के वश, ६ शंका के वश, ७ उन्माद के वश, ८ भय के वश ९ द्वेष के वश, १० और परिक्षा के निमित्त।

१४१–१५० अविनीत ( पापी ) दश प्रकार से आलोयणा करे, १ क्रोध उपजाकर, २ प्रायश्चित के भेद पूंछकर, ३ दूसरे की देखा देखी दोष कहे, ४ छोटे छोटे दोष कहे ५ बड़े बड़े दोष कहे, ६ बोलते गड-बड़ करे, ७ लोगों को सुनाकर कहे ८ बहुत लोगों के सन्मुख कहे, ९ प्रायश्चित के अनजान के आगे कहे, और १० सदोषी के आगे कहे

१५१–१६० दश गुण का धारक आलोयणा करेः–१ आत्मा का खटका वाला, २ जातिवत, ३ कुलवन्त, ४ विनयवन्त, ५ ज्ञान-वन्त, ६ दर्शनवन्त, ७ चारित्र वन्त, ८ क्षमावन्त, ९ वैराग्यवन्त, और १० जितेन्द्रिय ।

१६१–१७० दश गुण का धारक प्रायश्चित्त दे सकता है –१ शुद्धाचारी २ व्यवहार शुद्ध, ३ प्रायश्चित की विधि का ज्ञाता ४ शुद्ध श्रद्धावन्त, ५ लज्जा दूर करके प्रायश्चित देने वाला ६ शुद्ध करने समर्थ ७ गंभीर, ८ दोष स्वीकार करा के प्रायश्चित देने वाला ९ विचक्षण, और १० प्रायश्चित लेने वाले की शक्ति का ज्ञाता ।

१७१–१८० दश प्रकार के प्रायश्चितः–१ " आलोयणा " गुरू के आगे पाप प्रकाशे २ " प्रतिक्रमण "–पश्चात्ताप युक्त मिथ्या दुष्कृत देवे, ३ " तदुभय " आलोचना और मिथ्या दुष्कृत दोनों करे, ४ " विवेगे ' अकल्पनीक वस्तु परिठावे, ५ " विउसग्ग '–ईर्यावही आदि कायोत्सर्ग करे, ६ ' तवे '–आंबिल उपवासादि तप करे, ७ ' छेद ' चारित्र में से दिन मास आदि कम करे, ८ 'मूल'–दूसरी बार पुनः दीक्षा देवे, ९ " अपावठप " उठने की शक्ति नहीं रहे, ऐसा तप करावे, १० " पारंचिय " छः महीने या बारा वर्ष तक सम्प्रदाय के बाहिर रक्खे ।

## ८ " विनय तप " के ८२ भेद ।

१८१–१८७ मुख्यतया विनय के सात भेद हैं १—ज्ञान विनय, २ दर्शन विनय, ३ चारित्र विनय, ४ मन विनय, ५ वचन विनय, ६ काया विनय ७ लोक व्यवहार विनय ।

१८८–१९२ ज्ञान विनय के पन्दरह भेद—मति, श्रुत, अवधि, मनः पर्यव, केवल इन पांच ज्ञानों के धारक महानुभावों का विनय करे ।

१९३–१९४ दर्शन विनय के दो भेद सत्कार करे, और अशातना टाले।

१९५–२३९ अनाशातना विनय के ४५ भेदः–१ अर्हंत, २ अर्हंत प्ररूपित धर्म ३ आचार्य, ४ उपाध्याय, ५ स्थविर, ६ कुल, ७ गण, ८ संघ ९ क्रियावन्त, १० संभोगी, ११ मति ज्ञानी, १२ श्रुत ज्ञानी, १३ अवधि ज्ञानी, १४ मनः पर्यव ज्ञानी, और १५ केवल ज्ञानी इन १५ की अशातना नहीं करे, इन १५ की भक्ति करे और इन १५ के गुणानुवाद करे। यों १५ को ३ गुणा करने से १५×३=४५ भेद हुए

२४०–२४४ चारित्र विनय के ५ भेदः–१-५ सामायिक, छेदोपस्थापनीय, परिहार विशुद्धि, सूक्ष्म संपराय और यथा ख्यात–इन पांच चारित्र वालो का विनय करे।

२४५–२४६ मन विनय के दो भेदः–मनको पाप मार्ग से निवारे, और धर्म मार्ग मे प्रर्तावे।

२४७–२४८ वचन विनय के दो भेदः–पापकारी वचन छोड़े और धार्मिक वचन उच्चारण करे।

२४९–२५५ काया विनय के ७ भेदः—१–७ चलते, खड़े रहते, बैठते, सोते, उल्लंघते, पलंघते और सर्व इन्द्रियों को अयत्ना से निवारे एवं यत्ना मे प्रवर्तावे।

२५६–२६२ लोक व्यवहार विनय के ७ भेदः–१गुरु की आज्ञा में चले, २ गुणाधिक स्वधर्मी की आज्ञा में चले, ३ स्वधर्मी का कार्य करे, ४ उपकारी का उपकार माने, ५ चिंता उपशमावे ६ सदा विचक्षणता से प्रवर्ते और ७ देश काल के योग प्रवृत्ति करे।

## ९ "वैयावच्च तप" के १० भेद।

२६३–२७२, १ आचार्य, २ उपाध्याय, ३ नवदीक्षित, ४ रोगी ५ तपस्वी, ६ स्थविर, ७ स्वधर्मी, ८ कुल–गुरु भाई ९ गण–संप्रदाय, और संघ इन दशों की आहार, वस्त्र, स्थान आदि से सेवा भक्ति करे।

## १० " सज्झाय तप " के ५ भेद ।

२७३-२७७, १वायणा-सूत्र पढे, २ पूछणा-अर्थ पूछे, ३ परियट्टणा--बारम्बार फेरे, ४ अणुप्पेहा--दीर्घ दृष्टि से विचारे, और ५ धम्म कहा--धर्म कथा व्याख्यान करे।

## ११ " ध्यान तप " के ४८ भेद ।

२७८-२८१ ध्यान के मुख्य ४ भेद हैं—१ आर्त ध्यान २ रौद्र ध्यान, ३ धर्म ध्यान, ४ शुक्ल ध्यान।

२८२-२८५ आर्त ध्यान के चार भेद, १--२ मनोज्ञ अच्छे शब्दादि विषयों का संयोग और अमनोज्ञ बुरों का वियोग चिंतवे ३--४ ज्वरादि रोगों का नाश और काम भोग सदा बने रहें, ऐसा चिंतवे।

२८६-२८९ आर्त ध्यानी के लक्षण—१ आक्रंद करे २ शोक करे, ३ अश्रुपात करे और ४ विलापात करे।

२९०-२९३ रौद्र ध्यान के चार भेद—१-४ हिंसा में, झूंठ में, चौरीमें, और विषय भोग में अनुरक्त होवे।

२९४-२९७ रौद्र ध्यानी के लक्षण १-२ हिंसा आदि पांच ही आश्रव का एक बार या बारम्बार चिन्तन करे, ३ अज्ञान भाव से अकृत्य करे एव हिंसा धर्म की स्थापना करे और ४ मृत्यु पर्यंत पाप का पश्चात्ताप नहीं करे।

( इन आर्त और रौद्र दोनों ध्यानों को त्यागने से तप होता है )

२९८-३०१ धर्म ध्यान के चार पाद--१ ' आणा विचय ' श्री तीर्थंकर की आज्ञा का चिंतवन करे, २ ' अवाय विचय ' राग द्वेष के नाश का चिंतन करे ३ ' विवाग विचय ' शुभा शुभ कर्मों से ही सुख दुःख होता है, ऐसा विचार करे और ४ 'सठाण विचय'–लोक के किंवा वस्तु के संस्थान ( आकार ) का विचार करे।

३०२-३०५ धर्म ध्यानी के चार लक्षण—१ ' अणारुइ ' तीर्थंकर की आज्ञा पर रुचि जगे, २ ' निसग्ग रुइ ' तत्वातत्व जानने

की रुचि जगे, ३ ' उपदेश रुइ ' सद्बोध श्रवण करने की रुचि जगे, और ४ ' सुत्त रुइ ' सूत्र पढने की रुचि जगे।

३०६–३०९ धर्म ध्यानी के चार आलंबनः–१ वायणा, २ पूछना ३ परियट्टना, ४ धर्म कथा।

३१०–३१३ धर्म ध्यानी की चार अनुप्रेक्षा–१ 'अणिचाणुप्पेहा' पौद्गलिक पदार्थ सर्व अनित्य हैं, २ ' असरणाणुप्पेहा-' संसार में कोई भी आश्रय दाता नहीं है, ३ ' एगत्ताणुप्पेहा ' चैतन्य सदा अकेला ही है, ४ ' ससाराणुप्पेहा ' चार गति के परिभ्रमण में महा दुःख है।

३१४–३१७ शुक्ल ध्यान के चार पाद १ ' पुहतवीयके सवीयारी ' वितर्क और विचार सहित, २ ' एगत्तविय के अवीयारी ' वितर्क सहित और विचार रहित, ३ 'सुहम किरिय अपडिवाइ ' ईर्यावही क्रिया युक्त अप्रतिपाती और ४ 'समुच्छिन्न किरिय अनियट्टी'–सर्व क्रिया रहित मोक्ष गामी।

३१८–३२१ शुक्ल ध्यानी के चार लक्षणः–१ 'विवेग '–तिल और तेल के समान आत्मा और कर्म को भिन्न भिन्न जाने, २ 'विउसग्ग' बाह्य और अभ्यन्तर संयोग से निवृत्त हो ३ ' अवहे ' अनुकूल प्रतिकूल परिसह समभाव से सहे, ४ ' असमोह '–मनोज्ञ एवं अमनोज्ञ विषयों पर राग द्वेष नहीं करे।

३२२–३२५ शुक्ल ध्यानी के चार आलम्बनः–' खंत्ति ' क्षमावंत २ ' मुत्ति ' निर्लोभ ३ ' अज्जव ' सरलता और ४ ' मद्दव ' निरभिमानिता।

३२६-३२९ शुक्ल ध्यानी की चार अनुप्रेक्षाः-१ ' आवायाणुप्पेहा '–पांचहीं आश्रव अनर्थ के मूल है २ ' असुभाणुप्पेहा ' पुद्गल द्रव्य ही अशुभ कर्ता है, ३ अनंत वितीयाणुप्पेहा ' अनंत पुद्गल परावर्तन आत्मा ने किये हैं, और ४ ' विपरिणामाणुप्पेहा ' पुद्गल का स्वभाव सदा पलटता ही रहता है।

## १२ " विउसग्ग तप " के २५ भेद ।

३३०–३३१ मुख्य रूप से विउसग्ग तप के दो प्रकार हैं–द्रव्य विउसग्ग और भाव विउसग्ग ।

३३२–३३५ द्रव्य विउसग्ग के चार भेदः—१ ' शरीर विउसग्ग ' शरीर की ममता त्यागे २ ' गण विउसग्ग '–गण यानी सम्प्रदाय त्यागे ३ ' उवहि विउसग्ग ' वस्त्र पात्र आदि उपधि त्यागे, और ४ ' भत्तपान विउसग्ग ' आहार पानी का त्याग करे ।

३३६–३३८ भाव विउसग्ग के तीन भेदः—१ कषाय विउसग्ग २ संसार विउसग्ग और ३ कर्म विउसग्ग ।

३३९–३४२ कषाय विउसग्ग के चार भेद—१-४ क्रोध, मान माया- लोभ का त्याग करे ।

३४३–३४६ संसार विउसग्ग के चार भेद–१-४ नर्क तिर्यंच मनुष्य और देव इन चारों गतियों में जाने के कर्मों का त्याग करे ।

३४७-३५४ कर्म विउसग्ग के आठ भेद—१ ज्ञान वरणीय २ दर्शना वरणीय, ३ वेदनीय, ४ मोहनीय, ५ आयुष्य, ६ नाम, ७ गोत्र, और ८ अन्तराय–इन आठ कर्मों के बन्धन के कारणों से आत्मा को बचावे ।

यह छ प्रकार के, अभ्यन्तर तप का विवेचन किया ।

उक्त रीत्या तप के जघन्य दो, मध्यम बारह, और उत्कृष्ट ३५४ भेदों का संक्षिप्त वर्णन है । इनका विस्तार उववाईजी, उत्तराध्ययनजी सूत्रों, और जैन तत्व प्रकाश आदि ग्रन्थों में से जानना ।

इस भांति ३५४ प्रकार का तप, दशवैकालिक सूत्र के नवम अध्याय के चौथे उद्देश में कहे अनुसार करे–

तथा च सूत्रम् ।

चउव्विहा खलु तव समाही भवइ त जहा—नो इह लोगठयाए
तव महिठेज्जा, नो परलोग ठयाए तव महिठेज्जा,

नो क्त्ती वण सद्द सिलोगठयाए तव महिठेज्जा, नन्नत्थ निज्जर
ठयाए तव महिठेज्जा, चउत्थ पय भवइ, एत्थ सिलोगो—
विविहगुणतवोरए य निच्चं, भवइ निरासए निज्जर ट्ठिए।
तवसा धूणइ पुराण पावगं, जुत्तो सया तव समाहिए ॥ ३ ॥

अर्थात्—गुरु महाराज फरमाते हैं कि अहो शिष्य! निश्चय से तपकी समाधि चार प्रकार से होती है;:-(१) इस भव के लब्धि ऋद्धि आदि सुखों की इच्छा से भी तप नहीं करे, (२) परलोक के सुख देवता की ऋद्धि या चक्रवर्ती आदि की पदवी प्राप्त करने की इच्छा से भी तप नहीं करे, (३) सर्व दिशाओं में कीर्ति फैलाने की इच्छा से भी तप नहीं करे, (४) पूर्वोक्त तीनों ही प्रकार की इच्छा से रहित मात्र एकान्त कर्मों की निर्जरा के लिये ही तप करे। अनेक प्रकार के गुण युक्त तप में सदा अनुरक्त रहे, यथाशक्ति तप करने का उद्यम करे, क्योंकि सर्व प्रकार की इच्छा से रहित एकान्त निर्जरा के लिये जो तप करेंगे, वे ही पूर्व जन्म कृत पापों को क्षय करेंगे, और उत्कृष्ट रसायन आवे तो तीर्थंकर गोत्र की उपार्जना करेंगे। ऐसा जानकर परम पद के अभिलाषियों को शूरवीर धीर बन कर तप रूप धर्म की आराधना जरूरही करनी चाहिए।

जो दानेश्वरी होते हैं, वे ही तप मार्ग में प्रवृत्त हो सकते हैं, इस लिये दान का अधिकार वर्णन करने की इच्छा से, इस प्रकरण की यहां समाप्ति की जाती है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "तव-
तप" नामक पंदरहवा प्रकरण समाप्त।



॥ श्रीपरमात्मने नमः ॥

# प्रकरण–सोलहवाँ

## "चेइय–दान"

*दान सुपात्रं विशदंच शील , तपो विचित्र शुभ भावना च ।*
*भवार्णवोत्तारणयानपात्र , धर्मं चतुर्द्धा मुनयो वदति ॥*



अर्थात्—सुपात्र को दान, शुद्ध शील, विचित्र प्रकार का तप और शुभ भाव–ये चारों संसार समुद्र से तारने वाले यान पात्र यानी जहाज हैं, ऐसा मुनियों ने फरमाया है।

---

उक्त चेइय शब्द के ग्रन्थो में ११२ अर्थ किये हैं, इस लिये यह शब्द बड़ा गहन है। जिस स्थान पर जो अर्थ योग्य लागू हो उस स्थान पर वही अर्थ करने से यथार्थ वाद कहा जाता है। पाच प्रतियों का अवलोकन किया तो सबमें इस शब्द का उक्त स्थान पर दान ही अर्थ मिला है।

कितने ही चेइय शब्द का अर्थ प्रतिमाही करते हैं, वह प्रतिमा कौनसी, जिसका खुलासा दिगम्बर आम्नाय के अष्ट पाहुड जी सूत्र के चौथे बोध पहुड मूलमें और अर्थ में चेइय–सिद्धायतन और प्रतिमा का अर्थ इस प्रकार किया है—

*—सिद्धंजस्स सदत्थ , विशुध्द ज्ञाणस्स णाणजुत्तस्स ।*
*सिध्दायदणं सिध्द , मुणिवरवसहस्स मुणिन्दत्थ ॥ ७ ॥*

## दान की महिमा।

श्री पूर्वाचार्यों ने धर्म के मुख्य चार साधन फरमाये हैं, दान शील, तप, और भाव। इन चारों का क्रमशः आराधन करने पर ही सच्चे धर्म की आराधना हो सकती है। देखिये, धर्म के प्रवर्तक स्वयं श्री तीर्थंकर भगवान ही मोक्ष मार्ग को अंगीकार करते समय अनुक्रम से इन चार ही की आराधना करते हैं। प्रथम तो दीक्षा लेने के पहिले बारह महिने तक नित्य एक क्रोड़ और आठ लाख ( १०८००००० सोलह मासे की सुवर्ण की मोहर ) सुवर्ण मुद्राओं का दान देते हैं, इस भांति दान धर्म की पहिले आराधना करके फिर शील अर्थात् चारित्र ग्रहण करते हैं; और फिर तप करते हैं। तब कहीं क्षायिक भाव की प्राप्ति होने

---

अर्थात्—जो मुनि सिद्ध समीचीन शुद्ध ध्यान युक्त आत्माके धारी मोक्ष प्राप्त करेंगे, उनका शरीर ही सिद्धायतन है।

*बुध्द जो बोहतो , अप्पाण चेइयाइ आणंच।*
*पचमहव्वयसुध्द , णाणमयजणचेदिहर ॥ १० ॥*

अर्थात्—जो मुनि ज्ञानवान, आत्मा के जानने वाले, चेतना युक्त, पचमहाव्रत शुद्ध पालने वाले है उन्ही मुनियों को चैत्य या देहरा जानना, न कि पाषाणादि।

*सथरा जंगम देहा , दसण णाणेण सुध्द चरणाण।*
*निग्गथ वीयराया , जिणमग्गे एरिसा पडिमा ॥ १० ॥*

अर्थात्—सम्यक्त्वी ज्ञानी शुद्ध चारित्री निर्ग्रन्थ वीतराग मुनियो का चलन शक्ति रूप जो शरीर है, सो जिन मार्ग की प्रतिमा है।

*अणतदसण अणत णाण, वीरियं अणत सुक्खं य।*
*सासय सुखपदेहा, मुक्का कम्मटबधेहि ॥ १३ ॥*
*णिरूवममचल मक्खाहा, णिम्मविया जंगमेण रूवेण।*
*सिध्दट्ठाणम्मि ठियावो, सा पडिम्मा धुवासिद्दा ॥१४॥*

अर्थात—जो अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त वीर्य और अनन्त सुख रूप अनन्त चतुष्टय के धारक हों, अष्ट कर्मों के बन्धन से मुक्त हों, शाश्वत

पर घन घातिक कर्म का नाश करके केवल ( ब्रह्म ) ज्ञान की प्राप्ति होती है। इसके अनंतर जिस मार्ग से अर्थात् दान आदि चारों को अनुक्रम से आराधना करने से मोक्ष मार्ग की प्राप्ति हुई, उसही मार्ग में मुमुक्षुजनों को प्रवृत्त करने के लिये परमात्मा ने इन चारही बातों का द्वादशांगी द्वारा विविध भांति सदुपदेश दिया।

अस्तु जिस मार्ग से अपने परम पूज्य पुरुषों ने आत्महित साधा और जिस मार्ग को स्वीकार करने के लिये हमें विविध भांति से फरमान किया उसी मार्ग पर चलने से अपनी आत्मा का कल्याण होगा, न कि छलांग मारकर दान शील को छोड़ एक दम तपस्वीराज महाराजाधिराज बन जाने से, और घणी खमा के नारों से अभिमान में फूल जाने से !

—सुखमय बने हों जो निरुपम अचल और अवाबाह—सर्व बाधा पीड़ा रहित होकर सिद्ध स्थान में चैतन्य रूपेण स्थित हैं वेही सिद्ध भगवत की ध्रुव प्रतिमा हैं। इस भाँति अनेक प्रमाण प्रतिमा पूजको के ग्रन्थो मे ही मिलते हैं, इसके विपरीत जो पाषाणादि की मूर्ति का अर्थ करते हैं, यह सत्य संभवित नहीं है, क्योकि—जिन प्रतिमा यानि मूर्ति की स्थापना तो पीछे से हुई है। इसके विषय में नीचे देखिये—"श्राद्धगुण विवरण" नामक पुस्तक का तृतीय भाग ( ट्रैक्ट नं० ७२ ), अनुवादक पंन्यास श्री सोहन विजय जी महाराज, प्रकाशक—श्री आत्मानद जैन ट्रैक्ट सोसायटी अंबाला शहर, वीर सम्वत् २४५१, विक्रम सं० १९८१ आत्म सं० २९ इसके पृष्ठ ११ मे छपा है कि—मधुमति (महुआ) के रहने वाले भावड सेठ किसी पर्व के दिन सिद्धाचल तीर्थपर यात्रा करने को गया, परंतु वहा पर स्नात्र के योग्य जिन प्रतिमा के न होने से स्नात्र वगैरह धर्म कृत्य न हो सके। सेठजी की आँखों में से अश्रु की धारा चल पड़ी, पिता की ऐसी दशा को देखकर जावड सेठ ने उसका कारण पूछा तब भावड सेठ ने कहा "हे पुत्र ! गिरिराज पर जिन प्रतिमा के न होने से स्नात्र पूजा न कर सका" यह बात सुनकर जावड सेठ ने प्रतिज्ञा की कि मै इस तीर्थ पर एक जिन प्रतिमा की स्थापना करूंगा। बाद में जावड सेठ ने काशमीर के नव पुल्ल नगर में जाकर नौलाख सोने की मोहरों से श्री ऋषभदेव श्री पुण्डरीक गणधर और चक्रेश्वरी देवी की तीन मूर्तियां लाकर दशलाख सोना मोहर खरच करके सम्वत् १०८—

# " दान का अर्थ और भेद "

**दान शब्द की धातु 'दा' है, इसका अर्थ देना होता है—अर्थात् किसी भी निमित्त से किसी को किसी प्रकार की वस्तु दी जाय, उसे दान कहते हैं। इस दानके श्रीठाणांगजी सूत्र में दश भेद कहे हैं—**

—अणुकंपी सग्गेहं चेव, ऽ भैय कालुंणिए तिए।
लज्जाए गारँवा ण च, अहँम पुण सत्तम ॥
धर्म्मं अट्ठम वुत्तं, काहीतिय कयतिंयं।

**अर्थात्—१ अनुकम्पा दान, २ संग्रहदान, ३ अभयदान, ४ करुणा दान, ५ लज्जादान, ६ गर्वदान, ७ अधर्मदान, ८ धर्मदान, ९ काहीदान, और १० कीर्ति दान, इन दशों का सविशेष वर्णन किया जाता है:—**

---

—चितामणी ना कर्ता मेरू तुंगसूरी आ उध्दार ना संबध मां जणावेछे के—काठीयावाड़ ना कोई सूवर नामना मंडलीक शत्रुने जीतवा माटे महाराजा कुमार पाल पोताना मत्री उदयन ने मोटी सेना आपी मोकल्यो; बढवाण शेहरने पासे जे बखत मत्री पहोंच्यो ते बखते शत्रुंजय नजीक रह्यो जाणी सेना ने आगल काठियावाड़ मा रवाने कर्यो, पोते गिरीराज नी यात्रा करवा माटे शत्रुंजय तरफ रवाना थयो, शत्रुंजय ऊपर पहोंची त्या भगवन्त प्रतिमाना दर्शन वदन अने पूजन कर्युं, ते बखते मदिरनी स्थिती बहु जीर्ण हती, मत्री पूजन करी प्रभु प्रार्थना माटे रग मंडपमां बेठा, ते वखते मदिरनी कोइ फाट माथी एक उंदर निकल्यो, दीवानी बत्ती मोंमा लइने क्यांक चल्यो गयो, अप्रसग देखी मंत्रीए दिलगीरी साथे विचार कर्यो के मदिर काष्ट मय अने जीर्ण होवाथी आवीरीते कोइ बखते अग्नि लागीजाय तो तीर्थ नी भारी अशातना थाय। मत्रीए प्रतिज्ञा करीके आ युद्ध पूर्ण थयाबाद आ मदिर नो जीर्णोध्दार करीश, काष्टने स्थाने पत्थरना मजबूत मदिर बधावीश वगैरा। तदनन्तर मत्री तो सग्राम में काम आगया और पिता की आज्ञानुसार वाहड और आवड नाम के दोनो पुत्रों ने सं० १३११ में १६०००००० रुपये खरच कर अनेक मंदिर बनाए।' पाठको! इन दोनो लेखों पर मे शत्रुंजय की प्रतिमाओं के विषय में सत्यासत्य का स्वय ही विचार कर लीजिये। वे लोग जिन जिन—

# १ " अनुकम्पा दान "

अनुकम्पा रखना ही सम्यक्त्वी का लक्षण है और अनुकम्पा ही दान का मूल है। अणु=हित के लिये, कम्पा–धृजना, अर्थात् दूसरे को दुःखी देखकर अंतःकरण में जो कॅपकॅपी हुआ करती है, उसे अनुकम्पा कहते हैं। अनुकम्पा अंतःकरण का निर्मल नीर झरना है, यह कृत्रिम नहीं परन्तु स्वाभाविक ही होता है। जिनके हृदय में सम्यक्त्व रूप ज्योति प्रगट हुई हो, धर्म की दृढ रुचि जगी हो, दया का सद्भावतः उद्भव हुआ हो, ऐसे धर्मात्मा प्राणी ही कर्म पीडा से पीड़ित जीवों को देखकर अनुकम्पा करते हैं, कि–देखो विचारे जीवों के कैसा अशुभ कर्म का उदय हुआ है कि जिससे इन्द्रियहीन, अंगहीन, द्रव्यहीन, स्वजनहीन, इत्यादि की हीनता पाई है। सुख संपत्ति के लिये झूरते हैं और तन तोड़ परिश्रम करते हैं, तो भी इच्छित सुख नहीं मिलते हैं। कितनेक तो इच्छित भोगोपभोग की प्राप्ति होनेपर भी रोगोदय के एवं धन स्वजनादि वियोग के कारण भोग नहीं सकते हैं तथा चिंता ग्रस्त हो सर्वदा रोते झूरते ही रहते हैं। कितनेक एकांत विषय सुखों में मशगूल होकर बिलकुल ही धर्म ध्यान आत्म साधना नहीं करते हैं, और कितनेक धर्म नाम के भ्रम में पड़कर धर्म के स्थान में अधर्म करते हैं, शांति के स्थान में उन्माद करते हैं, पानी में भी आग लगा देते हैं–अर्थात धर्म के नाम से झगड़े कदाग्रह मचाते हैं। इन्द्रियों और कषायों के पोषण में ही धर्म मान बैठे हैं। अहो प्रभू! ऐसे भारी कर्मा जीवों की आगे क्या गति होगी! इन कर्मों का बदला कैसी मुसीबत से देवेंगे, यह विचार भी अनुकम्पा का है।

और भी जो सम्यक्त्वी, श्रावक एवं साधु होकर तथैव सम्यक्त्व देशव्रत एवं सर्वव्रती पणा आदर कर, यथा तथ्य आराधना पालना स्पर्शना नहीं करते हैं और हरेक तरह विराधना करते हैं, जिससे वे आगे

- उद्धारकों का नाम बताते हैं, जब उनका ही पूरा पता नहीं लगता है तो फिर दूसरे कथनों की सत्यता कैसे जानी जाय। इसलिये "चेइय" शब्द का अर्थ जैसा इसने किया है वैसा नहीं होना चाहिये।

को हीन स्थिति को प्राप्त होकर पश्चात्ताप करेंगे। अहो प्रभू! तब इन विचारे जीवों की क्या दशा होगी? यह विचार उन जीवों को समझाकर उनकी आत्मा का सुधार करना, सो भी अनुकम्पा ही है। इसी प्रकार अपनी आत्मा का भी विचार करे कि—महा पुण्योदय से मेरी आत्मा इतनी ऊंची आई है, सम्यक्त्वादि आराधन करने से सामर्थ्यवान् बनी है, किन्तु पूर्ण तया आराधना नहीं कर सकती है तो हे आत्मन्! तेरी क्या दशा होगी। इत्यादि विचारों से अपनी आत्मा को सम्यक्त्व ब्रत के भंग होने के मार्ग से बचाकर सम सम्वेगादि मार्ग में प्रवर्तावे सो भी स्वानुकम्पा है।

श्री तीर्थंकर भगवंत द्वादश परिषद के मध्य में विराजमान हो कर, जो भिन्न भिन्न भेदों से, सब समझें—ऐसा धर्मोपदेश फरमाते थे, वह भी एकांत जगत् वासी जीवों को आधि ब्याधि उपाधि रूप दुःख से पीड़ित देखकर एवं अनुकम्पा लाकर उन्हें उस दुःख से मुक्त करने को ही फरमाते थे। और वर्तमान काल में भी जो महात्मा किसी भी प्रकार के बदले की आशा नहीं रखते हुये उपदेश करते हैं, वह भी जगजीवों को अनुकम्पा दान देना ही है।

## २ "संग्रह दान"

इस संसार में परिभ्रमण करते हुये जीव शुभाशुभ कर्म के वश होकर ऊंचता एवं नीचता पाते ही रहते हैं। जो नीच स्थिति को प्राप्त हुये हैं, वे उच्च स्थिति वालों का आश्रय चाहते हैं, क्योंकि बहुत हीन स्थिति वाले उच्च स्थिति वालों के आश्रय सेही जीते हैं, कहा है कि 'जीवो जीवस्य जीवनम्' एक जीव के आश्रय से दूसरा जीव जीता है। इसलिये परस्पर एक दूसरे की सहायता करनी, यह जीवों का एक मुख्य कर्तव्य है। जो उच्च स्थिति को प्राप्त हुये हैं, सो बहुत कर नीच स्थिति के प्राणियों के संरक्षण से ही हुये हैं। अतः जिसके योगय से ऊंचता प्राप्त करी, उसही कार्य की विशेषता करने से विशेष ऊंचता प्राप्त होवे, यह स्वाभाविक ही है। और जो ऊंचता के गर्व में आकर उच्चता का

यथातथ्य लाभ नहीं लेते हैं, अर्थात् गरीबों का अपमान करते हैं-उन्हें सताते हैं, वे नीच स्थिति को यानी कंगाल स्थिति को प्राप्त होवें, यह भी स्वाभाविक ही है। उच्चस्थिति प्राप्त जीवों का कर्तव्य है कि वे उक्त बोध को हृदय में रख कर तदनुसार वर्तन करें। जो नीच स्थिति प्राप्त होने से डरते हों उन्हें भविष्य में नीच स्थिति वालों की सहायता यथा शक्ति एवं यथोचित अवश्यही करनी उचित है। वह सहायता इस प्रकार की जाती है-(१) जो अनाथ हो अर्थात् बचपन में माता पिता आदि पोषकों का वियोग हुआ हो, सुलक्षणी स्त्री पति की वियोगिनी हो, अपना पोषण करने को असमर्थ हो, वृद्ध अवस्था में पुत्रादि सहायकों का वियोगी हुआ हो, सो अनाथ गिने जाते हैं, (२) जो असमर्थ हों अर्थात अत्यन्त दुःख से पीड़ित हों, हस्त पाद नेत्र कर्ण आदि अंगोपांग रहित हों, कुष्ट आदि राज रोग से पीड़ित हों, सो असमर्थ कहे जाते हैं। वैसे ही दुष्काल आदि में अन्न आदि की महर्घता के कारण कुटुम्बका निर्वाह करनेमें असमर्थ हो, जल प्रलय आदि उपद्रवों से द्रव्य का एवं कुटुम्ब का वियोगी हो, अन्य भी किसी प्रकार से दुःखी हो। इत्यादि अनाथ असमर्थ दुःखी जीवों को किसी भी प्रकार के प्रत्युपकार की इच्छा नहीं रखते हुये अन्न, धन, वस्त्र, स्थान, पात्र, गात्र, * औषध आदि की सहायता देकर, उस दुःख का निवारण कर सुखी बनावे सो संग्रह दान कहा जाता है।

## ३ "अभय दान"

सुयगडांग सूत्र में फरमाया है कि "दाणाण सेट्ठं अभयप्पयाणं" अर्थात् सर्व दानों में अभय दान ही श्रेष्ठ है।

समवायांग जी सूत्र में सात प्रकार के भय फरमाये हैं-

(१) "इह लोग भय" मनुष्य को मनुष्यका भय होता है, उसे इह लोग भय कहते हैं। अत्याचारी राजाओं के एवं चोर चंडाल आदि

* गात्र दान सो शरीर से पुण्य कार्यों में सहायता करने का है। परन्तु नरक गति में पहुँचाने वाला रति दान वगैरह नहीं समझना।

अनार्य मनुष्यों के वश मे पड़कर जो दुःखी हो रहे हैं, तथा जो क्लेशी कुटुम्ब के झगड़े में फँसकर दुःख भोग रहे हैं। इत्यादि दुःखित जीवों को यथा योग्य सहायता देकर दुःख से मुक्त करें सो इह लोग अभयदान।

(२) " पर लोक भय " मनुष्यको पशु देव आदि से जो भय होता है सो परलोक भय। सिंह सर्प आदि या दंशमशकादि क्षुद्रजीवों के उपद्रव से मनुष्यों को बचावे। इसका यह भाव नहीं लगाना कि क्षुद्र जीवों का नाश करे, क्योंकि किन्हीं भी जीवों को दुःख देनेका नाम अभयदान कदापि नहीं होता है। जो क्षुद्र जीवों का नाश करने में भी दया बताते हैं वे अनार्य हैं। देखिये श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कंध के १४ वें अध्याय में नारद ऋषि क्या फरमाते हैं—

यूकोष्ट्र खर मर्कटाखुसरीसृपाः खगा मक्षिका.।
आत्मनः पुत्रवत् पश्येत् , तेषामन्तर न क्रियते ॥

अर्थात्—यूका, ऊँट, गधा, बंदर, गिलेहरी, सर्प, पक्षी, और मच्छर मक्खी जैसे छोटे एवं क्षुद्र प्राणियों का भी अपनी आत्मा एवं पुत्र के तुल्य समझकर पालन करना चाहिये ? परन्तु कदापि किंचित् भी अंतर नहीं रखना। लीजिये, इससे अधिक और क्या कहा जा सकता है ? नरसिंह अवतार तथा वराह अवतार आदि स्वयं ईश्वरने धारण किया कहते हैं। सर्प को कृष्णजी की शय्या कहते हैं। महादेव जी के गले में सर्प की माला बताते हैं, तथा नाग पंचमी को प्रायः सभी हिंदू नाग की पूजा करते हैं एवं शिर झुकाकर नमस्कार करते हैं—यदि सच्चा नाग नहीं मिले तो चित्रका बनाकर ही पूजते हैं। एक तरफ तो ऐसी ऐसी बातें कहते हैं और दूसरी तरफ प्राणियों को क्षुद्र बताकर मारते हैं, ऐसे अज्ञानियों को कैसे समझावें ? क्षुद्र जीवों की हत्या की निवृत्ति के लिये सर्वदा सप्रयत्न रहना चाहिये, ताकि हत्या का कभी प्रसंगही न आवे। जैसे, बहुत अशुद्ध एवं मलिन झूठन आदि एक स्थान पर संग्रह कर रखने से क्षुद्र जीवों की उत्पत्ति अधिक होती है, अतः प्रथम ही विशेष काल तक संग्रह करके नहीं रखना चाहिये। ऐसे उपायों की योजना होने से परलोक अभय दान दिया गिना जाता है। और भी भूत प्रेत

पिशाच डाकिनी आदि की जनता में प्रायः बहुत अधिक भ्रमणा होगई है। वायु आदि रोग किंवा प्रकृति विकार होने पर व्यन्तर आदि के भ्रम में पड जाते हैं। तैसे ही बाबा भोंपा आदि स्वार्थी जनों के भरमाने से भरम में पडजाते हैं, वहम का भूत भरलेते हैं। ऐसे झगडों में सुज्ञ जनों को नहीं फँसना चाहिये। और यदि कोई स्थान व्यंतरादि युक्त हो तो भी डरना नहीं चाहिये, क्योंकि देवता ऐसे क्षुद्र नहीं हैं कि जो जीवादि के वध से खुशी होवें। यह तो अज्ञानियों की भ्रमणा है। प्रायः अज्ञानी ही भयभीत होकर मरजाते हैं, जिससे अनेक मनुष्य भ्रान्त बन जाते हैं। इस भ्रम में भी सुज्ञ जनों को नहीं पडना चाहिए। इत्यादि विचारों द्वारा देवादि के भय से बचावे, सो परलोक अभय दान।

३ 'आदान भय' लोकोक्ति है कि लेन देन का भय भी बड़ाभारी घातक है। कर्जदार नर्क के दुःख भोगता है। इस भय से बचने का मुख्य उपाय तो कर्ज का न करना ही है। प्रारंभ से ही विचार रखे कि जिससे भविष्य में आपत्ति में फंस कर दुःखी होना नहीं पड़े। अगर कदापि भवितव्यता वश कर्जदार हो भी गया हो तो चुकाते समय घबराना नहीं; क्योंकि नम्रता से सब कार्य सफल होते हैं। परन्तु जो अधीरता के कारण प्राण झोंक मरजाते हैं, वे कर्जा से कदापि नहीं छूटते हैं, उलटे दूने कर्जदार होते हैं—जैसे कारागृह में से भगा हुआ कैदी दूनी सजा का अधिकारी होता है। ऐसा जान कर कितना भी भयंकर दुःख आवे तो भी आत्म घातकी इच्छा नहीं करना, किन्तु समभाव से दुःख सहना, जिससे इसही जन्म से छुटकारा होजाय। अगर सामर्थ्यवान कर्जदारों को कर्ज से यथा शक्ति बचाकर साता उपजावे तो वह आदान अभय गिना जाता है। इसी प्रकार जिन जीवों से इस भव सम्बन्धी तथा परभव सम्बन्धी जो वैर विरोध होवे उसकी सद्बोधादि से क्षमत क्षमापना करावे, अतःकरण से वैर विरोध की निवृत्ति करे करावे, तो उसे भी आदान अभयदान समझना चाहिये।

४ 'अकस्मात् भय' जो भय अचिन्त्य यानी अचानक उत्पन्न होता है, उसे अकस्मात भय कहते हैं। यह होनहार की बात गिनी

जाती है, एकाएक टाली नहीं टलती है—ऐसे विचारों से अकस्मात् भय प्राप्त होनेपर धैर्य धारण करना चाहिये। कितनेही परिहास प्रिय व्यक्ति भोले जीवों को कुटुम्ब के या धनके वियोग का समाचार सुना कर तथा पत्र तार आदि द्वारा बताकर अकस्मात् भय उपजाते हैं, सुज्ञों को इनसे बहुत बचकर रहने की जरूरत है। अर्थात् वश पहुँचे वहां तक किसी को भयोत्पादक बातें कहनी नहीं चाहिएँ। जो कोई कर्माधीन अकस्मात् भय से—अग्नि पाणी आदि से, या जहाज डूबने आदि से, प्लेग आदि रोग से भय भीत हुआ हो उसकी यथा शक्ति रक्षा करे, सो अकस्मात् अभय दान।

५ 'मरण भय' कहा है कि 'मरणं महा भयाणि' अर्थात् मृत्यु के समान और दूसरा भय इस जगत में कोई है ही नहीं! मृत्यु महा भय का स्थानक है, क्योंकि महाभारत में कहा है—

अनिष्टं सर्व भूताना, मरणं नाम भारत।
मृत्यु कालेह्नि भूताना, सद्यो भवति वेपथु॥

अर्थात्—मृत्यु का नाम ही जीव मात्र को अप्रिय लगता है, सुनते ही रोमांच होजाते हैं, कँप कँपी हो जाती है। मरते समय पापात्मा कम्पायमान होती हैं। अज्ञानी जन विना प्रयोजन या किंचित् रस लोलुपता के वश होकर जब दुर्दैव पीड़ित विचारे अशक्त जीवों पर घातकी पना गुजारते हैं, मरण सामग्री शस्त्रादि सन्मुख करते हैं, तब उनको कितना अधिक त्रास होता होगा, यह विचार अपनी आत्मा पर से ही करना चाहिये। जब किसी मनुष्य को फांसी आदि से मारने की सजा होती है, तब वह उससे मुक्त होने को कैसा महान् प्रयत्न करता है। अगर कोई उसका सर्वस्व लेकर उसे जीवितदान दिलाने का मात्र बचन ही देता हो तो वह अपना सर्वस्व उसे खुशी से समर्पण कर देता है, यावज्जीवन गुलाम होना स्वीकार करता है। अस्तु, मनुष्य को ऐसाही अन्य दुर्बल जीवों का भी विचार करना चाहिये। कहा भी है कि—

यथात्मनः प्रियाः प्राणा स्तथा तस्यापि देहिनः ।
इति मत्वा न कर्तव्यो घोर प्राणि वधो बुधैः ॥

अर्थात्—जैसे अपने प्राण अपने को प्यारे लगते हैं, तैसे ही सब जीवों को अपने-अपने प्राण प्यारे लगते हैं। ऐसा जान कर बुद्धिमानों को प्राणिवध रूप घोर पातक कदापि नहीं करना चाहिये।

प्राणा यथात्मनोऽभीष्टा भूतानामपि वै तथा ।
आत्मौपम्येन मंतव्यं बुद्धिमद्भिः कृतात्मभिः ॥

अर्थात्—अपने प्राणों के समान ही दूसरों के प्राणों को भी प्रिय जानना चाहिये। तथैव जैसी रक्षा अपनी आत्मा की की जाती है तैसी ही सब जीवों की करनी चाहिये। भेद भाव किंचित् मात्र भी नहीं रखना चाहिये।

नहि प्राणात्प्रियतरः, लोके किंचिद्धि विद्यते ।
तस्माद्दया नरः कुर्याद्यथात्मनि तथा परे ॥

अर्थात्—इस जगत् में प्राणों से अधिक प्रिय दूसरा कोई भी पदार्थ नहीं है—ऐसा जान कर तत्वज्ञ मनुष्यों को अपनी आत्मा के समान ही सब प्राणियों का संरक्षण करना उचित है।

दीयते म्रियमाणस्य, कोटिं जीवितमेव वा ।
द्रव्य कोटिं परित्यज्य, जीवो जीवितमिच्छति ॥

अर्थात्—किसी भी मरते हुये मनुष्य को अगर कोई क्रोड़ सौने का द्रव्य ( धन ) देवे, तो वह क्रोड सौने का त्याग कर एक जीवन की वांछा एवं याचना करेगा। जीवन ऐसा प्रिय है ! !
शास्त्रों में जीवितदान यानी अभय दान का फल भी बहुत बताया गया है—

कपिलाना सहस्राणि यो द्विजाय प्रयच्छति ।
एकस्य जीवितं दद्यात् नच तुल्य युधिष्ठिर ॥

अर्थात्—श्री कृष्ण जी कहते हैं कि हे युधिष्टिर, एक व्यक्ति तो प्रति महीने हजार गायें दान में देवे, और कोई दूसरा मरते हुवे एक जीव को बचावे, तो उस जीवित दान के पुण्य की तुलना गौदान किंचित् मात्र भी नहीं कर सकता है।

एकतः काञ्चनो मेरुः बहु रत्ना वसुधरा ।
एकतो भयभीतस्य प्राणिना प्राणरक्षणम् ॥

अर्थात्—कोई तो मेरु पर्वत जितना बड़ा सुवर्ण का ढेर और सुवर्ण रत्न से भरी हुई संपूर्ण पृथिवी दान में देवे, और कोई भय भीत प्राणी के प्राणों का रक्षण करे अर्थात् मरते को बचावे तो उस अभय दान की तुलना वह सुवर्ण दान कदापि नहीं कर सकता ।

लैयना लल्ला होल्हु मोहा वलाद माऊ ।
हावला कीयना ललहुतक वामिन कूम ॥

कुरान सूराह हजकी ३६ मी आयत ।

अर्थात्—हरगिज न पहुंचेगा अल्लाह को गोश्त उनका, और न लोहू उनका, लेकिन पहुंचेगी उसको परहेजगारी तुम्हारी ।

"दाणाण सेट्ठं अभय प्पयाण"

सुयगडांग अ० ६

अर्थात—सर्व दानों में श्रेष्ठ दान अभय दान ही फर्माया है । इस प्रकार सब शास्त्रों में अभय दान के सम्बन्ध में अनेक प्रमाण मिलते हैं । परन्तु यहां ग्रन्थ गौरव होने के डर से नहीं दिये गये ।

इसी भांति ऐतिहासिक दृष्टान्त भी अनेक हैं जैसे–मुसलमान महमद नबीसाहब पयगम्बर की अल्लाह ताला ने तारीफ की कि नबी बड़ा रहम दिल ( दयालु ) है । अजराइल फिरस्ता ( देवता ) उनका अजमोदा ( परीक्षा ) लेने आया और शिकरा ( बाज ) व फाकते ( कबूतर ) का रूप बनाया । फाकता आगे को उड़ता हुआ आकर महमद की गोद में बैठ गया, पीछे से शिकरा आकर कहने लगा महमद मेरी शिकार देदीजिये । महमद बोले तुझे चाहिये तो मैं मेवा मिष्टान्न दिलाता हूं परन्तु इस विचारे फाकते की जानको सदमा ( दुःख ) मत दे । शिकरा बोला कि यह फाकता तुम्हें इतना प्यारा है तो इसके बदले में अपने बदन का गोश्त ( मांस ) देदीजिये । महमद ने यह

कबूल किया, और छुरी उठाई कि उसी वक्त जमीन आशमान कॉपने लगा। फिरमता कदमों में आगिरा और सच्चा हाल कह सुनाया।

जब खुद नबी महोमद ने ही दूसरे की जानकी रक्षा के लिये अपने बदन का गोश्त देना कबूल किया तो उनके हुकम पर अकीन (भरोसा) रखने वाले मुसलमान भाइयों को भी लाजिम है कि बने वहां तक किसी की जान को कभी सदमा न पहुंचावें। क्योंकि रहम दिल वाले पर ही रहमान खुश रहते हैं। और भी देखिये-

सुबक्तगीन हिरणी के बच्चे को पकड़े घरको लेजा रहा था। अपने पीछे हिरणी को भागती आती देखकर रहम आया। तब बच्चे को छोड़कर भूखा ही अपने घर में आकर सोरहा। रात को स्वप्न में अल्लाह ताला ने फरमाया कि तूने बेचारी हिरणी की जान को आराम दिया इसके बदले में तुझे प्रातः काल ही बादशाही मिलेगी। अनंतर वह बादशाह बन गया! इससे समझ लीजिये कि-रहमसे ही खुदा खुश हैं!

श्री कृष्ण भगवान् शिशुपाल से लड़ रहे थे, उस वक्त जमीन पर पड़े हुये टिटहरी के बच्चों को देखकर दया आई, अतः रक्षा के वास्ते हाथी का घंटा उनपर रख दिया! यों खुद भगवान ने ही जब रक्षा की है, तो उनके अनुयायियों को तो जरूर ही करनी चाहिये।

जैन धर्म तो अभयदान का मूल स्थान ही है:-

श्री नेमिनाथजी ने पशुओं की रक्षा के वास्ते राजुल जैसी महा-रूप और महा गुण संपन्न स्त्री को त्याग कर दीक्षाली। श्रीपार्श्वनाथजी ने जलते हुवे नाग नागनी को लकड में से निकाला। महावीर स्वामी ने अविनीत शिष्य गोशालक को तेजो लेश्या के जलने से बचाया। धर्म-रुचिजीने कीडियों की और मेतारजजीने मुरगे की रक्षा के निमित्त अपने प्राण झोंक दिये। श्रेणिक राजाने अमारी पडह बजाया। मेघ कुमारने हाथी के भव में शशक को बचाया इत्यादि अनेक दृष्टांत उपलब्ध हैं। ऐसे उत्कृष्ट अभय दान को जहां तक बने वहां तक तो सद्बोधसे, नहीं तो तन धन से अवश्य ही प्राप्त करना चाहिये। मरण-मुख प्राप्त जीवों को बचावे सो अभयदान।

(७) 'पूजाश्लाघा भय' सो अपकीर्ति का भय जानना। अपकीर्ति के कारण कितनेही लज्जालु जन प्राणों तक का त्याग कर देते हैं। अस्तु सुज्ञ पुरुषों का कर्तव्य है, कि वे किसी की इज्जत को ठेस पहुंचे, ऐसा विचार उच्चार आचार कदापि नहीं करें, अपनी इज्जत जैसी ही दूसरों की इज्जत भी जानें और जितना प्रयत्न अपनी इज्जतकी रक्षा के लिये करते हैं उतना ही प्रयत्न अन्य की रक्षा के लिये भी करना, यह 'पूजाश्लाघा' अभयदानियों का कर्तव्य है। कितनेही अविचारी मनुष्य समझते हैं कि इससे हमको लोग अच्छा जानेंगे, इत्यादि विचार से दूसरे की इज्जत हतक करते हैं, झूठी सच्ची निंदा करते हैं, एक दूसरे पर मिथ्या कलंक लगा देते हैं। उक्त भयंकर अनीति कार्य से सज्जनों को सदा बचकर रहना चाहिये। अगर किसी की इज्जत की रक्षा अपने से होसकती हो तो अवश्य ही यह पूजाश्लाघा अभयदान है।

## ४ "करुणा दान"

इस जगत् में प्रवृत्ति के चलाने वाले दो तरह के पुरुष हुए हैं:- पहिले पारमार्थिक- जिन्हों ने सब जीवों के एकान्त हितकारी सत्य आगम का प्रतिपादन किया है। और दूसरे स्वार्थी अर्थात् मतलबी जो केवल अपने ही हित के लिए अनेक कल्पित ग्रन्थ आदि बनाकर भगवान ने या अमुक महान् पुरुषने बनाये हैं, ऐसा ऊँचा नाम रखते हैं, भोले-भाले लोगों को ठग कर अपनी आजीविका चलाते हैं। इन दोनों की परीक्षा विद्वान् लोग उनके लेखों व उच्चारण के शब्दोंसे ही कर लेते हैं, कि किस में कितना अंश सत्य और परमार्थ है।

जो मृत्यु के समय किया जाता है अर्थात् मरते समय अभ्यागतों की, अनाथों की, पशु पक्षियों की रक्षा के लिये जो दान किया जाता है, वह कलुनीए दान कहलाता है। धार्मिक एवं पारमार्थिक कार्यों में जो खर्च किया जाता है, मै यहां उसका निषेध नहीं करता हूं, क्योंकि पुद्गल द्रव्य से ममत्व छोड कर सत्कृत्यों की वृद्धि व अनाथों की सहायता करना भी पुण्य प्रकृति उपार्जन करने का मार्ग है, ऐसा शास्त्र

कारने बताया है। इसके विपरीत कितने ही मनुष्य कहते हैं कि-मरते समय गौदान करो, वह तुम को वैतरणी नदी से पार कर देगी, यह बात सर्वथा अप्रमाण है, क्योंकि वैतरणी नदी तो नर्क में है, और उस गौदानी को वह गुरु नर्क में पहिले ही पहुँचादेते हैं तथा दी हुई गौ तो यहां ही रहजाती है, फिर न मालूम वह यहां रही हुई गौ उस दानी को कैसे पार करती होगी ? ऐसी ही और भी अनेक असत्य प्रथाएँ संसार में प्रचलित हैं। इसका विचार करुणा दानी को जरूर ही करना चाहिये।

और भी इस समय लोग अपनी आर्थिक शक्ति का विचार न करके मान के वशीभूत होकर मरने वाले के पीछे अमर्यादित खर्च करने लगे हैं, यह भी बड़ा अयोग्य कार्य है। इससे अनेक साहूकारों के दिवाले निकल गये, इज्जत डूबगई, और आप झुर झुर के मरगये ! तथा उनके अनेक कुटुम्बी रोते हुए दृष्टि गोचर होते हैं। इसका भी सुज्ञों को अवश्य विचार करना चाहिये। यदि दो दिनकी वाह वाह के लिये व्यर्थ खर्च न करके उतना ही द्रव्य व उस में का कुछ भाग धर्मोन्नति, ज्ञानवृद्धि व दया आदि पारमार्थिक सत्कृत्यों में सद्व्यय करें तो उससे कितनी धर्म वृद्धि व यशः कीर्ति की वृद्धि होगी, और कितने प्रबल पट् कायिक आरंभ से अपना बचाव होगा। इन दोनों पाप पुण्य के कारणों का भी दीर्घ दृष्टि के साथ विचार करना चाहिये, और फिर जो विशेष लाभ दायक ज्ञात होगा, उसे सुज्ञ पुरुष स्वाभाविक रूप से स्वीकार करेंगे ही।

## ५. "लज्जा दान"

लज्जा यानी मान प्रतिष्ठा रखने के लिये विवाहादि प्रसंगों में जो दान दिया जाता है, वह लज्जा दान है। वर्तमान समय में कितने ही लोग ऐसे देखे जाते हैं कि जिन्हें अन्य लोग तो धनाढ्य समझते हैं और उनके घरमें फाके पड़ते हैं, परन्तु मानके वश से या लज्जा के कारण अपना नाम या मान रखने के लिए अपने गृहका सत्यानाश कर बैठते हैं। लौकिक की रक्षा के लिये प्रयत्न करते हैं, किन्तु उलटे लौकिक को गमा बैठते हैं। लग्न पहरावणी आदि कामों में बेहद खर्च करदेते हैं,

यह अयोग्य है। हां! संसारी होने के नाते अगर संसार का व्यवहार नहीं साथे तो भी अच्छा न लगे, अतः एतदर्थ कुछ करना पड़े तो वह बात दूसरी है। परन्तु वह भी अपनी परिस्थिति के अनुसार ही करना चाहिये, ताकि गृहहानि व लोकापवाद न होने पावे।

और उसी प्रकार दान के विषय में स्पष्टतः लज्जा का त्याग भी नहीं करना चाहिये, अर्थात् इह लोक के अपयश से और परलोक के डरसे निर्भय बनके साफ दान देने दिलाने का निषेध करना—कि परभव किसने देखाहै, जो यहां देवेंगे और वहां पावेंगे। सब झूठी बातें हैं। खाया पिया सो अपना है! तथा दान देने का यह उपदेश तो स्वार्थी जनों का है, कमाकर खाना नहीं आता तब पेट भरने का यह उद्योग प्रारंभ किया है, हम लोगों को इनके भ्रमजाल में पड़कर धन का नाश नहीं करना चाहिये। इत्यादि कुबोध पैदा करने वाले नास्तिक जन भी इस संसार में बहुत से हैं, सुज्ञों को ऐसे निर्लज्ज नास्तिकों के भ्रम में पड़कर लज्जा का त्याग करके लौकिक व लोकोत्तर पुण्य की हानि करना उचित नहीं है।

## ६ " गर्व दान "

आत्मा को अधोगति में पहुँचाने वाला अभिमान ही है। अभिमान के जोश में मनुष्य संपत्ति संतति और शरीर को तुच्छ समझ कर योग्यायोग्य का विचार नहीं करके नष्ट कर देता है। अभिमान के वश होकर योग्य स्थान में दिया हुआ दान भी यथार्थ फल का देने वाला नहीं होता है। कहा है कि " वासनानः तस्य फलं " अर्थात् दानके फल की जैसी इच्छा होती है वैसेही उसका फल होता है। जो अभिमान के वश हो यश की इच्छा से दान करे, उस दान से उसकी जितनी कीर्ति फैले उतना ही उस दान का फल समझना चाहिये। जैसे महावीर स्वामी को पारणा कराने की भावना चार महिने तक 'जीर्ण' नामक सेठने भाई और जब प्रभु पूर्ण शेठ के घर पारणा लेने गये तो उसने गर्व में आकर दासी के हाथ से उड़द के बाकले दिलाए, उसका भगवन्त ने

पारणा किया। वहां देव दुंदुभि बजी, और सुवर्ण की वृष्टि हुई। जब लोगों ने पूछा कि तुमने क्या वहराया, तो वह गर्व में आकर बोला कि मैंने खीर सक्कर वहराई, तब लोग वाह वाह करने लगे, जिससे वह अभिमान से फूल गया। एक समय ज्ञानी मुनि पधारे तब ग्राम के राजा ने यह प्रश्न किया, मुनि के उत्तर से निश्चय हुआ कि उत्कृष्ट परिणाम की धारा चढने से जीर्ण शेठ ने बारहवे स्वर्ग का आयुष्य बांधा * और पूर्ण ने उड़द के बाकले दे गर्व किया, जिससे उसे केवल वाहवाही और सुवर्ण वृष्टि के सिवाय कुछ भी लाभ नहीं हुआ। इसलिये महादान का फल भी गर्व करने से नष्ट होजाता है, ऐसा जान कर यथा योग्य यथा शक्ति दान तो देना, परन्तु कभी गर्व अभिमान नहीं करना।

## ७ "अधर्म दान"

जिस दान से धर्म उत्पन्न न होकर अधर्म पैदा हो वह अधर्म दान है। जैसे कितने ही अधर्मी जन कलियुग की खोटी रुढियों के अनुसार लग्न आदिक उत्सव प्रसंगों पर अमङ्गला मुखी कहलाने वाली अमङ्गल अपवित्र मुखवाली वेश्या कि जिसके देखने मात्र से ही धर्म का नाश हो जाय, ऐसी कुलटा को इच्छित द्रव्य देकर मंगल मनाते हैं एवं नृत्य गान आदि कराते हैं, सो अधर्म दान कहा जाता है। वस्तुतः यह प्रत्यक्ष अधर्म ही है, क्योंकि अधर्म की जड अनीति है, और अनीति की उत्पत्ति व वृद्धि करने का प्रथम मार्ग वेश्या नृत्य है। वेश्या नृत्य का अवलोकन करने के लिए पिता और पुत्र आदि व बहुत मर्यादा युक्त रहने वाली उत्तम घराणों की लज्जा शील स्त्रियां, मर्यादा का भंग करके एक स्थान पर बैठ कर निर्लज्ज गायन सुनते हैं, कुचेष्टाये देखते हैं, और करते भी हैं। जिसपर पिताने विषय भाव धारण किया वह माता हुई, और माता को कुदृष्टि से देखना व विषय भाव धारण करना, फिर उस पापका क्या ठिकाना रहा! तैसे ही वेश्या गमन करने वाले माता भगिनी और

* कहते हैं कि यदि वह उस वक्त देव दुंदुभि का शब्द नहीं सुनता तो उत्कृष्ट परिणाम की धारा चढने से केवल ज्ञान प्राप्त कर लेता।

अपनी पुत्री से गमन करने के पाप के भी अधिकारी होते हैं, क्योंकि वेश्या के द्वार पर कुछ साइन बोर्ड ( नाम का पटिया ) तो लगा नहीं होता है, कि अमुक व्यक्ति यहां आते हैं। जिस स्थान पर पिता जाता है, वहां पुत्र भी चला जाता है, और पिता के वीर्य से किंवा अपने खुद के वीर्य से उत्पन्न हुई वेश्या पुत्री के साथ भी गमन करता है—ऐसे महा अधर्म नर्क गमन के स्थान में जो द्रव्य आदि दिया जाता है, उसे अधर्म दान कहा जाता है। यह दान एकांत त्यागने योग्य है।

## ८ " धर्म दान "

जिस दान से धर्म की वृद्धि होवे वह धर्म दान है। सर्वोत्कृष्ट धर्म वृद्धि के करने वाले तो साधुजी ही होते हैं, उनके ज्ञान दर्शन चारित्र तप रूप मोक्ष मार्ग के साधन की वृद्धि के लिये तथा उनसे सद्बोध के द्वारा धर्म का प्रसार कर अन्य भव्योंकी मोक्ष मार्ग में प्रवृत्ति कराने के लिये आहार, औषध, वस्त्र, पात्र, स्थानक औरजो जो उपकरण उन्हें आवश्यक हों उनका देना सो धर्म दान है। तैसे ही सम्यक्त्वधारी व्रत धारी जो श्रावक हैं, उनको धर्म में सहायता करने वाले उपकरण पुस्तक, पूंजणी, माला मुंहपती वगैरह देवे,सो भी धर्म दान की गिनती में हैं। धर्म दान देने के योग्य बनना और धर्म दान देकर यथोचित लाभ लेना, यह पुण्यात्मा ही कर सकते हैं। कहा है " अर्थस्य सार करपात्र दानम् " अर्थात् धन पाने का सार यही है कि सुपात्र दान के द्वारा उसका लाभ लेना।

## ९ "प्रत्युपकार दान"

उत्तम पुरुषों की स्वाभाविक ही अभिलाषा होती है कि—कब उपकार करने वाले उपकारियों पर प्रत्युपकार करने का अवसर मुझे मिले और कब मै उनसे उऋण होवूं। वे समय आने पर अपने तन धनतक को उपकारी के लिये झोंक देते हैं, एवं सब तरह उन्हें सुख उपजाते हैं।

## १० "कीर्ति दान"

भाट चारण आदि विरुदावली बोलने वाले लोगों को कीर्ति

फैलाने के लिये देवे सो कीर्ति दान है।

इन दश दानों में योग्यायोग्य का विचार पाठक गणों को ही करना चाहिये।

—" विधि द्रव्य दातृ पातृ विशेषा—त्तद्विशेषः "

—तत्त्वार्थ सूत्र अ० ७

अर्थ—दान देने की विधि, दातार के गुण, दान में देने का द्रव्य और दान ग्रहण करने वाला पात्र, ये चार जैसे होते हैं, वैसा ही दान का फल मिलता है, सो यहां बताते हैं:—

## १ " दान देने की विधि "

सग्रहमुच्चस्थान पादवंदनं भक्तिः प्रणामं च।
वाक्काय मनः शुद्धिरेषण शुद्धिश्च विधि माहुः॥

अर्थात्—दान देने की इच्छा वाले को:—१ प्रथम तो दान में देने योग्य वस्तुओं का अपने घरमें संग्रह कर रखना योग्य है, जिससे दान के समय 'नहीं' कहने का प्रसङ्ग नहीं आवे २—जो पात्र यानी दान ग्रहण करने के योग्य व्यक्ति आएँ उनको उच्च स्थान में खड़े रखे ३—फिर गुणानुवाद करे कि—आपने बड़ी कृपा की जो मुझे पावन करने पधारे इत्यादि ४—यथा योग्य सविधि नमस्कार करे ५—दोनों हाथ जोड़कर नम्रता युक्त अपने यहां जिस जिस वस्तु का योग हो उसकी आमंत्रणा करे, कृपा कीजिये! यह लीजिये! ६—परिणामों में उल्लास तथा उदारता रखे, विपरीत भाव तथा किसी भी प्रकार की हिचकिचाहट से रहित होवे ७—दान देने के पश्चात् प्रमोदता युक्त कहे कि आज मेरे धन्य भाग्य हैं, जो यह मेरी वस्तु सार्थक हुई इत्यादि ८—दानेच्छु को दान अपने हाथ से ही देना उचित है। कहते भी हैं कि "हाथे सो ही साथे" अर्थात् जो हाथ से दिया जाता है, सो ही साथ आता है, और ९—दान देते वक्त घबरावे नहीं। जो देने योग्य वस्तु हो उसे भली भाँति देखकर यत्ना चार युक्त होकर देवे। अर्थात् दान देने की वस्तु सड़ी बिगड़ी न हो या प्रकृति के प्रतिकूल न हो, जिसके भोगने से संयम में विघ्न

न हो। यह दान देने की नवधा भक्ति—नव प्रकार की विधि बताई गई है।

## दातार के गुण।

ऐहिकफलानपेक्षा क्षान्ति र्निष्कपटतानसूयत्वम्।
अविषादित्वमुदित्वे निरहङ्कारित्वमितिहि दातृ गुणाः॥

१ 'फलानपेक्षा' दान देकर उसके फल की वांच्छा नहीं करे, क्योंकि वांच्छा करने से उस दान का पूरा फल प्राप्त नहीं होता है। इस वक्त भी देखते हैं, कि जो आनरेरी ( बिना वेतन लिये ) सेवा करने वाले हितैषी मनुष्य हैं, उनको किसी समय पर मालिक संतुष्ट होकर उनके परिश्रम से भी अनेक गुणा अधिक लाभ दे देते हैं। और वेतन लेने वाले अगर पूरा काम नहीं करें तो दंड भी पाते हैं, इसी तरह दान के विषय में भी जानना चाहिए।

व्याजे स्याद् द्विगुण वित्त व्यापारे तु चतुर्गुणम्।
क्षेत्रे शत गुण ज्ञेय दाने चानत गुण मतम्॥

अर्थात्—लगाया हुवा द्रव्य व्याज में दुगुणा, व्यापार में चौगुणा और खेती में सौ गुणा कदाचित् हो जाता है; परन्तु यह कुछ सार्वत्रिक नियम नहीं है। इसके विपरीत सत्पात्र के दान में लगाया हुआ द्रव्य तो नियमेन अनंत गुणा होता है। अतः ऐसे अनंत गुणित लाभ देने वाले पदार्थ को तुच्छ वस्तु की वांछा में कभी भी नष्ट नहीं करना चाहिए।

देखिये! सत्पात्र दान के प्रभाव से—१ सुबाहु कुमार महा रूप और महा संपदा का भोक्ता हुआ, २ शालिभद्रजी की ऋद्धि देखकर श्रे· णिक राजा चकित ही होगया था, ३ धना सार्थवाह ऋषभ देवजी हुए। ऐसे अनेकानेक दृष्टांत पाये जाते हैं, दान ऐसा महा लाभ दाता है।

(२) "क्षमावान्" दातार को क्षमावान, होना चाहिए। कितने ही पात्रों की प्रकृति में स्वभाव से ही उष्णता बनी रहती है, अतः कभी कभी वे अच्छे दान को भी निद्य बना देते हैं। क्योंकि तपस्वियों की

प्रकृति अधिकतर तेज ही होती है। ऐसे प्रसंगोंपर दातारों को सहन शीलता रखने की बहुत आवश्यकता है। पात्रों के चित्त में किंचित् मात्र भी अशांति उत्पन्न न करतेहुए उन्हें संतुष्ट रखना, यही दातारों का मुख्य कर्तव्य है। पात्रों की तरफ से अगर कोई आघात होतो उसे समता पूर्वक सहन करके अपने दान धर्म रूप कर्तव्य की वृद्धि करता रहे, ताकि उस दान का फल भी पूर्ण प्राप्त हो सके, और कीर्ति भी विश्वव्यापिनी बन सके।

३ 'निष्कपटता' दातार को सरल स्वभावी होना चाहिये। कपट युक्त दान का यथार्थ फल नहीं होता है। कपटी दातार केवल लोगों को अपना गौरव बताना चाहता है, इसलिये सामान्य वस्तु भी विशेष आडम्बर और दिखावे के साथ देता है, छाछ देकर दूध का नाम लेता है। परन्तु जब उसका यह कपट प्रगट होता है, तब कीर्ति के साथ उस दान का फल भी नष्ट हो जाता है और इसके विपरीत पश्चात्ताप भी करना पडता है।

४ "अनसूयत्व" दातार को ईर्षा रहित होना चाहिये। दातार बनने का आधार अपनी प्राप्त धन शक्ति पर ही निर्भर है, इसमें किसी की बराबरी एवं देखा देखी कदापि नहीं करनी चाहिये। जो लोग ईर्षा करके दान करते हैं, अर्थात् इसने इतना दान किया तो मै भी इतना या इससे कुछ अधिक करूं, या यह इतना दान क्यों करता है, ऐसे ईर्षा भाव पूर्वक किए गए दान का यथार्थ फल प्राप्त नहीं होता है। अपने से जो अधिक दान देने वाला हो, एवं जो शक्ति हीन होकर भी थोडा बहुत दान करता हो उसकी प्रशंसा करनी चाहिये कि यह पुरुष धन्य है, जो दान करके पुण्य का लाभ लेता है।

५ "अविषादित्व" दातार को अखिन्न भावी रहना चाहिए। ऐसा नहीं विचारना कि यह झगडा मेरे पीछे लग गया, सब दौड़ दौड कर मेरे ही पास आते है और मांगते हैं, मै किन किन को दूं, अगर निषेध करूँ तो भी अच्छा नहीं होगा, क्यों कि मेरी कीर्ति का भङ्ग

होता है। इत्यादि विचार दान देने के पहिले करे और देते समय यह दें कि यह दें, अच्छी अच्छी वस्तु छिपावे, वस्तु होते हुये भी नट जावे, देता देता अटक जावे, थोड़ा थोड़ा देवे, और देने के अनन्तर पश्चात्ताप करे कि इतनी क्यों देदी, वह क्यों दी, अब मै क्या करूंगा! इत्यादि। इस तरह जो खिन्न भाव युक्त होकर दान देते हैं वे फल में विपरीतता प्राप्त कर लेते हैं। * ऐसा जान कर दान के पहिले उत्सुकता, देते समय उदारता और देने के पश्चात् प्रमोद धारण कर, दान का यथार्थ लाभ लेना चाहिए।

६ "मुदित्व" दातार को उल्लास सहित होना चाहिए। पात्र देखकर बड़ा प्रसन्न होवे और विचारे कि मेरे अहो भाग्य हैं जो ऐसे २ महान् उत्तम सत्पुरुष स्वयमेव पधार कर मेरा घर पावन करते हैं, दान ग्रहण कर मेरा द्रव्य सार्थक करते हैं, मुझे तारते हैं, अगर यह नहीं होते तो मेरी यह संपत्ति क्या काम आती, जितना पात्र में पड़ता है उतना ही मेरा द्रव्य है, बाकी द्रव्य के या तो दूसरे मालिक बन जायँगे या नष्ट होजायगा, इसलिये प्राप्त द्रव्य के लाभ लेने का यह अपूर्व समय मेरे हाथ लगा है, इसलिये जितना लाभ लेसकूं उतना ही थोड़ा है। ऐसा भाव रखता हुआ चढते भावों से दान देवे।

(७) "निरहङ्कारित्व" दातार को निरभिमानी होना चाहिए। विचारे कि—श्री तीर्थंकर भगवान् बारह महिने में ३ अब्ज ७४ क्रोड़, ४० लाख सुनैये दान में देते हैं। ऐसे दानेश्वरों के सामने मैं विचारा पामर किस गणना में हूं! मै क्या दे सकता हूँ! इत्यादि विचार से निरभिमानी होकर दान करे।

---

* किप्पणण जतण वचय वंचय सुयणण जणक तीए मित्ती।
तणदे तणण दाणो धम्म रहियो मित्य काय समजी जी॥

अर्थात्—जो कृपण होता है वह माता, पिता, स्त्री, पुत्र, मित्र, आदि को ठगता हुआ अपनी आत्मा को भी ठगता है, क्योंकि वह तन देना (मरना) तो स्वीकार करता है परन्तु तृण (घास की काडी) मात्र भी देना स्वीकार नहीं करता है।

# " दान देने योग्य वस्तुओं के नाम "

साधु और साधवियों को देने योग्य चौदह प्रकार की वस्तुएँ शास्त्र में निरुपण की हैं:—(१) 'असणं'—अग्निपर सिझाकर, सेककर, अचित्त किया हुआ चौवीस प्रकार का अनाज, (२) 'पाणं'—अग्नि राख आटा आदि के प्रयोग से अचित्त किया हुआ पानी (३) 'खाइमं'—घृत, तेल आदि में तले हुए एवं शक्कर गुड़ आदि के संस्कार से मिष्ट किये हुए पक्वान्न, अथवा बादाम पिस्ता द्राक्षा आदि एवं बीज रहित किया हुआ मेवा (४) 'साइमं'—लवंग, सुपारी, तज, जायपत्री पापड़ आदि स्वादिम, (५) 'वत्थ'—चोल पट्टे, पछेवड़ी, झोली आदि के उपयोगों में आने वाले सूत सन आदि के वस्त्र, (६) 'कंबल'—शीत वर्षा आदि की व्याधि निवारण करने वाले ऊन आदि के वस्त्र, (७) 'पडिगहं'—काष्ठ (लकड़) के, तूम्बा के, मिट्टी के आहार पानी औषधि आदि ग्रहण करने योग्य पात्र, (८) 'पाय पुच्छणं' ऊनका, सन का, आदि रजोहरण। अदृष्ट (जहां दिखे नहीं ऐसी) जगह पर बैठने उठने आदि क्रिया करते समय भूमि शोधने के लिये रजोहरण। तथा वस्त्र, पात्र, शरीर शोधने के लिये गोच्छा, (९) 'पीठ'—बैठने के लिए तथा वस्त्र, पात्र, पुस्तक आदि रखने के लिये पाटला, (१०) 'फलग'—शयन करने—सोनेके लिये बड़ा पाट, (११) 'सेजा' स्वाध्याय, ध्यान आदि करने के लिये एवं रहने के लिये स्थानक जगह—मकान (१२) 'संथारह'—जो वृद्ध तपस्वी रोगी साधु होवें उनके शयन करने को चांवल का, गेहूं का, कोद्रव का, काँस वगैरा का पराल (घास) (१३) 'औषध'—सोंठ, काला नमक एवं अग्नि तथा निम्बू आदि प्रयोग से अचित्त किया हुआ नमक काली मीरच वगैरह औषधियां, (१४) 'भेषज'—तेल चूरण गोली आदि बहुत वस्तु मिलाकर जो दवाई बनाई हो सो भेषज।

ये १४ प्रकार के पदार्थ साधु साध्वियों के देने योग्य हैं। दान देने की इच्छा रखने वाला गृहस्थ ये वस्तु अपने एवं अपने कुटुम्ब के निमित्त लाया होवे तथा बनाई होवे, तो उसमें से बनाकर सचित्त के

संघेटे से रहित रखते हैं, वे अपने घरके कार्य में भी काम आती हैं, और पुण्योदय से सुपात्र का योग मिल जाय तो साधु साध्वी के एवं पड़िमा धारी श्रावक के और दया पालने वाले श्रावकों के काम में आने से उस दाता गृहस्थ को महा निर्जरा तथा पुण्य का उपार्जन होता है। इसके सिवाय और भी शास्त्र थोकडे ढाल सज्झाय स्तवन आदिक की पुस्तकें मुहपती, माला, पूंजणी, वगेरह जो जो धर्म क्रिया में सहायक उपकरण हैं, उनका योग भी दानेश्वर गृहस्थ अपने घरमें रखते हैं, और वक्त पर देकर लाभ लेते हैं।

## पुण्य ९ प्रकार से होता है।

ठाणांग सूत्र में ९ प्रकार की वस्तुएँ दान में देने से पुण्य का उपार्जन होता है, ऐसा निरूपण किया है:—१ 'आण पुण्य' अन्न देने से २ 'पाण पुण्य' पानी देने से, ३ 'लेण पुण्य' पात्र यानी भाजन देने से, ४ 'सेण पुण्य' मकान देने से ५ 'वत्थ पुण्य' वस्त्र देने से, इस तरह इन पांच वस्तुओं के देने से जो पुण्य होता है वह दानाश्रित पुण्य है। इनमें सम्यक्त्वी मिथ्यात्वी का, सूजते असूजते का, सावद्य निर्वद्य का. कुछ भी प्रयोजन नहीं है, किन्तु इसमें भी जितनी पापसे आत्मा बचेगी उतना ही पुण्य अधिक होगा। जो दाता उपरोक्त ५ वस्तुएँ देने में समर्थ न हो वह भी ६ 'मन पुण्य' मनसे दूसरे का भला चाहे, गुणवानों की अनुमोदना करे, ७ 'वचन पुण्य' दूसरे को सुखदाई हितमित वचन बोले गुणानुवाद करे, ८ 'काय पुण्य' काया से अन्य के योग्य कार्य में सहायता करे वैयावृत्य करे, और ९ 'नमस्कार पुण्य' ज्येष्ठ पुरुषों को गुणज्ञों को नमस्कार करे तथा सबके साथ नम्र होकर रहे, इस तरह दान के पुण्य का उपार्जन करते हैं।

अब 'पुरुषार्थ सिद्धयुपाय' ग्रन्थ कर्ता ने दान में कैसे पदार्थ देने चाहिएँ, इसका खुलासा संक्षेप में किया है, वह यहां कहते हैं:-

राग द्वेषा संयम मद दुःख भयादिकं न यत्कुरुते।
द्रव्य तदेव देयं सुतपः स्वाध्याय वृद्धि करम्॥ १७०॥

अर्थ—दान में देने योग्य वही द्रव्य है कि—जो द्रव्य राग, द्वेष, असंयम, मद, दुःख, भय, आदि विकार भावों का उत्पन्न करने वाला न हो और जिसके भोगने से उत्तम तप स्वाध्याय तथा ध्यान की वृद्धि हो।

संसार में जो विषय लोलुप जीवों ने लोगों को भ्रम में डालकर कन्या दान, पुत्र दान आदि मनुष्यः हाथी, घोड़ा, गाय, बकरे आदि पशुः सुवर्ण, चांदी, लोहा, तांबा, बरतन आदि धातुः हीरा, पन्ना, नीलम आदि रत्नः तरवार, सुई, आदि शस्त्रः भांग, तम्बाखू, गांजा, आदि मादक पदार्थ और स्त्रियों को ऋतु दान आदि कुकर्मों की वृद्धि करने वाली वस्तुएँ देने में भी पुण्य व धर्म बताया है। यह प्रत्यक्ष ही मिथ्यात्व है; क्योंकि इन वस्तुओं के भोगने से जीव घात, मृषा, चोरी, मैथुन, ममत्व, मोह, विषय, कषाय, कलह आदि अनेक पाप कर्मों की वृद्धि होती है, और जो पुरुष ये पदार्थ देते हैं वे भी पाप की सहायता करने वाले पाप के अधिकारी गिने जाते हैं, इस लिये दान के योग्य व अयोग्य पदार्थों का दातार को पूरा विचार करलेना चाहिए।

## दान लेने वाले पात्र।

जैसे किसान खेतकी परीक्षा करते हैं, कि इस क्षेत्र में बोया हुआ बीज फलप्रद होगा कि नहीं, होगा तो कितना होगा, वैसे ही दानार्थियों को भी पात्र की परीक्षा करना चाहिये, और किस पात्र में दिये गये दान का कितना लाभ होगा, यह भी विचारना चाहिए। इस तरह विचार-पूर्वक जो दान करते हैं, उन्हें ही पूर्ण लाभ होता है।

पात्रों के मुख्य दो भेद हैं, (१) सुपात्र और (२) कुपात्र। इसका संक्षेप में इतना ही अर्थ है. कि—सम्यक् दृष्टि आत्मा सुपात्र, और मिथ्या दृष्टि आत्मा सो कुपात्र। इन में से सुपात्र (सम्यक दृष्टि) के तीन भेदः—

> पात्रं त्रिभेदमुक्त संयोगो मोक्ष कारण गुणानाम्।
> अविरत सम्यक् दृष्टि विरता विरतश्च सकल विरतश्च॥
>
> पुरुषार्थसिध्युपाय

अर्थात्—जो दान लेने वाले पुरुष आत्मा भावी होवें वे पात्र कहलाते हैं। उनके तीन भेद हैं,-( १ ) सर्व चारित्र के धारी ( साधु ) सो उत्तम पात्र, ( २ ) देश चारित्र के धारी (श्रावक) उत्कृष्ट भावेन त्यागी सो मध्यम पात्र, (३) व्रत रहित सम्यक् दृष्टि सो जघन्य पात्र।

इन तीनों के तीन तीन भेद करने से सुपात्र के नौ भेद होते हैं:—

( १ ) 'उत्तम–उत्तम पात्र' श्री तीर्थंकर भगवान (२) 'उत्तम मध्यम पात्र' छद्मस्थकालीन श्रीतीर्थंकर व गणधर, आचार्य महाराज, ( ३ ) उत्तम–जघन्य पात्र–निर्ग्रन्थ साधु मुनिराज ४ " मध्यम–उत्तम पात्र " प्रतिमाधारी श्रावक ५ मध्यम–मध्यम पात्र–बारह व्रत धारी श्रावक ६ " मध्यम–जघन्य पात्र " यथा शक्ति थोडे व्रत प्रत्याख्यान करने वाला श्रावक ७ जघन्य उत्तम पात्र–क्षायिक सम्यक्त्वी ८ " जघन्य–मध्यम पात्र " क्षयोपशम सम्यक्त्वी और ९ " जघन्य–जघन्य पात्र " उपशम सम्यक्त्वी। इन नौ पात्रों को ही यथा योग्य रीति से यथा योग्य वस्तुओं का दान करके संतोषित करना चाहिए, ऐसी जिनेश्वर की आज्ञा है।

ऐसे ही कुपात्र के भी नौ भेद हो सकते हैं:–१ ' उत्तम–उत्तम जन लिंग धारी साधु तो है परन्तु मोह कर्म की प्रकृतियों का क्षयोपशम आदि न हुआ हो या अभव्यत्वनामक पारिणामिक भाव का परिणाम न होने से भाव लिंग को प्राप्त न हुआ हो, २ ' उत्तम–मध्यम-पात्र ' जैनी श्रावक तो है परन्तु अभव्य हो ३ ' उत्तम कनिष्ट पात्र ' जो व्रतादि पालन न करते हुये केवल नाम मात्र का श्रावक है। ४ 'मध्यम उत्तम पात्र' जो मिथ्यात्वी है परन्तु अज्ञान तप से आत्म दमन करता हो ५ ' मध्यम–मध्यम पात्र ' मिथ्यात्वी तो है परन्तु लौकिक व्यवहार में शुद्धता के लिये कुछ व्रत नियम पाले और लोगों को उपदेश दे ६ ' मध्यम कनिष्ट पात्र ' मिथ्यात्वी होकर भी अपने प्रयोजन के लिये सम्यक्त्वी का गुणानुवाद करे ७ ' कनिष्ठ–उत्तम पात्र ' अनाथ अपंग अभ्यागत भिक्षुकादि ८ ' कनिष्ठ मध्यम पात्र ' कसाई आदि जिसे धन देकर जीववध का त्याग कराया जाय ९ ' कनिष्ठ–कनिष्ठ पात्र ' वेश्या कसाई आदि। ये नौ प्रकार कुपात्र के कहे। इनको देने से

पुण्य प्रकृति, लौकिक व्यवहार की शुद्धि, यशः आदि फलकी प्राप्ति हो जाती है। श्री भगवतीजी सूत्र की वृत्ति में कहा है किः-

मोक्खत्थं च जे दाण एम त्रियस्स मोक्खाओ।
अनुकंपा दाणं पुण जिणेहि कहिंवि न पडिसिद्धं ॥

अर्थात्—जो मिथ्यात्वियों को गुरूकी बुद्धि से तथा मोक्ष के हेतु जानकर दान करे तो उसके सम्यक्त्व में दोप लगे। परन्तु अनुकम्पा के निमित्त देने वाले तो पुण्य ही उपार्जन करते हैं, इसलिये जिनेश्वर ने मिथ्यात्वियों को देने का भी कहीं निपेध नहीं किया है।

कुछ ग्रन्थों में द्रव्य पात्रों के द्वारा, भाव पात्रों का एक और भी स्वरूप बताया है, वह भी यहां दिखाते हैंः-१ जैसे सर्व जाति के पात्रों में रत्न का पात्र उत्तम गिना जाता है, उसी प्रकार यथाख्यात चारित्र के धारकः-श्री तीर्थंकर भगवान केवली भगवान सब पात्रों में परमोत्तम पात्र हैं। २ लाभालाभ सुख दुःख में एकसी वृत्ति रखने वाले तथा सम्यक-ज्ञान-दर्शन-चारित्र युक्त क्रिया के करने वाले संतोषी साधु सुवर्ण पात्र के समान हैं ३ सम्यक-ज्ञान-दर्शन-चारित्री प्रतिमा-धारी व्रत धारी श्रावक रजत यानी चांदी के पात्र समान हैं ४ सम्यक ज्ञान दर्शन के तो धारक हैं, परन्तु पूर्व अप्रत्याख्यानावरणी कर्मोदय के कारण व्रत प्रत्याख्यान नहीं कर सके हैं, तो भी देव गुरू धर्म की सच्चे मनसे भक्ति व श्रद्धा करते हैं वे ताम्र पात्र के समान हैं ५ सम्य-क्त्व के गुण से तो रहित हैं परन्तु मार्गानुसारी होने के कारण क्षांति आदि किंचित् गुणों के धारक हैं, गुण ग्राही एवं गुणानुवादी हैं वे लोह पात्र के समान हैं ६ दीन दुःखी व क्षुधा आदि दुःखों से पीडित प्राणी मृत्तिका पात्र के समान हैं। और ७ पंच आश्रव ( हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन, परिग्रह ) के सेवन करने वाले मिथ्यात्वी अधर्मी, निंदक, कुधर्म के उपदेशक, पापी प्राणी सर्वथा अपात्र तथा कुपात्र कहलाते हैं।

## पात्रों को देने का फल।

अब इन पात्रों के भेद से दान के फल का तारतम्य बताते हैंः-

(१) सहस्र मिथ्यात्वियों के पोषण से एक अव्रती सम्यक् दृष्टि के पोषण में फल अधिक होता है, (२) सहस्र अव्रती सम्यक् दृष्टियों के पोषण से एक व्रतधारी श्रावक के पोषण में अधिक फल होता है. (३) सहस्र श्रावकों के पोषण से भी अधिक फल एक महाव्रत धारी साधु के पोषण का होता है, (४) सहस्र महाव्रत धारियों से अधिक फल जिनेन्द्र भगवान् को दान देने में होता है।

सुप्पुरिसाणं दाणं कप्प तरूणा फलाण सोहवा।
लोहिण दाण जइ विमाण सोहा मव्वस्स जाणेह ॥

—रत्न सार ग्रन्थ

अर्थ—सत्पुरुषों को यथा विधि से दिया हुआ दान कल्प वृक्ष के समान फलप्रद होता है, और कुपात्रों को दिया हुआ दान शव के विमान को शृंगारित करने के समान शोभा का देने वाला यानी क्षणिक कीर्ति का कर्ता होता है, विशेष लाभ का कारण नहीं है।

सूत्र—कहण्णं भंत्ते जीवा सुभ दीहाउयत्ताए कम्म पकरेंति गोयमा नो पाणे अइवाइवा, नो मुस वाइवा, तहारूवं समणवा महाणं वा वंदिता जावपज्जुवासित्ता, जावअन्नयरेणं पीइ कारएणं असणपाण खाइम साइमं पडिलाभित्ता एवंखलु जीवा जाव पकरेंति।

भगवती सूत्र शतक ५ उदेशा ६

अर्थ—अहो भगवान! जीव, शुभ (सुखभोग सहित अकाल मृत्यु रहित) लंबी आयु किस कर्म से पावे! उत्तर—अहो गौतम! जो जीव हिंसा नहीं करे, झूठ नहीं बोले और साधु श्रावकका गुणानुवाद सत्कार सन्मान करे, उन्हें मनोज्ञ अच्छा आहार पानी पक्वान्न मुखवास देवे, वह जीव सुख पूर्वक पूर्ण करने के योग्य दीर्घ आयु पावे।

## "दान का गुण"

हिंसायाः पर्य्यायो लोभो ऽत्र निरस्यते यतो दाने।
तस्मादतिथिवितरण हिंसाव्युपरमणमेवेष्टम् ॥

अर्थ—लोभ का त्याग किये विना दान नहीं होता है, और

लोभ हिंसा का पर्याय रूप है, इस लिये दान में लोभ का त्याग होने से हिंसा का भी त्याग हो जाता हैं। जिन्होंने दया रूप व्रत का आराधन किया उन्होंने सब व्रतों का आराधन किया, इस लिये दान रूप गुण सब गुणों में श्रेष्ठ और सब गुणों का मूल कारण है।

दान के फल से ही धन्नासार्थवाही, शंखराजा आदि ने तीर्थंकर गोत्र उपार्जन किया, ऐसा यह दान परमात्म पदको प्राप्त करने का मुख्य उपाय है। अतः जो परम पद के अभिलाषी इस व्रतका आराधन करेंगे वे अवश्यही परमात्मा पद को प्राप्त करेंगे।

दान वैय्यावृत्य का मुख्य अंग है, इस लिये वैयावृत्य धर्म का आगे वर्णन करने की अभिलाषा से इस प्रकरण को यहां समाप्त करते हैं।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "चेइय
–दान" नामक सोलहवा प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण–सतरहवाँ

—:०:—

## "वैयावच्च–भक्ति"




क्ति धर्म का मुख्य अंग है, भक्तिमान आत्मा अन्य सद्-गुणों में भी सप्रेम होती है, इसी प्रेम से सद्गुणों का आकर्षण करके वह अनेक सद्गुणों की सागर बन जाती है। इस भक्ति–वैयावच्च नामक धर्मांग के समवायांगजी सूत्र में ९१ भेद किये हैं:–

सूत्र—" एकाणउइ पर वेयावच्च कम्मपड़िमतो पन्नता "

अर्थात्–वैयावृत्य कर्म ( प्रतिमा–अभिग्रह ) के ९१ भेद कहे हैं, सो कहते हैं:–१साधु, साध्वी, श्रावक श्राविका रूप चार तीर्थ की स्थापना करे सो ' तीर्थंकर ' २ सद्बोध के द्वारा सद्ज्ञान देकर धर्म प्राप्त करावे सो ' धर्माचार्य ' ३ सूत्र अर्थ दोनों सुनावे पढावे समझावे सो ' वाचनाचार्य ' ४ धर्ममें अपनी और पराई आत्मा स्थिर करे सो स्थविर ५ एक गुरु के बहुत शिष्य होवें सो ' कुल ' ६ बहुत गुरुओं के बहुत शिष्यों का एकत्र होकर रहना सो ' गण ' ६ चारों तीर्थ सो ' संघ ' ७ एकही मंडल पर बैठ कर आहार करे सो ' संभोगी ' ८ जिनेश्वर

देवकी आज्ञा के अनुसार सूत्रोक्त शुद्ध क्रिया करे सो 'क्रियावंत' ९ क्षान्त्यादि धर्म की आराधना करे सो 'धर्मी' १० बुद्धि निर्मल होवे सो 'मति ज्ञानी' ११ शास्त्रज्ञान के अभ्यासी सो 'श्रुत ज्ञानी' ११ मर्यादा प्रमाण क्षेत्र की बात जाने सो 'अवधि ज्ञानी' १२ अढाई द्वीप के अन्तर्गत संज्ञी के मनकी बात जाने सो 'मनपर्ययवज्ञानी' १५ सर्व जाने सो केवल ज्ञानी। इन १५ की-१ भक्ति करना २ बहु मान देना ३ गुणानुवाद करना और ४ अशातना न करना-इन चारों से उपरोक्त पन्दरह स्थानों को गुण न करने से १५×४=६० भेद तो वैयावृत्य के ये हुए। और १ दीक्षा दाता सो प्रव्रज्याचार्य २ हित शिक्षा दाता सो हिताचार्य ३ सूत्र दाता सो उद्देशाचार्य ४ सूत्रार्थ दाता सो समुद्देशाचार्य ५ वाचनी दाता सो वाचनाचार्य ६ उपाध्याय ७ स्थविर ८ तपस्वी ९ गिलाण १० शिष्य ११ स्वधर्मी १२ कुल १३ गण १४ संघ-इन चौदह का-१ सत्कार करे, २ आते जाते देखकर खड़ा हो ३ नमस्कार करे, ४ आसन देवे ५ द्वादशावर्त वंदना करे, ६ हाथ जोडकर प्रश्नोत्तर करे, ७ उनकी आज्ञा में चले ८ जाते हुओं को पहुंचाने जावे ९ पास रहे, सदा भला चाहे १० और सर्व तरह का सुख उपजावे, इस प्रकार से तो वैयावृत्य करे, और १ सन्मुख नम्रता युक्त रहे २ उनकी चेतोवृत्ति के अनुसार कार्य करे, ३ बहुत मनुष्यों के वृन्द में गुणानुवाद करे, ४ उनका कार्य आप चतुराई से निष्पन्न करे, ५ व्याधि उत्पन्न हुई होतो औषधि पथ्य आदि भक्ति करे ६ देश काल के अनुसार प्रवृत्ति रखे ७ और सर्व कार्य में कुशल हो सब के प्रति भली प्रवृत्ति रखे। इस तरह सात प्रकार से लौकिक व्यवहार साधे। उपर्युक्त चौदह में इन १० और ७ के मिलाने से सर्व ३१ हुये। और पहिले के साठ (६०) इस तरह सर्व ९१ प्रकार वैयावृत्य के होते हैं।

इस तरह वैयावृत्य करने से श्री उत्तराध्ययन जी सूत्र के २९ वें अध्याय में, और भगवती सूत्र के ५ वें शतक के ६ वें उद्देश में कहे अनुसार फल होता है।

सूत्र—वेयावच्चेणं भंते जीवे किं जणयइ? वेयावच्चेणं तित्थयर नाम गोत्तं

कम्मं निबन्धइ ॥ ४३ ॥

—उत्तराध्ययन सूत्र

प्रश्न—अहो पूज्य! वैयावृत्य करने से जीव को क्या फल होता है?

उत्तर—अहो शिष्य! आचार्यादिक की वैयावृत्य करने से जीव तीर्थंकर नाम कर्म का उपार्जन करता है।

और भी इस वैयावृत्य का विशेष वर्णन गुरु गुणानुवाद, संघ भक्ति आदि प्रकरणों में बहुत विस्तार से प्रथम करदिया गया है; इस लिये यहां संक्षेप में ही कहा है।

पहले जो ८ वॉ संघ भक्ति नाम का प्रकरण भूल से अधिक छप गया है, उस संपूर्ण प्रकरण का समावेश इस १७ वें प्रकरण में होता है।

तथा वैयावृत्य करने वाले को क्षमावान अवश्य होना चाहिए इस लिये आगे क्षमा का स्वरूप दर्शाने की इच्छा से यहां ही इस प्रकरण की समाप्ति की जाती है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "वैयावच्च
भक्ति" नामक सतरहवा प्रकरण समाप्त।





॥ श्रीपरमात्मने नमः ॥

# प्रकरण–अठारहवाँ

—:०:—

## "समाधिभाव–क्षमा"

क्रोध वन्हेः क्षमैकेय प्रशान्तौ फल वाहिनी ।
उद्दाम संयमाराम वृतिर्वाऽत्यन्त निर्भरा ॥



अर्थात्—अत्यन्त भयंकर क्रोध रूप जाज्वल्यमान अग्नि ज्वाला को शांत करने वाली–यह क्षमा ही एक महा प्रबल औषध वाहिनी नदी है, और ज्ञानादि त्रिरत्न के धारक संयम रूप बाग को रक्षा करने के लिये क्षमा ही सुदृढ़ वाड़ है।

जब क्रोध रूपी अग्नि हृदय में प्रज्वलित होती है उस समय उस के तेज से आँखें अरुणता ( लालरंग ) धारण करती हैं, भ्रकुटि चढ़ जाती है, प्रेम भाग जाता है, और द्वेषका साम्राज्य स्थापित हो जाता है, क्षमा, शील, संतोष, तप, संयम, दया आदि गुण रूप इंधन का भक्षण करती है और उस के धूम्र से आत्मा को काली बनाती है, समीपवर्ती माता, पिता, स्त्री, पुत्र, भाई, मित्र, गुरू, शिष्य, स्वामी, दास, आदि

तथा गृह, वस्त्र, भूषण, वर्तन आदि जिसकी तरफ भी झुकती है उसका नाश करने में नहीं चूकती है। इस तरह अतृप्तिता से भक्षण करती करती जब भक्ष्य का अभाव दृष्टि गोचर आने लगता है, तब उसी के रक्त मांस आदिका भक्षण कर उसे मृतक तुल्य वना देती है। इस तरह उसका और उसके सर्वस्व का भक्षण करने से तृप्त न होती हुई उस क्रोधी प्राणी को अपने साथ ही महा अंधकार युक्त नर्क स्थान में ले जाकर सागरों पर्यंत उसके साथ विलास करती ही रहती है! यों एकही भव में नहीं, परन्तु अनंत अनंत भवों की वृद्धि करके भव भव में जलाया करती है! ऐसी भयंकर यह क्रोध रूप अग्नि है।

ऐसी भयंकर ज्वाला के ग्राम से एवं ताप से वचने वाले सुख शान्ति के इच्छुक प्राणियों को इस क्रोध अग्नि के प्रज्वलित होने के पहिले या उसही समय क्षमा रूप अत्यन्त शीतल जल का सिंचन करना उचित है।

## " क्षमावानों की भावना "

( १ ) संसारी जीवों में गुण और अवगुण स्वाभाविक रूप से पाए जाते हैं। अतः जो सच्चे सज्जन होते हैं वे अपने स्वजनों को अवगुणों से हटाकर गुणों की तरफ लगाने के लिये हर समय सूचना देते ही रहते हैं। और जो गुण अवगुणों को पहचानने वाले सुज्ञ जन होते हैं वे उन सज्जनों की हित शिक्षा श्रवण कर बड़े प्रसन्न होते हैं, और विचारते हैं कि—मै जानता नहीं था कि मेरी आत्मा इन अवगुणों से दूषित हो रही है। अच्छा हुआ जो इन्होंने उपकार करके मुझे सूचित किया, अब मै इन दोषों से अपनी आत्मा को वचाने में प्रयत्न शील वन सकूंगा। मतलब यह कि—वैर भाव धारण करके भी अगर कोई गाली प्रदान करता है, तो क्षमा शील पुरुष उसके क्रोध की तरफ दृष्टि नहीं लगाते, प्रत्युत उन वचनों को अपनी आत्मा के हित की तरफ ही लगाते हैं।

( २ ) जो अपना धन व्यय करके दूसरे का उपकार करते हैं उन्हें सब लोग अच्छा कहते हैं, तो फिर हे आत्मन् जो क्रोध के आधीन

होकर अपने पुण्य रूप द्रव्यका नाश करके तेरे को सावधान करने का उपकार करता है-उसकी तुझे भी प्रशंसा करनी चाहिये।

( ३ ) धन के पीछे ही चोर लगते हैं, और धनवान ही उन से बचने का प्रयत्न करते हैं, अतः तू अपने क्षमा रूप धन का यत्न कर।

( ४ ) यह तो निश्चय है कि—लिया हुआ कर्जा चुकाये विना कदापि छुटकारा नहीं हो सकता, अतः जो दुःख देता है, वह भी कर्ज चुकवाता है, फिर देने का सामर्थ्य होते हुए भी देते समय क्यों रोता है, खुशी से दे।

( ५ ) अज्ञानी से ज्ञानी होना महा कष्ट साध्य है, और ऐसे क्रोध के समय में धैर्य धारण करना यही ज्ञानी का कर्तव्य है। अस्तु जो ज्ञानी होकर भी अज्ञानी की बराबरी करने लगे तो फिर परिश्रम से ज्ञान प्राप्त करने का लाभ ही क्या हुआ।

( ६ ) ज्ञान से इतना तो निश्चय हुआ कि—अपने समय में प्राप्त हुए कर्मों का उदय कोई भी नहीं रोक सकता है, फिर तू क्यों व्यर्थ परिश्रम करता है? आय नाश करने से व्यय स्वयमेव ही बंद होजायगा।

( ७ ) व्यापारी लोग यह जानते हैं कि—सबका सब कर्जा चुकाने से ही खाता बंद होता है, लेन देन करते रहने से नहीं, तो फिर हे आत्मन्! खाता खतम होने के वक्त प्रत्युत्तर रूप देन लेन चालू क्यों रखता है, चुप रहो।

( ८ ) चोरों का स्वभाव होता है कि घरके मालिक को भ्रम में डालकर घर में आग लगा देते हैं, और फिर वह घरधनी जब आग बुझाने में लगजाता है तो इतने में चोर अपना मतलब करलेते हैं। और अगर गृहस्वामी होश्यार होता है तो चोर और आग दोनों से अपने माल की रक्षा कर लेता है वैसे ही कर्म रूप शत्रु क्षमा आदि गुण रूप संपदा का हरण करने के लिए-यह क्रोध रूप अग्नि आत्मा में लगाते हैं, इससे बचो!

९ जो भले मनुष्य होते हैं, वे कर्ज चुकाने में ही खुशी मानते हैं और महा कष्ट सह कर भी कर्ज चुकाते हैं। ज्यों ज्यों कर्ज कम होता है, त्यों त्यों अधिक खुशी मानते हैं। तैसे ही अपनी आत्मा पर भी जो दुःख सकट आकर पड़ते हैं वे कर्मों का कर्ज़ा कम करते हैं इसलिये ज्ञानी आदमी ज्यादा दुःख पढने से अधिक खुश होते हैं क्योंकि शीघ्र ही ऋण मुक्त होजाऊँगा।

१० श्वान ( कुत्ता ) नामक पशु का स्वभाव होता है कि जब वह क्रुद्ध होता है तब मनुष्य को काटता है परन्तु वह मनुष्य उसे नहीं काटता है क्योंकि उसकी बराबरी करने से शरमाता है। तैसे ही अज्ञानियों की बराबरी करते हुये ज्ञानियों को भी शर्म लाना चाहिए।

११ जैसे सड़े हुये अंग को अच्छे अंग से दूर करने के लिये डाक्टर चीर फाड़ आदि के द्वारा दुःख देता है, उसे पैसा देकर भी रोगी उपकार मानता है, तो यह शत्रु तो विना पैसे लिएही दुर्गुण रूप अंग को दूर करने के लिए कष्ट देता है। इसका तो अधिक उपकार मानना चाहिए, कृतघ्नी नहीं होना चाहिए।

१२ कड़वी औषधि लिए विना रोग नहीं मिटते तैसे ही परिषह उपसर्ग रूप दुःख समभाव से सहन किये विना कर्म नहीं कटते।

१३ जैसे विद्यार्थी स्कूल में पढकर होश्यार होजाता है, तब उसकी परीक्षा लेते हैं, कि कैसा पढा है ? परीक्षा देते समय अगर विद्यार्थी अडग रहकर प्रश्नोत्तर करे, चूके नहीं, तभी इनाम पावे; तैसे ही यह उपसर्ग कर्ता मनुष्य भी परीक्षक है सो मेरी परीक्षा लेने आया है कि देखें इसने क्षमा धर्म का इतने वर्षों में कैसा अभ्यास किया है ? सो अब मुझे अडग रहकर सम परिणाम से पूरी परीक्षा देकर मुक्ति स्थान का राज्य रूप इनाम संपादन करना ही चाहिये।

१४ आंखों वाले आदमी खड्डे से बचकर चलते हैं, तो हे आत्मन् ! तू ज्ञान नेत्र का धारक होकर दुर्गति रूप खड्डे से अपनी आत्मा को बचा !

१५ इस विश्व में दो मार्ग हैं, सद्‌गति और दुर्गति। जो सुगतिमें

जाना होतो क्षमा धारण कर अन्यथा दुर्गति तो तैयार है।

१६ हे मुमुक्षु आत्मन्! विना परिश्रम के कोई भी काम नहीं होता है, तो मोक्ष प्राप्ति का तो कहना ही क्या है? और यह उपसर्ग तेरे पर सहज ही आया है, मुक्ति का उपाय सहज ही हो रहा है, फिर सम परिणाम रखके अपूर्व लाभ क्यों नहीं लेता है?

१७ जैसे किसीने जहर खाया हो और उसकी चिकित्सा करने में वैद्य असमर्थ होतो वह खुद जहर खाकर नहीं मरता है और जो कदाचित् पी ले तो मूर्ख गिना जाता है तैसे ही क्षमा शील को विचारना चाहिए कि किसी ने अपने परिणाम विगाड कर मेरा बुरा करना चाहा, और मै उसे निवारण करनेमें ( समझाने ) समर्थ न हो सकूं तो क्या अपने परिणाम विगाड कर उसके जैसा करना उचित है? नहीं कदापि नहीं।

१८ जैसे गुरू महाराज व अफसर ( मालिक ) होते हैं, वे वारम्वार हटकते–मना करते रहते हैं, कि सीधे चलो और उस शिक्षण को हित कारक जानकर जो उस प्रमाण चलते हैं वे सुखी होते हैं। तैसे ही ये दुर्वचन कहने वाले भी मेरे अफसर बन के मुझे चेताते हैं कि पूर्व काल में तुमने जो क्रोध किया था उसका यह फल प्राप्त हुआ है और अब जो करोगे तो आगे भी ऐसे वचन सुनने पड़ेंगे, इसलिये सीधे चलो सम परिणाम रखकर सहो!

( १९ ) इस विश्व मे अनेक उत्तम पुरुष दूसरों को सन्तुष्ट यानी सुखी करने के लिये धन का व्यय करते हैं, अस्तु जो यह तुझे दुर्वचन कह कर सन्तुष्ट होता है–सुखपाता है तो तेरी इस में क्या हानि है, खुशी से होने दे।

( २० ) जो कोई दुर्वचन कहता है या मारता है, उससे उसके पूर्व पुण्य रूप पूंजी की हानि होना तो प्रत्यक्ष ही है, किन्तु मै इसे सम-भाव से सहन करूंगा, तो मेरे कर्मो की निर्जरा होगी, यह भी प्रत्यक्ष है। किन्तु मै इसके प्रतिकार में इसे दुर्वचन आदि कहूंगा तो मेरे कर्मो की निर्जरा भी न होगी और विशेष कर्मो का बन्ध भी होगा–ऐसे दोनों प्रकार से अपनी ही हानि करना मुझे उचित नहीं है।

( २१ ) विना उपसर्ग एवं प्रसंग के मिले तो क्षमा सवही करते हैं अतः वे कुछ क्षमावान नहीं गिने जाते हैं। क्षमावान तो वेही कहे जाते हैं जो कि प्रसंग पडने पर—उपसर्ग परिषह आने पर-सम भाव से उन्हें सहन करते हैं। इसलिये जो तू क्षमावान् है तो ऐसा बन।

( २२ ) शस्त्र कला के अभ्यासी वर्षों तक परिश्रम करके शस्त्र चलाने की विद्या में निपुण होते हैं और जब शत्रु से युद्ध करने का प्रसग आता है तव उस पढी हुई विद्या को सार्थक करते हैं अर्थात् शत्रु का पराजय करते हैं। तैसे ही मैंने इतने दिनों जो क्षमा का साधन किया सो उसे सार्थक करने का मौका यही आया है अर्थात् क्षमा रूप शस्त्र से इन उपसर्गादि शत्रुओं का पराजय करूं। यदि ऐसे वक्त भी यह शस्त्र काम नहीं आया तो फिर सब परिश्रम व्यर्थही है।

( २३ ) देख आत्मन्! जब कुठार से चंदन वृक्ष का छेदन करते हैं, तो वह चंदन उस कुठार की धार और छेदन कर्ता दोनों को सुगन्ध ही प्रदान करता है, ऐसा ही तू बन अर्थात् उपसर्ग करने वाले का भी भला कर।

( २४ ) मंत्र वादी मंत्र की साधना करते हैं, उस वक्त उनपर अनेक उपसर्ग पड़ते हैं उन सब को वे सम भाव से सहते हैं तभी उनका इष्ट कार्य सिद्ध होता है, तैसेही मोक्ष प्राप्ति का मंत्र साधने के लिये जो मैं प्रवृत्त हुआ हूं तो मुझे अडिग होकर अपना इष्ट अर्थ सिद्ध करना चाहिये।

( २५ ) "कडाण कम्माण नमुक्ख अत्थि" इन वचनों पर पूर्ण प्रतीति है तो फिर जो कर्म मुझ पर उदय भाव को प्राप्त हुए हैं उनका बदला यदि यहां समभाव से नहीं चुकाऊंगा तो फिर नर्क तिर्यंचादि गतियों में तो जरूरही चुकाना पडेगा! अतएव सम भाव से स्वल्पकाल तक यहाँही बदला देकर नर्कादि दुर्गति से अपना छुटकारा करलूं!

( २६ ) जैसे कोई अपना अच्छा कार्य देर से होने की उम्मेद हो और वह जलदी ही हो जावे तो वड़ी खुशी होती है तैसे ही कर्म रूप कर्ज का इतने जलदी चुकने का भरोसा नहीं था, और यह जलदी

चुकने का मौका मिल गया है तो खुश हो, मन बिल्कुल ही मत दुखा।

( २७ ) ससारी जन धन, यश और सुख के लिये अनेक कष्ट सहते हैं, तो मुझे तो मोक्ष रूप महा लाभ की इच्छा है तो क्या उस महा लाभ के लिये इतनासा भी दुःख नहीं सहूं, जरूर सहना चाहिये।

( २८ ) प्रत्येक पक्ष की प्रख्याति प्रतिपक्ष से ही होती है, जैसे रात्रि से दिन की। वैसे ही क्रोधी उपसर्ग कर्ता जब मुझ पर उपसर्ग करे और मैं समभाव पूर्वक सहूंगा, तब ही तो लोग मुझे जानेंगे कि यह क्षमावान है। अगर यह उपसर्ग नहीं करता तो लोग मेरे गुण कहां से जानते? इसलिये यह तो मेरी प्रख्यातिकर्ता है, उपकारी है।

( २९ ) जिन जिन मुनिराजों ने पूर्व काल में केवल ज्ञान व मोक्ष प्राप्त किया है, उन्होंने उपसर्गो–संकटों को सह करही किया है। इसलिये केवल ज्ञान व मोक्ष का दाता उपसर्ग व उपसर्गकर्ता ही है।

( ३० ) जो बड़े बड़े शूर वीर मानधारी योद्धा, सदा शस्त्र कवच से सज्जित रहने वाले, और शब्द से विश्व को गर्जाने वाले, यदि संग्राम के समय पीठ दिखा कर भाग जावें तो उनकी बड़ी हँसी होती है, वह मुँह दिखाने लायक नहीं रहते हैं। वैसे ही मैं रजोहरण मुंहपति आदि साधु के लिंग रूप शस्त्र कवच से सज्जित हुआ, सद्बोध की गर्जना से सभा को गर्जाने वाला, इस उपसर्ग रूप संग्राम में पीठ दिखावूंगा–क्रिया से भ्रष्ट होऊंगा तो मेरे धर्म की और मेरी बड़ी हँसी होगी, इस लिये पीठ बताना–भागना बिलकुलही योग्य नहीं।

( ३१ ) जब दुष्कर तप, दुष्कर ध्यान, मौन, शील, तप सहन लोंच आदि कायकष्ट करता हूँ तब इतने कर्मों का नाश होता है, किन्तु यह उपसर्ग के समय में तो केवल समभावमात्र से ही क्षणभर में कर्मों का नाश हो सकता है, सब आपत्ति नष्ट होकर पाप कटता है, तो कटने रे! ऐसी समता धार।

( ३२ ) यह तो निश्चय है कि इस भवका या परभवका वैर हुए विना किसी का किसी पर द्वेष जागृत ही नहीं होता है। अतः पूर्व भव में मैंने अवश्य ही इसका कुछ नुकसान किया होगा तब ही तो इसका

द्वेष जागृत हुआ है अस्तु बदला ले लेने दो, क्योंकि इस वक्त तो मुझ में देने की सामर्थ्य है।

( ३३ ) यदि विना अपराध ही यह मेरे पर द्वेष करता है, तो अज्ञानी बाल पशु है। शठ मनुष्य को कभी छोटे बच्चे मार देवें, या कुछ बोल देवें तो वह उसकी दरकार नहीं करता है, ध्यान में नहीं लाता है, तो मुझे भी इस अज्ञानी के वचन पर व कर्तव्य पर लक्ष्य नहीं देते हुए दया करना ही उचित है।

( ३४ ) यह अज्ञानता से मदान्ध हो कर उन्मत्तसा बन रहा है, इसका क्रोध से नहीं परन्तु युक्ति से समझाकर सुधार करना चाहिए। बड़े बड़े मदोन्मत्त गजेन्द्र व मृगेन्द्र ( सिंह ) भी युक्ति से वश में हो जाते हैं, तो क्या यह नहीं होगा ? अवश्य ही होगा। ऐसा निश्चयात्मक बनकर प्रथम तो उसे नम्रता से वश में करे, और जब वह शांत बने तब उसे क्रोध के दुर्गुण बता कर समझावे कि—देख भगवती सूत्र के ५ शतक के ६ वें उद्देश में कहा है:—

सूत्र—जेणं भंते ! पर अलिएणं ! असब्भूएणं अब्भक्खाणेणं अब्भक्खाति तस्सण कहप्पगारा कम्मा कज्जति ! गोयमा—जेणं पर अलिएणं असब्भूएणं अब्भखाणेणं अब्भक्खाति तस्स तहप्पगाराचेव कम्मा कजंति, जत्थेवण अभिसमागच्छति तत्थेवण पडिसंवेदन्ति तत्तो से पच्छावेदेति सेवं भंते २ ॥

अर्थात्—प्रश्न ! गौतम स्वामी पूछते हैं कि अहो भगवन् जो झूठा कलंक किसी को देवे, दूसरे के दुर्गुण प्रगट करे, वह किस प्रकार के कर्म बांधता भोगता है। भगवान ने फरमाया अहो गौतम—जो दूसरे को झूठा कलङ्क देता है, दूसरे के दुर्गुण प्रकट करता है वह उसही प्रकार से कर्म भोगता है, अर्थात्—उसही भव में या आगे जहां जाकर उत्पन्न होगा वहां उसके शिर पर भी उसही प्रकार का कलंक लगेगा एवं उसका तिरस्कार होगा !!

ऐसी भगवान् की आज्ञा जानकर अहो सुखेच्छु आत्मन् ! इस क्रोध को उपशान्त कर शांत—शीतल बनो ! इत्यादि समझाने से अगर वह सुधरजाय तो अच्छा नहीं तो अपने शुद्ध आशय का फल तो अपने

को जरूर ही मिलेगा क्योंकि परिश्रम व्यर्थ नहीं होता है।

( ३५ ) किसी भी कार्य को सहायता मिलती है तब उसकी वृद्धि होती है। जैसे अग्नि को इंधन मिलेगा तो वह बढेगी, नहीं तो क्षीण होकर नहीं बुझ जायगी। तैसे ही क्रोधाग्नि को भी जानना।

—दीधा गाली एक है, पलट्या गाल अनेक।
जो गाली देवे नहीं, तो रहे एक की एक॥

( ३६ ) जो कुवचन बोलता है, वह तो अपने विश्वास को नष्ट करता है और जो सुनकर समता रखने वाले हैं उनको निर्जरा और कीर्ति ऐसे दो लाभ होते हैं।

( ३७ ) यह तो निश्चय है कि–इस जगत् में ऐसी जाति योनि कुल स्थान नहीं है कि जहां पर हमारी आत्मा ने जन्म मरण नहीं किया अर्थात्–सर्व जाति में जन्म धारण कर आये हैं, फिर कोई अपने को चंडाल दुष्ट मूर्ख गंवार आदि शब्द कहे तो बुरा क्यों मानना, गाली क्यों समझना! क्या वह झूठा है? नही वह तो अपने पूर्व जन्म का स्मरण कराके विगड़ी अकल को ठिकाने लाता है, इसलिये उपकारी है।

( ३८ ) गाली देता है, कुछ लेता तो नहीं है, जैसी उसके पास वस्तु है वैसी वह देता है। तेरे को पसंद होतो ग्रहण कर नहीं तो छोड़ दे। नापसंद वस्तु को ग्रहण करके मलिन मत बन!

( ३९ ) क्या सभी गालियां खराब होती है? नहीं, ऐसा नहीं समझना। जरा उनके अर्थकी तरफ भी ध्यान देना–जैसे ( १ ) किसीने कहा "तेरा खोज जावो" अथवा "तेरा खोज गया" सो उसने तो अपने को सिद्ध तुल्य बनाया; क्योंकि खोज ( संसार का कारण ) तो केवल सिद्ध काही जाता है, इसलिये यह आशीर्वाद हुआ। ( २ ) किसीने कहा 'रे कर्म हीन' 'अभागी' 'अकर्मी' तो ये तीन गुण सिद्ध भगवान में पाये जाते हैं ( ३ ) 'साला' कहे तो अपने को ब्रह्मचारी बनाया, क्यों कि उत्तम पुरुष तो स्त्री मात्र के साथ भगिनी भावही धारण करते हैं। इन तीन उदाहरणों के अनुसार ही सब गालियों के भावार्थ की तरफ लक्ष्य देने से अहित कारी बचन भी हित कर्ता हो जाते हैं।

( ४० ) कोई अपने को बुरा कहे, चोर जार आदि कुछ भी कहे तो अपने मन में विचार करना कि–यह जो कहता है सो कर्तव्य शास्त्र की आज्ञानुसार मै करता हूं या नहीं ? तीर्थंकर की गुरू की मालिक की जीवकी चोरी करता हूं या नही ? पांच इन्द्रियों के विषय की लोलुपता मेरे में है या नहीं ? यों विचार करने से उसके कहे अनुसार जब अपनी आत्मा में दुर्गुण नजर आने लगें तो विचारिये कि–अहो इसने तो मेरे पर वैद्य–हकीम से भी ज्यादा उपकार किया; विना फीश लिये और विना नाडी देखे ही मेरे अंतःकरण का रोग बता दिया तो फीश देने के बदले में उलटे अपशब्द कहना कदापि उचित नहीं है । ऐसे प्रबल उपकार के बदले में अपकार करना, कितना बड़ा भारी पाप है ? ऐसा जानकर कुविचारों से आत्मा को सर्वदा बचाना चाहिये ।

( ४१ ) यदि विरोधी के कहे हुये दुर्गुण अपनी आत्मा में दृष्टिगत नहीं होवें, तो बुरा मानने की कुछ भी जरूरत नहीं है । क्योंकि अंधेको अन्धा कहने से बुरा लगता है, परन्तु शुद्ध नेत्र वाले को नहीं ।

( ४२ ) यदि हम भले हैं, और किसी ने बुरा कह दिया तो क्या हम बुरे हो जायेंगे ? नहीं कदापि नहीं । जैसे रत्न को किसी ने काँच कह दिया तो क्या वह कॉच होजायगा ? कदापि नहीं ।

( ४३ ) हे आत्मन् सुकोमल न होना, अहंता घटाना, सद्गुणी बनना इत्यादि सत्पुरुषों की हित शिक्षा का पठन मनन करके एक कटु वचन मात्र भी सहन नहीं कर सकता है तो फिर ज्यादा क्या करेगा ?

( ४४ ) अरे प्राणी ! नर्क, तिर्यंच, दरिद्री मनुष्य और अभोगी देवों में परवशता से पल्योपम सागरोपम तक महा भयंकर प्रहार व परिताप सहन किया हो तो क्या अब किंचित् काल के लिये इतना सा भी दुःख नहीं सह सकता है ? अस्तु क्या फिर वैसेही दुःख भोगने चाहता है ?

( ४५ ) वस्तुतः कर्ज से छुटकारा तो नम्रता से ही होता है, कड़ाई करने वाले से तो कट मिती का व्याज भी भर लेते हैं, अतः तूं वनिया होकर इस बात को भूले मत, नम्रता से थोड़े में ही सर्व कर्ज़ चुकाके और फारकती लेकर बेफिक्र बनजा ।

(४६) जो वस्तु जिस काम में लगाने की होती है, उसको खराब होने से पहले पहले ही चतुर मनुष्य काम में लगादेते हैं। काम में लगाते समय उस वस्तुके व्यय-नाश होने की बिलकुल ही फिकर नहीं करते हैं। तैसे ही यह शरीर भी धर्म तप संयम में लगाने का है, अतः क्षमा आदि धर्म का रक्षण करते हुए इस शरीर का नाश होता है तो भलेही हो, उसका फिक्र क्यों करे ?

(४७) यह वध करने वाला शरीर का नाश क्या करता है, यहतो स्वयं ही नश्वर है, अर्थात् कभी न कभी इसका नाश होगा ही। दूसरे इस शरीर के नाश से मेरा कुछ भी नाश नहीं होता है, क्यों कि मैं ( आत्मा ) अविनाशी अखण्डित हूं, अग्नि से जलूं नहीं, पानी से गलूं नहीं, हवा से उडूं नहीं, जहर से मरूं नहीं, शस्त्र से कटूं नहीं, पशु पक्षी कोई भी भक्षण कर सके नहीं, फिर मुझे डर किसका ?

(४८) रे आत्मन् ! अभिमान में आकर वैर-बदला लेने को तैयार तो होता है, परन्तु संभलना ! उलटा न हो जाय। लेने के बदले कहीं देन दार नहीं बन जाय ! देख तेरे महान् पिता श्री महावीर प्रभुने वैर बदला किस तरह चुकाया है ? गवालिये जैसे पामर जाति की भी मार खाई, परन्तु कुछ जबाब ही नहीं दिया। और बदला चुकाने के लिये चंड कौशिक की बंबीपर, शूलपाणी यक्ष के मंदिर में, और अनार्य देश में गये ! उनकी तरफ से होने वाले महा भयंकर एवं असह्य कष्टों को भी समभाव से सहन किया ! और फिर उनको बोधामृतके पान से तृप्तकर, स्वर्ग मोक्ष में पहूंचाया! और स्वयं प्रभु ने भी सर्व बदला चुकाकर मोक्ष पाया। देख, वैर इस तरह चुकता है, यह अनुकरण तुझे भी करना उचित है, अर्थात् समभाव से उपसर्ग सहना, और अपकार के बदले में उपकार करना, यही बदला चुकाने का अत्युत्तम उपाय श्री वीर परमात्मा ने अपने को बताया, सो करना चाहिये।

( ४९ ) शत्रुता से निवृत्त होने का सर्वोत्तम सच्चा अचूक उपाय यही है कि-अपनी आत्मा को शत्रु भाव रूप अमङ्गल पदार्थ से अपवित्र

बनाना ही नहीं चाहिये। यदि अपना मन सब पर प्रेम पवित्र रहा तो सबका मन भी अपने पर प्रेम पवित्र रहेगा, फिर शत्रुता उत्पन्न होगी ही नहीं।

( ५० ) यह क्षमा धर्म है, सो परमोत्कृष्ट धर्म है। इस की पूर्ण आराधना पालना स्पर्शना करने से जीव यहां भी परमानन्दी हो जाता है और आगे भी श्रेष्ठ सुख पाता है।

( ५१ ) 'क्षमया स्थाप्यते धर्मः' क्षमाही धर्म की स्थापना करने वाली है। 'क्षमा तुल्यं तपो नास्ति' क्षमा जैसा दूसरा तपही नहीं है। 'खंती जीवाते मुणी वंदे' क्षमावानों की ऋषि भी वंदना करते हैं। इस तरह अनेक जगह सूत्रों ग्रन्थों व कविताओं में क्षमा की प्रशंसा की है। ऐसी सर्व मान्य क्षमा देवी, आवो मेरे मनोमन्दिर में निरन्तर वसो !!

( ५२ ) इस तरह जो पठन मनन निदिध्यासन के द्वारा क्षमा शील बनते हैं, उनका मन पवित्र होता है, शरीर वलवान होता है, नियम दृढ़ होते है, सर्व जगत् जन्तु मित्र बनते हैं, और सर्व कार्य सिद्ध होते हैं।

उक्त रीतिसे जो क्षमा का आराधन है सोही परमात्मा का मार्ग है। ऐसे क्षमा शील ही तीर्थंकर पद–परमपद प्राप्त करते हैं। परन्तु जिनका आत्मा निरंतर अपूर्व ज्ञान ग्रहण करने में उद्यमी होता है, वेही सच्चे क्षमावान् होते हैं। इस लिये अपूर्व ज्ञान ग्रहण करने के गुणों का आगे वर्णन करने की अभिलाषा रखके इस प्रकरण को समाप्त करता हूं।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "समाधि-
भाव" नामक अठारहवा प्रकरण समाप्त।




# प्रकरण–उन्नीसवाँ

—:०:—

## "अपूर्वज्ञानाभ्यास"

पढम नाणं तओ दया एवं चिट्ठइ सव्व संजए ।
अन्नाणी किं काही किंवा नाहीय सेय पावगं ॥



जो व्यक्ति प्रथम ज्ञान संपन्न होगा वही स्वात्मा और परमात्मा को जानेगा और जो जानेगा वही दया पालेगा। जिसे ज्ञान ही (जीव अजीव की पहिचान) नहीं है, उसकी शुभ कार्यों में यानी अनुष्ठानों में अन्ध तुल्य प्रवृत्ति रहती है। जो जीव अजीव को जानेगाही नहीं, वह संयम–यानी आत्म दमन के मार्ग को कहां से जानेगा ? और जो नहीं जानेगा तो अङ्गीकार कैसे करेगा और विना अङ्गीकार किये उसकी आत्मा का कल्याण नहीं होगा। अज्ञानी मनुष्य इस दुस्तर संसार सागर की कालीधार में डूब जायंगे। इसलिये सुखार्थी जनों को नित्य प्रति अपूर्व अपूर्व ज्ञान अभ्यास करने की बहुत आवश्यकता है।

अहो भव्य गणों ! इस जगत् में सब से उत्तम पदार्थ ज्ञानही है, क्योंकि सांसारिक और पारमार्थिक सब सुख ज्ञान के अधीन हैं।

# " प्राचीन कालकी स्थिति "

सत्ययुग अर्थात् चतुर्थ काल में जो सुख धन कुटुंब आदि शुभ पदार्थों की अधिकता और दुःख क्लेश रोग इत्यादि की हीनता थी, इसका कारण ज्ञान–सद्विद्या का ही प्रसाद था। सूत्र ग्रन्थों कहानियों–और इतिहासों की तरफ लक्ष्य देने और अवलोकन करने से यह बात भली भांति विदित होजाती है कि उस समय के लोग कैसा और कितना ज्ञान का अभ्यास करते थे। जैसे इस समय के लोग स्त्री सम्बन्ध मिलने में कृतार्थ–ता समझते हैं, अर्थात् विवाह हुआ कि संसार में आने का सार प्राप्त कर लिया ऐसा समझते हैं तैसे ही बल्कि इससे भी बहुत अधिक उस समय के लोग ज्ञान संपादन करने में कृतार्थता समझते थे। गत युगों के सच्चे माता पिता ( कलि काल के शत्रु रूप माता पिता जैसे नहीं ) अपने पुत्र पुत्रियों को जहां तक वे सांसारिक व्यवहार के कार्यों में स्वयं ज्ञान प्राप्त न कर लेते थे, इन्द्रियें जागृत न होजाती थी, वहां तक उनको स्त्री पुरुष के सहवास से अलग रखते थे एवं ज्ञानका–विद्या का अभ्यास कराते थे। पुरुष को ७२ कला तक और स्त्री को ६४ कला तक पढाते थे, तब ही लौकिक विद्या का कुछ अभ्यास किया कराया समझते थे।

## पुरुष की ७२ कलाओं के नाम।

१ लेखन कला * २ गणित, ३ रूपपरावृत्त, ४ नृत्य, ५ गीत, ६ ताल, ७ बादित्र, ८ वंसरी, ९ नर लक्षण, १० नारी लक्षण, ११ गज लक्षण, १२ अश्व लक्षण, १३ दड लक्षण, १४ रत्न परीक्षा, १५ धातु वाद, १६ मंत्र वाद, १७ कवित्व शक्ति, १८ तर्क शास्त्र, १९

* लेखन कला की १८ लिपि हस, भूत, यक्ष, राक्षस, यवनी, तुरकी, कीरी, द्रावड़ी, सैंधवी, मालवी, कनाड़ी, नागरी, लाटी, फारसी, अनीमिती, चाणक्य, मूलदेवी, उड़ी नटी। इन १८ लिपियों मे से ही देश आदि के फरक से गुजराती, सोरठी, मराटी इत्यादि अनेक प्रकार की भाषाऐं बनी हैं। ये एकही कला के भेद हैं। ऐसे ७२ ही कलाओ के पृथक् पृथक् अनेक भेद होते हैं।

नीति शास्त्र, २० तत्व विचार, ( धर्म शास्त्र ), २१ ज्योतिष शास्त्र, २२ वैद्यक शास्त्र, २३ षड् भाषा, २४ योगाभ्यास, २५ रसायन, २६ अंजन, २७ स्वप्न शास्त्र, २८ इन्द्रजाल २९ कृषि कर्म, ३० शस्त्र विधि, ३१ जुआ, ३२ व्यापार, ३३ राज सेवा, ३४ शकुन विचार, ३५ वायुस्तम्भन, ३६ अग्नि स्तम्भन, ३७ मेघ वृष्टि, ३८ विलेपन, ३९ मर्दन, ४० ऊर्ध्व-गमन, ४१ सुवर्ण सिद्धि, ४२ रौप्य सिद्धि, ४३ घट बन्धन, ४४ पत्र छेदन, ४५ मर्म भेदन, ४६ लोकाचार, ४७ लोक रंजन, ४८ फलाकर्षण, ४९ अफल फलन, ५० धार बधन, ५१ चित्र कला, ५२ ग्राम वास, ५३ कटक उतारण, ५४ शकट युद्ध, ५५ गरुड़ युद्ध, ५६ दृष्टि युद्ध, ५७ वाक्य युद्ध, ५८ मुष्टि युद्ध, ५९ बाहु युद्ध, ६० दंड युद्ध, ६१ शस्त्र युद्ध, ६२ सर्प मोहन, ६३ भूत दमन, ६४ मंत्र विधि, ६५ यंत्र विधि, ६६ तंत्र विधि, ६७ रौप्य पाक विधि, ६८ सुवर्ण पाक विधि, ६९ बन्धन, ७० मारण, ७३ स्तंभन, ७२ संजीवन ।

## " स्त्रियों की ६४ कलाओं के नाम "

१ नृत्य, २ चित्र, ३ औचित्य, ४ वादित्र, ५ मंत्र, ६ यंत्र, ७ ज्ञान, ८ विज्ञान, ९ दंभ, १० जलस्तंभन, ११ गीतगान, १२ तालवान, १३ मेघ वृष्टि, १४ आराम रोपण, १५ आकार गोपन, १६ धर्म विचार १७ धर्म नीति, १८ शकुन विचार, १९ क्रिया कल्प, २० प्रसाद नीति, २१ संस्कृत, २२ वनिका वृद्धि, २३ स्वर्ण वृद्धि, २४ सुगन्ध करण, २५ लीला संचरण, २६ गज तुरंग परीक्षा, २७ स्त्री लक्षण, २८ पुरुष-लक्षण, २९ काम क्रिया, ३० लिपि छेद, ३१ तत्काल वृद्धि, ३२ वस्तु शुद्धि, ३३ वैद्यक क्रिया, ३४ सुवर्ण रत्न शुद्धि, ३५ घट भ्रमण, ३६ सार परिश्रम, ३७ अंजन योग, ३८ चूर्ण योग, ३९ हस्तलाघव, ४० वचन पटुत्व, ४१ भोज्य विधि, ४२ वाणिज्य विधि, ४३ काव्य शक्ति, ४४ व्याकरण, ४५ शालि खंडन, ४६ मुख मण्डन, ४७ कथोपकथन, ४८ कुसुमगुंथन, ४९ शृंगार, ५० सर्व भाषा ज्ञान, ५१ अभिधान, ५२ आभरण सज्जा, ५३ भृत्योपचार, ५४ गृहाचार, ५५ सचय करण,

५६ निराकर, ५७ धान्यरंधन ५८ केशवंधन ५९ वीणानाद, ६० वितंडावाद ६१ अंकविचार, ६२ लोक व्यवहार, ६३ अंतः परीक्षा ६४ प्रश्न पहेली।

इन ७२ और ६४ कलाओं के नाम से ही जरा ख्याल कीजिये कि कितना अधिक व्यावहारिक ज्ञान का अभ्यास गत काल में पुत्र पुत्रियों को कराया जाता था।

## " प्राचीन काल का धर्माभ्यास "

ऐसे ही धार्मिक अभ्यास की तरफ भी जरा लक्ष्य दीजिये। जिस जिस शास्त्र में श्रावक श्राविकाओं के गुणों का वर्णन चला है, वहां साफ लिखा है कि-वे श्रावक आरंभ और परिग्रह से ममत्व कम करने वाले, श्रुत धर्म चारित्र धर्म को यथा शक्ति ग्रहण करने वाले और दूसरे को उपदेश तथा आदेश कर धर्म ग्रहण कराने वाले, अतिचार रहित व्रत पालने वाले, जीव अजीव के स्वरूप को यथार्थरीत्या पहिचानने वाले, पुण्य पाप आश्रव संवर निर्जरा क्रिया अधिकरण ( कर्म बन्ध के कारण ) बंध मोक्ष-इनको भिन्न भिन्न भेदों से जानने वाले होते हैं। इत्यादि बहुतही वर्णन चला है। और भी देखिये, श्री उत्तराध्ययन सूत्र के २१ वें अध्याय में कहा हैः-" निग्गंत्थ पव्वयणे, सावय सेवि कोविये " अर्थात् चंपा नगरी का पालित श्रावक निर्ग्रन्थ प्रवचन यानी शास्त्र का ज्ञाता था। तैसे ही भगवतीजी में भी तुंगिया नगरी के श्रावकों का अधिकार है, और तैसाही उत्तराध्ययनजी के २२ वें अध्याय में राजमतीजी को "सील वंता बहुस्सुया " अर्थात् शीलवती व वहुत शास्त्रों की ज्ञान वाली वताई है। इन के पिता जैन धर्म के पालक थे, अतएव राजमतीजी ने बचपन सेही जैन शास्त्रों का कितना ज्ञानाभ्यास किया था, सो देखिये। तैसेही जयंती श्राविकाने भगवान श्री महावीर स्वामी से प्रश्नोत्तर किये हैंः इत्यादि आगे के मनुष्यों में व्यावहारिक और धार्मिक ज्ञान का इतना प्राबल्य था, तबही वे एक घर में ६० स्त्री पुरुष एकत्र रह सकते थे, और कम से कम क्रोड़ों सौनैयों की स्टेट वाले थे, तथा शरीर संपत्ति निरोगता सुन्दर सुरूपता वगैरह उत्तमोत्तम ऋद्धि के धरने वाले थे। यह सब जाहो-जलाली भोगने का मुख्य हेतु ज्ञान ही था!

# "अर्वाचीन काल की स्थिति"

वर्तमान समय में उक्त भारत देश की जो अत्यन्त हीन स्थिति हो रही है, बड़े बड़े राजा महाराजा दासत्व भोग रहे हैं, बहुत से मनुष्य अन्न अन्न पाणी पाणी करते हुये मर रहे हैं, बन वासियों की तरह मकान के एवं अपने धनके स्वामित्व से रहित निराधार बने बैठे हैं, इत्यादि जो दुर्दशा हो रही है, सो सब अज्ञानता का कारण है। बताइये, अभी इस आर्य भूमि में ७२ और ६४ कला के जानकार कौन स्त्री पुरुष हैं ? तथा यह भी बताइये कि नव तत्व की तोता रटंत विद्या को छोड़ पारमार्थिक स्वरूप के जानने वाले कितने श्रावक हैं ? बंधुओ ! अभी तो बालक को दो चार शब्द बोलना या तराजू पकड़ना आया, कि बस उसके मां बाप यही विचार करेंगे कि लड़का होशियार होगया, जल्दी शादी करो ! और दस वर्ष के पशु के गले में बारह चौदह वर्ष का डींगरा बांध कर खुशी के मारे पागल बने फिरते हैं। इस प्रकार पुत्रों के साथ बड़ी शत्रुता साधते हैं तो भी मित्रता समझते हैं। हा ! कितनी भयंकर अज्ञान दशा है। इसी भांति फिजूल खरच, कुसंग, क्लेश, निर्लज्जता वगैरह कुरीतियों का प्रसार होने से दिनोंदिन भारत वर्ष की सुख संपत्ति का नाश होता जा रहा है।

## विद्या का प्रत्यक्ष प्रभाव।

जो लोग स्वप्न में भी ज्ञान एवं विद्या के नाम को नहीं समझते थे, वनवास ही जिनके शहर थे, पत्ते ही जिनके वस्त्र थे, और लाल पीले कंकरों को पाणी में घिसकर शरीर को लगाना ही जो शृंगार समझते थे, ऐसों ने जब विद्या का झन्डा उठाया और सतयुग के पासंग में भी न आने वाली विद्याओं का सपरिश्रम अध्ययन किया तो वेही आज सर्व मान्य महाराजा बन बैठे हैं। उनके तेज प्रताप से बड़े बड़े वीर क्षत्रियों के पुत्र भी चुप हो गये हैं। उनकी एक छत्र आज्ञा प्रवर्त रही है। और उसी देशके लोग अनेक कला कौशलों के द्वारा अन्न जनों को

चकित कर रहे हैं। हंसा हंसा कर द्रव्य ग्रहण करके साक्षात् देवलोक व सत्य युग जैसी सुख संपत्ति ऋद्धि नीरोगता सुरूपता भोगते हुये देखने में आते हैं। तथापि ऑखें होते भी अंधे और हीये के फूटे आर्य लोग दिनों दिन अपनी दशा बिगाड़ने में ही अपना सुधार समझते हैं। हा अफसोस है !

अहो आर्य बन्धुओ ! चेतो चेतो, ऑखें खोलो, और अपने हित के गवेषी बनके विद्या एवं ज्ञान की वृद्धि का पुनः प्रयत्न करो !

भर्तृ हरिने कहा है कि:—

विद्या नाम नरस्य रूप मधिक, प्रच्छन्न गुप्त धनं।
विद्या भोगकरी यशःसुख करी, विद्या गुरूणा गुरू ॥
विद्या बन्धुजनो विदेश गमने, विद्या पर दैवतम्।
विद्या राजसुपूजिता नहि धनं, विद्या विहीनः पशुः ॥

अर्थात्—जिम मनुष्यने विद्याभ्यास नहीं किया, वह निर्बुद्धि मनुष्य पशु के समान है। यदि कभी हस्त पाद कर्ण चक्षु आदि अवयव के धारक को मनुष्य कहते हों तो फिर बंदर को भी महा मनुष्य कहना चाहिये; क्योंकि उसके मनुष्य से एक अंग ( पूंछ ) ज्यादा है। परन्तु उसे मनुष्य नहीं कहने का कारण यही है कि—उस में विद्या व ज्ञान नहीं है। इस लिये मनुष्य का रूप ही विद्या है। इम वक्त के मनुष्यों को धन की अधिक लालसा होती है, परन्तु मच्चा धनतो विद्या ही है, क्योंकि दूमरे धनको तो चोर हरण करते हैं, राजा हिस्सा लेता है, अग्नि में जल जाता है, पानी में डूब जाता है, व गल जाता है, इत्यादि कई उपद्रव लगते हैं, और भारभूत भी होता है। परन्तु—

नच चोर हार्यं नच राजग्राह्यं न बन्धु भाज्य नच भारकारि।
एतद् धन सर्व धन प्रधानं विद्या धनं सत्पुरुषोत्तमानाम् ॥

अर्थात्—विद्या धनको न तो चोर हरण कर सकते हैं, न राजा ले सकता है, न भाई भाग लेता है, और न विदेशों में फिरते हुये भार

भूत ही होता है; इस लिये सब धनों में विद्या धनही उत्तम है और वह सत्पुरुषों के पास ही मिलता है। और धनतो दूसरों को देने से कम होता है, किन्तु विद्या धनतो देने से दूना होता है, इस लिये सच्चा धन विद्या ही है। आजकल के लोग विषय भोग में ही आनन्द मानते हैं, परन्तु सच्चा भोग तो विद्या का ही है; क्योंकि विषय भोग इस लोक में क्षणिक सुख रूप और परभव में महा दुःख दाता होते हैं और विद्या भोग अखण्ड अक्षय आनन्द का दाता है। विद्याभ्यासी खाद्यादि द्रव्यों के गुणों के जानकार भी होते हैं, अतः वे खाद्य अखाद्य व पथ्य अपथ्य का ज्ञान होने से अपथ्य से बचे रहते हैं, जिससे अपने शरीर का रक्षण करके इच्छित भोग भोग सकते हैं। मनुष्यों को यशः कीर्तिकी अभिलाषा भी अधिक रहती है, यह सच्ची कीर्ति तो विद्या सेही होती है; क्योंकि विद्वद्वर अकार्यों से बचते हैं, सबका भला करते हैं, इस लिये उन्हें सब चाहते हैं। मनुष्य जो सुख चाहते हैं, वे सुख भी विद्या में ही हैं, क्योंकि सब सुखका साधन विद्या सेही होता है। गुरुओं का गुरु विद्या ही है, जो जगत् में गुरुपद पाते हैं, वे विद्या के बल से ही पाते हैं। परदेश में विद्या बन्धु—भाई की तरह सहायता करने वाली होती है, खान पान सत्कार सन्मान आदि सब सुख दिलाती है। परम देवता भी विद्या ही है क्योंकि परम पद को प्राप्त हुए परमात्मा की पहिचान भी विद्या से ही होती है, और परमात्मा के पदको ज्ञान वान् ही प्राप्त होते हैं। तथा परम देव आत्मा है, उसका स्वरूप ही ज्ञान मय है, इस लिये विद्या ही परमदेव है। विद्यावानों की बड़े बड़े नरेन्द्र पूजा करते हैं, तथा राजा तो स्वदेश में पूजा जाता है और 'विद्वान् सर्वत्र पूज्यते' अर्थात् विद्वान् सर्व देश में पूजे जाते हैं। इत्यादि विद्या के गुणों का अन्तर्दृष्टि से विचार करने पर सर्व उत्तमोत्तम सुख की देने वाली एक विद्या ही मालूम होती है।

यह तो बाह्य विद्या यानी कलाआश्रित गुणों की प्रशंसा की गई है। जब कि द्रव्य ज्ञान में ऐसे ऐसे गुण हैं, तो धर्म ज्ञान व आत्मिक ज्ञान के गुणों का तो कहनाही क्या?

निरालोकं जगत्सर्वमज्ञान तिमिरा हतम् ।
तावदास्ते उदेत्युचै र्न यावज्ज्ञान भास्करः ॥

अर्थात्–जब तक ज्ञान रूपी सूर्य का उदय नहीं होता है, तभी तक यह समस्त जगत् अज्ञान रूपी अन्धकार से आच्छादित रहता है। ज्ञान रूपी सूर्य का उदय होते ही अज्ञान अन्धकार नष्ट होजाता है, आत्मा के निज गुण प्रकाशित होने लगते हैं।

## " ज्ञानार्थी के विचार "

१ जो इन्द्रिय रूपी मृग संसार रूपी अरण्य ( जंगल ) में अनेक तरह के पदार्थ श्रवण कर, अवलोकन कर, सूंघकर, आस्वादन कर, भोग कर, उनमें लुब्धता धारण करते हुए अहर्निशि परि भ्रमण करते हैं, उन मृगों को वश में करने का उपयुक्त उपाय ज्ञान ही है, अर्थात्–ज्ञान से इन्द्रियां सहज ही वश में होजाती हैं।

२ ज्ञान कर्म शत्रुओं के नाश करने को तीक्ष्ण खड्ग है, सर्व तत्वों को प्रकाशित करने के लिये अद्वितीय सूर्य है, प्रमाद रूप राक्षस का क्षय करने को वज्र है, और क्लेश रूपी ज्वाला बुझाने को पुष्करावर्त मेघ है।

३ बडे बड़े योगीश्वर ज्ञानकी प्राप्ति के लिये बडे बड़े दुष्कर तप जप नियम अभिग्रह धारण करते हैं और ज्ञान प्राप्त करते हैं।

४ जिन जिन उपायों से अज्ञानी कर्मों के बन्धन से बन्ध जाते हैं, उन उन उपायों को ही ज्ञानी विवेक वैराग्य युक्त करके कर्मों से छुट जाते हैं।

५ अज्ञानी करोड़ों जन्म व करोड़ों पूर्व तक के किये हुए तप से जिन कर्मों का नाश कर सकता है, ज्ञानी उतने कर्म एक श्वासोच्छ्वास मात्र में नष्ट कर देते हैं। ज्ञान ऐसा पराक्रमी कारण है।

६ ज्ञानीजन के आचरण कर्म बन्धन से मुक्त होने के अविकल कारण होते हैं। ज्ञानी के कार्य रुक्ष वृत्ति को लिये हुए होते हैं, अतः वह

कर्म बन्धन में नहीं पड़ता है।

७ ज्ञानीका और अज्ञानी का रहने का स्थान यह संसार एक ही है, परन्तु भेद विज्ञान के कारण उन दोनों के आचरण और आचरण के फलों में पृथिवी आकाश जितना महान अतर होजाता है। यह ज्ञानका महात्म्य तत्ववेत्ता के अतिरिक्त अन्यों को अगम्य है।

८ लौकिक और लोकोत्तर सुधार एक ज्ञान से ही होते हैं।

इस प्रकार अनत गुणों के सागर ज्ञान को जानकर गुणज्ञ बन सदा अपूर्व ज्ञान पढते ही रहते हैं। ज्ञान अपरम्पार है, कितना भी पढे तो भी कभी अंत नहीं आता, इसलिये ज्ञानप्रेमी को ज्ञान ग्रहण करने में तृप्ति होती ही नहीं है। ऐसी अतृप्ति से अपूर्व ज्ञान ग्रहण करते करते जब अनेकानेक नवीन चमत्कारिक बातों का हृदय में चमत्कार उत्पन्न होने के कारण एकाग्रता होती है उस वक्त आत्मा में उत्कृष्ट शुद्धि आने से तीर्थंकर गौत्रका उपार्जन होता है।

## " ज्ञान ही मोक्षका मार्ग है "

श्री दशवैकालिक सूत्र के चौथे अध्याय में कहा है किः—ज्ञान उसेही कहना जिसमे जीव आदि पदार्थों ( तत्वों ) की श्रद्धा हो।* जिसे जीवादि पदार्थों का ज्ञान होगा, वह जीवादि के रहने का स्थान चार गति चौवीस दंडक-चौरासी लक्ष जीव जातियोनि आदि को जानेगा। जो गति दडंक आदि को जानेगा वह उन ऊंच नीच गतियों में उपजने के कारण पुण्य और पाप को तथा उनके उपार्जन करने के कारणों को भी जानेगा। जो पुण्य पाप को जानेगा वह पुण्य पाप से होने हुए

---

* सूत्र सुणी पगण व यागो णधम्मो णय मातस्स पाणो।
तउ पगण किहकज्जय वाइस इव घुणी घाली पलाये जो॥

अर्थात्—सूत्र सुनते भी है और पढते भी हैं और पढाते भी हैं परन्तु उसका सार धर्म, वैराग्य, शाति धारण नहीं करते हैं वे कडनेकी तरह फक्त ध्वनि करने वाले हैं। —सदाग तरगिणी

संसारके कारण रूप बंधन को और उस बंधन से छूटना स्वरूप मोक्ष—इन दोनों को जानेगा। जो बन्ध मोक्ष को जानेगा, वह बन्ध के कारण जो देव मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी भोग हैं, उनसे निवृत्त होगा। जो भोगों से निवृत्त होगा—वह बाह्य ( प्रगट—धन धान्य आदि ) और आभ्यन्तर ( गुप्त—विषय कषाय आदि ) परिग्रह से निवृत्त होगा। जो भोग परिग्रह से निवृत्त होगा, वह द्रव्य तो शिर (मस्तक) दाढी मूछके केशों का लोंच कर मुंडित होवेगा और भाव से क्रोध आदि कषायों के अंकुरों को अंतःकरण से उखाड़ कर मुंडित होवेगा। जो द्रव्य भाव से मुंड होवेगा, वह साधु धर्म की स्पर्शना करेगा। जो उक्त उत्कृष्ट धर्म को स्पर्शेगा, उसकी आत्मा पर चढ़ा हुआ अनादि का मिथ्यात्व मोह रूप मैल दूर होवेगा। जिनका यह मैल दूर होगा उनकी आत्मा कर्म रहित निर्मल होवेगी। जिनकी आत्मा कर्म रहित निर्मल हुई है, उनको महा दिव्य जगत् प्रकाशी—सर्व लोकालोक व्यापक—अपार—अनंत—अक्षय—केवल ज्ञान केवल दर्शन की प्राप्ति होवेगी। जिनको केवल ज्ञान केवल दर्शन की प्राप्ति हुई है, वे राग द्वेष रूप महाप्रबल कर्म शत्रु के जीतने वाले जिनेश्वर कहलावेंगे, और वे जिनेश्वर ही लोकालोक के सर्व पदार्थों को हस्तामलकवत् स्पष्ट रूपेण प्रत्यक्ष देखेंगे। ऐसे जिनेश्वर केवल ज्ञानी भगवान् ग्रामानुग्राम अप्रतिबन्ध विहार करते हुये जिस श्रुत ज्ञान के प्रसाद से इतने उच्चपद को प्राप्त हुए, इन्द्र नरेन्द्र के पूज्य हुए, उसी श्रुत ज्ञान का, अपनी अमोघ धारा वाणी के द्वारा प्रकाश एवं प्रसार करते हैं। तथा आयुष्य के अन्त में शैलेशी भाव को प्राप्त होकर अर्थात् मन वचन काय के योगों को पर्वत ( पहाड ) की तरह स्थिरीभूत कर, शेष सब कर्मों का नाश कर, शरीर त्याग कर, शुद्ध सत्य चिदानन्द अवस्था को प्राप्त हो कर, सर्व लोकके ऊपर अग्र भाग में परमात्म पद—मोक्ष स्थान को प्राप्त करते हैं और वहां सादि अनंत काल तक अनंत—अक्षय—अव्याबाध—शाश्वत सुखकी लहर में विराजमान होते हैं। यही परमात्मा कहलाते हैं।

अहो भव्यो! श्रुत ज्ञान का सदा अभ्यास करने से उपर्युक्त

रीत्या क्रमशः आत्मा की उच्चातिउच्च दशा होती है और अन्त में परम परमात्मा पद तक पहुंचती है, यह ध्यान में लीजिये।

ऐसे श्रुत ज्ञान को महा प्रभावक जान कर सदा अपूर्व ज्ञान का अभ्यास करते ही रहना चाहिये। यह ज्ञानका अभ्यास, जिनके हृदय में सूत्र की भक्ति होगी वेही कर सकते हैं-इस लिये सूत्र भक्ति का वर्णन आगे करने की इच्छा से उक्त प्रकरण की यहीं समाप्ति की जाती है।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "अपूर्व-
ज्ञान" नामक उन्नीसवा प्रकरण समाप्त।






# प्रकरण–बीसवाँ

—:०:—

## "सूत्र भक्ति"

—तीर्थ प्रवर्तन फल यत्प्रोक्तं कर्म तीर्थंकर नाम ।
तस्योदयात्कृतार्थो ऽ प्यर्हं स्तीर्थं प्रवर्तयति ॥




र्थ प्रवर्तन रूप फल का देने वाला जो तीर्थंकर नाम कर्म शास्त्र में कहा गया है, उसके उदय से अर्हंत भगवान स्वयं कृतार्थ होते हुए भी तीर्थ की प्रवृत्ति अर्थात् संसार सागर से पार उतारने वाले धर्म का उपदेश करते हैं। वह धर्मोपदेश यानी वाणी का प्रकाश अर्थरूप होता है, अर्थात् ऐसी सरलता के साथ वचनोच्चारण होता है कि किसी भी देश के किसी भी भाषा के जानकार किसी भी अवस्था में ( बाल युवा वृद्ध पशु पक्षी मनुष्य देव ) सब श्रोताओं को ऐसाही प्रतिभास होता है कि–यह भगवान हमारी ही भाषा में उपदेश फरमाते हैं। इसलिये भगवान की वाणी अर्थरूप है।

—अत्थ भासेति अरिहा सुत्त गुथति गणहरा निउणं ।
सासणस्सहि अट्ठाहिं ततो सुत्त पवत्तइ ॥

अर्थात्–अरिहंत भगवान तो अर्थरूप वाणी का प्रकाश करते हैं, और उसी वाणी के अनुसार गणधर महाराज गद्यपद्यमय सूत्र गूंथते हैं। उन सूत्रों के आधार से जहां तक जिनेश्वर भगवान का शासन चलता है वहां तक चारोंही तीर्थों की प्रवृत्ति एवं धर्म का प्रकाश होता है।

ऐसे अर्हंत कथित और गणधर ग्रथित तथैव दश पूर्व ज्ञानधारी महात्मा रचित ग्रंथ ही सूत्र कहे जाते हैं—

महतो ऽ ति महाविषयस्य दुर्गम ग्रन्थ भाष्य पारस्य।
कः शक्तः प्रत्यासं जिन वचन महोदधेः कर्तुम्॥

अर्थात् महान्, महा विषय से पूर्ण एवं अपार जिन भगवान के वचन रूपी महा समुद्र का संग्रह करने को कौन समर्थ है अर्थात् कोई भी नहीं।

अभी इस पंचम काल में तीर्थंकर भगवान तो हैंही नहीं, परन्तु उनके द्वारा निरूपित सूत्र हैं, उनही के प्रसाद से भव्य जीव जगतारक धर्म को प्राप्त कर सकते हैं, और आगे चलाते हैं जिससे अनेक जीव संसार सागर के पार पहुंचने में समर्थ होते हैं। ऐसे परमोपकारी सूत्रोंकी भक्ति परम आवश्यक कर्तव्य है।

एक मपि तु जिन वचानाद्यस्मान्निर्वाहक पदं भवति।
श्रूयन्ते चानन्ताः सामायिक मात्र पद सिद्धा.॥

अर्थात्–श्रीजिनेश्वर भगवान के उपदेश का एक भी पद अभ्यास करने पर उत्तरोत्तर ज्ञान प्राप्ति द्वारा संसार सागर से पार उतार देता है, क्योंकि अतीत काल में केवल सामायिक मात्र पद से ही अनंत सिद्ध होगये हैं। इस प्रकार जो सिद्धि दाता सूत्र ज्ञान है, उसकी भक्ति करना योग्य ही है।

## सूत्र भक्ति की विधि और सद्बोध।

पुस्तकेषु विचित्रेषु श्री जिनागमलेखनं।
तत्पूजावस्तुभिः पुण्यैर्द्रव्याराधनमुच्यते॥

सूत्र भक्ति इस तरह से करनी चाहिए:- जो जिनागम पुराने होकर जीर्णभाव को प्राप्त होगए हैं, उनको जिस प्रकार अशातना नहीं हो, हिंसा नहीं हो, इस तरह लेखन आदि कराके तथा स्वयं करके बहुत काल तक स्थित रहें, ऐसे प्रबन्ध के साथ रखे। जितना अधिक प्रसार (फैलाव) बने उतना करने में कमी नहीं रक्खे। इस वक्त मुद्रणयन्त्र-सम्बन्धी सुभीता होने से सर्व धर्मावलम्बी, अपने अपने धर्मका ज्ञान प्रसिद्ध करने में कटिबद्ध-सावधान हुये हैं,-ऐसे समय में जैनधर्मियों को मौन रहना बिल कुल उचित नहीं है। क्योंकि आजकल सब धर्मावलम्बी अपने २ धर्म का दिग्दर्शन कराने लगे हैं, और ऐसे समय में जैन का तत्व अगर उनके दृष्टिगत न हुआ तो जैनियों के धर्म विषय में शंका उत्पन्न होने का, तथा जैनियों के जैनत्व से च्युत होनेका बड़ा धोखा है। ऐसा समझ कर, अलग अलग फिरके वाले जैन भी अपना अपना मत प्रकाश में लाने लगे हैं, यह महाशय अगर अन्य लोगों के खण्डन की तरफ से दृष्टि हटाके अपने सत्य दर्शाने के प्रयास में न चूकें तो अवश्य ही इष्टार्थ सिद्ध करने में समर्थ बन सकते हैं क्योंकि आपस के खण्डन से अपने घर की कितनी ही रहस्य मय बातें अन्य के हाथ लगने से वक्तपर भेद भाव नहीं जानने वाले सर्व मत की असत्य कल्पना करके अन्य मतावलम्बी बनजाते हैं। यह करतूत मेरे दृष्टि गत होनेसेही यहां यह नम्र सूचना की है। आप देखिये कि जो जैनशास्त्र निष्पक्ष दृष्टि से मुद्रित हुए हैं, उन्हें पढकर पाश्चिमात्य बडे बडे विद्वान भी एक आवाज से जैन धर्म की तारीफ करने लगे हैं, और अनेक जैनी भी बन गये हैं! मै जानता हूं कि इसका कारण उनके दृष्टिगत विरोधी पुस्तकों का नहीं होना है। वहां धर्म की वृद्धि होने का मुझे तो यही कारण मालूम पड़ता है। और आर्य खंड के जैनी कितने ही नास्तिक बन रहे हैं, इसमें बहुत कर विरोधी पुस्तकों का पठन ही कारण प्रतीत होता है। इस लिये मेरी उक्त विज्ञप्ति पर ध्यान देना चाहिये और जैन का सत्य तत्व यथा साध्य आकर्षक रूप में विस्तार के साथ मुद्रण द्वारा प्रसिद्ध करने से वंचित नहीं रहना चाहिये।

बहुत स्थानों के जैन भण्डारों में अनेक उत्तमोत्तम ज्ञान के सागर तत्व के आगर सूत्र एवं ग्रन्थ पड़े पड़े मड़ रहे हैं। उन पर से अहंता एवं ममता का त्याग करके सर्व साधारण को लाभ देना चाहिये। सब दान से विद्या दान का बड़ा महान् लाभ बताया है।

यावदक्षर संख्यानं, विद्यते शास्त्र संचये।
तावद्वर्ष सहस्राणि, स्वर्गे तिष्ठति मानवः॥

अर्थात—लौकिक भी कहते हैं कि:—शास्त्र के संग्रह में जितने अक्षर होवें, उन अक्षरों की संख्या प्रमाण अर्थात् जितने अक्षर होवें उतने ही हजार वर्ष विद्यादान का करने वाला स्वर्ग में रहकर स्वर्ग सुखका भोक्ता होता है। पाठको! देखिये सूत्र भक्ति का महात्म्य कितना महान् है?

ऐसी ऐसी लाभकारक बातों को जान कर भी जो सूत्र भक्ति–ज्ञान प्रसार करने में पीछे रहते हैं, तो उनकी कितनी कम नशीबी है? अहो बन्धुओ! यह समय प्रमाद करने का बिलकुल नहीं है। देखिये, पहिले कितना ज्ञान था! और अब घटते घटते कितना कम रहगया है, जिससे जैन सूत्रों में कही हुई कितनी ही खगोल भूगोल सम्बन्धी बातों में लोक शंकाशील होने लगे हैं। इत्यादि प्रसंग आनेका मुख्य हेतु सूत्र–भक्ति का अभावही है।

न मालूम इस समय लोगों की क्या समझ होगई है कि ज्ञान को छिपाने में एवं दूसरों को न बताने में ही फायदा समझने लगे हैं। किसी को कभी एक दोहरा भी नया मिल जाता है तो वह यही विचारेगा कि मेरे इस दोहे को और कोई न जान पाये। बड़ी अफसोस की बात है कि वे उसे इतना गुप्त रखकर न मालूम कौनसा फायदा उठाना चाहते हैं? अगर कभी यह विचार केवली भगवान या शास्त्र के उद्धारकर्ता देवर्द्धी गणी क्षमा श्रमण करते तो यह धर्म कभी का लुप्त होजाता? अहो भाइयो अब कितना ज्ञान रहा है, जो हम छिपावें। जब पूर्वो का ज्ञान था; और दशवां विद्याप्रवाद पूर्व अनेक चमत्कारिक विद्याओं से भरा हुआ था, वह भी पढ़ने वाले को खुशी के साथ पढ़ाते थे तो और ज्ञान की

तो कहना ही क्या ? गौतम स्वामी जैसे जैन के प्रतिपक्षी को भी श्री महावीर प्रभु ने जैनी बनाकर एक मुहूर्त मात्र में चौदह पूर्व की विद्या देदी। कहिये, है कोई ऐसा ज्ञान दान का दाता ! अबतो केवल अपने शिष्य कोही एक गाथा का अर्थ बताने में भी माया सेवन करते हैं, कि इसे सब बता दूंगा तो फिर मुझे कौन पूछेगा ? इस भांति कदाग्रहियों के हाथ ज्ञान जाने से, इस वक्त नवीन फिलोसुफी के पढे हुये तर्कवादी जैननामधारी पंडितों को खगोल भूगोलादि के प्रश्नों से सहज मेंही दिङ्मूढ बना देते हैं। ऐसी धर्म की गिरी दशा को अवलोकन करके भी ज्ञान को छिपा रखते हैं, प्रकट नहीं करते हैं, फिर उनका ज्ञान भंडार में पड़ा पड़ा सड़ जायगा ! तब क्या काम आयगा ? इस बात को जरा दीर्घ दृष्टि से विचारिये और धर्म के नाम से एवं प्रसाद से पुण्य पद भोगते आनंद मानते हो उमही धर्म की रक्षा कीजिये, अधोगति में जाने से बचा लीजिये, और डूबते हुये ज्ञान का पुनरुद्धार करिये, जिसमे जैन पंडित धर्म के गुरु पूर्ण शक्तिमान होकर तर्कवेत्ताओं का तर्कवितर्क द्वारा समाधान कर सत्य सनातन जैन धर्म का उद्योत करें।

## " सूत्र भक्ति के ८ दोष "

१ ' काल ' सूत्र दो प्रकार के होते हैं कालिक और उत्कालिक। कालिक वे हैं, जो दिन तथा रात्रि के पहिले और चौथे पहर में पढे जावें अतिरिक्त समय में नहीं। और उत्कालिक सूत्र वे हैं जो दिन उदय होते, मध्याह्न में, सन्ध्या समय में, अर्ध रात्रि में, इन चारोंही वक्त में सदा एक एक मुहूर्त छोडकर पढे जावें और आश्विन सुदी पूर्णिमा कार्तिक बदी प्रतिपदा, कार्तिक सुदी पूर्णिमा मार्ग शीर्ष प्रतिपदा, चैत्र सुदी पूर्णिमा वैसाख बदि प्रतिपदा, आषाढ सुदी पूर्णिमा भाद्रव वदी प्रतिपदा, भाद्रव सुदी पूर्णिमा आश्विन वदी प्रतिपदा, इनआठ दिनों में संपूर्ण दिन रात नहीं पढे जाते। यों चौदह कालों को छोड़कर सूत्र पढना चाहिये।

२ ' विणए ' जिनसे अपने को ज्ञान की प्राप्ति होवे-ऐसे सूत्र पुस्तक वगैरह को पैर नहीं लगावे, शिर के नीचे दाब कर नहीं सोवे,

अपवित्र स्थान पर नहीं रखे, इत्यादि अशातना टाले। और सूत्र श्रवण करते समय तहत आदि शब्द से बधाता हुवा ग्रहण करे।

३ 'बहुमान' सूत्रों के वचनों को बहुमानपूर्वक ग्रहण करे, एकांत आत्मा के कल्याण करता जाने। और (१) 'उवकाय' तारा टूटे तो एक मुहूर्त, (२) 'दिशा दाह' प्रातः व शाम को या दूसरी वक्त भी दिशा लाल रंग की रहे वहां तक, (३) 'गज्जियो' मेघ गर्जना हो तो एक मुहूर्त, (४) 'विज्जिए' बिजली चमके तो एक मुहूर्त, (५) 'निग्घाए' कडके तो आठ पहर, (६) 'जुव' शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा, द्वितीया, तृतीया को चन्द्रमा रहे वहां तक, (७) 'जक्खले' आकाश में मनुष्य पशु पिशाचआदि के चिन्ह दीखें वहां तक, (८) 'धुम्मीए' काली धूंई (धंवर) पडे वहां तक, (९) 'महिए' श्वेत (धोली) धूँवर पडे वहां तक, (१०) 'रएघाए' आकाश में धूलके गोटे चढे हुए दृष्टि आवें वहां तक, (११) 'मांस' पंचेन्द्रिय का मांस दृष्टि आवे वहां तक, (१२) 'सोणी' रक्त दृष्टि आवे वहां तक, (१३) 'अट्ठी' अस्थि (हड्डी) दृष्टि आवे वहां तक, (१४) 'उच्चार' विष्ठा दृष्टि आवे वहां तक (१५) 'सुसाण' मशान के चारों तरफ १००–१०० हाथ, (१६) 'राय रमण' राजा की मृत्यु की हडताल रहे वहां तक, (१७) 'राय वुग्गह' राजाओं का युद्ध होवे वहां तक, (१८) 'चंदोवरागे' चन्द्र ग्रहण खग्रास होवे तो बारह पहर, कम होवे तो कम, (१९) 'सूरोव-रागे' सूर्य ग्रहण की भी चन्द्रवत, (२०) उवसता' पचेन्द्रिय का कलेवर (जीव रहित शरीर) पडाहो वहां से चारों तरफ १००–१०० हाथ वरजे। इस तरह असझाइ वर्ज कर सूत्र वाचने वाले का बहु मान करे–तेंतीस अशातना टाले।

४ 'उवहाणे' सामान्य मंत्र भी जो विधि युक्त पढ़े तोही फली-भूत होता है, तो सूत्रज्ञान विना विधि पढ़ा कैसे फलीभूत होगा–ऐसा जानकर सूत्र प्रारंभ करते समय, और पूर्ण करते समय गुरु महाराज जैसा फरमायें वैसा उपवास आम्बिल आदि तप करे। और यथा विधि विनययुक्त पठन मनन करे, उघाड़े मुख से वांचे नहीं।

५ 'निन्हवणे' सूत्र के वचन लोपे गोपे छिपावे नहीं। कितने ही मतपक्ष के कारण अपने मत से अन मिलते सूत्र बचन को हटाकर-अर्थ फेर कर मनमाने अर्थ एवं पाठ की स्थापना करदेते हैं, सो बड़ा अनर्थ कर देते हैं। एक सामान्य राजा की आज्ञा को भी जो फिरा देता है, वह बड़ा दण्ड भोगने का अधिकारी होता है, तो जो त्रिलोकी-नाथ श्री तीर्थंकर भगवान् के फरमान को फिरावेगा उसके पाप का तो कहनाही क्या? तीर्थंकरों के बचन को जानकर उत्थापने वाले तथा फिराकर अन्य रूप में परिणत करने वाले, बोध बीज सम्यक्त्व का नाश कर अनंत संसार में परिभ्रमण करते हैं, ऐसा सूत्र का फरमान जानकर भव्यात्मा यथा तथ्य-जैसा उसका अर्थ भासे या गुरु परम्परा से धारा होवे वैसाही-श्रद्धें और प्ररूपें।

६ 'वंजणे' शास्त्र के अभ्यासी को प्रथम व्याकरण का ज्ञान अवश्यही होना चाहिए। क्योंकि व्याकरण के ज्ञान विना शब्दों का शुद्ध उच्चारण होना मुश्किल है, और अशुद्ध बचन बोलने से शास्त्र की अशातना होती है, सो कर्म बंधका कारण है। इस लिये आचारांग सूत्र के फरमाये मूजब १६ बचनों का ज्ञान जरूर ही होना चाहिये। और पठन करते वक्त एव उच्चारण करते वक्त उपयोग रखकर बने वहां तक शुद्ध उच्चारण करना चाहिये, कदाचित् ज्ञानावरणीय के उदय से पूर्ण अक्षरों का ज्ञान न होवे तो, जैसा गुरु महाराज के पास से धारण किया हो वैसा उच्चारण करना चाहिये।

७ 'अत्थ' सूत्रार्थ को विपरीत नहीं करे अर्थात् शास्त्र के बचन हैं सो अनंत ज्ञानी के फरमाये हुए बहुतही गंभीर हैं, अल्पज्ञ के अपूर्ण ज्ञान में आना बहुत ही मुश्किल है। इसलिये गुरु गम की बहुत ज़रूरत है, और जैसा गुरु महाराज के पास से धारण किया हो वैसा ही आगे सुनावे सिखावे, परन्तु अपनी पंडिताई का ढोंग जमाने को गप्पसप्प नहीं चलावे। जो बचन समझ में न आवे तो साफ कह देवे कि मै इतना ही जानता हूं तुम विज्ञानियों के पास खुलासा कर लेना।

और अपने मन में भी संकल्प विकल्प न करे क्योंकि चौदह पूर्व के पाठी मुनि भी जब शंका शील हो जाते थे, तब आहारक समुद्घात कर केवल ज्ञानियों के पास से प्रश्नोत्तर मँगाते थे, तो अपने पास कितना ज्ञान है, ऐसे विचार से प्रणामों में निश्चलता रखे।

८ 'तदुभय' सूत्र और अर्थ दोनों ही माननीय हैं, अर्थात् जो अर्थ सूत्र के अनुसार सूत्र से मिलता हुआ हो, और दश पूर्व ज्ञान के धारी ने प्रकाशित किया हो, सो सब मान्य है। और दश पूर्व से कम अभ्यासियों ने जो सूत्र पर विशेषार्थ किया हो वह सर्व मान्य नहीं है, क्योंकि भगवंत ने फरमाया है, कि दश पूर्व से कम अभ्यासियों का सम्यक् सूत्र भी होता है, और मिथ्या सूत्र भी होता है अतः सूत्र ( मूल पाठ ) और उसका अर्थ जैसा होवे वैसा ही श्रद्धे प्ररूपे उसमें कभी ज़्यादा विपरीत बिलकुल ही नहीं करे।

यह ज्ञान के ८ दोष कहे। इन्हें वर्जकर जो निर्दोष रीति से सूत्र का अभ्यास किया जाता है सो सूत्र भक्ति कही जाती है।

सूत्र—से नूण भंते तमेव सच्चं णीसकं जं जिणेहिं पवेदिय ? हता गोयमा तमेव सच्चं णीसकं जजिणेहिं पवेदिय। से नूण भंते एवं मणधारेमाणे, एवं पकरे माणे, एवं चिठमाणे, एवं संवरे माणे, आणाए आराहए भवति। हंता गोयमा मणधारे माणे जाव भवंति। सेनूण भंते अत्थितं अत्थिते परिणमेइ नत्थितं नत्थिते परिणमइ ! हता गोयमा जाव परिणमेइ।

श्रीविवाह पन्नत्ति ( भगवती ) सूत्र

प्रश्न—अहो—भगवंत ! जिनेश्वर के फरमाये वचनों को निशंकित ( शंकादि दोष रहित ) सत्य जानना ?

उत्तर—हां गौतम ! जिनेश्वर के वचन को सत्य जानना।

प्रश्न—अहो भगवंत ! जिनेश्वर के वचन को सत्य मन से धारता हुआ, वैसाही करता हुवा, वैसाही रहता हुवा, वैसाही प्रवृत्त होता हुआ, आज्ञा का आराधक होता है ?

उत्तर—हां गौतम ! धारना यावत् प्रवृत्त होता आराधक होता है।

प्रश्न—अहो भगवंत ! उसको जिन बचन यथातथ्य परिणमें ?

उत्तर—हां गौतम परिणमें ।

इस तरह शुद्ध भाव से सूत्र ज्ञान की यथा विधि भक्ति करते हुये उत्कृष्ट रसायन आवे तो तीर्थंकर गोत्र की उपार्जना करे ।

सूत्र भक्ति तो प्रवचन के प्रभावक पुरुषही कर सकते हैं, इसलिये प्रवचन प्रभावना का आगे वर्णन करने की इच्छा से इस प्रकरण की यहां समाप्ति की जाती है ।

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के बाल ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक जैनाचार्य श्री अमोलक ऋषिजी रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का "सूत्र भक्ति" नामक बीसवा प्रकरण समाप्त ।






# प्रकरण—इक्कीसवाँ

—:०:—

## "प्रवचन—प्रभावना"




वचन—प्रधान वचन, अर्थात् श्री तीर्थंकर भगवान के तुल्य ज्ञान और अतिशय का धारक दूसरा कोई भी नहीं होता है कि जो ऐसे वचन उच्चारण कर सके, इस लिये जिनराज के वचन ही प्रवचन कहे जाते हैं। और उक्त प्रवचनों के आधार पर जो धर्म मार्ग चालू होता है, वह जैन धर्म यानी जैन मार्ग कहा जाता है। अस्तु तीर्थंकर परमात्मा के मार्गानुसारी सज्जनों को प्रवचन की प्रभावना यानी सर्वतोमुखी उन्नति करना ही चाहिये। क्योंकि परमात्म पद प्राप्त करने का सब से श्रेष्ठ उपाय, प्रवचन प्रभावनाही है।

## ८ "प्रभावना"

यह प्रवचन की प्रभावना आठ प्रकार से होती हैः—१ प्रवचन २ धर्म कथा, ३ निरपवाद, ४ त्रिकालज्ञ, ५ तप, ६ व्रत, ७ विद्या, और ८ कवित्व। इनका जरा विस्तार से वर्णन करते हैं—

## १ "प्रवचन-प्रभावना"

परमात्मा ने मोक्ष प्राप्त करने के चार (ज्ञान-दर्शन-चारित्र और तप) उपाय बताये हैं, इन में प्रथम पद ज्ञानको दिया गया है। इसलिये प्रवचन प्रभावना करने का पहिला उपाय ज्ञान ही है, अतः प्रवचनोन्नति इच्छुक सज्जनों को सर्व प्रथम तो गुरु आदि गीतार्थों के पास जैन धर्म के जिम काल में जितने शास्त्र होवें उन सबका यथाबुद्धि विस्तार के साथ स्वयं अभ्यास करना चाहिये। पश्चात् अपने अनुयायी जनों को-संसारियों के तो स्त्री पुत्र आदि कुटुम्ब एवं मित्र, मुनीम, गुमास्ते, दास, दासी आदि और साधु के शिष्य, प्रशिष्य आदि—बडी लगन के साथ जैन शास्त्रों का अभ्यास कराना चाहिये। तैसे ही शास्त्र थोकड़े स्तवन सज्झाय वगैरह-जो गुणानुराग संवेग वैराग्य रस से पूर्ण भरे होवें-उनका भी अभ्यास करे करावे। इस तरह ज्ञानात्मा में रमण करने से स्वाभाविक ही अंतःकरण के पवित्र हो जाने पर सम्यक्त्व आदि गुण आत्मा में आते हैं और जैन धर्म की दृढ़ आस्तिकता होती है।

## २ " धर्म कथा-प्रभावना "

प्रवचन की प्रभावना करने का दूसरा उपाय धर्म कथा यानी व्याख्यान करना है। ऊपर के प्रमाण जो सब शास्त्रों के ज्ञाता हुए हैं और धर्म में आस्तिक बने हैं, उनको उचित है कि उस ज्ञान का दान अन्य को भी दें, आस्तिक बनावें। इस प्रकार ज्ञान देनेका मुख्य उपाय धर्म कथा ही है। इस लिये कथा कहने वाले वक्ता और सुनने वाले श्रोता के गुण कहते हैं:—

### "वक्ता के गुण"

—प्राज्ञः प्राप्तसमस्तशास्त्रहृदयः प्रव्यक्तलोकस्थितिः
प्रास्ताशः प्रतिभापरः प्रशमवान् प्रागेवदृष्टोत्तरः
प्रायः प्रश्नसहः प्रभुः परमनोहारी परानिंदया
ब्रूयाद्धर्म्म कथा गणी गुणनिधिः प्रस्पष्टमिष्टाक्षरः

अर्थ–बुद्धिमान्, सर्व शास्त्रों के रहस्य का जानकार, लोक मर्यादा का पालने वाला, किसी भी प्रकार की आशा–वांछा रहित, प्रतिभावान्, उपशान्त ( क्षमावंत ), प्रश्न करने के पहिले ही उत्तर देसकने वाला, प्रश्नों का सहने वाला, प्रभु–समर्थ हो, पर की निंदा न करके परिषद् का मनहरण करने वाला, गुणों का निधि, स्पष्ट और मिष्ट वचन बोलने वाला–ऐसा गुणवान् सभा का नायक हो, वह धर्म कथा करे।

## " श्रोता के गुण "

भव्यः किं कुशलं ममेति विमृशन्दुःखाद् भृशं भीतिवान्।
सौख्यैषी श्रवणादिबुद्धिविभवः श्रुत्वा विचार्य स्फुटम्॥
धर्मं शर्मकरं दयागुणमयं युक्त्यागमाभ्यास्थितम्।
गृह्णन्धर्मकथा श्रुतावधिकृतः शास्यो निरस्ताग्रहः॥

अर्थात्–जिसको अपने हित की परम अभिलाषा हो, जो अपने कल्याण की बात समझता हो–विचार कर सकता हो, जिसे संसार के दुःख का डर हो, मोक्ष प्राप्त की इच्छा हो, शास्त्र श्रवण करने में चतुर हो, सुनी हुई में हेय ( त्यागने योग्य ) ज्ञेय ( जानने योग्य ) उपादेय ( आदरने योग्य ) का निर्णय करने की सामर्थ्य रखता हो, दयामय परम धर्म का ही आराधक हो, दुराग्रही कदापि न हो, इत्यादि गुण संयुक्त जो होता है, उसेही ज्ञान दान देना योग्य है।

धर्म कथा करने की विधि ठाणांगजी सूत्र में इस तरह से कही है:–

–चउविह कहा पन्नता तंजहा–अक्खेवणी,
विक्खेवणी सवेगणी, निव्वेगणी।

१ 'अक्खेवणी' धर्म कथा उसे कहते हैं, जिसका आक्षेप यानी स्थापन श्रोता गणों के हृदय में हूबहू होवे। इसके चार प्रकार हैं। ( १ ) वक्ता का कर्तव्य है कि श्रोताओं को प्रथम तो साधु का आचार, पंचाचार, महाव्रतादि प्रवृत्ति का वर्णन विस्तार से सुनावे, जिसे सुनके श्रोता संयम ग्रहण करने में समर्थ बनें।

—नो दुःकर्मप्रवृत्तिर्नकुयुवतिसुनस्वामिदुर्वाक्यदुःखम् ।
राजादौ न प्रणामोऽशन वसन धन स्थान चिंता न चैव ॥
ज्ञानाप्ति र्लोक पूजा प्रशम सुख रतिः प्रेत्यमोक्षाद्यवाप्तिः ।
श्रामण्ये ऽमी गुणाः स्युस्तदिह सुमतय स्तत्रयत्न कुरुध्वम् ॥

मुनिराज किसी भी प्रकार के दुष्कर्म–कुकर्म में कदाचित् प्रवृत्त होते ही नहीं है। न उनके स्त्री पुरुष स्वामी सेवक हैं, कि जिससे दुर्वाक्य कटु वचन कहने सुनने का प्रसंग आवे। न वे महाराजादि किसी को कभी नमस्कार ( सलाम ) करते हैं। न उनको खान पान वस्त्र स्थानादि की कदापि चिंता होती है क्योंकि विरक्त हैं, और विरक्तों को कुछ कमी नहीं है। और जो सदा अपूर्व अपूर्व ज्ञानानन्द में रमते हुये सर्व जगत् के वन्दनीय पूज्यनीय हैं। प्रशम सुख में ही अभिरुचि रखते हैं। इत्यादि इस लोक में सुख भोगते हैं, और देह छूटे ( मरे ) बाद स्वर्ग मोक्ष के सुखों के भोक्ता होते हैं। इस भांति महान सुख जिनदीक्षा में हैं, इसलिये अहो बुद्धि वन्तो! तुम रत्नत्रय रूप जो जिनदीक्षा है; उसे ग्रहण करने का–साधु होने का उद्यम करो! इस प्रकार उपदेश देने पर भी अगर कदाचित् दीक्षा लेने के भाव नहीं हुए तो भी साधुओं पर पूज्य बुद्धि तो उत्पन्न होवेगी ही। क्योंकि जैन साधुओं का कहना और करना एकसां है, ऐसा दुष्कर आचार अन्यत्र कहीं भी नहीं है। २ कितने ही वक्ता पण्डिताई का ढोंग जमाने के लिए षट्द्रव्य आदि का सूक्ष्म उपदेश पहिले से ही करने लगते हैं। अतः कितनेही श्रोताओं की समझ में नहीं आने से वे सुनते सुनते उद्विग्नसे होजाते हैं और व्यवहार प्रवृत्ति से वाकिफ नहीं होकर कोरे धर्म के धोरी बनकर व्यवहार बिगाड देते हैं एवं कभी कभी धर्म को लजाने जैसे कर्तव्य करते हैं। इस लिये वक्ताओं को उचित है कि—प्रथम व्यवहार मार्ग में प्रवर्तने की आदेश द्वारा नहीं परन्तु उपदेश द्वारा रीति नीति बतावें। तथा अमुक काम करने से इतना पाप लगता है, और यदि वही काम अमुक तरह से करें तो इतने पाप से आत्मा बच जाती है, इत्यादि व्यवहार की प्रवृत्ति बताता हुआ आप भी पाप से बच जाता है और श्रोता भी समझ जाते हैं। और जो कोई

वक्ता होना चाहता हो, उसे उपदेश करने की पद्धति बतावे। और श्रोताओं को सभामें कैसे प्रवर्तना सो भी बतावे। अमुक पाप करने से अमुक कुगति होती है, और पाप से आत्मा शुद्ध करने की अमुक रीति है, इस तरह व्यवहार मार्ग की शुद्धि करावे। (३) वक्ताओं को बोध करते वक्त बहुत ही सावधानी रखने की जरुरत है, क्योंकि सभा में किसी को भी आनेकी मनाई नहीं होती है, इस लिये हर एक तरह के और हर एक मजहब के लोग आते हैं, अत एव ऐसे ढंग से उपदेश देना चाहिये ताकि उनका मन भी न दुःखे और उनका समाधान भी होजाय तथा वे जो प्रश्न धार कर आये हों उनका आशय आने वालों की मुख मुद्रापर से जाने एवं उपदेश द्वारा ऐसा समाधान करे कि फिरसे उनको प्रश्न पूछने की जरुरत ही न रहे। और कदापि कोई प्रश्न पूछेभी तो उसे ऐसे मार्मिक शब्दों से उत्तर देवे कि—जिस से पृच्छक के रोम रोम में वह बात ठसती चली जाय, खुश हो जाय, चमत्कार पा जाय। (४) जिनेश्वर का मार्ग एकान्त नहीं है, परन्तु स्याद्वाद है। इस बात को वक्ता पूर्ण लक्ष्य में रखकर उपदेश करे, कि जिस से किसी की पकड़ में नहीं आवे। और ऐसी सरलता के साथ प्रकाशे कि जिस में किसी मत की निंदा रूप शब्द नहीं आवें, किसी तरह विरोधी पना मालूम नहीं पड़े, और श्रोताओं के मन में ठस जाय कि इन का कहना सत्य है। यह आक्षेपणी कथा के चार प्रकार कहे।

(२) "विक्खेवणी"—जो न्यायमार्ग को त्याग कर अन्याय मार्ग में प्रवृत्ति करता हो, उसे पुनः न्याय मार्ग में विक्षेपे यानी स्थापे सो विक्षेपणी कथा कही जाती है। इसके चार प्रकार हैं-(१) प्रायः सर्व वक्ता अपने मतकी ही प्रशंसा करते हैं, वे अपने मत का ही ज्ञान दूसरों को देते हैं। अस्तु अपने मत पर दूसरों की रुचि जगे, वैसी कथा करने की भगवान ने यह रीति बताई है कि—अपने मतका ज्ञान प्रकाशते समय बीच बीच में दूसरों के धर्म के भी चुटकले छोड़ता जाय, कि जिस से अन्य मतावलम्बी समझें कि अपने मजहब जैसी बातें इनके धर्म में भी हैं, (२) किसी वक्त अन्य मतावलम्बियों की अधिक संख्या में

उपस्थिति हो तो सद्गुण, त्याग, वैराग्य की बढाने वाली उनही के मजहब की बातें उनको सुनावे और बीच बीच में अपने मजहब का स्वरूप भी थोड़ा थोड़ा सुनाता जावे, जिस से वे समझें कि जैन मत ऐसा चमत्कारी है। इस से उनको जैन धर्म की विशेष बातें सुनने की अभिलाषा जगे और अवसर आए ग्रहण भी करें (३) धर्म करो धर्म करो की पुकार तो प्रायः सब ही वक्ता करते हैं, परन्तु जहां तक लोग पाप कार्यों के स्वरूप को नहीं समझेंगे, वहां तक उसे छोड़ेंगे भी कैसे और धर्म भी कैसे करेगें? इसलिये वक्ताओं को उचित है कि-श्रोताओं को पाप या मिथ्यात्व का स्वरूप स्पष्टतया बताकर उससे प्राप्त हुये फल को बतावें जिससे उनके अंतः करण में जान पड़े कि पाप ऐसा दुःख दाता है, इसे नहीं करना चाहिये (४) परन्तु पाप खोटा है, दुःख दाता है, ऐसा एकान्त भी निकम्मा गिना जाता है, क्योंकि पाप के बिना संसार का निर्वाह होना मुश्किल है। एकांत पाप की निंदा करने से कदाचित श्रोता भड़क भी जाँय इसलिये पाप के कार्य्यों का प्रकाश करते हुए बीच बीच में धर्म के कार्य भी बताते जांय. कि विवेक पूर्वक कार्य करने से कर्म बंध कम होता है आदि आदि। इस प्रकार श्रवण करने से श्रोतागणों की इच्छा पाप से हटकर यथा शक्ति धर्म करने की अवश्य होती है। यह निक्षेपणी कथा के चार प्रकार हैं।

(३) "संवेगणी"-सद्बोध करने का मुख्य हेतु यही है कि श्रोताओं के हृदय में वैराग्य स्फुरित हो। इसके चार प्रकार हैं:-(१) सच्चे वैराग्य का कारण वस्तुकी अनित्यता का ज्ञान ही है। जो जो वस्तु दृष्टिगत होती हैं; वे सब अनित्य ही प्रत्यक्ष से दिखती हैं; अर्थात्-क्षण क्षण में उनके स्वभाव का परिवर्तन होता ही रहता है (ऐसा पक्का निश्चय करावे) और धर्म ही नित्य है, सुखदाता है, परन्तु धर्म की प्राप्ति होना बहुत ही मुश्किल है, सो बतावे। इन बातों से श्रोताओं का मन संसार की बातों से हट कर धर्म की तरफ लगेगा, (२) दूसरा वैराग्य का कारण सुख की इच्छा और दुःख का डर भी है। इसलिये देवलोकों के सुख का वर्णन करके कहे कि यह अच्छी करणी दान आदिक का फल है,

और नर्क के दुःखों का वर्णन करके कहे कि यह खराब करणी पाप का फल है, जिसे सुन कर जिज्ञासु नर्क के दुःख से डर कर पाप को छोड़ें और स्वर्ग मोक्ष की इच्छा से धर्म करने में प्रवृत्त होवें, ( ३ ) तीसरा वैराग्य भाव में हरकत करने वाला कुटुम्बियों का स्नेह है। इसलिये श्रोताओं को स्वजनों का मतलबीपना समझा कर उन पर से ममत्व भाव कम करावे और सत्संग से वैराग्य की वृद्धि होती है, इसलिये सत्संग का गुण बताकर उसमें संलग्न करे। ( ४ ) चौथा वैराग्य का कारण पुद्गलों से ममत्व का त्याग है। इसलिये पुद्गलों का स्वभाव जो मिलने बिछुड़ने का है; तथा अच्छे के बुरे और बुरे के अच्छे होने का है, सो बतावे। और भी पुद्गलों से ममत्व करने वाला पुद्गलों को छोड़ते समय अतीव दुःखी होता है, तथा जो पुद्गल स्वयं ही उसका त्याग करें तो भी वह ममत्वी दुःखी होता है, परन्तु पुद्गल दुःखी नहीं होते हैं, इत्यादि समझाकर उन परसे ममत्व कम करावे। और ज्ञानादि गुणों की अखण्डता अविनाशीपना बताकर ज्ञानादि गुणोंका प्रेमी बनावे। यह संवेगी कथा के चार प्रकार कहे।

( ४ ) "निर्व्वेगणी" धर्मकथा का मुख्य हेतु यह है कि—संसार के परिभ्रमण से जीवों को बचाना। भव भ्रमण बढ़ाने के मुख्य हेतु कर्म हैं, वे कर्म चार तरह भोगे जाते हैं:—( १ ) कितने ही ऐसे अशुभ कर्म हैं, कि जिनके अशुभ फल इस ही भव में प्राप्त हो जाते हैं, जैसे मनुष्य को मारने वाला मृत्यु दण्ड पाता है, झूठेकी जबान काटलेते हैं, चोरों को अंध कूप में बंद कर देते हैं, व्यभिचारी गरमी के रोग से सड़ सड़ कर मरजाता है, विशेष ममत्व रखने से धन कुटुम्ब का गुलाम हो मारा मारा फिरता है, इत्यादि ( २ ) कितने ही शुभ कर्म भी ऐसे हैं, कि जिनके फल इस ही लोक में मिल जाते हैं, जैसे—साधु आदिक उत्तम प्राणी जो हिंसा नहीं करते हैं, वे सर्व को प्रिय लगते हैं, वंदनीय पूजनीय होते हैं। जो झूठ नहीं बोलते हैं, उनके वचन सर्व मान्य होते हैं। चोरी नहीं करते हैं, वे सब के विश्वासपात्र होते हैं, निस्वार्थ होते हैं। ब्रह्मचर्य पालते हैं, शरीर से और बुद्धि से प्रबल होते हैं, निर्ममत्व रहते हैं,

सदा सुखी रहते हैं। इस प्रकार प्रत्यक्ष तः शुभ कर्म के फल इस भव के इस ही भव में भोगते दृष्टि आते हैं, ( ३ ) अगर पूर्व पुण्योदय से इस जन्म के किये हुये कुकर्म के फल इस भव में उदय नहीं आवें तो यों नहीं समझना कि वे सब व्यर्थ गये; क्योंकि किये हुए कर्म का फल भोगे बिना कदापि छुटकारा नहीं होता है। इसलिये उन अशुभ कर्मों का फल भोगने के लिये मर कर तिर्यंच आदि कुगतियों में जरूर ही जाना पड़ेगा ( ४ ) तैसे ही जो शुभ कर्म करते हैं, और कदाचित् पूर्व पापोदय के द्वारा दुःखी दृष्टि आते हैं तो ऐसा नहीं समझनाकि वह पुण्य कर्म व्यर्थ गया है, वे शुभ कर्म के कर्ता भी आगे को मनुष्य देव आदि उत्तम गति में जाकर उसका फल जरूरही प्राप्त करेंगे। यह निर्व्वेगणी कथा है।

ठाणांगजी सूत्रानुसार यह धर्म कथा यानी व्याख्यान करने की रीति बताई गई है। धर्म के प्रभावक सज्जन जहां विशेष मनुष्यों का समूह एकत्र–एक स्थान पर जमा हुआ देखते हैं वहां जाकर द्रव्य क्षेत्र काल भाव अनुसार विचक्षणता से सर्व को प्रिय लगे और सब का स्पष्टतया समझ में आवे–ऐसी भाषा में स्याद्वाद शैली युक्त निशंकित भाव से धर्मोपदेश–व्याख्यान–सद्भाषण करते हैं, जिससे धर्म की उन्नति–प्रभावना होती है।

## " निरपवाद प्रभावना "

जो धर्म हम लोगोंने परीक्षा पूर्वक ग्रहण किया है और अपना तन, मन, धन जिसके समर्पण कर दिया है, उसका अपवाद–निंदा या हीनता किसी भी तरह से होता देखे तो धर्मात्मा उसे कदापि सहन नहीं कर सकते हैं। हरएक उपाय से उस अपवाद को निवारण कर पूर्ण ज्योति से प्रकाश मान करना, यही वीर पुत्रों का कर्तव्य है। धर्म का अपवाद चार तरह दूर करना चाहिये—

( १ ) अन्य मतावलम्बियों के परिचय से, अन्य मतावलम्बियों के शास्त्र पठन से या उनके ढोंग चमत्कारी कार्य देखने से तथा स्वमत

के गहन ज्ञान के शास्त्र पढने सुनने से, स्वमत के किसी साधु आदि का अयोग्य कृत्य देखने से, धार्मिक जनों पर संकट पडा देखने से, अगर किसी के परिणाम जैन धर्म से चलित हुए हों, और अपने जानने में आवे तो अवश्यही उसे समझावे कि—अन्यमतियों में जीवाजीव का यथार्थ ज्ञान न होने से उनकी करणी निरर्थक है। सर्वज्ञ कथित शास्त्रही प्रमाण माने जाते हैं, अन्यकृत नहीं। इसलिये अन्यमतावलम्बी के वचन सर्व मान्य नहीं होते हैं। ढोंगों से मोक्ष नहीं मिलता है, ढोंग तो अनंत वार जीव कर आया है, परन्तु उनसे प्रयोजन सिद्ध नहीं हुआ, मोक्ष तो आत्म साधन से है, केवल ज्ञानी के कहे हुये वचन छद्मस्थ के ज्ञान में धीरे धीरे आवेंगे, एक दम हताश होकर घवराना नहीं चाहिये। कर्मोंकी गति विचित्र है, पूर्व के पाठी भी कर्म का धक्का लगने से गिर जाते हैं; तो अन्य सामान्य प्राणी का तो कहना ही क्या है ? दूसरे की हानि देख अपनी हानि कोई भी सुज्ञ पुरुष नहीं करेगा। सुख दुःख कर्मों की छाया है, धर्मी अधर्मी सर्व पर पड़ती है। और दुःख है सो ही दुःख क्षय करने की औषधि है, अर्थात् दुःख को समभाव पूर्वक भोगने से ही दुःख दाता अशुभ कर्म का नाश होगा। और तब ही सुख की प्राप्ति होगी। इत्यादि सद्बोध से उनके चित्तका समाधान करे एवं पुनः धर्म मार्ग में स्थिरीभूत करे।

किसी क्षेत्र में स्वधर्मियों का पराक्रम थोड़ा होवे और उन्हें कोई अन्यमती संकट में डालकर जबरदस्ती से या किसी प्रकार का लालच देकर धर्म से भ्रष्ट करता होवे, संकट में डालता होवे, और यह बात अपने जानने में आवे और खुद उस अपवाद को निवारने में समर्थ होवे, स्वधर्मी को धर्म में स्थिर स्थापने समर्थ होवे, तो शक्ति से जैसे बने वैसे उसे अपने धर्म में स्थिर करे। यदि आप समर्थ न हो और दूसरा कोई समर्थ अपने जानने में हो तो उसके पास आप जाकर उनसे समझाकर, स्वधर्मी को सहाय दिलाकर, उसे धर्म में स्थिर करे—अपना धर्म दिपावे।

( ३ ) कोई मिथ्या मोह के उदय से, मिथ्या ज्ञान के पराक्रम

से मिथ्याभिमानी बन कर मिथ्या धर्म की वृद्धि अनेक के उपायों से सद्-धर्मियों को भ्रष्ट करने में प्रवृत्त हुआ हो और उसको हटाने की अपने में शक्ति होवे तो किसीन किसी प्रकार उसे हटावे। जहां तक अपना संबन्ध पहुँचता हो वहां तक कोशिश कर मिथ्यात्व का जोर कम करे, जैन धर्म की उन्नति करे।

( ४ ) कोई मिथ्यात्वी कुतर्कवादी छल कपट का भरा हुआ, सरल स्वभावी मुनिवर को छलने आवे और आप जान जावे तो मुनिवर को संकेत से चेताकर होश्यार करे। तथा वह अगर मर्यादा उल्लंघन कर विवाद करता हो तो आप उससे विवाद कर यथोचित रीति से हरावे। सुपक्ष स्थापित कर कुपक्ष का निराकरण करे। इत्यादि प्रकारों से जैन धर्म पर आते हुए अपवादों का निवारण करे। धर्म की उन्नति करने में अपनी शक्ति बिलकुलही छिपावे नहीं, कदापि पीछा हटे नहीं।

## त्रिकालज्ञ प्रभावना।

धर्म की उन्नति का मुख्य हेतु ज्ञानही है। संसार में बहुत काल से ऐसी प्रथा चली आरही है कि जहां चमत्कार वहां नमस्कार। जैन शास्त्रों में चमत्कार का कुछ टोटा नहीं है, और केवल ज्ञानी सर्वज्ञों के वचन कदापि मिथ्या होते नहीं है। जंबुद्वीप प्रज्ञप्ति चन्द्र प्रज्ञप्ति सूर्य प्रज्ञप्ति वगैरह सूत्रों में खगोल भूगोल विद्या का, भूत भविष्य वर्तमान के शुभाशुभ एवं लाभालाभ सुख दुःख वगैरहके ज्ञान का कथन है। उक्त ज्ञान का अधिगम गुरु आम्नाय से यथा विधि करे। परन्तु यह विद्या गंभीर साहसिक दृढ श्रद्धालु इत्यादि गुणों का धारक हो व ग्रहण कर सकता है; क्योंकि इस विद्या का पात्र होना बहुत ही मुशकिल है। यह विद्या जहां तहां प्रकाशित नहीं की जाती है, यह तो दीक्षा आदि कोई मोटा उपकार का कारण होवे या साधु आदि तीर्थों पर या धर्म पर कोई महा संकट प्राप्त होने का मौका हो उसे निवारण करने आदि महा कारण शिर पर आपड़ने से प्रकाशना पड़े तो, प्रायश्चित्त ले शीघ्र ही शुद्ध होवे।

## ५ " तप प्रभावना "

जैन प्रवचन की प्रभावना करने का अति उत्तम और विशाल मार्ग विशुद्ध तपही है, क्योंकि जैन धर्म जैसी तप की निर्मलता निरालम्बनता अन्य पंथ में नहीं है। अन्य मती तो तप का नाम धारण कर कई रात्रि को खाते हैं, कई पहर दो पहर ही भूखे रहकर फिर माल मशाले खाते हैं, कई अनन्त जीवों का पिंड कंद मूल आदि का भक्षण कर तप समझते हैं, ऐसे अनेक तरह के ढोंग चल रहे हैं। इस प्रकार के कायर लोग जैन मार्ग के उपवास अठाई पक्ष खमण मास खमण आदि का नाम सुनकर चकित हो जाते हैं। और कितनेही नास्तिक तो इस बात को स्वीकार ही नहीं करते हैं–गुप्त आहार करने आदि का दोष–कलंक लगाते हैं। परन्तु यह जानते नहीं है, कि–जैन मार्ग में पोल बिलकुल भी नहीं है; क्योंकि प्रथम तो तप करने वाले आत्मार्थी होते हैं, वे इस लोक का किसी प्रकार का लालच नहीं चाहते हैं, दूसरे विशेष तप धारी को भोग्य पदार्थों से सर्वथा अलग ही रखते हैं, और उनके दर्शनार्थी हर वक्त बनेही रहते हैं। और लोकोक्ति भी है कि "नहाये के बाल और खाये के गाल छिपे नहीं रहते हैं"। इत्यादि कारणों से जैन मार्ग में बिलकुल पोल नहीं चलती है। जो फक्त कर्मो की निर्जरार्थ तप करते हैं, वे कदापि किसी प्रकार का दोष नहीं लगाते हैं, यह निश्चय जानना। ऐसा जैन धर्म का उग्र घोर तप देखकर लोग चमत्कार पावें, जिससे जैन धर्म की प्रभावना होवे।

## ६ " व्रत प्रभावना "

व्रत धारण करना, यह भी धर्म की प्रभावना है; क्योंकि ममत्व का त्याग करने से ही व्रत होते हैं। अपने को स्वतंत्र तया प्राप्त हुई वस्तुओं का भोगोपभोग नहीं करना ही बड़ा भारी व्रत है। ऐसा करने से भाव से तो महा कर्म की निर्जरा होती है और द्रव्य से लोग देख कर चमत्कार पाते हैं, कि धन्य है, जो स्वतन्त्रतया प्राप्त वस्तु भी नहीं भोगते हैं, मनको मारते हैं। इस तरह के व्रतों से धर्म की प्रभावना होती है। जब कि अन्यमत में ब्रह्मचर्य अन्नत्याग वगैरह एक आध व्रत धारण करने

वाले भी बड़े पूज्य होजाते हैं तो जो अहिंसा आदि पंच महाव्रत धारण करने वाले हैं, वे जगत में पूजे जावें एवं धर्म दिपावें, इस में आश्चर्य ही क्या है ? तैसे ही भर जवानी में इन्द्रियों का निग्रह करना, बड़े बड़े अभिग्रह धारण करना, कायोत्सर्ग, मौन, लोच, आतापना ( सूर्य के ताप में रहना ), अल्प उपधि, विगयत्याग वगैरह क्रिया काण्ड साधुजी करते हैं। तैसे ही श्रावक भी सजोड़े ब्रह्मचर्य, रात्रि में चार ही आहार का त्याग, सचित्त का त्याग, गाली देने का त्याग, रुपये पर एक आना से अधिक लाभ उपार्जने का त्याग, वगैरह अनेक प्रकार के नियम धारण करें, उन्हें शुद्ध उत्साह भाव के साथ पालें, संकट के समय व्रतका निर्वाह करें, देव मनुष्य आदि के चलाये भी नहीं चलें, व्रत भंग नहीं करें इत्यादि प्रकार से व्रत धारण और उसके निर्वाह की दृढ़ता देखकर अन्य लोक मन में चमत्कार पाते हैं कि देखो इन में कैसे त्यागी वैरागी हैं, कैसे कैसे कठिन व्रत धारण करते हैं, और कैसे कठिन वक्त पर भी लोभ ममत्व का त्याग कर लीहुई प्रतिज्ञा निभाते हैं, आत्मा वश में रखते हैं। इन्हें धन्य है, इनका जन्म सफल है। ऐसा अपन भी कुछ करें। इस तरह धर्म वृद्धि और प्रभावना करें।

## ७ " विद्या प्रभावना "

विद्या=जानना व जानकर प्रकाश करना, इसे विद्या कहते हैं। वह अनेक तरह की होती है—जैसे रोहिणी, प्रज्ञप्ति, परशरीरप्रवेशिनी, रूप प्रावर्तिनी, गगन गामिनी, अदृश्य वगैरह, तैसेही मंत्र शक्ति, अंजन सिद्धि, गुटिका सिद्धि, रस सिद्धि, इत्यादि अनेक विद्या पहिले प्रचलित थी। विद्याधरों और लब्धि धारी मुनिराजों को ये शक्तियां प्राप्त होती थीं, जिस से वे समय पर विद्या का प्रयोग कर जैन धर्म की कीर्ति दिग् दिगंतर में फैला देते थे, और बड़े बड़े इन्द्रों को थरथरा देते थे। ऐसे शक्ति के धारक हो कर भी ऐसे गंभीर होते थे कि कोई जान भी नहीं सकता था कि यह ऐसे करामाती हैं, क्योंकि वे केवल धर्म का लोप होते देख उसके उदय करने को उनका प्रयोग करते थे, अन्यथा नहीं।

और प्रयोग के पीछे प्रायश्चित्त ले शीघ्र शुद्ध हो जाते थे, इस वक्त इस प्रभाव की लुप्तता हुई दिखती है।

## ८ " कवि प्रभावना "

कवित्व शक्ति भी एक विचित्र शक्ति है। कहते हैं कि–जहां नहीं पहुंचे रवि वहां पहुंचे कवि"। इतनी महान् शक्ति कवियों की गिनी जाती है। सत्य भी है कि अर्थात् सूर्य तो मात्र स्व क्षेत्र में अढाई द्वीप के अन्दर ही प्रकाश करता है और कवि तो नर्क स्वर्ग मोक्ष तक की कथनी कविता में कर देता है। कितने ही कवियों ने तो कवित्व शक्ति के द्वारा अनेक अशक्य कार्य भी सहज में ही कर दिखाये हैं। इस बात के अनेक दृष्टान्त इतिहास परंपरा से चले आरहे हैं, इस वक्त भी लोगों को शास्त्र की अपेक्षा ढाल चौपाई आदि कविता सुनने का शौक ज्यादा होता है। कविता में किया हुआ बोध बहुत असर करने वाला होता है, शीघ्र समझ में आता है, साधरण जन त्याग वैराग्य शीघ्र ग्रहण करते हैं। कवित्व शक्ति अभ्यास से तो कम प्रगट होती है परन्तु इसमें पूर्वोपार्जित पुण्य की बहुत अपेक्षा है। प्राकृतिक शक्ति वाले की कविता में जैसा गूढ ज्ञान का चमत्कार व अलौकिक शब्दों का समावेश होता है, वैसा कृत्रिम में होना मुश्किल है। जिनको प्रकृति की तरफ से कवित्व शक्ति का आशीर्वाद मिला है, उनको उचित है कि–अपनी शक्ति को व्यर्थ नहीं जानेदें। तथा उन्हें कुमार्ग यानी विषय कषाय की वृद्धि एवं निंदा विकथा का पोषण करने वाली कविता नहीं करनी चाहिये। उत्तम पदार्थ तो उत्तम स्थान पर लगाने सेही शोभा पाता है, और उसकी प्राप्ति का सार गिना जाता है। इसलिये कवियों को योग्य है कि तीर्थंकर, सिद्ध, साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविका, सम्यक्दृष्टि आदि सत्पुरुषों के गुणानुवाद की कविता ढाल चौपाई वगैरह हूबहू रस से भरी हुई बनावें। तैसे ही–दया, क्षमा शील, संतोष, आदि सद्गुण की दर्शाने वाली और हिंसा आदि पाप का दुःख दायक स्वरूप बताने वाली लावणी आदि कविताएँ बनावें। जिनका पठन, श्रवण, मनन करने से बहुत जीव सद्बोध पावें, धर्म मार्ग में आवें,

वैराग्य प्राप्त होवें, त्याग-नियम कर धर्म बढावें, तन मन धन से धर्म दिपावें, और अन्यमती कवीश्वर एवं विद्वान श्रवण पठन कर चमत्कार पावें कि इस जैन धर्म में भी ऐसे ऐसे विद्वान विराजमान हैं। इस प्रकार कविता द्वारा भी धर्म की प्रभावना होती है।

ये आठ प्रभावना जैन शास्त्रों में एवं ग्रन्थों में कही हैं। अतएव जैन धर्म के प्रभावक यथाशक्ति प्रभावना द्वारा धर्म का उद्योत करें, अपनी शक्ति को व्यर्थ ही नष्ट न होने दें।

## " प्राचीन जैन प्रभावक "

गत चतुर्थादि काल में जैन धर्म, जो विश्व व्यापी धर्म बन रहा था, उसके मुख्य हेतु जैन धर्म के प्रभावक ही थे। देखिये—( १ ) भर्तेश्वर चक्रवर्ती को चक्र रत्न उत्पन्न होने की और श्री ऋषभ देव भगवंत को केवल ज्ञान उत्पन्न होने की दोनों बधाइयां एक साथ मिली। तब केवल ज्ञान को धर्म का कारण जानकर ' धर्मस्य त्वरिता गतिः ' न्याय के अनुसार प्रथम केवल ज्ञान का ही उत्सव किया। छः खंड का राज्य देने वाले चक्र रत्न मे भी धर्म की महिमा अधिक बढाई। (२-३) और भी कितनेही महापुरुषोंने नयी नयी युक्तियों से धर्म दिपाया। कृष्ण वासुदेव और श्रेणिक महाराजाने तो मानों अपना सर्वस्व ही धर्म के अर्पण कर दिया था। दीक्षा उत्सव आदि धर्म कार्य आप स्वयं अगुवा होकर, समस्त सेना के साथ वैरागी के घर जाकर, उन्हें राज भूषणों से भूषितकर, पट्ट हस्ती पर बैठा कर, आप सेवक के तुल्य चमर ढोलकर बड़े हर्ष से करवाया करते थे तथैव धर्म बधाई में एव दान में क्रोडो सौनैयों का व्यय कियाथा, (४) तैसेही जहां जहां राजा, महाराजा, शेठ साहूकार श्रावक श्राविका तीर्थंकरों व मुनिराजों के दर्शनार्थे गये हैं, वे प्रायः सब के सब अपनी अपनी सर्व ऋद्धि कुटुम्ब आदि की सजाई से गये हैं। वह भी जैन मार्ग की प्रभावनाही समझनी चाहिये, (५) तैसे ही इन्द्र महाराज आदि देवता भी सजाई सजकर आये हैं, सो भी धर्म प्रभावना ही जानना (६) श्रीतीर्थंकर भगवान् वर्षीदान में दीक्षा लेने से पहले क्रोड़ों सौनैये देतेथे, वह भी

धर्म की प्रभावना ही थी। (७) दीक्षा का, केवल ज्ञान उत्पन्न होने का एवं देहोत्सर्ग–निर्वाणका जो उत्सव होता था, सो भी धर्म की प्रभावना, (८) जहां जहां बडी और विशुद्ध तपश्चर्या का पारणा हुआ वहां वहां देवों ने दुंदुभि बजाई और पांच द्रव्य की वृष्टि की, सो भी धर्म की प्रभावना, (९) तीर्थंकर भगवान के त्रिगडे की रचना, ३४ अतिशय का देखाव, ३५ वाणी के गुण, इत्यादि से भी धर्म की महा प्रभावना होती थी, (१०) हरीकेशीबल ऋषि का ब्राह्मणों ने अपमान किया, तब तिंदुक वृक्ष निवासी यक्ष देवने चमत्कार बताया सो भी धर्मकी प्रभावना, (११) विष्णु कुँवार ने वैक्रय लब्धि के द्वारा लक्षयोजन का रूप बना कर नमुचि विप्रको पाताल में पहुंचाया, (१२) सुदर्शन ऋषिने अपनी उपधि भस्मकर तथा बौद्धमति के गुरू वन श्रेणिकराजा आदि के सन्मुख कुधर्म को झूठा ठहराया, (१३) सुदर्शन सेठ के लिये सूली का सिंहासन हुवा। इत्यादि अनेक दृष्टान्त शास्त्रों मे और ग्रन्थों में देखने में आते हैं, कि जैन धर्म की प्रभावना मुनि महाराज तो लब्धि से, शक्ति से, तप से, ज्ञान से, देवताओं और श्रावकोंकी सहाय से, अनेक प्रकार करते ही रहते थे–तैसे ही श्रावक भी भक्ति से, शक्ति से, धन से, कुटुंब से, दान से, पुण्य से, तप से, महोत्सव से अनेक प्रकार से धर्म की प्रभावना करते ही रहते थे–तैसे बडे बडे इन्द्र और देवता तथा राजा महाराजा भी भक्ति से शक्ति से धर्म की प्रभावना सदा करते रहते थे, जिससे जैन धर्म का आर्य खंड में अद्वितीय प्रभाव फैल रहा था, जिससे महा मिथ्यात्वी जन चुप होजाते थे, बड़े बडे महाराजा भी धर्म धारण करते थे, चक्रवर्ती जैसे छः खंड की विभुति को त्याग कर जैन मुनि बनते थे। ऐसे ऐसे महान प्रभावकों के प्रताप से ही यह धर्म अब तक टिका हुआ है।

## "वर्तमान स्थिति का दिग्दर्शन और सदुबोध"

वर्तमान समय में इस महा प्रभावक धर्म की जो दिनोंदिन हीन स्थिति देखने में आती है, इसका मुख्य कारण जैन धर्मियों पर ईर्षा

और आलस्य नामक महाबली शत्रुओं का अटल साम्राज्य स्थापित होजाना ही प्रतीत होता है। इनकी फांसी में फँस कर आज जैनी बावले जैसे बन गये हैं, अपनी और अपने धर्म की महा हानि करते हुवे भी जैन धर्म की प्रभावना करना समझ रहे हैं। कितनेक जैनी इन्द्रों की देवताओं की बराबरी करने जाते हैं, अर्थात् सामान्य मनुष्य होकर भी इन्द्र बनते हैं, तथा तीर्थंकर के माता पिता बनते हैं, दयालु पुरुषों के नाम से छः काय जीवों का महा घमशान करते हैं, और इन में जैन धर्म की प्रभावना समझते हैं। अगर अब वर्तमान काल में के किसी समर्थ पुरुष की ऐसी ही नकल करें, अथवा ऐसे महान् पुरुष के कुटुम्ब की ऐसी नकल करें तो उसका इसही लोक में क्या फल प्राप्त होता है ? कैसी उसकी खराबी होती है ? इस बातपर ही जरा विचार करेंगे तो अपने मनसे ही समझ जावेंगे कि हम हमारे देव गुरू धर्म की प्रभावना करते हैं, या अपचेष्टा करते हैं।

गत काल के समर्थ धनेश्वरी धर्मात्मा लोग, अपनी शक्ति का एवं धनका व्यय मिथ्यात्व का नाश करने तथा पाखंड को हटाने में लगाकर धर्म की प्रभावना समझते थे। किन्तु इस वक्त के भोले जैनी अपने महान् पिता की मान मर्यादा लूटने में, अपने भाइयों की गर्दन उड़ाने में, अपने धर्म के एक अंग का नाश करने में ही धर्म की प्रभावना समझते हैं। एकेक बात का पक्ष धारण कर सत्यासत्य का व वीतराग प्रणीत स्याद्वाद मार्ग का यथार्थ विचार नहीं करते हैं। धर्म खाते में जमा हुवे लक्षों क्रोड़ों द्रव्य को अधर्मी एवं मांसाहारियों के भोग में लगाकर, अपने भाइयों को रोते तरसते देखकर आनंद मानते हैं ! और धर्म प्रभावना समझते हैं !

गत काल के महान् मुनिराज ग्रामानुग्राम विहार कर, जिनेश्वर की आज्ञानुसार प्रवृत्ति कर, राग द्वेष का निरोध करने वाली स्याद्वाद मय द्वादशांगी श्री जिन वाणी का सद्बोध देकर, जैन धर्म को दैदिप्य मान करते थे। किन्तु इस वक्त के मुनि महात्मा अपने धर्म के दूसरे अंग की उत्थापना और अपनी मान्यता की स्थापना करने में ही सद्बोध समझते हैं;

मानों सम्यक्त्व संयम का ठेका हमारे कोही मिल गया है। अन्य सबको मिथ्यात्वी ढीले पासथे वगैरह कलंक लगाते है एवं उनकी निंदा करने में ही धर्म की उन्नति समझने लगे हैं। किसी से विवाद कर कुतर्कों से जीत गये तो जैसे पाणी में चना फूलता है, त्यों फूल जाते हैं और हेंड बिलों पुस्तकों में अपने नाम पर आपही शुभोपमा वाचक शब्द छपा कर जानते हैं, कि हमारी कीर्ति दिगदिगन्तर में फैल गई-वश हम अद्वितीय वन गये-हमही जैन मार्ग के सच्चे प्रभावक हैं-ऐसे अभिमान में भर जाते हैं। इस प्रकार इस समय अनेक वातें चल रही हैं; सब का कहां तक वर्णन करूं ? वर्तमान का रंग ढंग देख वडा ही अफसोस पैदा होता है कि हे प्रभू ! यह एकदम ही भयंकर पतन कैसे होगया ? सत्य के आगे पड़दा कैसे पड गया ? अपनी तरवार से अपना ही अंग छेदन करने में कैसे चातुरी मानने लगे ? यह क्या गजब होरहा है ! सूर्य से अन्धकार और चन्द्रमा से अङ्गार वृष्टि ! अर्थात् जो सूर्य के समान ज्ञान प्रकाश के धारक पण्डितराज-कहलाते हैं, विशेषतः वेही राग द्वेष रूप अन्धकार की वृद्धि के कारण वन रहे हैं, और परम शांत रस से भरपूर श्री वीतराग के जैन मार्ग में कलह रूप अंगार की वृष्टि होरही है। अब कहिये, इस पतन के प्रतिरोध का क्या उपाय करना ? इस अंगार को कैसे बुझाना ? इस अन्धेरे को कैसे भगाना ? और जो जैन प्रभावक नाम धारण कर जैन की पायमाली कर रहे हैं, उन्हें कैसे समझाना ? हे शासन पति दयानिधे ! हमें सन्मति दीजिये-हमारे मनमें जैन प्रभावक बनने की जो उत्कंठा है, उसे पूरा कीजिये-हमें सच्चे प्रभावक बनाइये-क्लेश रूप दवाग्नि बुझाइये-कुसंप की धाड भगाइये-राग द्वेष को मिटाइये और सच्चा प्रेम " मित्ती मे सव्व भूएसु वेरं मज्झं न केणइ " अर्थात् " वसुधैव कुटुम्बकं " सर्व जीव मेरे कुटम्बी हैं, मित्र हैं, किसी के साथ मेरा किंचित् भी वैर विरोध नहीं है, ऐसा सच्चा प्रेम उत्पन्न कीजिये-सब जैन धर्म धारियों को एक ही श्रद्धा शील बनाइये-आपके इस सच्चे पंथ में हमारे को लगाकर आगे बढने की शक्ति प्रदान कीजिये। अहो वीर परमात्मा महान पिता जी ! यद्यापि हम आपके कुपुत्र हैं तो भी

आपको अपने माता पितापने के उच्च विरुद का ध्यान रखकर, हमारे सब दुर्गुणों का नाशकर, सुपुत्र के रूप में स्वीकार कीजिये ! आपके अतिरिक्त और कोई भी हमारा सुधार करने वाला इस समूचे विश्व में हमारे को नहीं दिखता है, इस लिये आपकी सेवा में अर्ज गुजारी है और हमें पूर्ण भरोसा है कि आपही हमारा कल्याण करेंगे।

## "संपके लिये दृष्टान्त"

अहो कृपानिधे ! श्री महावीर परमात्मन् ! आपने अपने अनन्त ज्ञान दर्शन में भविष्य काल का स्वरूप जानकर अपने अनुयायियों को संगठित करने में, स्याद् वाद मत का सत्स्वरूप बताने में, शास्त्रीय अनेक दृष्टान्त देकर समझाने में तो कुछ कमी नहीं रक्खी ! उन बातों को हम जानते हैं, पढते हैं, सुनते हैं, परन्तु उनके तात्पर्य-मतलब पर अगर हम शान्त-निष्पक्ष चित्त मे विचार करें तो वे अवश्य ही हमारे हृदय पर असर करें।

इस वक्त में श्रीविवाह पन्नत्ती ( भगवती ) जी सूत्र का दूसरे शतक के पंचम उद्देशका पठन कर रहाहूं। उस में सम्प के संबंध में एक अत्युत्तम दृष्टान्त मेरे दृष्टि गोचर हुआ है। उक्त दृष्टान्त जैन प्रभावकों को सच्चे प्रभावक बनाने की इच्छा से यहां प्रकाशित करता हूं।

साक्षात् देवलोक के समान 'तुंगीया' नामक नगरी में अनेक ( बहुत ) श्रावक रहते थे। वे भवन ( घर ), शयन, आसन, वाहन, धन, धान्य, सुवर्ण, रौप्य, दास, दासी, गौ-बैल, महिष, ( भैंस ) अश्व, गज, आदि ऋद्धि में सर्व जन समुदाय से अधिक थे। ऋद्धि के द्वारा किसी के हटाए हटते नहीं थे, दिव्य रूप तेज से शोभायमान दिखते थे। नित्य अनेक सहश्र द्रव्य व्याज आदि व्यापार में उत्पन्न होता था। उनके घर में नित्य चारही प्रकार का आहार बहुत निष्पन्न होता थाकि जिससे उनके आश्रित अनेक जनों का पोषण होता था। उन श्रावकों ने जीवाजीव ( आत्म अनात्म ) का स्वरूप जाना था, पुण्य पाप के कर्तव्यों को समझतेथे, आश्रव, संवर, निर्जरा, क्रिया, अधिकरण शस्त्र, बंध, मोक्ष

इन ९ तत्व–पदार्थों के ज्ञान को नय, निक्षेप, प्रमाण द्वारा जान कर कुशल–धर्म मार्ग में चतुर हुये थे। उन श्रावकों को देवेंद्र, नरेंद्र, दानव, मानव, कोई भी किसी भी दुःसह उपाय के द्वारा भी निर्ग्रंथ प्रवचन (धर्म मार्ग) से कदापि चलित नहीं कर सकते थे। और वे किसी भी कार्य में भैरव, भवानी, पीर आदि किसी भी देव की कदापि सहायता नहीं चाहते थे। निर्ग्रन्थ प्रवचन (शास्त्र) के ज्ञान में शंका कांक्षा आदि दोषों से रहित निर्मल थे। जिन्होंने शास्त्रों का अर्थ गुरु परम्परा द्वारा प्राप्त किया था, ग्रहण किया था। संशय उत्पन्न होनेपर सविनय पूछ कर निश्चय किया था। जिन श्रावकों की हाड की मज्जा (तन मध्य वर्ती धातु) धर्म रूप प्रेमानुराग से मजीठ के रंग समान रंगी गई थी और वे अपने पुत्रादि स्वजन परजनों के सन्मुख वार्तालाप के समय वारम्वार यही कहते थे कि–" अयमाउसो! 'णिग्गंथ पावयणे अट्ठे अय परमट्ठे सेसे अणट्ठे " अर्थात् अहो आयुष्मन्तो! इस जगत् में धर्म ही सार पदार्थ है, धर्म से ही परमार्थ–मोक्ष की प्राप्ति होगी, बाकी धन स्वजन आदि सब अनर्थ के हेतु–कुगति के दातार हैं! वे श्रावक प्राप्त द्रव्य का लाभ लेने व धर्म का प्रभाव बताने के लिए अपने घर के द्वार सदा खुल्ले (उगाडे) रखते थे कि किसी भी भिक्षुक को कदापि अन्तराय न आवे। वे श्रावक राजा के अंतःपुर में तथा राजा के भंडार में जाते थे, उनकी अप्रतीति कदापि नहीं होती थी। और वे श्रावकजी पांच अणुव्रत तीन गुणव्रत चार शिक्षाव्रत और भी अनेक छुटक प्रत्याख्यान एवं अष्टमी, चतुर्दशी, पूर्णिमा, अमावस्या आदि पर्व तिथि के उपवास प्रोषध सम्यक् प्रकार से निर्दोष पालते पलाते प्रवर्तते थे, और साधु मुनिराज को शुद्ध प्रासुक (निर्जीव) आहार, पानी, सुकडी, मुखवास, वस्त्र, पात्र, कंबल रजोहरण, स्थानक, पाट, पाटले, औषधि, भेषज, प्रति लाभते–वेहराते (देते) विचरते थे। इत्यादि धर्म एवं तप सम्बन्धी क्रिया काण्ड से अपनी आत्माको भावित करते हुए रहते थे! *

* देखिये, गत काल के श्रावक ऐसे ऋद्धिमान होकर भी धर्म ज्ञान के कैसे जानकार, दृढ श्रद्धावन्त, धर्मात्मा, उदार प्रणामी थे। यह अनुकरण इस वक्त के श्रावकों को भी अवश्य ही करना चाहिये।

उस समय श्री पार्श्वनाथ स्वामी के शिष्य, स्थविर भगवान्, जाति कुल बल रूप की उत्तमता युक्त; विनय, ज्ञान. दर्शन, चारित्र, तप, लज्जा लाघव गुण संपन्न; उत्साही, तेजस्वी, विशिष्ट वचनधारी, यशवंत, क्रोध–मान–माया–लोभ–इन्द्रिय–निग्रही, परिसह को जीतने वाले, जीने की आशा और मरण के डरसे रहित यावत् कुत्रिकापण जैसे सर्व गुण सहित पांच सौ ( ५०० ) साधुओं के परिवार से परिवृत ग्रामानुग्राम सुखे सुखे विहार करते हुये तुंगीया नगरी के बाहिर पुष्पवती नामक बाग में पधारे। यथा उचित वस्तुओं के लिये वनपालक की आज्ञा ग्रहण कर तप संयम से अपनी आत्मा भावते हुये सुखे सुखे विचरने लगे।

उक्त तुंगीया नगरी के अनेक मनुष्यों के समूह को मुनिराज के दर्शनार्थ जाते देख श्रावक लोग आपस में कहने लगे कि अहो देवानुप्रिय! पार्श्वनाथ स्वामी के शिष्य स्थविर भगवान् अनेक उत्तम गुण संपन्न, पुष्पावती उद्यान में तप संयम से अपनी आत्मा भावते विचरते हैं। तथा-रूप स्थविर भगवान् के नाम गोत्र श्रवण करने मात्र से ही जब महा फल की प्राप्ति होती है तो फिर साक्षात् दर्शन, वंदन, नमस्कार, भक्ति करने से फलप्राप्ति की महानता का क्या कहना! इसलिये स्थविर भगवान की वंदना करने को * शीघ्र चलो। इस प्रकार आपस में विचार कर सब श्रावकोंने स्नान किया, मंगल पवित्र वस्त्र धारण किए, अल्पभार बेश कीमती आभरणों से शरीर विभूषित किया, और अपने अपने घरों से निकल कर, सब एकस्थान पर मिलकर, पांवोसे चलकर, तुंगीया नगरी के मध्यबीच हो पुष्पावती उद्यान के नजदीक आए। ( १ ) अपने पाससे सचित्त वस्तुएँ सब दूर रखी, ( २ ) छत्र दंड आदि अयोग्य अचित्त वस्तुएँ अलग रखी, ( ३ ) एक साडी वस्त्र का उत्तरासन किया ( मुखके आगे वस्त्र लगाया ), ( ४ ) स्थविर भगवान् को देखते ही हाथ जोडे, ( ५ ) धर्म मार्ग में मन एकाग्र किया,–ये पांच अभिगम साध कर, स्थविर भगवान् के सन्मुख आकर, तिखुत्ता के पाठसे यथा विधि नमस्कार कर, सन्मुख बैठ, सेवा भक्ति करने लगे।

* देखिये मुनिराजों के दर्शनों का श्रावकों को कैसा उत्साह होता था?

उसवक्त स्थविर भगवान् ने उन श्रावकों को और उस महा परिषद को चार महाव्रत × रूप धर्म सुनाया। श्रावक व्याख्यान श्रवण कर बहुत हर्षित एवं संतुष्ट हुए और वंदना नमस्कार कर प्रश्न पूछने लगे–

प्रश्न–' सजमेणं भते किंफले, तवे किंफले ' अर्थात् अहो भगवन् ! संयमका और तपका क्या फल होता है ?

उत्तर–" सजमेण अज्जो अणण्ह फले, तवेण वोदाण फले " अर्थात् अहो आर्य ! संयम से आश्रव का निरोध होता है, और तप से पूर्व संचित कर्मों की निर्जरा होती है।

प्रश्न–"जतिअं भंते संयमेण अणण्ह फले तवेणं वोदाण फले, किं पतियणं भते देवा देवलोएसु उववज्जति" अर्थात्–अहो भगवन् ! जो संयम से अनाश्रव और तप से पूर्व कर्मों का नाश होता है तो साधु देवलोक में क्यों उपजते हैं ?

( १ ) तब कालियपुत्त नामक स्थविर ने उत्तर दिया कि–"पुव्व तवेण अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जंति " अर्थात्–अहो आर्य ! पूर्व तप ( सराग ) के प्रभाव से साधु देवलोक में जाते हैं।

( २ ) तब महील नाम स्थविर बोले:–पुव्व सजमेणं अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जंति " अर्थात्–अहो आर्य ! पूर्व संयम ( सराग चारित्र ) के प्रभाव से साधु देवलोक में जाते हैं।

( ३ ) तब आणंद ऋषि स्थविर कहने लगे:–"कम्मियाए अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जति" अर्थात्–अहो आर्य ! कर्म बाकी रहने से साधु देवलोक में उपजते हैं।

---

× समस्त चौवीसी का यह नियम है, कि पहिले और अंतिम (चौवीसवें) तीर्थंकर के तीर्थ में पंच महाव्रत धारी साधु होते हैं, और बीच के २२ तीर्थंकरों के तीर्थ में चार महाव्रत धारी होते हैं। कारण कि बीच के तीर्थंकरों के साधु आत्मार्थी और बड़े विद्वान् होते हैं, इसलिये स्त्री और परिग्रह दोनों ही एक " ममत्व परित्याग " महाव्रत में ग्रहण कर लिये जाते हैं, क्योंकि दोनों ही ममत्व-भाव से धारण किये जाते हैं। इस लिये वे एक ही शब्द में स्त्री और धन दोनों का त्याग करते हैं।

(४) तब काशव नाम स्थविर बोलेः—"सगियाए अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जति" अर्थात्—अहो आर्य ! द्रव्यादि विषय के संग से साधु देवलोक में उपजते हैं ।

तब जेष्ठ स्थविर भगवंत ने फरमाया कि अहो आर्य ! पूर्व तप, पूर्व संयम, कर्म और संग कर के साधु देवलोक में उपजते हैं । अतएव इन चारोंही साधुओं का जो कहना है सो सच्चा है, आत्म भाव से बनाया हुआ ( स्वकपोलकल्पित ) नहीं है !

उस वक्त ये श्रावक स्थविर भगवान के मुखारविन्द से यह वचन श्रवण कर हर्ष और संतोष को प्राप्त हुए। और भी अनेक प्रश्नोत्तर कर तथा सब साधुओं को वंदना नमस्कार कर स्वस्थान को गए ।

उसी समय श्रमण भगवन्त श्री महावीर स्वामी राजग्रही नगरीके बाहिर गुणसिल नामक बगीचे में पधारे । भगवान् के ज्येष्ठ शिष्य श्री गौतमस्वामी अनेक उत्तमोत्तम गुण संपन्न, निरंतर छठ छठ ( बेले २ ) पारणा करते, संयम तप से अपनी आत्मा भावते हुए विचरते थे । उस वक्त बेला के पारणा के दिन पहिले पहर में सज्झाय की, दूसरे पहर में ध्यान धरा, तीसरे पहर में शांत भाव से मुँहपति पात्रों और वस्त्रों की प्रतिलेखना की, झोली हाथ में ग्रहण की; भगवान के सन्मुख आकर सविनय वंदना कर, आज्ञा ले, ईर्या समिति शोधते राजग्रही नगरी में भिक्षा के निमित्त पधारे । वहां घूमते हुये बहुत जनों के मुँह से सुना कि—'तुंगीया नगरी के पुष्पवती उद्यान में पार्श्वनाथ स्वामी के शिष्य स्थविर भगवान् पधारे हैं, उन के दर्शनार्थ श्रावक गये और उन्होंने तप संयमका फल पूछा तो चारों साधुओं ने अलग अलग जवाब दिया ।' इत्यादि श्रवण कर मन में संशय उत्पन्न हुआ । आहार आदि खपती वस्तु ग्रहण कर भगवन् के पास आकर गमना गमन के पाप से निवृत्त हुए । आलोचना कर भगवान को आहार, पानी, बताया । और फिर विनय पूर्वक तुंगिया नगरी का सुना हुआ सर्व वृत्तान्त निवेदन कर पूछने लगे कि अहो भगवन् ! उन स्थविर भगवन्तों ने श्रावकों को जो उत्तर दिया सो ज्ञान युक्त दिया या नहीं ?

तब भगवान ने फरमाया कि अहो गोतम ! जो स्थविर भगवान ने उत्तर दिया है वह योग्य ही दिया है—ज्ञान युक्त उत्तर दिया है— मैं भी ऐसा ही कहता हूं कि पूर्व तप से, संयम से, कर्म से, और संग से साधु देव लोक में उपजते हैं * इति *

उक्त कथानक को विस्तार से लिखने का मेरा मुख्य हेतु यह है कि—इस संपूर्ण कथन को अगर इस समय के साधु व श्रावक लक्ष्य में लें और तदनुकूल प्रवृत्ति करें तो वस्तुतः जैन धर्म की प्रभावना होवे ! जैसे तीर्थंकरों के वक्त में यह धर्म देदीप्य मान हो रहा था वैसा ही अब भी प्रदीप्त होवे, इस में संशय ही नहीं !

अहो साधु जी महाराजो ! और श्रावक गणों ! आँख बंद कर जरा हृदय में इस कथन को अच्छी तरह से विचारिये कि—उन चारों स्थविर भगवन्तों ने जो एकही प्रश्न का अलग अलग उत्तर दिया, उसी उत्तर को स्याद्वाद शैली के जानकार गुरु महाराज ने, श्रावकों ने और अपना अलग ही शासन चलाने वाले वीतराग श्री महा वीर परमात्मा ने भी स्वीकार किया ! क्योंकि वे स्याद्वाद के वास्तविक स्वरूप के जानकार थे। उन महात्माओं का मूल तात्पर्य की तरफ लक्ष्य था, अतएव वे चारों उत्तरों का मुख्य अर्थ एकही समझते थे—इसलिये उन चारों उत्तर दाताओं ने अपना अपना पक्ष तानकर अलग अलग सम्प्रदाय नहीं की, और न उन श्रावकों ने ही एक एक का पक्ष धारण कर—'यह मेरे गुरूजी और यह तेरे गुरूजी' ऐसा द्वैतभाव दर्शाया। किं बहुना खुद तीर्थंकर भगवान् ने भी उन ही के कथन को स्वीकार किया ! यही स्याद्वाद (जैन) पथका सत्य स्वरूप है, इसही संपके परम प्रताप से यह जैन मत आर्य लोक में अद्वितीय बन रहाथा।

उपर्युक्त कथन को ध्यान में न देने के कारण—वर्तमान समय में मतभेदों के कारण जैन संघ के टुकड़े टुकड़े होरहे हैं। जैसे कि—(१) कोई दया में धर्म कहते हैं तो कोई भगवान् की आज्ञा में ही धर्म मानते हैं (२) कोई कहते हैं कि आयुष्य सात प्रकार से टूटता है और कोई कहते हैं कि आयुष्य नहीं टूटता है, (३) कोई श्रावक को छः कोटि से सामायिक

करना, निरूपित करते हैं तो कोई आठ कोटि से करना बतलाते हैं (४) यही बात स्थानक के सम्बन्ध में है। कितने ही मुनि ठहरते हैं, कितने ही नहीं ठहरते। (५) मृत्तिकापात्र साधु को लेना कि नहीं, यह भी कलह का कारण बना हुआ है। इस प्रकार नगण्य मत भेदों परही साम्प्रदायिक बाड़े बांध लिये हैं, और हमारी सम्प्रदाय वाले ही सत्य श्रद्धाशील सम्यक्त्वी हैं अन्य नहीं हैं—ऐसे फेर में पड़कर बड़ा विवाद बढ़ा रक्खा है। परन्तु उपरोक्त बातों की तरफ थोडा दीर्घ दृष्टि से—स्याद्वाद शैली से विचारें तो कुछ भी विवाद नहीं रहजाता है—जैसे, भगवान् हिंसा करने की आज्ञा कदापि नहीं दे सकते हैं, इसलिये भगवान् की आज्ञा और दया दोनों का एक ही अर्थ हुआ। तैसे ही निश्चय में तो समय मात्र भी आयुष्य कम नहीं होता है, और व्यवहार में सात कारणों से आयुष्य टूटता है, तब ही भगवती जी सूत्र के प्रथम शतक के ८ वें उद्देश में कहा है, कि बाण का मारा हुआ छः महीने पहिले मर जाय तो उस मारने वाले को घातक कहना—यों निश्चय व्यवहार की अपेक्षा से दोनों बातें एकसी ही हुई। ऐसे ही श्रावक छः कोटि से सामायिक करो या आठ कोटी से करो, उन की इच्छा, इस झगड़े में साधु को पड़ने की क्या जरूरत है? क्योंकि साधु तो सबके सब नौ कोटि से ही यावज्जीवन की सामायिक करते हैं। इत्यादि विचारों से इस वक्त के पड़े हुये प्रायः तमाम झगड़े सुलझ सकते हैं। स्याद्वाद शैली ऐसी गंभीर है, कि उस के वेत्ता ऐसी साधारण बातों को तो क्या, विषम से विषम बातों को भी सम बना सकते हैं। जैन जैसे पवित्र सत्य मार्ग में इतने मत मतान्तर होने का मुख्य कारण स्याद्वाद शैली की अविज्ञता ही है। इस वास्ते नम्र निवेदन करने में आता है, कि उपरोक्त तुंगीया नगरी वाली ऐतिहासिक घटना की तरफ़ जरा लक्ष्य देकर वैसे ही गंभीर बनें। सर्व फूटके कारणों का स्याद्वाद दृष्टि से विचार कर, सत्य का निर्णय करें तथा सम्प की रचना के द्वारा सच्ची प्रभावना कर सच्चे प्रभावक बनें!

## " प्राचीन और अर्वाचीन प्रवृत्ति "

इस समय में भी कितने ही महात्मा और धर्म प्रेमी धर्म मार्ग

की उन्नति के लिए यथा शक्ति प्रयत्न करते हैं, पुराने जमाने की रफ़्तार चलते हैं, सो भी ठीक है। जैसे कि प्रभावना के नाम से लड्डू बतासे आदि मिठाई बांटते हैं, बरतन बांटते हैं–आदि आदि। यह रिवाज़ उस वक्त का निकला दिखता है, कि जब धर्म लुप्त होकर पुनः प्रकाश में आया था, उस वक्त अज्ञ जीवों के मन को आकृष्ट कर, धर्म मार्ग में लगाने के लिये जो युक्ति ज्येष्ठ पुरुषों ने ढूंढकर चलाई है, उसे हम नष्ट कदापि नहीं कर सकते हैं। क्योंकि अभी भी कितने ही स्थानों पर देखने में आता है, कि लालच से भी व्याख्यान आदि में बहुत परिषद का जमाव होता है और इसके बहाने ही धर्म कथा श्रवण कर बहुत से जैन जैनेतर भाई जैन धर्म धारण करते हैं, संयम लेते हैं, और महा प्रभावक बनते हैं, तथा संसार में रह कर भी तन धन से धर्मोन्नति करते हैं। तथा ऐसी प्रभावनाओं से कितनेही सीझते स्वधर्मी को, कितनेही गरीब स्थिति को प्राप्त हुए स्वधर्मियों को, कितने ही तपस्वी श्रावक श्राविकाओं को वक्त पर बड़ा सहारा लगता है। इस उम्मेद से भी कितनेही धर्म वृद्धि कर सकते हैं। इसमें धर्म का गौरव भी प्रदर्शित होता है।

परन्तु अभी के जमाने की हवा बदल गई है, क्योंकि पहिले से अब शिक्षा का रिवाज़ बढ गया है, लोक आंतरिक नेत्रों से धर्म की परिक्षा करने एवं तत्व ढूंढने लग गये हैं, इसलिये बहुत से क्रिश्चियन आदि अन्य मतावलम्बियों ने अपने धर्म की सत्यता दूसरों के हृदय में जमाने तथा धर्म का प्रसार करने के लिये लक्खों क्रोड़ों पुस्तकें और हेंड बिल छपवाकर प्रसिद्ध किए हैं और कर रहे हैं। इसके फल स्वरूप उनके मत में क्रोड़ों मनुष्य मिल गये हैं और आज भी बराबर मिलते जारहे हैं। इस–लिये इसी व्यवहार को ग्रहण करने की आज कल के जैन प्रभावकों को भी बहुत जरूरत है। अर्थात् मिठाई, वस्त्र, पात्र की प्रभावना से हम अपने धर्म का तत्व अन्य विद्वानों के हृदय तक नहीं पहुँचा सकेंगे, परन्तु अपने अत्युत्तम पवित्र निष्कलङ्क धर्म के गहन विषयों की तात्विक बातों को, और जो जो जैन धर्म के क्रिया काण्ड अन्यों को विरुद्ध मालूम होते हैं उनको, सरल हिन्दी भाषा में एवं अनेक देशों की भाषाओं में छपवाकर

यह जैन धर्म एक अंग है, और सम्प्रदाय यानी–गच्छ इस अंग के उपांग हैं। जब एक उपांग दूसरे उपांग की सहायता करता है, तबही शरीर कायम रह सकता है, अर्थात् पैर सब शरीर का भार अपने ऊपर उठाकर इच्छित स्थान पहुंचाते हैं, हाथ वस्तुएँ तैयार कर भोगोपभोग में लगाते हैं, कान सुनने में–आँख देखने में–दाँत चबाने में–पेट संग्रह कर पाचन करने में–और नसें सर्व स्थान रस पहुंचाने में–सहायता करते हैं, तब ही यह शरीर चलता है। अगर ये अंगोपांग (पैर) ईर्षा लावें कि हमें क्या गरज है जो सर्व शरीर का वजन उठाये फिरें, हाथ और पेट को गर्ज होगी तो वे अपना अपना काम कर लेंगे–इस बिचार से जो सर्व अंगोपांग अपना अपना काम छोड़ बैठें तो फिर देखिए इस शरीर की थोड़े ही दिनों में कैसी बुरी हालत होती है। तैसे ही जो जैन के भिन्न भिन्न सम्प्रदाय हैं वे अगर एक दूसरे की गर्ज नहीं रखेंगे, तो इस धर्म की भी विशेष काल तक चलने की उम्मेद नहीं समझिये। इस दृष्टांत को अच्छी तरह विचारिए!

अब जरा पीछे की ओर निगाह कर देखिये! दो वक्त बारह २ वर्ष के बडे दुष्काल पड़े, जिससे इस भारत भूमि में से जैन धर्म प्रायः नष्ट जैसा ही होगया था, उसका पुनरुद्धार श्रावक शिरोमणि लोंकाजी और मुनिमौलिमणि श्रीलवजी ऋषिजी महाराज आदिने फक्त चार पांच साधु ओं के सहाय से बडे कठोर प्रयत्नों से किया था। अन्य मतावलम्बियों ने श्रीलवजी ऋषिजी के शिष्य शस्त्र से या जहर देकर मारडाले और उनही के धर्म स्थान में गाड दिये, और भी मार पीट वगैरह अनेक प्रकार के परिषह उपजाये, निंदा का तो कहना ही क्या? परन्तु वे महात्मा उसकी दरकार नहीं रखते थे, फक्त अपने इष्ट सिद्धि के उपायों में लगे रहे तो उन के लक्खों अनुयायी वर्तमान काल में उपस्थित हैं। परन्तु इस वक्त के महात्मा और श्रावक एकेक संप्रदाय में सैंकड़ों हजारों की संख्या में विद्यमान हैं तो भी सारी सम्प्रदाय तो दूर रही, परन्तु अपने शिष्यों को और अपने कुटुम्ब को ही अपने धर्म में स्थिर नहीं रख सकते हैं तो औरों को सुधार कर धर्म मार्ग में लगाने की आशा रखना तो

आकाश कुसुम के समान है। हाय! हाय! अफसोस!! अफसोस! अफसोस!!!

## "अब भी चेतो"

अहो जैन धर्म की उन्नति चाहने वालो! उपरोक्त बातों को जरा ध्यान में रखकर धर्म वृक्ष के लिये कुठार स्वरूप कुसंप का जड़ा-मूल से नाश करो। इन सम्प्रदायों के झगड़े को, मेरे तेरे साधू श्रावकों के और क्षेत्रों के पक्ष रूप जहर के अंकुरों को, हृदय से उखाड़ कर अलग फेंको, और वर्तमान जमाने के अनुकूल संपमय प्रवृत्ति करो। सब के सब श्री महावीर पिता के पुत्र हो, अतः एक मंडल पर के सह भोजी बनों। अन्य सब प्रयासों का त्याग कर अपने शिष्यों और बंधुवों के संरक्षण में ही कटिबद्ध होवो। हैं जितनों को ही कायम रख दृढ़ श्रद्धालु सच्चे प्रेमी और सशक्तों को प्रभावक बनावो। तथा इस अपने परम पवित्र एकांत दयामय धर्म को बौद्ध धर्म की माफिक अद्वितीय समस्त भारत-वर्ष व्यापी बनावो! यही मेरे अंतःकरण की अत्यन्त उत्कंठा है। अस्तु अहो गुरु महाराजाओं! अहो बंधु गणों! अहो श्रावको! और अहो सम्यक् दृष्टियों! शीघ्र पूर्ण करो! शीघ्र पूर्ण करो!! बहुत ही शीघ्र पूर्ण करो!!!

तथास्तु, तथास्तु!

इस प्रकार जो द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार यथा शक्ति तन मन तदचित्त से प्रवृत्ति करके श्री जिनेश्वर के धर्म की प्रभावना करते हैं, वे कृष्ण वासुदेव श्रेणिक महाराजा देवकी जी सुलसाजी आदि महापुरुषों एवं महासतियों की तरह तीर्थंकर गोत्र का उपार्जन कर, परमात्म पदको प्राप्त कर, अजरामर अव्याबाध अनंत अक्षय शाश्वत सुख को प्राप्त कर, परमानन्दी परम सुखी होते हैं।

## "उपसंहार"

ये बीसही बोल तीर्थंकर गोत्र उपार्जन करने के-परमात्म पद प्राप्त करने के-श्रीज्ञाता धर्म कथांग सूत्र के ९ वें अध्याय में स्वयं श्री

अमूल्य वितीर्ण करने से ही अपने धर्म को सुदृढ़ बनाते हुये विश्वव्यापी बना सकेंगे।

अहो धर्मेच्छुओं! मै विश्वासपूर्वक कहता हूं कि जैन धर्म जैसा पवित्र धर्म इस विश्व में दूसरा है ही नहीं। इसकी सत्यता के लिये देखिये—जैन धर्म के थोड़े से शास्त्र पाश्चिमात्य विद्वानों के हाथ लगे हैं, जिनसे 'हरमन जेकोबी' जैसे बड़े बड़े विद्वान तक एक आवाज़ से प्रशंसा करने लगे हैं, और थोड़े ही ज्ञानसे वे जैन धर्म के ऐसे ज्ञानी बन गये हैं कि जो जैन की मूल भाषा जैन शास्त्रों के मूल में व्यापृत हुई है और अर्ध मागधी नाम से बोली जाती है, उस भाषा का उन्होंने इतना प्रबल ज्ञान रहस्ययुक्त प्राप्त कर लिया है कि वैसा जैनी भी इस आर्य खड में कोई विरलाही मिलेगा। यही कारण है कि जिनके घर में पूर्व परम्परा से सहस्राधिक वर्षों से जैन धर्म चला आता है, जो जैन के पण्डित राज महाराजधिराज कहलाते हैं वे भी जैन शास्त्रों को छपाकर प्रसिद्ध करने में लज्जित होते थे, कि कहीं भूल रह जायगी तो हॅसी होगी। और पाश्चिमात्य विद्वानों का विश्वास होगया है कि वे अपने से भी अधिक विद्वान हैं तब हीतो उनके द्वारा शुद्ध कराकर दशवैकालिक उत्तराध्ययनजी आदि शास्त्र छपवाये हुए दृष्टि गोचर होते हैं और उनकी प्रस्तावना में ही उपरोक्त बात सिद्ध करते हैं। हा! यह कितनी अधिक लज्जा की बात है? जैनियों अब भी संभलों, भला जो तुम्हारे पूर्वजों के नहीं किन्तु तुम्हारे सन्मुख ही प्रवीण हुए और जिन्हे थोड़े काल पहिले तुम अनार्य आदि शब्दों से संबोधन करते थे, अब उनही के पास तुम अपने गुरुओं की प्रदत्त की हुई विद्या का सुधार कराते हो, तो आप अब उनही का अनुकरण करो! और जैन धर्म के सच्चे ज्ञान के शौकीन बनो! और मेरी ऊपर दी हुई सूचना की तरफ जरा गोर फरमा कर मिठाई आदि की प्रभावना की अपेक्षा धर्म ज्ञान के पुस्तकोंको ही श्रेष्ठ प्रभावना समझ कर अपनी अपनी शक्ति प्रमाण विद्वानों को सहायता दे, यथा योग्य साता उपजा कर, जैन धर्म के ज्ञान का सर्व देशकी भाषाओं में भाषांतर करा कर, और उसकी लाखों प्रतियां छपवा कर सर्व देश में

अमूल्य भेंट देना शुरू करो ! फिर थोड़े ही वर्षों में देखोगे कि जैन धर्म की कितनी उन्नती होती है ! वस्तुतः सच्ची प्रभावना इसही को कहते हैं ।

दूसरी रूढि जो इस वक्त एक धर्म की ही अनेक संप्रदाये देखने में आती हैं, सो भी योग्य वृद्ध पुरुषों ने स्थापन की हैं; क्योंकि सब अपनी अपनी सम्प्रदाय व गच्छ की उन्नति के लिये प्रयत्न करते हैं, तन मन धन से अपने अपने गच्छ को दीपाते हैं, प्रत्येक गच्छाधिपति अपने अपने गच्छ की सप्रयत्न रक्षा करते हैं, जिससे प्रत्येक गच्छ में के जो जो लोग हैं वे सबके सब श्रद्धालु बनते हैं और किसी प्रकार भी धर्म से नहीं डिगते हैं । अतएव मालूम होता है कि दृढ श्रद्धा और उन्नति के उपाय के लिये संप्रदायों का बंधन भी आवश्यक है । और सर्व एक जैन ही नाम धरा कर जो जो उन्नति के कार्य करते हैं वे जैन की ही उन्नति प्रभावना के कारण होते हैं ।

परन्तु इसमें भी बहुत ही सावधानी के साथ प्रवृत्ति करने की जरूरत है, क्योंकि जितनी सरलता—निष्कपटता—आस्तिकता गत युग के लोगों में थी वह अब दृष्टि गोचर नहीं होती है । इस वक्त बहुत मत मतान्तरों की वृद्धि होने के कारण गुणग्राहकता रूप स्वभाव का लोप व ईर्षा की वृद्धि होती हुई दृष्टि गत होती है । इस कारण अब जैनोन्नति प्रभावना के इच्छुकों को यदि जैन शासन को स्थिर रख के वृद्धि करने की सच्ची अभिलाषा हो तो प्रचलित गच्छ परंपरा में भी देश काल अनुसार कुछ फेर फार करना चाहिये और थोडे ही गच्छ रख लेने चाहिये, जैसे यह मालवी, यह मारवाड़ी, यह गुजराती इत्यादि । और उन एक एक पर एक एक आचार्यों की स्थापना कर द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार कायदे कानूनों की योजनानुसार प्रवृत्ति करें, और सब गच्छ वाले आपस मे हिल मिल कर चलें । मात्र अपने गच्छ के साधु श्रावक शिथिल होने नहीं पावे, यह पाबंदी रक्खे ? किन्तु दूसरों की निंदा ईर्षा का त्याग करें । आहार और वंदना का व्यवहार सब के साथ रख-कर संप से रहें तो फिर देखिये धर्म की कैसी प्रभावना होती है ?

यह जैन धर्म एक अंग है, और सम्प्रदाय यानी-गच्छ इस अंग के उपांग हैं। जब एक उपांग दूसरे उपांग की सहायता करता है, तबही शरीर कायम रह सकता है, अर्थात् पैर सब शरीर का भार अपने ऊपर उठाकर इच्छित स्थान पहुंचाते हैं, हाथ वस्तुएँ तैयार कर भोगोपभोग में लगाते हैं, कान सुनने में-आँख देखने में-दाँत चबाने में-पेट संग्रह कर पाचन करने में-और नसें सर्व स्थान रस पहुंचाने में-सहायता करते हैं, तब ही यह शरीर चलता है। अगर ये अंगोपांग (पैर) ईर्षा लावें कि हमें क्या गरज है जो सर्व शरीर का वजन उठाये फिरें, हाथ और पेट को गर्ज होगी तो वे अपना अपना काम कर लेंगे-इस बिचार से जो सर्व अंगोपांग अपना अपना काम छोड़ बैठें तो फिर देखिए इस शरीर की थोड़े ही दिनों में कैसी बुरी हालत होती है। तैसे ही जो जैन के भिन्न भिन्न सम्प्रदाय हैं वे अगर एक दूसरे की गर्ज नहीं रखेंगे, तो इस धर्म की भी विशेष काल तक चलने की उम्मेद नहीं समझिये। इस दृष्टांत को अच्छी तरह विचारिए !

अब जरा पीछे की ओर निगाह कर देखिये ! दो वक्त बारह २ वर्ष के बडे दुष्काल पड़े, जिससे इस भारत भूमि में से जैन धर्म प्रायः नष्ट जैसा ही होगया था, उसका पुनरुद्धार श्रावक शिरोमणि लोंकाजी और मुनिमौलिमणि श्रीलवजी ऋषिजी महाराज आदिने फक्त चार पांच साधु ओं के सहाय से बडे कठोर प्रयत्नों से किया था। अन्य मतावलम्बियों ने श्रीलवजी ऋषिजी के शिष्य शस्त्र से या जहर देकर मारडाले और उनही के धर्म स्थान में गाड दिये, और भी मार पीट वगैरह अनेक प्रकार के परिषह उपजाये, निंदा का तो कहना ही क्या ? परन्तु वे महात्मा उसकी दरकार नहीं रखते थे, फक्त अपने इष्ट सिद्धि के उपायों में लगे रहे तो उन के लक्खों अनुयायी वर्तमान काल में उपस्थित हैं। परन्तु इस वक्त के महात्मा और श्रावक एकेक संप्रदाय में सैंकडों हजारों की संख्या में विद्यमान हैं तो भी सारी सम्प्रदाय तो दूर रही, परन्तु अपने शिष्यों को और अपने कुटम्ब को ही अपने धर्म में स्थिर नहीं रख सकते हैं तो औरों को सुधार कर धर्म मार्ग में लगाने की आशा रखना तो

आकाश कुसुम के समान है। हाय ! हाय ! अफसोस ! ! अफसोस ! अफसोस ! ! !

## " अब भी चेतो "

अहो जैन धर्म की उन्नति चाहने वालो ! उपरोक्त बातों को जरा ध्यान में रखकर धर्म वृक्ष के लिये कुठार स्वरूप कुसंप का जड़ा–मूल से नाश करो। इन सम्प्रदायों के झगड़े को, मेरे तेरे साधू श्रावकों के और क्षेत्रों के पक्ष रूप जहर के अंकुरों को, हृदय से उखाड़ कर अलग फेंको, और वर्तमान जमाने के अनुकूल संपमय प्रवृत्ति करो। सब के सब श्री महावीर पिता के पुत्र हो, अतः एक मंडल पर के सह भोजी बनों। अन्य सब प्रयासों का त्याग कर अपने शिष्यों और बंधुवों के संरक्षण में ही कटिबद्ध होवो। हैं जितनों को ही कायम रख दृढ़ श्रद्धालु सच्चे प्रेमी और सशक्तों को प्रभावक बनावो। तथा इस अपने परम पवित्र एकांत दयामय धर्म को बौद्ध धर्म की माफिक अद्वितीय समस्त भारत–वर्ष व्यापी बनावो ! यही मेरे अंतःकरण की अत्यन्त उत्कंठा है। अस्तु अहो गुरु महाराजाओं ! अहो बंधु गणों ! अहो श्रावको ! और अहो सम्यक् दृष्टियों ! शीघ्र पूर्ण करो ! शीघ्र पूर्ण करो ! ! बहुत ही शीघ्र पूर्ण करो ! ! !

तथास्तु, तथास्तु !

इस प्रकार जो द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार यथा शक्ति तह मन तहचित्त से प्रवृत्ति करके श्री जिनेश्वर के धर्म की प्रभावना करते हैं, वे कृष्ण वासुदेव श्रेणिक महाराजा देवकी जी सुलसाजी आदि महापुरुषों एवं महासतियों की तरह तीर्थंकर गोत्र का उपार्जन कर, परमात्म पदको प्राप्त कर, अजरामर अव्याबाध अनंत अक्षय शाश्वत सुख को प्राप्त कर, परमानन्दी परम सुखी होते हैं।

## "उपसंहार"

ये वीसही बोल तीर्थंकर गोत्र उपार्जन करने के–परमात्म पद प्राप्त करने के–श्रीज्ञाता धर्म कथांग सूत्र के ९ वें अध्याय में स्वयं श्री

महावीर परमात्मा ने अपने मुखारविन्द से फरमाये और श्री गणधर महाराज ने कथन किये हैं। तदनुसार ही मैने भी यथा मति अन्य अनेक शास्त्रों व ग्रन्थों के आश्रय से विस्तार कर निजात्मा और परमात्मा को परमात्म पद प्राप्त करने के प्रति समर्थ हो, इस हेतु से उक्त परमात्म-मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ की रचना की है। इसमें जहां कहीं भी जिस किसी भी रूप में जिनाज्ञा विरुद्ध लिखा गया हो तो तीर्थ पति के चरणों की साक्षी से मै "तस्स मिच्छामि दुकडं" देता हूं, और गीतार्थ विद्वानों से नम्र अर्ज़ करता हूं कि मेरे आशय पर लक्ष्य देकर मेरी सब भूलों को माफ करें, यथोचित शुद्धि वृद्धि करें, तथैव इस ग्रन्थ को सर्व मुमुक्षुओं के मनोरथ पूर्ण करने वाला बनावें। पाठक गणों! श्रोतागणों! परमात्म पद प्राप्त कर परमानन्दी परम सुखी बनिये!

परम पूज्य श्री कहानजी ऋषिजी महाराज की सम्प्रदाय के
महंत मुनिराज श्री खूबाऋषिजी महाराज के शिष्य आर्य
मुनिवर श्री चेना ऋषिजी महाराज के शिष्य बाल
ब्रह्मचारी शास्त्रोद्धारक पूज्य श्री अमोलक ऋषिजी
रचित परमात्म मार्ग दर्शक नामक ग्रन्थ का
"प्रवचन-प्रभावना" नामक इक्कीसवा
प्रकरण समाप्त।



# अन्तिम विज्ञप्ति

( १ )

यद् गदितमल्पमतिना सिद्धान्त विरुद्धमिह किमपि शास्त्रे ।
विद्वद्भिस्तत्वज्ञैः प्रसाद माधाय तच्छोध्यम् ॥

( २ )

बह्वर्थमल्पशब्दं शास्त्रमिदं रचयता मया कुशलम् ।
यदवापि परमार्थ पद प्राप्ति र्जनतोऽपि तेनास्तु ॥

मुमुक्षु जनों ! यह ग्रन्थ मेरी और आपकी आत्मा को परमात्म
पद प्राप्ति के हेतु ही अनेक शास्त्रों ग्रन्थों और विद्वानों की
सहायता से यथा बुद्धि विस्तार के साथ लिखा है । तथापि
छद्मस्थ भूल का पात्र होता है, इसलिये इस ग्रन्थ
में मुझ से किसी भी प्रकार का सिद्धान्त
विरुद्ध लिखा गया हो तो अहो तत्वज्ञ महा-
त्माओं कृपालु यथोचित संशोधन कीजिये
दोषों को माफ कर गुणही गुण को
ग्रहण कीजिये । तथा अल्प शब्द
और विशेष अर्थ वाले उक्त ग्रन्थ
के रचने में मेरे को जो कुछ
भी सफलता मिली इसके
फलस्वरूप मेरी यही
भावनाहैकि जी-
वों को परमा-
त्मपद की
शीघ्रही
प्राप्ति
हो

—तथास्तु—

श्री वीर संवत्सर २४६९
श्रावण पूर्णिमा




आपका
अमोलक ऋषि

# शुद्धि-पत्र।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८ | ४ | ६ माशे | १६ माशे |
| ११ | ११ | और | अथवा |
| १३ | ६ | ६ | ५ रागद्वेषरूप महा शत्रुओं पर जय पाया इस-लिये 'जिनेश्वर' कहलाये, ६ |
| २५ | १ | सूक्ष्म होता है। | सूक्ष्म होता है फिर बादर मन योग भी स्थिर हो सूक्ष्म रूप होता है, |
| २६ | २५ | उस योजन के। | उस योजन के ऊपर के कोशके |
| ३७ | १३ | का, | का, दूसरा आरा तीन क्रोडा क्रोडी सागर का, |
| ४४ | २७ | एव | द्रव्यानुयोग एवं |
| ४५ | १५ | १९७०००० | ११७०००० |
| ५९ | १० | ४४४६ | ४१४६ |
| ६० | ६ | कथिया | कप्पिया |
| ६४ | २३ | करे | करे नहीं |
| ७० | २४ | २६ | २६ कोई प्रश्न पूछे तो गुरुजी से पहिले आप उसका उत्तर नहीं देवे। यदि- |
| ७२ | १९ | समणस्सवा | समणस्सवा महाण स्सवा |
| ८१ | २४ | ६४००० | १४००० |
| ९९ | १२ | यरा हुआ | भरा हुआ |
| १०० | ७ | पाल्लण | पलान |
| ११५ | ६ | ज्यादा | जोर ज्यादा |
| ११५ | १५ | स्वयं | शयन |
| १२० | १ | पङ्ख | पंखे |
| १२६ | २६ | ग्रह है कि | यह है कि यह अमृत |
| १२९ | १४ | माहणो | माहणो २ अर्थात् |
| १५० | १४ | सुपरिगहा | सुयपरिगहा |
| १५४ | ३ | पुत्री | पुत्र |
| १६० | ८ | वचन पुण्यसे। | वचपन सेही |
| १६३ | २७ | पडिकता | अपडिकता |
| १६४ | १२ | कर्म के | कर्म बन्ध के |
| १९२ | २५ | गोडरू | गीडरू |
| २०५ | २४ | अभिगम | अधिगम |
| २२७ | १२ | किया है, | किया है, तथा |
| २३४ | ४ | निंदा | निंदा(आत्मा की माक्षी से) |
| २३४ | ५ | ग्रहण | ग्रहणा (गुरुकी साक्षी से पाप की निंदा) |
| २३४ | ९ | वहीं | वहीं बैठा हुआ |
| २३५ | १० | अविनीत को ज्ञान दिया। | अविनयपने से ज्ञान ग्रहण किया |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २३५ | १८ | गिच्छा | गिच्छा, पर पासंडी की प्रशमा |
| २३७ | १६ | वह दूरहोवो | तस्स मि०दुकडं |
| २३८ | २१ | दोषं | दोस |
| २३९ | १३ | ज्ञान | ज्ञान दर्शन |
| २४१ | १ | कथा | विकथा |
| २४१ | १० | काया | छै काया |
| २४४ | ८ | कायसा | कायसा सगा सबधी बेपार संबंधी तथा निर्भर मी वस्तु का आगार |
| २४५ | १० | तस्स मि०दुकड | यह पाच पाप लगे सो दूर होवो। |
| २४५ | २४ | ” | ” |
| २४६ | ३ | किया | यथा परिमाण किया |
| २४७ | २० | अव्रती | असती तथा |
| २४८ | १४ | विहूणो | ० |
| २४९ | ४ | दूर | दूर मे |
| २५६ | १३ | आण भोयणाए | पाणे सणाए |
| २५७ | ९ | युक्त हो | युक्त हो वह देवे, |
| २६० | ४ | नो | ० |
| २६१ | १८ | पद्म | महापद्म |
| २६३ | ९ | अदत्त | दत्त |
| २६६ | ३ | करे नहीं | ग्रहण नहीं करे |
| २६६ | १० | दोमहीने | सातोंही प्रतिमा एकएक महिने की। |
| २७० | १५ | प्रज्ञा ५ | प्रज्ञा ४ प्रत्याख्यान प्रज्ञा ५ |
| २७० | २० | छः | दश |
| २७० | २१ | वेदकल्प के १० | वृहत्कल्प के६ |
| २७१ | १३ | धरावे, १३ | धरावे, १२ वाल ब्रह्मचारी नही बाल ब्रह्म० नाम धरावे १३ |
| २८८ | १९ | होते हैं। | होते हैं, जिससे ब्रह्मचारी अधिक तर मोक्षही पाते है। |
| २८९ | ६ | थोडा ही भय रहा है, | थोडे ही भव रहे हैं, |
| २९१ | १ | अदत्तव्रत है, | दत्तव्रत है, |
| २९२ | २ | एक | ० |
| २९६ | १९ | ७–८ तकी | ४–५–६ तकी |
| २९६ | २६ | नही वचन मे | नही काया मे |
| २९७ | ७ | ३–४–६–८ | १–३–४–६ |
| २९७ | १२ | मनमे वचनमे | मनमे कायामे |
| २९७ | १३ | मनमे वचनमे | वचनमे कायामे |
| २९७ | २६ | ३२ का | अंक ३२ का |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३२४ | | ( कला ) | ( कवे ) |
| ३२७ | ७ | दूसरी में दो महिने यावत् सातमी मे सात महिने तक सात दात | दूसरी से सातमी प्रतिमातक सब एकेक महिने की दू० में २ दात ती० में ३ दात यावत् सातमी में सात दात |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३५६ | १९ | ७४ क्रोड़ | ८८ क्रोड़ |
| ३५६ | २० | ४० लाख | ८० लाख |
| ३७४ | ४ | शठ | श्रेष्ठ |
| ४०८ | १ | के | ० |
| ४१९ | ९ | जतिअं | जतिणं |
| ४२८ | ३ | परमात्मा | परात्मा |

इन के सिवाय और भी अल्पज्ञता या दृष्टि दोष से कोई अशुद्धि रहगई हो तो उन सब को सुधार कर यत्ना पूर्वक पढ़ें।



# भयंकर वज्रपात !

## शोक ! शोक !! महाशोक !!!

हा लाला ज्वालाप्रसाद जी ! हा जैन समाज भूषण ! हा दानवीर ! हा जिनशासन शृंगार ! हा श्रेष्ठ श्रमणोपासक ! हा चारों तीर्थ के अभेद भावेन भक्तिकर्ता ! हा अद्वितीय दयार्द्रहृदय !

आपके स्वर्गवास का समाचार जब से जानने में आया है, मारे दुःख के हृदय चूरचूर होगया है। क्यों कि—आप जैसे धर्मात्मा पुण्य प्रभावक अढलक दानी श्रीमान् श्रावक का परमाश्रय प्राप्त होने से ही, मैं शास्त्रोद्धार एवं ज्ञान प्रसार आदि महान् धर्म कार्य करके नाम से अमोलक कार्य से अमोलक बन सका था ! भविष्य में भी मेरी संघ सेवाओं की आशा को समय समय पर पूर्ण करता रहने वाला जो कल्प वृक्ष था, वह अकस्मात् ही विलीन होगया। हा अन्त !

आप जैसे उदार विचारों वाले, मेरे मनोगत भावों के अनुसार ही हजारों का सद्व्यय करने वाले, चार लाख जितने विशाल द्रव्य का व्यय करके भी किसी के आगे स्वयं नहीं जताने वाले, विषम से विषम परिस्थितियों में भी गंभीर भावसे एकसी अखंडित सेवा करने वाले, आजतक २९ वर्ष से तन-मन-धन के द्वारा अखंड भक्ति करने वाले, प्रायः प्रत्येक वर्ष में अनेक बार दर्शनार्थ आकर जैन धर्म को दिपाने वाले, दीन दुखियों एवं स्वधर्मी भाईयों को हजारों रुपयों की गुप्त सहायता पहुंचाने वाले, धर्मसम्बन्धी प्रत्येक कार्यों में यथा समय अपनी शुभ सम्मतियों द्वारा सन्मार्ग दर्शाने वाले, शिष्यों व शास्त्रों आदि साधु योग्य वस्तुओं की साधु धर्म के आचारानुसार महती सहायता पहुंचाने वाले, इसप्रकार प्रत्येक कार्य में आप जैसे धुरन्धर सहायक अब फिर मिलने सर्वथा दुष्प्राप्य से हैं—अतएव अब वैसा कोई उल्लेखनीय कार्य होना भी मुश्किल है।

लालाजी का धार्मिक भाव जैसे पहले रहा, हर्ष है कि- अंतिम समय में भी वह वैसाही, नहीं उससे भी बढ़कर उग्रतम बना रहा। अंतिम समय अपने मुंह से कहकर चारों आहार का अनशन व्रत ( संथारा ) ग्रहण किया, वह भी योंही साधारण नहीं- पूरा एक प्रहर का आया। बीचमें मुंहमें पानी डाला, उसेभी थूंकदिया-कुल्ला करदिया। अन्तिम श्वासोछ्वास तक किंचित्मात्र भी मोह माया का भाव न दर्शाकर पंच परमेष्ठीके ध्यान में लीन रहे। आलोचना पाठ सुनते-सुनते समाधि मरण प्राप्त किया। इस पर से निश्चय होता है कि—आप अवश्य ही किसी ऊंचे स्वर्ग में परमोत्तम पदवी के धारक देवता बने होंगे।

आप अपने पीछे सुशीला धर्मपत्नी, दो नन्हे नन्हे पुत्र, दो पुत्रियां, बड़ी बहन और भानजा आदि परिवार छोड़ा है। आपके समान आपका परिवार भी सब का सब धर्मात्मा है— पुण्यात्मा है। मै अन्तर्हृदयसे आपके (परिवार) के इस आकस्मिक दुःख में समवेदना प्रगट करताहूं और आशा करताहूं कि- आप भी लालाजी के नाम को पूर्ण रूपेण समुज्ज्वल करेंगे— और जैन शासन की समुन्नति के लिये सर्वदा सप्रयत्न रहेंगे।

रामगंज मंडी (कोटा)
बसंतपंचमी, सं० १९९२

आपका धर्ममित्र—
अमोलक ऋषि